अज्ञानान्धविनाशाय नभोगणतुलां वहन् ॥ ॥श्रीगणेशाय नमः॥ "विश्वविजय पंचाङ्गं" सदाऽस्तु विदुषां मुदे

श्री महासरस्वत्यै नमः।



महोअर्णः सरस्वती प्रचेतयति केतुना।
धियो विश्वा विराजति ॥

राजा गुरु



मंत्री गुरु

नवैः प्राच्यैर्मार्गैरखिलनिगमाद्यैरपि तथा।
समानीतात्सारादु गणितमनवद्यं वहति यः॥




श्रीसनातनधर्म-प्रतिनिधिसभया सम्मानितम्

सदास्तेऽयं प्रज्ञैर्विविधगणितज्ञैरपि मतः।
सुरम्यं पंचाङ्गं भुवि जयते 'विश्वविजयः'॥

अ.भा.ज्योतिष-परिषद् के मुख्य अध्यक्ष



श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी ज्योतिषाचार्य
सोलन (हिमाचल प्रदेश)

# श्रीविश्वविजय-पञ्चांगम्

श्री विक्रम सवत् २०४६ शकः १९११ सन् १९८९-९० भारतीय गणराज्य सम्वत् ४०-४१

सम्पादक-श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी- ज्योतिषाचार्य,मुख्य अध्यक्ष-अ.भा.ज्योतिषपरिषद् (भारत सरकार से रजिस्टर्ड) ज्योतिष्मती-निकेतन,सोलन,हि.प्र.

मू. रु १७.००
सजिल्द
रु. २०,००

प्रकाशक
ज्योतिष्मती प्रकाशन
सहगलपुरा
मथुरा (उ.प्र.) २८१००१

वर्ष-४५

# विषय – सूची



## प्रकाशकीय-निवेदन

### (श्री विश्व विजय पञ्चांग के स्नेही श्रद्धालु पाठकों विक्रेताओं एवं अपने स्नेही स्वजनों से)

प्रिय बन्धुवर

जगत जननी माँ भगवती की प्रेरणा से एवं पितृतुल्य श्रद्धेय श्री पंडित हरदेव शर्मा जी त्रिवेदी के असीम स्नेह व शुभाशीर्वाद से, हमें आपके समक्ष **'श्री विश्वविजय पञ्चांग'** सम्वत् २०४६ वि. नवीन प्रारूप एवं उत्कृष्ट, अनूठी साज सज्जा के साथ प्रस्तुत करते हुए अपार हर्ष हो रहा है। गत वर्ष जैसा कि हमने आप को विश्वास दिलाया था कि अगामी वर्ष हम समय से पूर्व ही पञ्चांग प्रकाशित कर आ[illegible]ह भागी बनेंगे, किन्तु इस वर्ष कुछ विशिष्ट कारणों से पञ्चांग प्रकाशन में विलम्ब हो गया। पाठकों एवं पञ्चांग स्नेहियों से इसका हमें दुःख है। हम उन्हें विश्वास दिलाते हैं कि माँ जगदम्बा की कृपा से सं. २०४७ का पञ्चांग हम उन्हें समय से बहुत पूर्व ही पञ्चांग प्रकाशित कर देंगे। आशा है कि आप इस विलम्ब की ओर ध्यान न देकर अपना स्नेह बनाये रखेंगे।

गत वर्षों में हमने पञ्चांग के कागज मुद्रण-साज-सज्जा में आमूल-चूल परिवर्तन कर पञ्चांग को नितांत नवीन प्रारूप में आपकी सेवा में प्रस्तुत किया है, और आप लोगों ने अति विलम्ब के उपरान्त भी जिस गर्मजोशी से पञ्चांग का स्वागत किया उसके लिए हम आपके हृदय से आभारी हैं। आपकी उस प्रेरणा से ही उत्साह प्राप्त कर हमने इस वर्ष पञ्चांग को और भी आकर्षक, उपयोगी एवं त्रुटिहीन बनाने का प्रयत्न किया है। गत वर्ष चतुर्थ प्रयास होने के कारण मुद्रण में सुधार किये थे। इस वर्ष भी हमारा यही प्रयत्न रहा है कि हम पञ्चांग के सर्वांग सुन्दर रूप में आपके समक्ष प्रस्तुत कर सकें। हो सकता है फिर भी शीघ्रता के कारण कुछ त्रुटियाँ रह गई हों, विज्ञ, सुधी पाठकगण पत्र द्वारा उन त्रुटियों की ओर हमारा ध्यानाकर्षित करेंगे तो हमें हर्ष होगा ताकि भविष्य में हम उनमें आवश्यक सुधार कर पञ्चांग को पूर्ण प्रतिष्ठा के अनुरूप बना सकें। अपने पाठकों के सुझावों की हमें हमेशा ही प्रतीक्षा रहती है। हमारी सद्भाव अभिलाषा है कि हम इस पञ्चांग प्रकाशन का स्तर राष्ट्रीय ही नहीं अपितु अन्तर्राष्ट्रीय स्तर कर सकें। इस इच्छापूर्ति के लिए आप सभी विज्ञ पाठकों का सहयोग आवश्यक है। इस वर्ष पञ्चांग को पूर्वापेक्षा अधिक उपयोगी बनाने के ध्येय से कई नवीन उपयोगी लेखों एवं सामग्री का समावेश किया है। पञ्चांग की पृष्ठ संख्या अधिक है एवं कागज उत्तम स्तर का है। कागज मूल्य में काफी वृद्धि हो गई है तथापि आपलोगों की सुविधा को ध्यान में रखते हुए मूल्य में नाम मात्र ही वृद्धि की है।

हमें पञ्चांग पाठकों श्रद्धालुओं, आदरणीय श्रद्धेय विद्वान पं. श्री हरदेव शर्मा जी त्रिवेदी के समक्ष नतमस्तक हैं, एवं सदा ही उनके मार्गदर्शन, स्नेह एवं सहयोग के आकांक्षी हैं। हम अनन्य मित्र श्री महेशनाथ समाधिया एवं श्री सत्यप्रकाश मंगला व श्री नरेन्द्र भटनागर एवं श्री हर्षपति नौटियाल के अत्यधिक आभारी हैं, जिन्होंने पञ्चांग प्रकाशन व्यवस्था में अत्यधिक सहयोग दिया है एवं सदैव ही हमारे मार्गदर्शक रहे हैं। हम समस्त ज्योतिष्मती परिवार ज्योतिष्मती निकेतन के कार्यकर्त्ताओं एवं उन सभी सहयोगियों (जिनका नाम स्थानाभाव के कारण नहीं दे पा रहे हैं) को साभार धन्यवाद देते हैं जिनके सहयोग एवं कर्मठता से पञ्चांग का प्रकाशन किया गया है। हार्दिक शुभकामनाओं के साथ धन्यवाद सहित

सहयोगी—आकांक्षी

प्रकाशक

श्रीः

## 'श्रीविश्वविजय पञ्चांग को ब्रह्मा-विष्णु-शिव स्वरूप ब्रजमण्डल के त्रिदेवों का स्नेहाशीर्वाद



परमपूज्य अनन्तश्रीविभूषित भगवत्स्वरूप श्री देवराहा बाबा



योगिराज तपःपूत श्री १०८ श्री पादबाबा



योगिराज श्री १०८ स्वामी कार्ष्णि गुरुशरणानन्दजी महाराज

विश्व की तीन महान् दैवी विभूतियों का स्नेहाशीर्वाद एक साथ प्राप्त करने का सौभाग्य **'श्री विश्वविजय पञ्चाग'** को ४५वें वर्ष में प्राप्त हुआ। यह पञ्चांग प्रेमियों के लिए परम् हर्ष का विषय है। इनमें प्रथम महान् विभूति हैं विश्व विख्यात तपःपूत आध्यात्मिक जगत् के अमितायु, भीष्मपितामह दिगम्बर योगिराज परम सन्त अनन्त श्रीविभूषित श्री देवरहा बाबा जो अनेक वर्षों से गंगा-यमुना तट पर घास फूस काष्ठ निर्मित उँचे मचान पर दिगम्बर रूप में निवास करते हैं। कब वे मचान से उतर कर गंगास्नान करने जाते हैं और कब वापिस लौटते हैं यह कोई देख नहीं पाया। राष्ट्रपति पद तक के सभी छोटे-बड़े अधिकारी मुख्यमंत्री, मंत्रिगण आपके श्रीचरणों के दर्शन को लालायित रहते हैं। गत गुरुपूर्णिमा दि. २९ जुलाई १९८८ को अपरान्ह कालमें वृन्दावनधाम यमुनापार पवित्र मचान पर आपके दर्शनार्थ पञ्चांग संपादक पहुंचा। साथ में मथुरा के श्री सतीश कुमार गुप्ता और श्री महेशनाथ समाधिया एडवोकेट भी थे। जब श्री विश्वविजय पञ्चांग' और 'ज्योतिष्मती' का नववर्षांक मचान पर आपकी सेवा में पहुंचा तो बाबा ने अत्यन्त प्रसन्नता व्यक्त की। त्रिवेदी जी के प्रार्थना करने पर कि 'नेत्र-व्याधि के कारण ३ वर्ष बाद मैं अब दूर से श्रीचरणों के दर्शन ठीक नहीं कर पा रहा हूं।' तो स्नेहार्द्र भाव से तत्काल दिगम्बर रूप में खड़े होकर बोले - 'ले करले अच्छी तरह दर्शन, हम तुम्हारे कार्य से बड़े प्रसन्न हैं।' इतना कह कर अपने कर-कमलों से एक अमूल्य उपवस्त्र और पुष्कल-फल-प्रसाद प्रदान कर पञ्चांग-कर्ता को स्नेहाशीर्वाद दिया।

**दूसरे हैं**—भारत के महान् सन्त, ब्रजअकादमी वृन्दावन के संस्थापक, अनन्त श्रीविभूषित योगिराज श्री श्रीपादबाबा जिनके श्रीचरणों में रंक से राजा, राष्ट्रपति तक साष्टांग दण्डवत् प्रणाम करते हैं। गत गुरु पूर्णिमा पर आपने भी श्रीविश्वविजय पञ्चांग-कर्ता को अपने कर-कमलों से उपवस्त्र पहना कर पूजा का विशेष श्रीफल कदली फल प्रसाद प्रदान कर उपकृत किया। आपका हस्तलिखित स्नेहाशीर्वाद आगे पृष्ठ ३ पर अंकित है।

**तीसरे हैं**— ब्रजमण्डल के प्रसिद्ध विद्वान सन्त श्री उदासीन कार्ष्णि आश्रम श्रीरमणरेती महावन के अध्यक्ष तपःपूत कार्ष्णि स्वामी श्री गुरुशरणानन्द जी महाराज। आपका हस्तलिखित शुभाशीर्वाद आगे पृष्ठ ३-४ पर प्रकाशित है। आप न्यायवेदान्तादि के आचार्य हैं, "सन्तहृदय नवनीत समाना" की प्रतिकृति परमदयालु परन्तु खकातर महापुरुष के साथ स्वयं कठोर तपस्वी भी हैं। गतवर्ष आपने गोवर्धन-क्षेत्रस्थ-श्रीमानसी गंगा का जीर्णोद्धार महीनों तक स्वयं सैकड़ों भक्तों के साथ खड़े रह कर करवाया एवं इस वर्ष गिरिराज गोवर्धन की दण्डवती परिक्रमा का कष्टसाध्य, पावनयज्ञ पूर्ण किया। ऐसे तपस्वी सन्तों का स्नेहाशीर्वाद "श्रीविश्वविजय पञ्चांग" के लिये गौरव की वस्तु है।

# भूतपूर्व प्रधान मंत्रियों की दृष्टि में

आपका यह प्रिय पंचांग ज्योतिर्विज्ञानाचार्यों, धर्माचार्यों एवं वरिष्ठ विद्वानों का ही कृपापात्र नहीं अपितु रंक से लेकर राजा तक के हृदय में अपना स्थान बना चुका है। (भू० पू० राष्ट्रपति डा० राजेन्द्र प्रसाद जी—भू० पू० प्रधानमंत्री श्री जवाहरलाल नेहरू जी, श्री लालबहादुर जी शास्त्री, श्रीमती इन्दिरा गांधी, श्री चौ० चरण सिंह एवं अनेक प्रान्तों के राज्यपालों तथा मुख्यमंत्रियों के उद्गार यथा सम्भव पंचांग व पत्रिका में प्रकाशित होते रहे हैं। पं० जवाहरलाल जी नेहरू को पंचांग से विशेष प्रेम था और वे अपने को पंडित कहलाने में गर्व का अनुभव करते थे। इसका प्रमाण २० वर्ष पूर्व सोलन में घटी एक घटना प्रत्यक्ष दर्शियों को अब भी स्मरण है। १६ जुलाई १९५९ को श्री पंडित नेहरू जी शिमला से लौटते समय कुछ देर नागरिकों का अभिनन्दन स्वीकार करने के लिये सोलन में रुके थे। श्री त्रिवेदी जी ने पुष्प माला के साथ संवत् २०१६ वि० का 'विश्वविजय पंचांग' भेंट किया तो बोले—"धन्यवाद, इस वर्ष अभी तक मैंने आपका यह पंचांग खरीदा भी नहीं था।" इसपर त्रिवेदी जी ने पूछा—"क्या आप भी पंचांग खरीदते हैं ?" तत्काल उत्तर मिला—"क्या आप मुझे पंडित नहीं मानते।" उस समय श्री नेहरू के साथ श्रीमती इन्दिरा गांधी और तत्कालीन उपराज्यपाल राजा बजरंग बहादुर सिंह जी भी थे। १० वर्ष पूर्व श्रीमती इन्दिरा गांधी ने अपने जन्म दिवस पर १९ नवम्बर १९६८ को प्रधानमंत्री निवास में श्री त्रिवेदी जी से संवत् २०२६ विक्रमी का 'श्री विश्वविजय पंचांग' अभिवादन पूर्वक सस्नेह ग्रहण किया—उस समय का एक स्मृतिचित्र यहाँ प्रस्तुत है।



## * "श्री विश्वविजय पंचांग" के अभिनव प्रशंसक *



"जनमानस–हृदय–सम्राट, भारत के युवा–कर्णधार सर्वकल्याणकारी, लोकप्रिय, प्रधानमन्त्री 'राजीव लोचन' श्री राजीव गाँधी"



"देवतात्मा हिमाचल प्रदेश के यशस्वी वर्तमान मुख्य मंत्री "श्री १०५ राजा वीर भद्रसिंह जी"



श्री बिश्वबिजय पचांग के प्रधान सम्पादक संस्थापक श्री हरदेवशर्मा त्रिवेदी जी अपनी आदर्श अर्धांगिनी गृहलक्ष्मी श्रीमती गोबिन्दी देवी जी के साथ

ईश्वर से कामना

चि० सुपुत्र श्री सुधाकर शर्मा एवं श्रीमती सुमन शर्मा अपने इन पूज्य माता पिता तथा श्री सतीश कुमार गुप्ता एवं श्रीमती विजय लक्ष्मी परम श्रद्धेय पितृ तुल्य श्री त्रिवेदी दम्पति को प्रणपात पूर्वक प्रभु से शतायु की कामना करते हैं –

## ज्योतिर्विज्ञान परिषद् मथुरा द्वारा

## ज्योतिष-मार्तण्ड श्रीयुत पं. हरदेव शर्मा त्रिवेदी जी का हार्दिक अभिनन्दन



बायें से (कुर्सियों पर) सर्वश्री चन्द्रभान भाटिया, कृष्णगोपाल शास्त्री, निरंजन प्रसाद शर्मा, पं. हरदेव शर्मा त्रिवेदी, हर्षपति नौडियाल, महेश प्रसाद पाठक, गोपालदास सेठ।
(खड़े हुए) सर्वश्री डॉ. अवतारकृष्ण गुर्टू, पं. शंकरलाल शर्मा, डा. रामनिवास शर्मा 'अधीर', कान्तीमोहन शर्मा, डॉ. अशोक भाटिया

जितना पावन, जितना शोभन है, पुण्य ज्ञान की वेदी का।
उतना ही है नाम विघ्नहर, श्री हरदेव त्रिवेदी का॥
'पण्डित-भूषण' जिनसे भूषित, वे शब्द कहाँ कैसे पाऊँ।
हे 'ज्योतिर्मार्तण्ड' आपको, दीप कौन सा दिखलाऊँ॥१॥
अगणित भविष्य-वक्ताओं से शोभित भारत की दिव्य मही।
पर देख समय के मुख-रूख को कहने की सबने बान गही॥
आपने समय का नहीं, समय ने वाणी का अनुगमन किया।
इसलिए व्यक्ति को नहीं, ज्ञान-गौरव को सबने नमन किया॥२॥
हे ज्ञानवीर पा ज्ञानपुंज उच्चस्थ देश का भाल आज।
हे विश्ववन्द्य ! हे विगतमान ! तुमसे सेवित सारा समाज॥
तुम जग-वन्दन में निरत, याकि कर रहा तुम्हारा जग वन्दन।
हे नवयुग के वाराहमिहिर ! स्वीकार करो यह अभिनन्दन॥३॥
इस आर्ष प्रभा का, प्रतिभा का प्रतिक्षण विकास मतिमान करें।
होकर चिरायु ज्योतिष-रथ को द्युतिमान् करें गतिमान करें॥
ब्रजवास करें, ब्रज-त्रास हरें, ब्रजनाथ सदा अनुकूल रहें।
आपकी प्रभा से आलोकित इस ब्रजमण्डल की धूल रहें॥४॥

# ह्रीं

## प्राक्कथन

"आनन्द सुन्दर पुरन्दर मुक्तमाल्यं मौली हठेन निहितं महिषासुरस्य।
पदाम्बुजं भवतु मे विजयाय मञ्जु मञ्जीर शिञ्जित मनोहरमम्बिकाया"॥

पञ्चाग-प्रेमी पाठकों को यह जानकर प्रसन्नता होगी कि अब उनके इस विश्वविख्यात 'श्री विश्वविजय पञ्चांग' का प्रकाशन किसी अन्य अर्थ-लोलुप प्रकाशक के हाथ में न रहकर श्री ब्रजेश्वरी की कृपा से विगत सं. २०४१ वि. की श्री राधाष्टमी के पुण्यपर्व पर मोक्षदा मथुरापुरी में स्थापित 'ज्योतिष्मती प्रकाशन' से हो रहा है। गत ४ वर्षों में 'ज्योतिष्मती' त्रैमासिक पत्रिका के १६ अंक भी इसी संस्था से प्रकाशित हो चुके है।

अब गत चार वर्षों से यह पञ्चांग विगत वर्षों की अपेक्षा कागज-मुद्रण एवं छपाई की दृष्टि से अधिक सुन्दर रूप में प्रकाशित हो रहा है। गणित-फलित, तन्त्र-मन्त्र-यन्त्र एवं अनुभवसिद्ध औषध सम्बन्धी श्रमसाध्य सामग्री भी बढ़ाई गई है। इस श्रम-साध्य कार्य में व्यय अधिक हुआ किन्तु पञ्चांग प्रेमी पाठकों की संतुष्टि एवं सुविधा को ध्यान में रखकर ही संस्था ने यह भार उठाया है। कागज का भाव गत वर्ष की अपेक्षा अत्यधिक वृद्धिगत है, फिर भी इस वृहद्काय पञ्चांग के मूल्य में अपेक्षाकृत नाम-मात्र वृद्धि की गई है। आशा है सहृदय-पाठकगण इसे उचित समझ सहर्ष स्वीकार करेंगे।

आज से ४५ वर्ष पूर्व सं. २००० वि. में जब उत्तर भारत में कोई भी श्रमसाध्य सर्वांगपूर्ण शुद्ध दृक् पक्षीय पञ्चांग नहीं था, उस कठिन काल में मुझ जैसे एक सर्वथा निराश्रित साधन-हीन निर्बल व्यक्ति के हृदय में किसी अव्यक्त महाशक्ति की अन्तः प्रेरणा से शुद्ध चित्रापक्षीय पञ्चांग-निर्माण का सत् संकल्प उत्पन्न हुआ। आरम्भ में १४ वर्ष तक 'श्री मार्तण्ड पञ्चांग' के सम्पादन, मुद्रण प्रकाशन का मुझे अनुभव था कि किसी भी नये पञ्चांग को चलाने में कितनी विषम समस्याएँ और कठिनाइयाँ आती है। इससे विचलित न होकर स्थिरचित्त से सं. २०००१ वि. से दिल्ली के अक्षांश रेखांश पर एक सर्वांग शुद्ध दृक् पक्षीय पञ्चांग-प्रकाशन का निश्चय कर लिया। नाम रक्खा "श्री विश्वविजय पञ्चांग"। आरम्भ में चार वर्ष तक इस पञ्चांग का मुद्रण, प्रकाशन लाहौर से हुआ। पंजाब विभाजन के बाद सं. २००५ वि. से इस पञ्चांग का मुद्रण, प्रकाशन दिल्ली से होता रहा। बीच में कुछ वर्ष अजमेर से भी हुआ। प्रारम्भ के बारह वर्षों में पर्याप्त कठिनाइयाँ आई, पर माँ जगत् जननी की कृपा से पञ्चांग निरन्तर प्रकाशित होकर लोकप्रिय होता गया। यह पञ्चांग इतना उच्च स्थान प्राप्त करलेगा इसकी मुझे कल्पना भी नहीं थी, आज असंख्य पाठक इसको पढ़ने व पाने के लिए लालायित रहते है। यह माँ की अहेतु की कृपा का फल है।

मथुरा में नयी व्यवस्था के एवं अनके कठिनाइयों के कारण योग्य विद्वान सहयोगी के अभाव में पञ्चांग समय पर प्रकाशित नहीं हो पाया। इसका मुझे खेद है। इस वर्ष सं. २०४६ वि. का यह पञ्चांग मकर संक्रान्ति से पूर्व जनवरी ८९ के प्रारम्भ में ही प्रकाशित करने की इच्छा थी, परन्तु नवम्बर ८८ में मुझे दूसरी आँख का आपरेशन करवाना पड़ा। बाद में पत्नी मरणासन रूग्णा हो गयी। इस प्रकार दो माह तक लेखन पाठन का कार्य नहीं हो पाया। यह आकस्मिक व्यवधान पड़ जाने से यह पञ्चांग मार्च मास के प्रारम्भ में 'श्री शिवरात्रि' पर्व पर प्रकाशित हो रहा है। माँ की कृपा रही और भविष्य में कोई दैवी व्यवधान न पड़ा तो आगामी वर्ष सं. २०४७ वि. का पञ्चांग निश्चित रूप में मकर संक्रान्ति से पहले प्रेमी पाठकों तक पहुँचाने का पूर्ण प्रयत्न करेंगे।

"प्रसीद मातर्जगतो खिलस्य"

ज्योतिष्मती निकेतन
सोलन (हि. प्र.)

मातृचरण चञ्चरीकः
हरदेव शर्मा त्रिवेदी

## आरम्भिका

या विद्या शिवकेशवादि जननी या वै जगन्मोहिनी
या पञ्चप्रणवद्विरेफनलिनी या चित्कलामालिनी ।
या ब्रह्मादि पिपीलिकान्ततनुषुप्रोन्ता जगत्साक्षिणी
सा पायात्परदेवता भगवती श्रीराजराजेश्वरी ॥

ज्योतिशशास्त्र प्रत्यक्ष फल दायक है। इसमें सन्देह नहीं, किंतु इस शास्त्र पर सूक्ष्म अध्ययन और अनुशीलन की आवश्यकता है। इस शास्त्र का सृष्टि के आदि काल में भारतीय महर्षियों ने ही आविष्कार किया। भारतीय लोगों की असावधानता और उपेक्षा बृत्ति से यह विज्ञान विदेशियों के हाथ लगा, उन्होंने इसको अपनाकर अद्‌भुत नाम एवं यश प्राप्त किया। अनेकों मुसलमान और अंग्रजों ने ज्योतिष सम्बन्धी ग्रन्थ लिखे और आज का समस्त पश्चिमी संसार इस विद्या के प्रभाव से लोगों को आश्चर्यचकित कर रहा है। ग्रीनवीच की संसार प्रसिद्ध प्रयोगशाला कौन नहीं जानता? वहां की जनता एवं सरकार अब भी प्रतिवर्ष करोड़ों रु० व्यय कर इस शास्त्र के अनुसंधान में लगी हुई है। पर, इसी शास्त्र के उद्‌गम स्थान भारत की दशा बड़ी शोचनीय है। यहां इस विज्ञान को कोई किसी प्रकार की सहायता तो पहुंचाता नहीं, पर आक्षेप या कुठाराघात करने पर सब प्रस्तुत हो जाते हैं। इन सब कारणों से व्यथित होकर यथाशक्ति इस वैज्ञानिक शास्त्र के द्वारा भारतीय संस्कृति के समुत्थान की शुभकामना से ही हम गत ४६ वर्षों से 'श्रीविश्वविजय- पंचांग' के माध्यम से जनता जनार्दन की सेवा कर रहे है।

## केतकी चित्रापक्षीय पंचांगों की सब ओर से संपुष्टि

उत्तर - भारत में केतकी चित्रापक्षीय पंचांग का जो कार्य हमने ४६ वर्ष पूर्व प्रारम्भ किया था उसके प्रचार में उत्तरोत्तर वृद्धि होती जा रही है। प्रायः सभी प्राचीन पंचांगकारों ने सूर्यसिद्धान्त, ग्रहलाघव, मकरन्द और ब्रह्म पक्षीय ग्रहों के स्थान में चित्रापक्षीय (ज्योतिर्गणित केतकी आदि से) शुद्ध दृक्तुल्य ग्रह ग्रहणोदयास्तादि लगाने प्रारम्भ कर दिये हैं। विद्वान् सहयोगियों ने अनुभव किया है कि इस समय जब सूर्य परम मंदफल और चन्द्रमा के संस्कार फलों में कई कलाओं का अन्तर प्रत्यक्ष सिद्ध है तब सूर्य चन्द्रमा से निष्पन्न तिथिमान में भी १० - १५ घटी तक का अन्तर स्वाभाविक है। केतकी गणित के आधार पर दिये हुए 'श्रीविश्वविजय - पंचांग' के तिथ्यादि धर्मशास्त्रीय निर्णय व्रतोपवासादि के लिए उपयोगी हैं, इसमें अब किसी प्रकार की शंका नहीं है।

भारत - सरकार के 'राष्ट्रीय पंचांग' और 'कैलेण्डर - रिफार्म कमेटी की रिपोर्ट' में भी यही तिथि स्वीकार की गई है और इसके आधार पर राष्ट्रीय पंचांगों और राजकीय कैलेण्डरों में पर्व त्यौहार एवं छुट्टियां लगाई जाती हैं। विगत सं० २०१९ के चैत्र मास में कुम्भ महापर्व पर भगवती भागीरथी के तट पर हरिद्वार में श्रीसनातन धर्म प्रतिनिधि सभा, पंजाब के आमन्त्रण पर उत्तर - भारतीय ज्योतिर्विदों का सम्मेलन हुआ था, उसमें सर्वसम्मति से निर्णय हुआ कि अगले वर्ष सं० २०२० वि० से उत्तर - भारत के सभी पंचांगकार अपने - अपने पंचांगों में तिथि नक्षत्र योग के घट्यादि का मान भी नवीन दृक्पक्ष (केतकी ज्योतिर्गणित वैजयन्ती आदि) से ही लगावेंगे। तदनुसार पंजाब, राजस्थान, उत्तरप्रदेश के प्रसिद्ध पंचांगों में विगत वर्ष सं० २०२० से तिथ्यादि भी नवीन सूक्ष्म गणित से लगानी प्रारम्भ कर दी, यह उत्तर - भारत में पंचांग एकीकरण के लिए परम हर्ष का विषय है।

इससे कुछ वर्ष पहले वैष्णव - सम्प्रदाय के धर्माचार्य श्री १०८ गो० गोकुलनाथ जी महाराज, जगद्‌गुरु शंकराचार्य श्री १०८ स्वामी योगेश्वरानन्दजी तीर्थ, पुरीमठ, श्री १०८ जगद्‌गुरुशङ्कराचार्य सिकेश्वर करवीर मठ, जगद्‌गुरु श्री १०८ अनन्ताचार्य महाराज काञ्ची काम- कोटि मठ आदि के शङ्कराचार्यचरणों ने भी सूक्ष्म तिथि से ही धर्मनिर्णय महाराज करने के आज्ञा पत्र निकाले हैं। वल्लभ- सम्प्रदाय की प्रधानपीठ श्रीनाथद्वारा के तिलकायत गोस्वामी श्री १०८ गोविन्दलालजी महाराज की आज्ञानुसार गत २६ वर्षों से 'श्रीनाथपचांग का भी केतकी चित्रापक्ष से ही निर्माण हो रहा है और नवलगढ़ के 'सरस्वती पचांग' में भी अब तिथ्यादि मान, सूक्ष्म केतकी गणित से ही छपने लगा है। जगद्‌गुरु श्रीनिम्बार्काचार्य और जैन- धर्म के आचार्यों के भी सूक्ष्म गणित प्रत्यक्ष पचांग दृग्गणितानुसार प्रकाशित होने लगे है।

कुछ सज्जन तिथिमान को अदृश्य या अप्रत्यक्ष कहकर उसे आधुनिक काल के लिए अप्रत्यक्ष स्थूल गणित मकरन्द ग्रहलाघव सूर्यसिद्धान्त ब्रह्मपक्षादि से बनाने का आग्रह करते हैं--यह वर्तमान काल के लिए उपयुक्त नहीं। इस विषय में तैत्तिरीय संहिता, सिद्धान्त - कामधेनु, विष्णुधर्मोत्तरपुराण, नारदीय- पुराण आदि प्राचीन आर्ष ग्रन्थों के अनेक प्रमाण गत वर्षों के पंचांग की आरम्भिका में हम प्रकाशित कर चुके हैं। स्थानाभाव के कारण यहाँ केवल दो आप्तवचन दे रहे हैं-

यस्मिन् पक्षे यत्र काले येन दृग्गणितैक्यकम्।
दृष्यते तेन पक्षेण कुर्यात्तिथ्यादि निर्णयम् ॥ (वशिष्ठः)
तेभ्यः स्याद् ग्रहणादि दृक्समनियं प्रोक्ता मया सा तिथिः।
ग्राह्या मंगलधर्मनिर्णयविधावेषा यतो दृक्समा ॥ (ति० चि०)

भारत सरकार के मौसम - विभाग और अखिल - भारतीय - ज्योतिषपरिषद् के संयुक्त तत्वावधान में दि० १९ - २० नवम्बर १९६८ को विज्ञानभवन, नई दिल्ली में विशाल पचांग गोष्ठी का आयोजन किया गया --उसमें समस्त भारत के नवीन प्राचीन पद्धति के शताधिक प्रसिद्ध विद्वान् पीचांगकार सम्मिलित हुए थे। दो दिन के विचार विमर्श के अनन्तर भारी बहुमत से दृक्पक्षीय (चित्रापक्षीय अयनांश) पचांग गणना को ही शास्त्र सम्मत प्रमाणित किया गया।

इस वर्ष पचांग के अन्त में दैनिक चन्द्र का उदय—अस्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम घण्टा- मिनटों में (दिल्ली, बम्बई, मद्रास और कलकत्ता वाराणसी भोपाल जोधपुर पटना के दिये गये हैं। आगामी वर्ष के पंचांग में अन्य कई उपयोगी विषय बढ़ाये जायेंगे।

ज्योतिष्मती निकेतन — विदुषामनुचरः-
सोलन (हि० प्र०) — हरदेव शर्मा त्रिवेदी

# पंचांग देखने की विधि

१—इस पंचांग (श्रीविश्वविजय) का सभी गणित दिल्ली के अक्षांश २८।३८ रेखांश ७७।१२ पर किया गया है। तिथि नक्षत्र के घटी पल दिल्ली के स्पष्ट सूर्योदय से समाप्ति काल के हैं। तिथि नक्षत्र योग करण के घण्टा मिनट भा. स्टे. टा. से समाप्ति काल के हैं, जो भारत में सर्वत्र उसी टाइम से होंगे।

२—सूर्योदय सूर्यास्त भारतीय समयानुसार दिल्ली के हैं। सूर्योदय सूर्यास्त किरण वक्री भवन संस्कार रहित है। प्रत्यक्ष देखने के लिए सूर्योदय में दो मिनट घटावें और सूर्यास्त में दो मिनट बढ़ावें।

३—इस पंचांग में करण सूर्योदय कालान दिये गये हैं। अग्रिम करण उससे आगे वर्तमान तिथि के अर्धभाग तक जानें।

४—सूर्य चन्द्रादि ग्रहों का राश्यादि संचार एवं भद्रा पंचक, ग्रहों के उदय अस्त वक्र - मार्ग आदि भारतीय स्टें. टा. में हैं . जो भारत में सर्वत्र उसी टाइम में होंगे। यह इस पंचांग की विशेषता है।

५—महीनों में अष्टमी पूर्णिमा एवं अमावश्या के ग्रह स्पष्टों के राश्यादि स्टे. टा. प्रातः घं० ५ मि० ३० के हैं। नीचे उस दिन की गति और वक्री मार्गी उदय - अस्त व ग्रहों के नक्षत्रचरण दिये हैं। ग्रह स्पष्टों के साथ कुंडली भी उपरोक्त समय की हैं।

६—तिथ्यादि तथा चन्द्रमा भद्रा ग्रहाचार आदि में २४ - २५ - २६ आदि अंक लिखे हैं उनका अर्थ यह है कि २४ को रात्रि के बारह बजे, २५ को रात्रि के १ बजे, २६ को रात्रि के २ बजे समझें। इसी प्रकार आगे के अंकों में भी २४ घटाकर अर्द्ध रात्रि बाद के अगली तारीख में समझेंगे।

७—इस पंचांग का गणित आचार्यों ऋषियों द्वारा ग्राह्य और भारत सरकार द्वारा स्वीकृत सूक्ष्म दृश्य पद्धति से किया है। जहां सायन गणना की गई है वहां अयनांश चित्रा पक्षीय शुद्ध मानकर ग्रहण किये गये हैं। यहां निरयन पद्धति को सर्वत्र मान्य की है।

८—दैनिक लग्न सारिणी में समय का उल्लेख स्टैण्डर्ड टाइम के अनुसार दिल्ली का है। और लग्न का समाप्ति काल लिखा गया है।

९—लस्टर में ∆ɸ×.+. आदि चिन्ह दिये हैं, उनका मतलब यह है कि मैटर उस लाईन में नहीं आ सका जो चिन्ह जहां लगाया वैसा ही चिन्ह कहीं दूसरी लाइन में लगाकर शेष मैटर लिखा है - नीचे लिखी संकेतावली को पंचांग देखने में काम लेने से संपूर्ण विषय समझ में आजावेंगे।

## पंचांग में लिखे शब्दों की संकेतावली (अकारादि क्रम से)

अ.=अश्विनी (नक्षत्र) अतिगंड (योग)
अं.=अंश, अंग्रेजी (मास तारीख)
अग्नि (पंचक) अक्टूबर अगस्त अप्रैल (मास)
उ.=उदय उपरान्त
अनु.=अनुराधा (नक्षत्र)
उ.फा.=उत्तरा फाल्गुनी (नक्षत्र)
आ.=आर्द्रा न. आयुष्मान् यो. आषा. अश्विन
उ. षा.=उत्तराषाढ़ (नक्षत्र)
उ. भा.=उत्तरा भाद्रपद (नक्षत्र)
ब.=ब्रह्म (योग)
ऐं.=ऐन्द्र (योग)
वृ=वृद्धि (योग)
क.=कर्क, कन्या (राशि) कला
बु.=बुध (वार) बुध ग्रह

का.=कार्तिक (मास)
क्रां. सा.=क्रान्ति साम्य (महापात)
कृ.=कृतिका (नक्षत्र) कृष्ण पक्ष
कु.=कुंभ (राशि)
गु.=गुरु (वार) गुरु ग्रह
गु. दा.=गुरु दान से
गो.=गोधूलि (लग्न)
गं.=गंड (योग)
घ.=घटी
घ.=घन्टा
चि.=चित्रा (नक्षत्र)
चै.=चैत्र (मास)
चौ.=चौर (पंचक)
चं.=चन्द्र (सोमवार) चन्द्र ग्रह
ज.=जयन्ती, जनवरी (मास)
जू.=जून (मास)
जु.=जुलाई (मास)
ज्ये.=ज्येष्ठ (मास) ज्येष्ठा (नक्षत्र)
ता.=तारीख
तु.=तुला (राशि)
दि. ल.=दिन में लग्न
ध.=धनु (राशि) धनिष्ठा (नक्षत्र)
धूलिमु.=धूलिमुख (अन्यगोधूलि) लग्न
ध्रु.=ध्रुव (योग)
धृ.=धृति (योग)
निं.=निंबार्क (संप्रदाय)
नृ.=नृप (पंचक)
प.=परिघ (योग) पल
प्र.=प्रवेश
प्रा.=प्रारम्भ
प्री.=प्रीति (योग)
पु.=पुष्य (नक्षत्र)
पुन.=पुनर्वसु (नक्षत्र)
पू.फा.=पूर्वाफाल्गुनी (नक्षत्र)
पू.षा.=पूर्वाषाढ़ा (नक्षत्र)
पू.भा.=पूर्वाभाद्रपद (नक्षत्र)

भ.=भरणी (नक्षत्र) भद्रा
भाद्र.=भाद्रपद (मास)
म.=मघा (नक्षत्र) मकर (राशि) मई मास
मा.=मार्गशीर्ष, माघ मार्च (मास)
मि=मिनट, मिथुन राशि (लग्न) मिति
मी.=मीन (राशि)
मु.=मुहूर्त
मू.=मूल (नक्षत्र)
मे.=मेष (राशि) लग्न
मृ=मृगशिर (नक्षत्र) मृत्यु (पंचक)
र.=रवि (वार) रवि (ग्रह)
रा.=राहु. (ग्रह) राष्ट्रीय, राशि
रे=रेवती (नक्षत्र)
रो.=रोहिणी (नक्षत्र) रोग (पंचक)
ल.=लग्न
व.=वज, वरियान् यो. वणिज क. बक्र गति
व्र.=व्रत
व्य.=व्यतिपात (योग)
वृ.=वृद्धि (योग) वृष, वृश्चिक (राशि)
व्या.=व्याघात (योग)
वि.=विशाखा (नक्षत्र) विष्कंभ (योग) विकला
वि.मु.=विवाह मुहूर्त
वै.=वैष्णव संप्र. वैधृति यो. वैशाख मास
श.=शनिवार, शनिग्रह, शतभिषा नक्षत्र
शि.=शिव योग
शु.=शुक्रवार, शुक्रग्रह, शुभ, शुक्ल (योग) शुक्ल (पक्ष)
श्रा.=श्रावण (मास)
सा.=साध्य (योग)
स्वा.=स्वाती (नक्षत्र)
स्मा.=स्मार्त (संप्रदाय)
सि.=सिद्धि (योग) सितम्बर (मास)
सि.=सिंह (राशि)
सु.=सुकर्मा (योग)
सौ.=सौभाग्य (योग)
ह.=हस्त (नक्षत्र) हर्षण (योग)
हि.=हिन्दी (मास - तारीख)

## श्रीविश्वविजय पञ्चांग-निर्माता को राज्य सरकार एवं सार्वजनिक संस्थाओं से अनेक गौरवपूर्ण उच्चस्तरीय सम्मानोपाधियाँ

"श्री विश्वविजय पञ्चांग" और "ज्योतिष्मती" के प्रधान सम्पादक वयोवृद्ध पूज्य पितृव्यपाद पं. श्रीहरदेव शर्मा त्रिवेदी जी को अर्द्धशताब्दी से अधिक उनकी अनवरत साहित्य-साधना से प्रभावित होकर राजस्थान सरकार ने विगत ४ अगस्त १९८२ को संस्कृत दिवस समारोह पर जयपुर में तत्कालीन महामहिम राज्यपाल श्री ओ. पी. मेहरा ने अभिवादन कर आपको पुरस्कार प्रशस्ति पत्र पुष्पमाला के साथ शाल भेंट कर सम्मानित किया। तदनन्तर गत २४ मार्च १९८५ को महाराणा-मेवाड़ फाउण्डेशन उदयपुर ने राजमहल में आपको ५००१) रुपये उत्तरीय (शाल) और रजत मण्डित प्रशस्ति पत्र प्रदान कर हारित ऋषि पुरस्कार से सम्मानित किया। इससे पूर्व भी पितृव्य-पाद को उनकी लम्बी निःस्वार्थ साधना एवं विद्वत्ता से प्रभावित होकर भारत-धर्म-महामण्डल, काशी (वाराणसी), सनातन धर्म-दिग्विजयमण्डल, अखिल भारतीय संस्कृत-प्रचारक मण्डल, अखिल भारतीय निम्बार्काचार्य पीठ निम्बार्क तीर्थ (सलेमाबाद) आदि अनेक धार्मिक पीठों से पंडितभूषण, ज्योतिषमार्तण्ड, ज्योतिर्विज्ञानाचार्य, दैवज्ञ-शिरोमणि, समाजशिरोमणि आदि अनेक मानद उपाधियाँ एवं अभिनन्दन-पत्र प्राप्त हो चुके हैं। गत कुछ वर्षों से आपने नागरिक अभिनन्दन एवं उपाधि ग्रहण करना तथा सभा सम्मेलन में उपस्थित होना बन्द कर दिया है। फिर भी सार्वजनिक संस्थाएँ आपके दिव्य गुणों से परिचित हैं। वे बिना आपकी स्वीकृति के भी अभिनन्दन करते रहते हैं। गत दिसम्बर से अप्रैल ८७ तक आप जयपुर (मुख्यमंत्री निवास में) अस्वस्थ थे। उस समय पश्चिम बंगाल की विश्व-उन्नयन-संसद ने आपको 'डाक्टर ऑफ एस्ट्रोलौजी' की सर्वोच्च मानद उपाधि से सम्मानित किया। इसकी सूचना हिन्दी अंग्रेजी के कई पत्र पत्रिकाओं में छप चुकी है।

गत १४ अगस्त १९८७ को इण्डियन कौंसिल ऑफ एस्ट्रोलॉजी [illegible] की दिल्ली शाखा ने भारतीय विद्या भवन नई दिल्ली में केन्द्रीय मंत्री श्री अर्जुन सिंह जी द्वारा एक बहुमूल्य शाल, एक प्लेक और सुन्दर थैली में श्री फल पुरस्कार भेंट करके सम्मानित किया।

डा. भवानीशंकर त्रिवेदी

## 'श्रीविश्वविजय-पञ्चांग' के प्रशंसक महापुरुष

श्रीविश्वविजय-पञ्चांग पर भारत के प्रायः सभी गण्यमान्य विद्वानों, नेताओं, उच्च राज्याधिकारियों, धर्माचार्यों और पत्र-पत्रिकाओं ने अपना अभिमत व्यक्त करके इसकी मुक्त कंठ से प्रशंसा की है। उन अनेक सम्मान्य महापुरुषों में से कुछ विशिष्ट महानुभावों के शुभ नाम मात्र यहाँ प्रकाशित कर रहे हैं।

महामहिम भू. पू. राष्ट्रपति श्री राजेन्द्र प्रसाद जी। उ. प्र. के भू. पू. मुख्यमंत्री और राजस्थान के भू. पू. राज्यपाल स्व. श्री सम्पूर्णानन्द जी। उ. प्र. के भू. पू. मुख्यमंत्री एवं केन्द्रीय भूतपूर्व रेलमंत्री वयोवृद्ध राष्ट्रनेता श्री कमलापति त्रिपाठी, भारत के भू. पू. प्रधानमंत्री स्व. श्री चौधरी चरणसिंह जी, रा. स्व. से. के भू. पू. सरसंघचालक स्व. श्री मा. स. गोलवलकर जी। भू. पू. अजमेर मेवाड़ राज्य के मुख्यमंत्री और राजस्थान के भू. पू. वित्त व शिक्षामंत्री स्व. श्री हरिभाऊजी उपाध्याय भारत सरकार के भू. पू. राज्यमंत्री और संसद के सचेतक, म. प्र. के भू. पू. राज्यपाल स्व. श्री सत्यनारायण सिंह, लोकसभा के भू. पू. अध्यक्ष स्व. श्री अनन्तशयनम् आयंगर। राजस्थान के दिवंगत भू. पू. मुख्यमंत्री श्री हीरालाल जी शास्त्री, श्री जयनारायण जी व्यास, एवं राजस्थान के भू. पू. यशस्वी मुख्यमंत्री श्री हरिदेव जी जोशी, राजस्थान के पूर्व शिक्षा स्वास्थ्य वाणिज्य मंत्री एवं भू. पू. उद्योग पर्यटन विद्युत आदि के वरिष्ठ मंत्री श्री हीरालाल जी देवपुरा, उदासीन सम्प्रदाय आचार्य विश्व भर में वेद मन्दिरों के प्रतिष्ठापक १०८ वर्षीय वयोवृद्ध विद्वान सर्वतन्त्रस्वतन्त्र महामण्डलेश्वर श्री १०८ स्वामी गंगेश्वरानन्द जी, महाराज अनन्त श्री विभूषित जगद्गुरु श्री निम्बार्काचार्य पीठाधीश्वर "श्री जी" श्री राधा सर्वेश्वर शरण देवाचार्य जी महाराज, वृन्दावन के परम तपस्वी संत ब्रज अकादमी के संस्थापक योगिराज परमपूज्य श्री १०८ श्रीपाद बाबा महाराज, ब्रजधाम गोकुल महावन रमणरेती श्री कार्ष्णि आश्रम के महान् विद्वान तपस्वी संत महामण्डलेश्वर श्रद्धेय श्री १०८ स्वामी गुरुशरणानन्द जी महाराज, ब्रह्मलीन द्वारिका शारदा पीठाधीश्वर जगद्गुरु शंकराचार्य अनन्त श्री विभूषित अभिनव सच्चिदानन्द तीर्थ महाराज, परमहंस परिव्राजकाचार्य श्री १०८ स्वामी स्व. अखण्डानन्द जी सरस्वती महाराज, ब्रह्मलीन ज्योतिष्पीठाधीश्वर जगद्गुरु शंकराचार्य श्री १०८ स्वामी कृष्णबोधाश्रम जी महाराज, श्री पीताम्बरापीठ दतिया के महान संत योगिराज राष्ट्रगुरु अनन्तश्री विभूषित परमशाक्त मौनि पुरवासी श्री स्वामीजी महाराज, श्री भुवनेश्वरी पीठाधीश गोंडल के भूतपूर्वाधिकारी श्री १०८ आचार्य श्री चरण तीर्थ जी महाराज, स्व. महामहोपाध्याय पं. श्री गिरिधर शर्माजी चतुर्वेदी कविकुलगुरु महामहोपाध्याय स्व. श्री पं. नारायण शास्त्री खिस्ते वाराणसी, स्व. श्री पं. गणपतिदेव जी शास्त्री पञ्चांगकर्ता काशी, स्व. त्यागमूर्ति श्री १०८ गो. गणेशदत्त जी महाराज, रामभक्त स्व. श्री पं. कपीन्द्र जी महाराज, स्व. पद्मभूषण डा. सूर्यनारायण जी व्यास ज्योतिषाचार्य, स्व. श्री हनुमान प्रसाद जी पोद्दार आद्य सम्पादक 'कल्याण' स्व. पं. सीतारामजी झा ज्योतिषाचार्य वाराणसी आदि।

## दो सन्त महापुरुषों के आशीर्वाद

(१)

**Brij Academy**
**Institute of Research - Cultural Studies**
**Vrindravan - 281121 (U.P.)**

'श्रीविश्वविजय पञ्चांग' को शुभाशीर्वाद।

"व्रजेन्दनन्दनो देवो राधिका प्राणवल्लभः।
ज्योतिश्चक्रधरः कृष्णः संसेव्यो भूतिमिच्छता"॥

"श्री विश्वविजय पञ्चांग" अपने ४४ वर्ष का प्रतिमान 'ज्योतिष्मती प्रकाशन' के प्रकल्प में पूर्णकर ४५वें वर्ष में पदार्पण करते हुए ज्योतिश्चक्रधारी लीला बिहारी की सतत् सेवा में अग्रसर हो रहा है। उसके यशस्वी सम्पादक एवं प्रणेता ज्योतिषाचार्य पंडित श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी ८० वर्ष की आयु में भी पञ्चांग कर्तृत्व अभिजात्य को अक्षुण्ण बनाये हुए हैं। ज्योतिष शास्त्र वेदपुरुष का नेत्र है, प्रतिपल पलक के समान श्री त्रिवेदी जी इसकी रक्षा में संलग्न हैं। वेद वेद्य परमात्मा श्रीकृष्ण ने विभूति योग का उपदेश करते हुए स्वयं को रवि और शशि कहा है—"**आदित्यानामहं विष्णुर्ज्योतिषां रविरंशुमान्। मरीचिर्मरुतामस्मि नक्षत्राणामहं शशी**"॥ (श्रीगीता १०।२१) इसी कारण शास्त्रकारों ने ज्योतिषशास्त्र को परमात्मा की शरणागति एवं आस्था में सहायक स्वीकार किया है।

आज के आस्था संक्रमण काल में ज्योतिष की सहायता से श्री त्रिवेदी जी ने मानव आस्था को समूल बनाये रखने का भगीरथ प्रयास किया है। यह एक भव्य कीर्तिध्वज के रूप में सदा फहराता रहेगा। 'जीवेम शरदः शतम्' के अनुसार त्रिवेदी जी के सुदीर्घ पूर्णायुष्य की कामना प्रभुचरणारविन्द में सदा करते हैं।

इनका योगदान कालजयी एवं प्रेरणादायक हो इस मंगल कामना के साथ सस्नेह —

(ह.) श्री पादबाबा
सम्प्रेरयिता
ब्रज अकादमी संस्कृति प्रज्ञा संस्थान वृन्दावन।

पौष शु. १५ सं. २०४५
२१ जनवरी १९८९

(२)

॥ "श्री रमण विहारिणेनमः" श्री गुरु कार्ष्णि भगवते नमः ॥

**स्वामी कार्ष्णि गुरुशरणानन्द**

श्री उदासीन कार्ष्णि आश्रम
श्री रमणरेती, पो. महाबन, (पुरानी गोकुल)
जिला. मथुरा (उ.प्र.)।

**"श्री विश्वविजय पंचांग"**

दि. १२-१-८९

यह पचांग हम गत कई वर्षों से देख रहे हैं। उत्तर भारत में इस पंचांग ने अत्यधिक लोकप्रियता एवं प्रतिष्ठा प्राप्त की है, इसका श्रेय पचांग के प्रवर्तक प्रधान सम्पादक वयोवृद्ध विद्वान् श्री पं० हरदेव शर्मा त्रिवेदी जी को है—जो विगत ६० वर्षों से केतकी चित्रा पक्षीय शुद्ध पंचाग निर्माण के श्रमसाध्य कार्य में जुटे हुये हैं। पंचाग भारतीय सनातन संस्कृति का मूलाधार है, प्रत्येक धार्मिक कृत्य, व्रत पर्व एवं महापुरुषों की जयन्तियों का निर्णय शुद्ध पंचाग से ही होता है। पंचांग का निर्माण ज्योतिष-शास्त्रानुसार होता है। वेद के ६ प्रधान अंगों में ज्योतिष शास्त्र को नेत्र माना है— "**वेदस्य निर्मलं चक्षुर्ज्योतिरशास्त्रमकल्मषम्**"।

सूर्यादि समस्त ग्रह आकाश में गतिशील हैं, ग्रहणादि गणित एवं पंचांग निर्माण के लिये प्राचीन आचार्यों ने जिन सिद्धान्तकरण ग्रन्थों का निर्माण किया उनके अनेक वर्षों के बाद ग्रहगणना में कुछ अन्तर पड़ना स्वाभाविक है, सूर्य सिद्धान्तकार ने स्पष्ट लिखा है-

"शास्त्रमाद्यं तदेवेदं यत्पूर्वं प्राह भास्करः ।
युगानां परिवर्तेन कालभेदोऽत्रकेवलम्" ॥

अतएव उन आचार्यों के वचन अनुसार प्राचीन सिद्धान्त ग्रन्थों के गणित में समय-समय पर नलिकावेध आदि द्वारा संशोधन कर ग्रह गणित में बीज संस्कार के द्वारा नवीन करण ग्रन्थ से पचांग बनाये जावे तभी वे सर्वथा शुद्ध होंगे। प्राचीन ग्रन्थों से (ग्रह लाघव, मकरन्द, चण्डू आदि की सारणियो से) बने पंचांग के ग्रहणादि में भारी अन्तर आने लगा था। वेद का नेत्र (ज्योतिषशास्त्र) जब शुद्ध निर्मल होगा तभी विश्व का सही मार्गदर्शन हो सकता है। नेत्र में विकार आने पर कुछ भी स्पष्ट दिखाई नही देता अतः समाज के नेत्र रूप पंचांग का सर्वथा शुद्ध निर्मल होना परमावश्यक है। ज्योतिष को काल विधान शास्त्र भी कहा गया है।शुद्ध काल (समय) मे अनुष्ठित यज्ञानुष्ठान आदि कार्य पूर्ण सफल होते हैं।

वे० ज्यो० मे लिखा है -

वेदाहि यज्ञार्थमभिप्रवृत्ता कालानुपूर्वा विहिताश्चयज्ञाः ।
तस्मादिदं कालविधान शास्त्रं यो ज्योतिषं वेद सवेद यज्ञान्" ॥

हमारी जानकारी के अनुसार इधर उत्तर भारत मे सभी पचांग ४०-५० वर्ष पूर्व तक प्राचीन स्थूल गणित से ही बनाये जाते थे, उनमे लिखे सूर्य चन्द ग्रहण ग्रहो के उदयास्तादि में पर्याप्त अन्तर आने लगा था, इस त्रुटि को सर्व प्रथम इधर उत्तर भारत के दो प्रमुख ज्योतिर्विदो श्री (१) प० मुकुन्दवल्लभ जी तथा (२) श्री प० हरदेव शर्मा त्रिवेदी जी ने अनुभव किया और तदअनुरूप संशोधित श्री मार्तण्ड-पंचांग सर्वप्रथम सं० १९८५ वि० का उन्होने कुराली पंजाब से प्रकाशित किया। पंजाब के सुप्रसिद्ध ज्योतिषाचार्य स्व० श्री मुकुन्द वल्लभ जी मिश्र के साथ १४ वर्ष तक (सं० १९८५ से १९९८ वि० तक) श्री मार्तण्ड पंचांग सम्पादन कार्य मे श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी जी का भी पूर्ण सहयोग रहा। तदनन्तर सं० २००१ वि० से सोलन-हिमाचल प्रदेश से दिल्ली के अक्षांश रेखांश पर एक सर्वांग शुद्ध श्री विश्वविजय पंचांग का प्रकाशन प्रारम्भ किया-जिसका विगत ४५ वर्षों से श्री त्रिवेदी जी निरन्तर सम्पादन कर रहे है। इस ६० वर्ष की लम्बी अवधि मे कई ज्योतिर्विदो ने नये पचांग निकालने के प्रयत्न किये किन्तु वह २-४ वर्ष प्रकाशित होकर बन्द हो गये। इस अवधि में सर्वाधिक सफलता श्री विश्वविजय पंचांग ने प्राप्त की है। इसे न केवल भारत के सभी धर्माचार्यों, धुरन्धर विद्वानो का अपितु पत्रकारो एव राजपुरुषों का भी आदर स्नेह सम्मान प्राप्त है।

श्री विश्वविजय पंचांग की राष्ट्रिय अन्तराष्ट्रिय-भविष्यवाणियों की सफलता की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा हिन्दी एवं अंग्रेजी की सुप्रसिद्ध पत्र पत्रिकाओं मे प्रायः दृष्टिगोचर होती रहती है। यह देखकर हमें अत्यन्त प्रसन्नता हुई कि वयोवृद्ध विद्वान् श्री त्रिवेदी जी ने विगत ४ वर्षों से अपने पंचांग पत्रिका का मुद्रण प्रकाशन अब ब्रज मण्डल मथुरा से प्रारम्भ किया है। भगवान् श्री राधा रमण बिहारी जी से हमारी प्रार्थना है कि वे श्री त्रिवेदी जी को श्रमसाध्य पंचांग निर्माण की शक्ति एवं दीर्घ जीवन प्रदान करे ताकि वे ब्रजवास करते हुये पंचाग पत्रिका के द्वारा भारतीय संस्कृति की अधिकाधिक सेवा करते रहें। इस ८० वर्षीय वृद्धावस्था एवं नेत्र व्याधि ग्रस्त होते हुये भी त्रिवेदी जी अवाध गति से लेखन पाठन का कार्य करते रहते है, यह उन पर वाग्वादिनी माँ सरस्वती का वरद हस्त एवं गुरुजनो की कृपा का फल ही समझना चाहिये। हम नये विद्वानो से आग्रह करते है कि वे आदरणीय त्रिवेदी जी से प्रेरणा लेकर शास्त्र मे श्रम करें तभी शास्त्र का रहस्य स्पष्ट होगा। धर्म संस्कृति के संरक्षण एव उत्थान के लिये श्री त्रिवेदी जी सदृश विद्वानो का समादर न केवल सामान्यजनो के द्वारा अपितु समाज के नेतृ वर्ग द्वारा भी आवश्यक कर्तव्य है। मैं भगवान् रमण विहारी जी से सम्मान्य पंडित जी की दीर्घायु की तथा पंचांग की अहर्निश प्रगति की कामना करता हूँ ॥ शुभमस्तु ॥

(ह-) स्वामी कार्ष्णि गुरु शरणानंद

## स्नेही सन्मित्रों के पत्र

गत अर्धशताब्दी की लम्बी अवधि में देश-विदेश के अनेक महापुरुषों (अनुभवी तन्त्र-मन्त्रमर्मज्ञों, दैवज्ञों, वैद्यों एवं प्रमुख राजपुरुषों) से मेरा स्नेह-सम्पर्क रहा है। कुछ वयोवृद्ध-विश्वविख्यात-सिद्धहस्त-सफल चिकित्सकों, तान्त्रिकों एवं ज्योतिर्विदों का आत्मीय-स्नेह प्राप्त करने का सौभाग्य भी इस जन को प्राप्त हुआ है। समय-समय पर उन महापुरुषों के आत्मीय स्नेहपूर्ण पत्र मुझे प्राप्त होते रहे हैं-जो साहित्य की अमूल्य निधि थी। उनमें से अनेक अनुसन्धानोपयोगी पत्र मेरी उपेक्षावृत्ति से नष्ट हो गये (कुछ दीमक, कीड़े, चूहों ने खा लिए) इसका मुझे भारी संताप है। जो कुछ बचे है उनमें से कुछ उपयोगी पत्र प्रतिवर्ष पंचांग में प्रकाशित करना गत दस वर्षों से प्रारम्भ किया है। उसी क्रम में नये पुराने तीन पत्र यहाँ प्रकाशित किये जा रहे है :

१

आर्यकुल कमलदिवाकर वीराग्रगण्य महाराणा प्रतापवंश विभूषण, मेवाड़ राजवंश के उत्तराधिकारी महाराणा मेवाड़ फाउण्डेशन हिस्टोरीकल पब्लिकेशन ट्रस्ट एवं श्री एकलिंगजी ट्रस्ट आदि अनेक ट्रस्टों के अध्यक्ष विद्यानुरागी महामहिम श्री अरविन्दसिंह जी 'मेवाड़' के हृदयोद्‌गार-

श्री एकलिंग जी जयति




राजमहल
उदयपुर (राजस्थान)
१८ जनवरी १९८८

आदरणीय पं. श्री हरदेव जी शर्मा त्रिवेदी,

सादर नमस्कार ।

आशा है आप सपरिवार स्वस्थ और प्रसन्न है। मुझे यह जानकर अत्यन्त प्रसन्नता है कि आप इतने बड़े वार्द्धक्य में भी ज्योतिष के क्षेत्र मे इतनी बडी सेवाएँ दे रहे है। यह मेरे लिए गर्व का विषय है कि आप मेवाड़ के है और भारतीयस्तर पर इस धरती की ज्ञान-गरिमा को उन्नत किये हुए है। 'मेवाड़ विजय पंचांग' बहुत सुन्दर रूप में प्रकाशित हुआ है। इस प्रयास का सम्पूर्ण श्रेय आपको है। इसे अब चूंकि आपके वरदहस्तों का स्पर्श हुआ है, मुझे पूरा विश्वास है कि यह प्रतिवर्ष उत्तरोत्तर विकसित होता चला जाएगा।

शेष शुभ। आपके स्वस्थ सुदीर्घ जीवन की मंगल कामना के साथ नयेवर्ष का अभिनन्दन स्वीकारें।

भवदीय
अरविन्द सिंह 'मेवाड़'

२

वराहमिहिर-संस्थान और रामतीर्थ केन्द सहारनपुर के सुप्रसिद्ध ज्योतिषाचार्य पं० केदारनाथ प्रभाकर के हृदयोद्गार

वराहमिहिर-संस्थानम्

रामतीर्थ केन्द, सहारनपुर
दिनांक २५ मार्च १९८८

आदरणीय एवं श्रद्धेय त्रिवेदी जी,

सादर प्रणाम

आप द्वारा प्रेषित विक्रमाब्द २०४५ का श्री विश्वविजय पंचांग धन्यवाद पूर्वक प्राप्त हो गया है। "ज्योतिष्मती" भी निरन्तर पढने को मिलती रहती है। उसके लिए भी कृतज्ञता स्वीकार करें।

पंचांग का स्वरूप पहले से कहीं ज्यादा बदला हुआ देखकर मन को प्रसन्नता हुई। अनेक उपयोगी एवं नवीन विषयों का भी आपने विद्वतापूर्ण इसमें समावेश कर दिया है। ऐसे सुन्दर और ज्ञानवर्धक प्रकाशन हेतु आप एवं ज्योतिष्मती प्रकाशन मथुरा के कर्मठ कार्यकर्ता वास्तव में ही बधाई के पात्र है।

भवदीय
केदारनाथ प्रभाकर

(४५ वर्ष पूर्व सं. २००१ वि. में जब मैंने सर्वप्रथम सम्पूर्ण शुद्ध चित्रापक्षीय दृग्गणित से पञ्चांग निर्माण का दुर्गम कठिन कार्य प्रारम्भ किया उस समय कोई भी पञ्चांगकर्ता सहयोग देने को प्रस्तुत नहीं था। किन्तु धीरे-धीरे सच्चाई की ओर विद्वानों का ध्यान जाने लगा। ७ वर्ष बाद विद्या गुरु बाबा विश्वनाथ की पुरी काशी से ज्योतिर्विज्ञान के उदभट् विद्वान स्व. म. म. पं. बापू देवशास्त्री जी के सुपुत्र श्री पं. गणपति देव जी शास्त्री ने काशी से एक सर्वांङ्गपूर्ण दृकपक्षीय पञ्चांग बापूदेव शास्त्री जी का पत्र नाम से प्रारम्भ किया। उस पञ्चांग को तत्कालीन विद्वान मुख्यमंत्री डा. सम्पूर्णानन्दजी ने राजकीय मान्यता प्रदान की। सत्यमेव जयते के अनुसार धीरे-धीरे समस्त भारत में दृग्गणितीय शुद्ध पञ्चांग का प्रचार होने लगा। ३२ वर्ष पूर्व शुद्धमत प्रचार के लिए पं. श्री गणपतिदेव शास्त्री जी को भी काशी में कितना संघर्ष करना पड़ा। यह उनके दस जून १९५६ के पत्र से स्पष्ट है। मुझे इस बात से आत्मसंतोष है कि मेरी अर्धशताब्दि की संघर्षपूर्ण कठिन साधना से अब उत्तर दक्षिण पश्चिम भारत के सभी पञ्चांग और पूर्वीय भारत के कई पञ्चांग दृकपक्षानुयायी हो गये हैं। एक सहृदय सहयोगी बनारस के सुप्रसिद्ध विद्वान मित्र स्व. पं. गणपतिदेव जी शास्त्री की ३२ वर्ष पूर्व लिखी यह पंक्ति–"आज से पहले के दस वर्ष की स्थिति से आज की स्थिति की तुलना करने पर मालूम होता है कि आगे आपके ही मत का प्रचार होना अवश्यम्भावी है।" उस दिग्गज विद्वान की उक्त भविष्यवाणी अब सत्य सिद्ध हो रही है। ३२ वर्ष पुराने उस पत्र की अक्षरशः प्रतिलिपि यहाँ प्रस्तुत है : –

सम्पादक

श्रीः

रतन फाटक, बनारस
१०-६-१९५६ ई०

श्रीमत्सु विद्वद्वर्येषु नमस्कारा,

आपका दिनांक २८ मई १९५६ का कृपा पत्र, सर्वांग सुन्दर 'स्वाध्याय' का बसंतांक तथा सं. २०१३ का पंचांग प्राप्त हुआ। तदर्थ अनेक धन्यवाद। सं. २०१३ का राजकीय पंचांग भेजा है। उसके स्वीकृति पत्र को भेजने की कृपा करेंगे। इस वर्ष आपको पंचांग भेजा न गया, इसके लिये क्षमा करेंगे। इसका कारण यह है कि शासन द्वारा इस पंचांग का प्रकाशनादि भार जिन पर रक्खा गया है उनके विरोधी दृष्टिकोण के कारण ही आज पांच वर्ष का समय बीतने पर भी अभी तक इसकी ठीक-ठीक व्यवस्था नहीं हो सकी है। इस पंचांग को राजकीय मान्यताप्राप्त होना विरोधी लोगों के लिए असह्य है। फिर भी आशा है कि आगामी जुलाई मास में इसकी सुव्यवस्था होगी।

विगत उ. भा. ज्योतिष सम्मेलन के सभापति पद से दिल्ली में आपने जो भाषण किया था वह अत्यन्त मार्मिक तथा संग्राह्य था। इसकी एक प्रति हम को आपके द्वारा प्राप्त हुई थी, जिसके लिए हमने आपका यथा समय अभिनन्दन भी किया था। हम को भी यहाँ आपके मत प्रचारार्थ बहुत संघर्ष करना पड़ता है। यद्यपि अभी तक इसमें संतोषजनक सफलता मिल नहीं सकी है तथापि आज से पहले के दस वर्ष की स्थिति से आज की स्थिति की तुलना करने पर मालूम होता है कि आगे आपके ही मत का प्रचार होना अवश्यम्भावी है। केवल अपने प्रयत्न में शैथिल्य कथमपि नहीं होना चाहिए। विरोधी लोग बात को समझते नहीं इसका कारण उनका अज्ञान तथा दुराग्रह ही है।

यहाँ कुशल है। आपके आयुरारोग्यैश्वर्याधभिवृध्यर्थ तथा कार्यों में सफलता प्राप्त्यर्थ श्री विश्वनाथ से नित्य प्रार्थना है। ॥ इति शुभं ॥

भवदीय
गणपतिदेव



श्रीहरि

# "सुख प्रसवकर-प्रयोग

(ले० पं० रामविलास शर्मा, गौतम, काव्यतीर्थ, निवाई (टोंक-राज०)

## (१) प्रथम प्रयोग –

"अस्ति गोदावरीतीरे जम्भला नाम राक्षसी।
तस्या : स्मरण मात्रेण विशल्या गर्भिणी भवेत्॥

**विधि** – इस मात्र से जल अभिमन्त्रित कर पिलाने से गर्भवती का सुखपूर्वक शीघ्र प्रसव होता है। प्रसव कष्ट को दूर करने का यह अनुभूत प्रयोग है।

## (२) द्वितीय प्रयोग –

"य इहामृतञ्च सोमश्च चित्रभानुश्च भामिनि।
उच्चैश्रवाश्च तुर्गौ मन्दिरे निवसन्तु ते॥१॥
"इदमृतमपां समुद्धृतं वै तव लघुगर्भमिमं।
विमुच्चन्तु रथी, तदनल पवनाकी वासवास्ते।
सह लवणाम्बुधरैर्दिशन्तु शान्तिम् ॥२॥
मुक्ता : पाशा विपाशाश्च मुक्ता सूर्येण रश्मय :।
मुक्त : सर्वभयादगर्भ : एहिमे हिमा चिरं स्वाहा॥३॥
जलं वानेत मंत्रेण सप्तवाराभि मंत्रितम्।
पीत्वा प्रसूयते गर्भ : दृष्टवा चोभय त्रिंशिकाम्॥४॥
तथोभय पंचदशी दर्शनम् सुप्रसूतिकृत॥
(माघवी चिकित्सा ग्रन्थे)

**विधि** –उपर्युक्त तीन मंत्रों से ७ बार जलको अभिमन्त्रित कर गर्भिणी को पिलाने और नीचे लिखे दोनों यन्त्रों को दिखाने से तुरन्त प्रसव होता है। दोनों यन्त्रों को केसर चन्दन या अष्टगन्ध से थाली या किसी तस्तरी में लिखकर गर्भिणी को दिखाने तथा पवित्र जल से धोकर पिलावें भी। दर्शन व पान दोनों ही प्रसव के कष्ट को मिटाकर शान्ति प्रदान करते हैं। यह प्रयोग माधव निदान के प्रणेता के 'माधवी चिकित्सा' ग्रन्थ से उद्धृत है। इसका चमत्कार अवश्य देखना चाहिये।

**पंचदशी यंत्र**

| | | |
|---|---|---|
| ८ | ३ | ४ |
| १ | ५ | ९ |
| ६ | ७ | २ |

**'त्रिशंक-यन्त्र'**

| | | |
|---|---|---|
| १६ | ६ | ८ |
| २ | १० | १८ |
| १२ | १४ | ४ |

**नोट** – इन यन्त्रों को पहले होली, दिवाली, नवरात्र सूर्य तथा चन्द्रमा के ग्रहण के अवसर पर लिखकर सिद्ध करलेना चाहिए। ताकि वह शीघ्र कार्य कर सके। चाकी पर घिसने से जैसे शस्त्र में धार आती है। उसी तरह पर्व काल में लेखन करने से यन्त्रों में नयी शक्ति, प्रभाव व तेज अवतरित होता है।

# अवकाश दिन (छुट्टियां तातीलें)

## विक्रम संवत् २०४६ सन्१९८९-९० में भारत सरकार द्वारा मान्य अवकाश दिन

(दिनांक ७ अप्रैल १९८९ से २६ मार्च १९९० तक)

| | |
|---|---|
| १ वैशाखी, पंजाब-काश्मीर | १३ अप्रैल सन् १९८९ गुरुवार |
| २ श्री राम नवमी | १४ अप्रैल सन् १९८९ शुक्रवार |
| ३ श्री महावीर जयंती | १८ अप्रैल सन् १९८९ मंगलवार |
| ४ जमातुल विदा * (वै.) | ५ मई सन् १९८९ शुक्रवार |
| ५ ईदुल फितर * | ७ मई सन् १९८९ रविवार |
| ६ बुद्ध पूर्णिमा | २० मई सन् १९८९ शनिवार |
| ७ बैंकों की अर्ध वार्षिक लेखा बंदी | ३० जून सन् १९८९ शुक्रवार |
| ८ ईदुल जुहा (बकरीद) * | १४ जुलाई सन् १९८९ शुक्रवार |
| ९ मोहर्रम (ताजिया) * | १३ अगस्त सन् १९८९ रविवार |
| १० स्वतंत्रता दिवस | १५ अगस्त सन् १९८९ मंगलवार |
| ११ रक्षाबन्धन (वै.) | १७ अगस्त सन् १९८९ गुरुवार |
| १२ श्री कृष्ण जन्माष्टमी | २४ अगस्त सन् १९८९ गुरुवार |
| १३ चेहल्लुम (वै.) * | २१ सितम्बर सन् १९८९ गुरुवार |
| १४ गांधी जयन्ती | २ अक्टूबर सन् १९८९ सोमवार |
| १५ महानवमी (वै.) | ९ अक्टूबर सन् १९८९ सोमवार |
| १६ दशहरा विजया दशमी | १० अक्टूबर सन् १९८९ मंगलवार |
| १७ ईद-ए मिलाद (वै.) * | १३ अक्टूबर सन् १९८९ शुक्रवार |
| १८ बाल्मीकि जयंती (वै.) | १४ अक्टूबर सन् १९८९ शनिवार |
| १९ रूप चतुर्दशी (वै.) | २८ अक्टूबर सन् १९८९ शनिवार |
| २० दीपावली | २९ अक्टूबर सन् १९८९ रविवार |
| २१ गोवर्धन पूजा (वै.) | ३० अक्टूबर सन् १९८९ सोमवार |
| २२ भैया दूज (वै.) | ३१ अक्टूबर सन् १९८९ मंगलवार |
| २३ ग्यारहवीं शरीफ (वै.) * | ११ नवम्बर सन् १९८९ शनिवार |
| २४ गुरु नानक जयंती, कार्तिक पूर्णिमा | १३ नवम्बर सन् १९८९ सोमवार |
| २५ गुरु तेग बहादुर बलिदान दिवस (वै.) | ३ दिसम्बर सन् १९८९ रविवार |
| २६ बड़ा दिन क्रिसमस डे | २५ दिसम्बर सन् १९८९ सोमवार |
| २७ बैंकों की वार्षिक लेखा बन्दी (वै.) | ३१ दिसम्बर सन् १९८९ रविवार |
| २८ अंग्रेजी नववर्ष प्रारंभ (वै.) | १ जनवरी सन् १९९० सोमवार |
| २९ गुरु गोविन्द सिंह जयन्ती | ३ जनवरी सन् १९९० बुधवार |
| ३० लोहड़ी (काश्मीर व पंजाब) (वै.) | १३ जनवरी सन् १९९० शनिवार |
| ३१ मकर संक्रान्ति पोंगल (वै.) | १४ जनवरी सन् १९९० रविवार |
| ३२ गणतंत्र दिवस, मौनी अमावस्या | २६ जनवरी सन् १९९० शुक्रवार |
| ३३ बसन्त पंचमी (वै.) | ३१ जनवरी सन् १९९० बुधवार |
| ३४ गुरु रविदास जयन्ती (वै.) | ९ फरवरी सन् १९९० शुक्रवार |
| ३५ हजरत अली जन्मदिन (वै.) | १० फरवरी सन् १९९० शनिवार |
| ३६ श्री महाशिव रात्रि | २४ फरवरी सन् १९९० शनिवार |
| ३७ होला (वै.) | १० मार्च सन् १९९० शनिवार |
| ३८ छारण्डी (धूलेण्डी) | ११ मार्च सन् १९९० रविवार |
| ३९ शबे बरात (वै.) * | १२ मार्च सन् १९९० सोमवार |

नोट (क) मुस्लिम * त्योहारों की छुट्टियों में कभी कहीं स्थानीय चन्द्रदर्शन के अनुसार जिलाधीश फिर निर्धारित कर एक दिन का अन्तर डाल सकते है;

(ख) उपर्युक्त छुट्टियों को सरकारी गजट से मिला लेना आवश्यक है। किसी भूल या फेर बदल का दायित्व सम्पादक पर नहीं है।

(ग) (वै.) शब्द लिखा है उन्हें वैकल्पिक (ऐच्छिक) छुट्टियां समझें।



## भारतीय अन्य विशेष पर्व त्यौहार आदि



| | | | |
|---|---|---|---|
| १ नववर्षारंभ, वसंत नवरात्र प्रा | ६ अप्रैल गुरुवार | २३ जन्माष्टमी | २३ अगस्त बुधवार |
| २ गणगौरी पूजन | ८ अप्रैल शनिवार | २४ वत्स द्वादशी | २८ अगस्त सोमवार |
| ३ नवरात्र समाप्त | १४ अप्रैल शुक्रवार | २५ श्रीगणेश जन्मदिन | ४ सितम्बर सोमवा. |
| ४ वैशाख स्नान प्रारंभ | २१ अप्रैल शुक्रवार | २६ ऋषि पंचमी | ५ सितम्बर मंगलवार |
| ५ श्री वल्लभाचार्य जयन्ती | २ मई मंगलवार | २७ वामन जयंती | १२ सितम्बर मंगलवार |
| ६ श्री परशुराम, टैगोर जयंती | ७ मई रविवार | २८ नवरात्र प्रारंभ | ३० सितम्बर शनिवार |
| ७ मोहनी ११ व्रत | १६ मई मंगलवार | २९ दशहरा | १० अक्टूबर मंगलवार |
| ८ श्री नृसिंह १४ जयंती | १९ मई शुक्रवार | ३० बाल्मीकि जयंती | १४ अक्टूबर शनिवार |
| ९ वट सावित्री पूजन | ३ जून शनिवार | ३१ करवा चौथ व्रत | १७ अक्टूबर मंगलवार |
| १० श्री गुरु अर्जुनदेव बलि दिवस | ७ जून बुधवार | ३२ दीपावली | २९ अक्टूबर रविवार |
| ११ गंगा दशहरा | १३ जून मंगलवार | ३३ गोवर्धन पूजा | ३० अक्टूबर सोमवार |
| १२ निर्जला ११ व्रत | १५ जून गुरुवार | ३४ भैया दूज | ३१ अक्टूबर मंगलवार |
| १३ कबीर जयंती | १९ जून सोमवार | ३५ गोपाष्टमी | ६ नवम्बर सोमवार |
| १४ गुरु हरगोबिन्द जयंती | २० जून मंगलवार | ३६ बाल दिवस | १४ नवम्बर मंगलवार |
| १५ श्री जगदीश यात्रा | ५ जुलाई बुधवार | ३७ मोक्षदा ११ व्रत | ९ दिसम्बर शनिवार |
| १६ गुरु पूर्णिमा, व्यासपूजा | १८ जुलाई मंगलवार | ३८ शाकम्भरी जयंती | ११ जनवरी गुरुवार |
| १७ श्री तिलक जयंती | १ अगस्त मंगलवार | ३९ सकट गणेश ४ व्रत | १४ जनवरी रविवार |
| १८ मधुश्रवा तीज | ४ अगस्त शुक्रवार | ४० मेला प्रयाग राज | २६ जनवरी शुक्रवार |
| १९ रक्षाबन्धन | १७ अगस्त गुरुवार | ४१ लाला लाजपतराय जय | ४ फरवरी रविवार |
| २० कजली तीज | १९ अगस्त शनिवार | ४२ चन्द्रग्रहण | ९ फरवरी शुक्रवार |
| २१ गणेश संकट ४ व्रत | २० अगस्त रविवार | ४३ मेला (खाटू) श्याम जी | ७-८ मार्च बुध-गुरुवार |
| २२ चन्द्रषष्ठी | २१ अगस्त सोमवार | | |

# ग्रहण निर्णय सं. २०४६ वि.

सं. २०४६ वि. (७ अप्रैल १९८९ से २६ मार्च १९९० तक) भूमण्डल पर ४ ग्रहण दिखाई देंगे इनमें दो सूर्य और दो चन्द्रमा के हैं। भारत में केवल १ चन्द्रग्रहण माघ शु. १५ का ही ९।१० फरवरी १९९० को दिखाई देगा। शेष दो सूर्य और एक चन्द्रमा का ग्रहण भारत में कहीं भी दिखाई नहीं देगा। अतः हम यहाँ पहले भारत में दिखाई देने वाले चन्द्रग्रहण का विवरण प्रस्तुत करके अन्त में विदेशों में होने वाले तीनों ग्रहणों का विवरण प्रस्तुत करेंगे।

**(१) खग्रास चन्द्रग्रहण :** माघ शुक्ला पूर्णिमा शुक्रवार दिनांक ९।१० फरवरी १९९० ई. को खग्रास चन्द्रग्रहण समस्त भारत में दिखाई देगा। भारत के अतिरिक्त एशिया, महाद्वीप, दक्षिणी ध्रुव प्रदेश, आस्ट्रेलिया, न्यूजीलैंड, यूरोप, अलास्का, हिन्दमहासागर, अफ्रीका, फिलीपाइन, ग्रीनलैंड में भी दिखाई देगा। भारतीय स्टैंडर्ड टाइम के अनुसार इस ग्रहण का स्पर्शादिकाल समस्त भारत में इस प्रकार है

| दिनांक | स्पर्शादि | घं. मि. |
|---|---|---|
| ९-२-९० | स्पर्श (ग्रहण प्रारम्भ) | १०-५९ |
| १०-२-९० | सम्मीलन (पूर्ण ग्रस्त) | १२-२० |
| १०-२-९० | मध्य | १२-४१ |
| १०-२-९० | उन्मीलन (ग्रास मुक्ति प्रारम्भ) | १-०३ |
| १०-२-९० | मोक्ष (ग्रहण समाप्ति) | २-२३ |
| पर्वकाल | (ग्रहण का कुल समय) | ३ घंटे २४ मिनट |




**ग्रहणवेध :** इस ग्रहण का वेध (सूतक) ९ फरवरी को मध्याह्न उपरान्त १ बजकर ५९ मिनट पर प्रारम्भ होगा। ग्रहण वेध एवं ग्रहणकाल में भोजनादि का निषेध है। बालवृद्ध रोगीजन ग्रहणवेध में पथ्य सेवन कर सकते हैं। यह चन्द्रग्रहण माघी पूर्णिमा को हो रहा है अतः स्नान दानादि में इस ग्रहण का विशेष महत्व है।

**राशिफल :** यह ग्रहण अश्लेषा नक्षत्र कर्कराशि में हो रहा है।

**द्वादश राशिफल चक्र :**

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुंभ | मीन | राशि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कष्ट | धनलाभ | हानि | घात | हानि | लाभ | सुख | मानहानि | अति कष्ट | स्त्रीकष्ट | सौख्य | चिन्ता | फल |

अश्लेषा नक्षत्र और अशुभ फलदायी राशि वाले व्यक्ति तथा गर्भवती महिलायें ग्रहण का दर्शन न करें। गंगादि तीर्थ या स्थानीय सरोवर में स्नान करके देवालय या अपने घर में शुद्ध आसन पर बैठकर अपने इष्ट मंत्र का जप एवं स्तोत्र पाठ करें। ग्रहण के स्पर्श होते ही स्नान मध्य में हवन देव पूजन, मोक्ष से कुछ मिनट पहले उन्मीलन, रात्रि एक बजकर तीन मिनट के बाद दान और मोक्ष रात्रि २ बजकर २३ मिनट के बाद पुनः शुद्ध स्नान करना चाहिए।

"स्पर्शे स्नानं जपं कुर्यान्मध्ये होमं सुरार्चनम् । मुच्यमाने प्रदातव्यं मुक्ते स्नानं विधीयते ॥"

ग्रहण मध्य लग्न :




लग्न में वेंकटेश (प्लूटो) बैठा है और लग्नेश शुक्र धनेश सप्तमेश मंगल व चतुर्थेश पचमेश शनि से आक्रान्त होकर दशमस्थ राज्येश चन्द्रमा से षडष्टक योग बना रहा है। अतः भारत रूस अमेरिका में कुछ अप्रत्याशित घटनाएँ घटेंगी। पश्चिमी एशिया की स्थिति जटिल बनेगी। केन्द्रीय सरकार में और कुछ प्रान्तीय सरकार में राजनैतिक बदलाव आवेगा। साम्प्रदायिक और भाषायी झगड़े होंगे। गुरु की दृष्टि के कारण विश्वयुद्ध नहीं होगा। कर्क राशि पर ग्रहण होने के कारण वनवासी जनजाति अहीर मल्लाह एवं गर्दभादि पशुओं को पीड़ा और मंगल शनि के कारण किसी राजा या प्रधान शासक की मृत्यु होगी।

"कर्कटे ग्रहणे पीड़ा गर्दभानां च जायते ॥
आभीर बर्बराणाञ्च पीड़ा च महती मता ॥
क्रूर संदृष्ट सूर्येन्द्वोर्ग्रहणे नृपतिक्षयः ॥
राष्ट्रभंग इति प्राहुर्भप्रज्ञावै मुनीश्वरः ॥
सर्वग्रस्तौ चन्दसूर्यौ दुर्भिक्षमरणप्रदौ ॥

**विदेशों में दिखाई देने वाले तीन ग्रहण :**

**(१) खग्रास चन्दग्रहण :** श्रावण शुक्ला १५ गुरुवार दि. १७ अगस्त १९८९ का खग्रास चन्दग्रहण भारत में कहीं भी नहीं दीखेगा। भारत के पश्चिमोत्तर की ओर पाकिस्तान, ईराक, ईरान, सऊदी अरब में दिखाई देगा। ग्रहण लगता हुआ (स्पर्शकाल) यूरोप मध्यपूर्व अफ्रीका, अण्टार्कटिका, अन्ध महासागर, दक्षिण-मध्य अमेरिका, उत्तरी अमेरिका के आधे पूर्वी भाग और दक्षिणी प्रशान्त महासागर के आधे पूर्वी भाग में दिखाई देगा। उन्मीलन के बाद ग्रहण छूटता हुआ मोक्ष पश्चिमी यूरोप, पश्चिमी अफ्रीका, अन्टार्कटिका, अन्ध महासागर, दक्षिणी और मध्य अमेरिका, अलास्का के अतिरिक्त सम्पूर्ण उत्तरी अमेरिका और प्रशान्त महासागर के आधे पूर्वी भाग में दिखाई देगा। भारतीय स्टैन्डर्ड टाइम के अनुसार इस ग्रहण का स्पर्शादि काल इस प्रकार है : स्पर्श प्रातः ६।५१, सम्मीलन ७।५०, मध्य ८।३८, उन्मीलन ९।२५, मोक्ष १०।२६ ।

**(२) खण्ड ग्रास सूर्यग्रहण :** भाद्रपद कृष्ण अमावस्या गुरुवार दिनांक ३१ अगस्त १९८९ का यह खण्डग्रास सूर्यग्रहण केवल अफ्रीका के सुदूर दक्षिणी पूर्वी भाग, मेडागास्कर और अण्टार्टिका के कुछ भाग और दक्षिणी ध्रुव प्रदेश में ही दिखाई देगा। भारतीय स्टैंडर्ड टाइम के अनुसार इस ग्रहण का स्पर्शादि काल इस प्रकार है . स्पर्श ९।४, मध्य ११।१, मोक्ष १२।५८ भारत में दिखाई न देने से इस सूर्यग्रहण का पर्वकाल यहाँ नहीं माना जायेगा। यहाँ एक चन्द्रमास में १५ दिन में दो ग्रहण हो रहे हैं। यह विश्व के लिए हानिप्रद है, जहाँ ग्रहण दिखाई देंगे वहाँ अधिक हानि होगी।

**(३) कंकण सूर्यग्रहण :** माघ कृष्ण अमावस्या शुक्रवार दिनांक २६ जनवरी १९९०ई. को उत्तराषाढ़ नक्षत्र मकर राशि पर यह ग्रहण सम्पूर्ण दक्षिणी अमेरिका, न्यूजीलैंड के दक्षिणी भाग, दक्षिणी ध्रुव प्रदेश में दिखाई देगा। इस ग्रहण का स्पर्शादि काल भारतीय स्टैंडर्ड टाइम के अनुसार इस प्रकार है : स्पर्श रात्रि १०।४३, मध्य (२७ जनवरी प्रातः) ०।२५, मोक्ष ३।१८ रात्रि होने के कारण भारत में यह ग्रहण कहीं भी दिखाई नहीं देगा। अतः यहाँ इस ग्रहण का पर्वकाल नहीं माना जायेगा।



## ★ अयनांश सारिणी (त) ★

| ई. सन् | अ. | क. | वि. | ई. सन् | अ. | क. | वि. | ई. सन् | अ. | क. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९०० | २२ | २७ | ३८ | १९३१ | २२ | ५३ | ३६ | १९६२ | २३ | १९ | ३४ |
| १९०१ | २२ | २८ | २८ | १९३२ | २२ | ५४ | २६ | १९६३ | २३ | २० | २४ |
| १९०२ | २२ | २९ | १८ | १९३३ | २२ | ५५ | १६ | १९६४ | २३ | २१ | १४ |
| १९०३ | २२ | ३० | ९ | १९३४ | २२ | ५६ | ०७ | १९६५ | २३ | २२ | ०५ |
| १९०४ | २२ | ३० | ५९ | १९३५ | २२ | ५६ | ५७ | १९६६ | २३ | २२ | ५५ |
| १९०५ | २२ | ३१ | ४९ | १९३६ | २२ | ५७ | ४७ | १९६७ | २३ | २३ | ४५ |
| १९०६ | २२ | ३२ | ३९ | १९३७ | २२ | ५८ | ३७ | १९६८ | २३ | २४ | ३५ |
| १९०७ | २२ | ३३ | ३० | १९३८ | २२ | ५९ | २८ | १९६९ | २३ | २५ | २६ |
| १९०८ | २२ | ३४ | २० | १९३९ | २३ | ०० | १८ | १९७० | २३ | २६ | १६ |
| १९०९ | २२ | ३५ | १० | १९४० | २३ | १ | ०८ | १९७१ | २३ | २७ | ०५ |
| १९१० | २२ | ३६ | ०० | १९४१ | २३ | १ | ५८ | १९७२ | २३ | २७ | ५६ |
| १९११ | २२ | ३६ | ५१ | १९४२ | २३ | २ | ४९ | १९७३ | २३ | २८ | ४७ |
| १९१२ | २२ | ३७ | ४१ | १९४३ | २३ | ३ | ३९ | १९७४ | २३ | २९ | ३७ |
| १९१३ | २२ | ३८ | ३१ | १९४४ | २३ | ४ | २९ | १९७५ | २३ | ३० | २७ |
| १९१४ | २२ | ३९ | २२ | १९४५ | २३ | ५ | १९ | १९७६ | २३ | ३१ | १७ |
| १९१५ | २२ | ४० | १२ | १९४६ | २३ | ६ | १० | १९७७ | २३ | ३२ | ०८ |
| १९१६ | २२ | ४१ | ०२ | १९४७ | २३ | ७ | ०० | १९७८ | २३ | ३२ | ५८ |
| १९१७ | २२ | ४१ | ५२ | १९४८ | २३ | ७ | ५० | १९७९ | २३ | ३३ | ४८ |
| १९१८ | २२ | ४२ | ४३ | १९४९ | २३ | ८ | ४१ | १९८० | २३ | ३४ | ३८ |
| १९१९ | २२ | ४३ | ३३ | १९५० | २३ | ९ | ३१ | १९८१ | २३ | ३५ | २९ |
| १९२० | २२ | ४४ | २३ | १९५१ | २३ | १० | २१ | १९८२ | २३ | ३६ | १९ |
| १९२१ | २२ | ४५ | १३ | १९५२ | २३ | ११ | ११ | १९८३ | २३ | ३७ | ०९ |
| १९२२ | २२ | ४६ | ०४ | १९५३ | २३ | १२ | ०२ | १९८४ | २३ | ३७ | ५९ |
| १९२३ | २२ | ४६ | ५४ | १९५४ | २३ | १२ | ५२ | १९८५ | २३ | ३८ | ५० |
| १९२४ | २२ | ४७ | ४४ | १९५५ | २३ | १३ | ४२ | १९८६ | २३ | ३९ | ४० |
| १९२५ | २२ | ४८ | ३४ | १९५६ | २३ | १४ | ३२ | १९८७ | २३ | ४० | ४० |
| १९२६ | २२ | ४९ | २५ | १९५७ | २३ | १५ | २३ | १९८८ | २३ | ४१ | २० |
| १९२७ | २२ | ५० | १५ | १९५८ | २३ | १६ | १३ | १९८९ | २३ | ४२ | ११ |
| १९२८ | २२ | ५१ | ०५ | १९५९ | २३ | १७ | ०३ | १९९० | २३ | ४३ | ०२ |
| १९२९ | २२ | ५१ | ५५ | १९६० | २३ | १७ | ५३ | १९९१ | २३ | ४३ | ५२ |
| १९३० | २२ | ५२ | ४६ | १९६१ | २३ | १८ | ४४ | १९९२ | २३ | ४४ | ४२ |

## ★ अयनांश सारिणी (थ) ★
### तारीख से अयनगति ज्ञान

| मास | ता० | अयनगति विकला |
|---|---|---|
| जन. | १ | ० |
| | ८ | १ |
| | १५ | २ |
| | २३ | ३ |
| | ३० | ४ |
| फर. | ६ | ५ |
| | १४ | ६ |
| | २१ | ७ |
| | २८ | ८ |
| मार्च | ७ | ९ |
| | १५ | १० |
| | २२ | ११ |
| | २९ | १२ |

| मास | ता० | अयनगति विकला |
|---|---|---|
| अप्रै. | ६ | १३ |
| | १३ | १४ |
| | २० | १५ |
| | २७ | १६ |
| मई | ५ | १७ |
| | १२ | १८ |
| | १९ | १९ |
| | २७ | २० |
| जून | ३ | २१ |
| | १० | २२ |
| | १७ | २३ |
| | २५ | २४ |
| जु. | २ | २५ |

| मास | ता० | अयनगति विकला |
|---|---|---|
| जु. | २ | २५ |
| | ९ | २६ |
| | १७ | २७ |
| | २४ | २८ |
| | ३१ | २९ |
| अग. | ७ | ३० |
| | १५ | ३१ |
| | २२ | ३२ |
| | २९ | ३३ |
| सित. | ६ | ३४ |
| | १३ | ३५ |
| | २० | ३६ |
| | २७ | ३७ |
| अक्टू | ५ | ३८ |
| | १२ | ३९ |
| | १९ | ४० |
| | २७ | ४१ |
| नव. | ३ | ४२ |
| | १० | ४३ |
| | १७ | ४४ |
| | २५ | ४५ |
| दिस. | २ | ४६ |
| | ९ | ४७ |
| | १७ | ४८ |
| | २४ | ४९ |
| | ३१ | ५० |

भरणी नक्षत्र ४२ प्रतिशत है अत: तृण स्तम्भ साधारण है। रूई, पाट, वारदाना का उत्पादन मध्यम होगा। ज्येष्ठ शुक्ल प्रतिपदा को मृगशिर नक्षत्र का योग ७० प्रतिशत होने वायु वेग अधिक रहेगा। आंधी, झंझावत, चक्रवात इत्यादि का प्रकोप होगा। आषाढ़ शुक्ल प्रतिपदा को पुनर्वसु नक्षत्र का योग ८१ प्रतिशत श्रेष्ठ है। अन्न स्तम्भ सुदृढ़ होने से अन्न का उत्पादन अच्छा होगा। धान्यादि भावों में मन्दी आवेगी। आम जनता का जीवन स्तर ऊँचा बढ़ेगा।

**गुरुचार का फल**–इस वर्ष में गुरु वर्ष के आरम्भ से आषाढ़ कृष्ण १३ शनिवार दिनांक १ जुलाई ८९ तक वृष राशि में रहेगा। आषाढ़ कृष्ण १४ रविवार दिनांक २ जुलाई ८९ से वर्ष समाप्ति तक मिथुन राशि में रहेगा।

**वृष राशि के गुरु का फल**–धान्य का उत्पादन अच्छा होने से सुभिक्ष होगा। चांदी, दूध, घृत, तेल, रूई, आदि में तेजी होगी। अनाज आदि में साधारण तेजी रहे। जनता को कष्ट, राज विग्रह तथा चौरादि के उपद्रवों की वृद्धि होगी। कहीं वर्षा भी अल्प होगी। गेहूँ, चना, चावल, मूँग, उड़द, तिल, ज्येष्ठ तथा श्रावण में तेज हो।

**मिथुन राशि के गुरु का फल–**

**मिथुने च गुरुर्याति तत्राब्दे दारूणं भयम् ।**
**नृपाणां विग्रहस्तत्र स्वल्पं तोयं भविष्यति ॥**

राज्य शासन में उपद्रव एव प्रजा में विशेष भय होगा। वर्षा की कमी रहे। पश्चिमी व उत्तरी क्षेत्रों में दुर्भिक्ष की सम्भवना हो। सोना, चांदी, रूई, नारियल, सुपारी, अलसी, सरसों, मूंगफली, तांबा, लोहा, घृत, तेल, श्वेत वस्त्र, चन्दन, कपूर, मजीठ, में तेजी रह कर पांच महीने बाद मंदी होगी। रूई में अच्छी मंदी आवे।

**शनिचार का फल**–इस वर्ष के आरम्भ से चैत्र कृष्ण ८ मंगलवार दिनाक २० मार्च १९९० ई० तक धनु राशि का शनि है और चैत्र कृष्ण ९ बुधवार दिनाक २१ मार्च ९० से वर्ष समाप्ति तक शनि मकर राशि में रहेगा। इस वर्ष शनि अधिकतर समय धनु राशि में ज्यादा रहेगा अत: धनु राशि का ही फल दिया जा रहा है।

**धनु राशि के शनि का फल–**

**धनु राशौस्थित: सौरिर्गर्जितो ऽपि न वर्षति ।**
**तोयहीना धरा तत्र दुर्भिक्षं च विनिर्दिशेत ॥**

समस्त धान्य व तृण, गुड़, खांड, कोयला आदि में तेजी होगी। वर्षा की कमी होने से दुर्भिक्ष की सम्भावना बनेगी। पश्चिमी क्षेत्र की जनता को अनेक प्रकार के कष्ट उठाने पड़ेंगे। भारतीय पश्चिमी सीमा पर सुरक्षा प्रबन्ध बढ़ाने होंगे।

## शनि की साढ़ेसाती और ढैय्या

इस वर्ष में शनि धनु राशि पर (वर्ष के समाप्ति के ६ दिन छोड़कर) विचरण करता रहेगा। अत: मकर राशि वालों को शनि की साढे साती सिर पर तांबा के पाद से और धनु राशि वालों को हृदय पर सोने के पाद से एवं वृश्चिक राशि वालों को पैरों पर लोहे के पाये से साढ़ेसाती चल रही है। वृष राशि वालों को सोने के पाये से और कन्या राशि वालों को चांदी के पाये से लघु कल्याणी (ढैया) चल रहा है। जिनकी जन्मकुण्डली में शनि शुभफलप्रद हो तथा दशान्तदर्शा भी शुभ चल रही हो, उनके लिए शनि का अशुभ फल कम होगा। जन्मकुण्डली में चन्द्रशनि अशुभ स्थानों में हो तो साढेसाती और ढैयाचिन्ता, पीड़ा धनहानि, कार्य में विघ्न, रोजगार में कमी, कलह, पशु-पीड़ा, धनखर्चा एवं हानि आदि नेष्टफलप्रद होती है। शनि के अनिष्ट फल निवारणार्थ तैल-छाया पात्र का दान, शनि मन्त्र का जप, दशांश हवन व श्रीहनुमानजी की पूजा, अभिषेक, तैलयुक्त सिन्दुर समर्पण कर, भक्तिपूर्वक शनिवार का व्रत, सप्तधान्य दान, प्रात: शनिवार को पीपल (अश्वत्थ) का पूजन करने से शनि का अनिष्ट फल निवृत्त होता है। साढ़ेसाती, ढैय्या का विचार जन्मकालिक स्पष्ट चन्द्रमा के अंशो से करना चाहिए। केवल राशि से साढ़ेसाती का विचार स्थूल है।

**नववर्ष प्रवेश**–सम्वत् २०४५ चैत्र कृष्ण ३० गुरुवार, राष्ट्रीयमिति १६ चैत्र तदानुसार ६ अप्रैल सन् १९८९ ई० को स्टै. टा० ९।०३ पर वृष लग्न में चान्द्रमान से नववर्ष प्रवेश होगा। ग्रहस्थिति की कुण्डली सामने दी गयी है। वृष लग्न का फल–पश्चिम में अकाल पड़े तथा पूर्व में राजविग्रह हो। उत्तर के प्रान्तों में धान्यादि का उत्पादन अच्छा होगा। दक्षिण में सुभिक्ष का संचार होगा। लग्नेश शुक्र ग्यारहवें भाव में चतुर्ग्रही योग बनाये हुए अस्तगत है। जिसके फलस्वरूप शासन पार्टी में मनमुटाव चलेगा। सरकार के कुछ कार्य विफल होते दिखाई देंगे। विरोधी पक्ष प्रधान शासक के सामने अनेक चुनौती प्रस्तुत करेंगे। वर्ष का राजा मन्त्री गुरु लग्न विराजमान है जिससे प्रधान मन्त्री अपनी ऋतुम्भरा प्रज्ञा से निर्णय लेकर उपरोक्त समस्याओं का समाधान करेंगे।



**वर्षेश लग्न (जगत् लग्न)**–सम्वत् २०४६ चैत्र शुक्ल ८ गुरुवार राष्ट्रीय मिति २३ चैत्र तदनुसार १३ अप्रैल सन् १९८९ ई० को रात्रि में स्टै० टा० २१।४५ बजे वृश्चिक लग्न में भुवन-भास्कर मेष राशि में प्रवेश करेंगे। इस समय सौर मान से नव वर्ष आरम्भ होगा। तत्कालीन ग्रहस्थिति की कुंडली सामने दी गयी है। जगत् लग्न का स्वामी मंगल सप्तम् भाव में मंगल के साथ शत्रु राशि में स्थिति है। चतुर्थ व दशम भाव में राहु केतु स्थित है। विश्व की राजनीति में तनाव आयेगा। विरोधी पक्ष प्रबल होंगे। गृह क्लेश से अपने पराये होते नजर आयेंगे। पश्चिम दिशा में अशान्ति, अराजकता, प्रकृति-प्रकोप से हानि होगी। भाग्येश चन्द्रमा भाग्य भवन में होने से प्रधान शासकों को आंशिक सफलता भी प्राप्त होगी। मान प्रतिष्ठा बनी रहेगी। शत्रु प्रबल होकर परास्त होंगे। कुछ बड़े राष्ट्रों में नाटकीय परिवर्तन भी होंगे। विश्वविख्यात ३ महामानव काल-कवलित होंगे।



**आर्द्रा प्रवेश लग्न**–सम्वत् २०४६ आषाढ़ कृष्ण २ बुधवार, राष्ट्रीयमिति ३१ ज्येष्ठ तदनुसार २१ जून १९८९ को अर्द्धरात्रि पश्चात् स्टै० टा० २४।५६ पर मीन लग्न में सूर्य आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश करेंगे। तात्कालिक तिथि का फल अशुभ है। वार, नक्षत्र, योग, और समय का फल श्रेष्ठ है। अत: इस वर्ष में अशुभ फल ज्यादा नहीं होंगे। आर्द्रा-प्रवेश कुण्डली में चन्द्रमा जलचर राशि में तो है, परन्तु मंगलि की पूर्ण दृष्टि है अत: वर्षा अनियमित होगी। लग्नेश दशमेश गुरु तीसरे भाव में बुध के साथ है। दशम भाव में शनि-हर्शल-नेपच्यून स्थित है अत: नवीन अविष्कारों की उपलब्धि होगी। भूगर्भ, समुद्रतल से गैस व तेल के स्रोत उपलब्ध होंगे। नवीन शस्त्रास्त्र निर्माण में भारत सवावलम्बी बनेगा।



शेष पृष्ठ १४ पर

## ★ अयनांश सारिणी (त) ★

| ई. सन् | अ. | क. | वि. | ई. सन् | अ. | क. | वि. | ई. सन् | अ. | क. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९०० | २२ | २७ | ३८ | १९३१ | २२ | ५३ | ३६ | १९६२ | २३ | १९ | ३४ |
| १९०१ | २२ | २८ | २८ | १९३२ | २२ | ५४ | २६ | १९६३ | २३ | २० | २४ |
| १९०२ | २२ | २९ | १८ | १९३३ | २२ | ५५ | १६ | १९६४ | २३ | २१ | १४ |
| १९०३ | २२ | ३० | ४ | १९३४ | २२ | ५६ | ०७ | १९६५ | २३ | २२ | ०५ |
| १९०४ | २२ | ३० | ५८ | १९३५ | २२ | ५६ | ५७ | १९६६ | २३ | २२ | ५५ |
| १९०५ | २२ | ३१ | ४८ | १९३६ | २२ | ५७ | ४७ | १९६७ | २३ | २३ | ४५ |
| १९०६ | २२ | ३२ | ३९ | १९३७ | २२ | ५८ | ३७ | १९६८ | २३ | २४ | ३५ |
| १९०७ | २२ | ३३ | ३० | १९३८ | २२ | ५९ | २८ | १९६९ | २३ | २५ | २६ |
| १९०८ | २२ | ३४ | २० | १९३९ | २३ | ०० | १८ | १९७० | २३ | २६ | १६ |
| १९०९ | २२ | ३५ | १० | १९४० | २३ | १ | ०८ | १९७१ | २३ | २७ | ०५ |
| १९१० | २२ | ३६ | ०० | १९४१ | २३ | १ | ५८ | १९७२ | २३ | २७ | ५६ |
| १९११ | २२ | ३६ | ५१ | १९४२ | २३ | २ | ४९ | १९७३ | २३ | २८ | ४७ |
| १९१२ | २२ | ३७ | ४१ | १९४३ | २३ | ३ | ३९ | १९७४ | २३ | २९ | ३७ |
| १९१३ | २२ | ३८ | ३१ | १९४४ | २३ | ४ | २९ | १९७५ | २३ | ३० | २७ |
| १९१४ | २२ | ३९ | २२ | १९४५ | २३ | ५ | १९ | १९७६ | २३ | ३१ | १७ |
| १९१५ | २२ | ४० | १२ | १९४६ | २३ | ६ | १० | १९७७ | २३ | ३२ | ०८ |
| १९१६ | २२ | ४१ | ०२ | १९४७ | २३ | ७ | ०० | १९७८ | २३ | ३२ | ५८ |
| १९१७ | २२ | ४१ | ५२ | १९४८ | २३ | ७ | ५० | १९७९ | २३ | ३३ | ४८ |
| १९१८ | २२ | ४२ | ४३ | १९४९ | २३ | ८ | ४१ | १९८० | २३ | ३४ | ३८ |
| १९१९ | २२ | ४३ | ३३ | १९५० | २३ | ९ | ३१ | १९८१ | २३ | ३५ | २९ |
| १९२० | २२ | ४४ | २३ | १९५१ | २३ | १० | २१ | १९८२ | २३ | ३६ | १९ |
| १९२१ | २२ | ४५ | १३ | १९५२ | २३ | ११ | ११ | १९८३ | २३ | ३७ | ०९ |
| १९२२ | २२ | ४६ | ०४ | १९५३ | २३ | १२ | ०२ | १९८४ | २३ | ३७ | ५९ |
| १९२३ | २२ | ४६ | ५४ | १९५४ | २३ | १२ | ५२ | १९८५ | २३ | ३८ | ५० |
| १९२४ | २२ | ४७ | ४४ | १९५५ | २३ | १३ | ४२ | १९८६ | २३ | ३९ | ४० |
| १९२५ | २२ | ४८ | ३४ | १९५६ | २३ | १४ | ३२ | १९८७ | २३ | ४० | ४० |
| १९२६ | २२ | ४९ | २५ | १९५७ | २३ | १५ | २३ | १९८८ | २३ | ४१ | २० |
| १९२७ | २२ | ५० | १५ | १९५८ | २३ | १६ | १३ | १९८९ | २३ | ४२ | ११ |
| १९२८ | २२ | ५१ | ०५ | १९५९ | २३ | १७ | ०३ | १९९० | २३ | ४३ | ०२ |
| १९२९ | २२ | ५१ | ५५ | १९६० | २३ | १७ | ५३ | १९९१ | २३ | ४३ | ५२ |
| १९३० | २२ | ५२ | ४६ | १९६१ | २३ | १८ | ४४ | १९९२ | २३ | ४४ | ४२ |

## ★ अयनांश सारिणी (थ) ★
### तारीख से अयनगति ज्ञान

| मास | ता० | अयनगति विकला | मास | ता० | अयनगति विकला |
|---|---|---|---|---|---|
| जन. | १ | ० | अप्रै. | ६ | १३ |
| | ८ | १ | | १३ | १४ |
| | १५ | २ | | २० | १५ |
| | २३ | ३ | | २७ | १६ |
| | ३० | ४ | मई | ५ | १७ |
| फर. | ६ | ५ | | १२ | १८ |
| | १४ | ६ | | १९ | १९ |
| | २१ | ७ | | २७ | २० |
| | २८ | ८ | जून | ३ | २१ |
| मार्च | ७ | ९ | | १० | २२ |
| | १५ | १० | | १७ | २३ |
| | २२ | ११ | | २५ | २४ |
| | २९ | १२ | जु. | २ | २५ |

| मास | ता० | अयनगति विकला |
|---|---|---|
| जु. | २ | २५ |
| | ९ | २६ |
| | १७ | २७ |
| | २४ | २८ |
| | ३१ | २९ |
| अग. | ७ | ३० |
| | १५ | ३१ |
| | २२ | ३२ |
| | २९ | ३३ |
| सित. | ६ | ३४ |
| | १३ | ३५ |
| | २० | ३६ |
| | २७ | ३७ |
| अक्टू | ५ | ३८ |
| | १२ | ३९ |
| | १९ | ४० |
| | २७ | ४१ |
| नव. | ३ | ४२ |
| | १० | ४३ |
| | १७ | ४४ |
| | २५ | ४५ |
| दिस. | २ | ४६ |
| | ९ | ४७ |
| | १७ | ४८ |
| | २४ | ४९ |
| | ३१ | ५० |

# चमत्कारी यंत्र और उनकी महिमा

—श्री पं.केवल आनंद जोशी

भारतीय धर्मशास्त्रों में प्राचीन काल से ही सद्‌गृहस्थों के लाभार्थ विशिष्ट प्रकार के दैवी-अनुष्ठान, तंत्र-मंत्र एवं यंत्रों का अनुसंधान और अनुशीलन करने की विशद चर्चाएं यत्र तत्र उल्लिखित हैं। वैदिक युग के आर्यावर्त काल में देवासुर संग्राम के दौरान भगवान् दत्तात्रेय (ब्रह्माजी) ने अपने वैज्ञानिक मस्तिष्क से सृष्टि के क्रम को चलाए रखने के लिए अनेक शस्त्र-शास्त्र और मंत्र-यंत्रों का सृजन किया वही मानव सहित देवता, यक्ष, किन्नर एवं ऋषि-मुनियों तथा साधक गणों की उनकी बुद्धि एवं भक्ति की शक्ति की जांच परख कर उनके युक्ति युक्त मार्गदर्शक करने हेतु कुछ प्रमुख यंत्रों का उपहार भी दिया। कालान्तर में ये यंत्र प्रकृति की उथल-पुथल में लुप्त हो गये और समयानुसार सभ्यताऐं भी युगों के प्रभाव में पनपती और नष्ट होती रही हैं। यह प्रसन्नता की बात है कि आज के युग में जब शिक्षा और विज्ञान ने यथेष्ट प्रगति कर ली है तो पुरातत्व के महत्व को समझने में भी बेहद सहायता मिली है। अतीत के गर्त में डूबी बहुत सी दुर्लभ चमत्कारी शक्तियाँ आज प्रकाश में आने लगी हैं। इन्हीं दुर्लभ प्राकृत सम्पदाओं में यंत्रों के विशिष्ट प्रभाव पर भी अनेक शताब्दियों से अनुसंधान और अनुशील हुआ जिनमें कई प्रमुख यंत्रों का रेखाकन आकार और निहित तंत्र-मंत्रों का भण्डार भी बुद्धिजीवियों के हाथ लगा है। वैसे तो कितने यंत्र भगवान् दत्तात्रेय ने बनाये इसकी निश्चित संख्या ज्ञात नहीं है, पर जो कुछ भी आज यंत्र-शास्त्र के नाम से उपलब्ध हैं उनमें से कुछ प्रधान-यंत्रों का रेखाकन और विवरण यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

यह भी विशेष विचारणीय है यंत्र पूजन के लिए एक नियत स्थान अथवा एकान्त पूजन स्थान अवश्य होना चाहिए। उस स्थान पर सबसे पहले नवग्रह स्थापना एवं षोडशमातृकाओं का स्थान शास्त्र-सम्मत विधि से निर्माण कराना चाहिए। नवग्रह की स्थापना नवग्रह यंत्र (चित्र-१) के अनुसार दिवार अथवा काष्ठ की वेदी पर करवा कर षोडशमातृका चक्र में चारों दिशाओं का सन्धान करना चाहिए। यह क्रम नित्यावृत्ति में ग्रहण करके फिर निर्दिष्ट यंत्र की ताम्र अथवा चांदी की अथवा किसी भी अन्य शुद्ध धातु की पट्टिका में उत्कीर्ण कर यानि अच्छे शिल्पी से खुदवा कर निर्धारित रेखांकित ज्यामितीय वृत, कोण त्रिकोण चतुष्कोण षटकोण, मंत्रों आदि का शुद्ध रूपान्तर ही धातु पट्टिका पर करवा कर यथाविधि पूजन प्रक्रिया आरंभ करनी चाहिए। इन विशिष्ट यंत्रों में की श्रेणी में श्री सूर्ययंत्र, श्री यंत्र, कार्य सिद्धि यंत्र, श्री नवनाथ यंत्र, श्री कनक धारा यंत्र, श्री मंगल (भौम) यंत्र। श्री गायत्री यंत्र, श्री लक्ष्मी गणेश महायंत्र, श्री बगलामुखी यंत्र, श्री महामृत्युंजय यंत्र, एवं श्री कुबेर यंत्र एवं श्री वशीकरण (अथवा) संकल्प सिद्धि यंत्र एवं श्री दर्त यंत्र, श्री धनदा यंत्र, तथा राम रक्षा-यंत्र राजा एवं मार्कण्डेय ऋषि द्वारा निर्मित श्री महालक्ष्मी अथवा सप्तशती महायंत्रम्, श्री विष्णु यंत्र भारतीय मन्दिरों शिलालेखों में आज भी उपलब्ध है। इनमें कुछ यंत्रों का संक्षिप्त वर्णन यहाँ प्रस्तुत है। इनकी सिद्धि और सफलता साधक के श्रम पर निर्भर है परन्तु यह कहना व्यर्थ है कि यंत्रों की महिमा अवैज्ञानिक और अकारण है।



**श्री महालक्ष्मी यंत्र :**

श्री महालक्ष्मी यन्त्र की अधिष्ठात्री देवी कमला है, अर्थात् इस यन्त्र की पूजन करते समय श्वेत हाथियों के द्वारा स्वर्ण कलश से स्नान करती हुई कमलासन पर बैठी लक्ष्मी का ध्यान करना चाहिये। "विद्वानों" के अनुसार इस यन्त्र के नित्य दर्शन व पूजन से लक्ष्मी की प्राप्ती होती है।

इस यन्त्र की पूजा वेदोक्त न होकर पुराणोक्त है। इसमें बिन्दु षटकोण, वृत अष्टदल एवं भूपुर की संरचना की गई है। धनतेरस, दीपावली, बसन्तपंचमी, रविपुष्य, एवं इसी प्रकार के शुभ योगों में इसकी उपासना का महत्व है। स्वर्ण, रजत व ताम्र से निर्मित इस यन्त्र की उपासना से उस घर व स्थान विशेष में लक्ष्मी का स्थाई वास हो जाता है ऐसी मान्यता है।




**श्री नवनाथ यंत्र :**

नवनाथ यंत्र की महिमा प्राचीन काल से ही गुप्त रूप में प्रचलित है। नवनाथ ग्रंथ में इसका विस्तृत वर्णन है और पूर्ण पाठ भी उसमें उल्लिखित है। परन्तु पाठ करने से अधिक सुलभ इस यंत्र का पूजन है। यह यंत्र ताम्रपत्र पर उभरा हुआ होना चाहिए। पूजन के समय पूर्व की ओर मुख करके बैठना चाहिए। इसमें पूर्व आसन शुद्धि, शरीर शुद्धि तथा मन की शुद्धि होना आवश्यक है। एकाग्र चित्त से इस यंत्र की ओर जो भी काम करना है उसका संकल्प लेकर नवनाथ का आवाहन करना चाहिए। आवाहन मंत्र से पहले "ॐ नमः शिवाय" का ५ बार उच्चारण करना चाहिए और फिर "ॐ दं दत्तात्रेयाय नमः" जप करके नवनाथ यंत्र को अर्पण करें। उसके बाद मंत्र के बीज मंत्र, मन ही मन उच्चारण करके मूल मंत्र को॥ ११ दिन तक [illegible] फलदाई प्रभाव देना शुरू कर देता है।

4

# दैवज्ञ की दृष्टि में संसार चक्र



## सम्वत् २०४६ वि. (सन् १९८९-९० ई.) की ग्रह परिषद् का विचार

### संसार की राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक, प्राकृतिक स्थिति का दिग्दर्शन

दिग्दर्शक– श्री हरदेव शर्मा त्रिवेदी, सोलन (हिमाचल प्रदेश)

* धनु : राशि के उत्तरार्ध का शनि, नेपच्यून हर्षल के साथ विश्व में अकल्पित रोमांचक घटनाएं प्रस्तुत करेगा।
* शनि, हर्षल, नेपच्यून कूर्मचक्र में पुच्छ भाग पर होने से पश्चिमी एशिया, यूरोप, अमेरिका, सोवियत रूस, पाकिस्तान, मिश्र, सऊदी अरब, अफगानिस्तान, यूनान, जापान, चीन में भूकम्प, जलप्लावन, विस्फोट, चक्रवात, महामारी आदि से अपूर्णीय क्षति।
* भारत में पंजाब,काश्मीर, असम, उड़ीसा, त्रिपुरा, उ. प्र., बिहार, बंगाल, महाराष्ट्र, गुजरात, राजस्थान, मध्यप्रदेश, आन्ध्र प्रदेश, तमिलनाडु में यत्र-तत्र न्यूनाधिक रूप से कहीं राजनैतिक साम्प्रदायिक-संघर्ष, कहीं प्रकृति-प्रकोप, भूकम्प, बाढ़, सूखा, चक्रवात, अग्निकाण्ड, बन्द घेराव, हड़ताल, हत्याकाण्ड, डकैती और यानदुर्घटनाओं की रोमांचक अविस्मरणीय घटनाएँ।
* अमेरिका, रूस, चीन, के प्रधान राष्ट्रनायकों को रोग, शत्रु व दुर्घटनाओं से आघात।
* ४ विश्वविख्यात महामानवों का देहावसान। समुद्र तटवर्ती क्षेत्रों में तूफान से भारी हानि।
* पाँच महानगरों में ऊंचे भवनों के गिरने आग लगने से जन-धन हानि।
* भरसक प्रयत्न करने पर भी कांग्रेस (इ) की प्रतिष्ठा बढ़ नहीं पायेगी। उच्चाधिकारी वर्ग, कामिनी, काञ्चन एवं पद के मोह से मुक्त नहीं होने से भ्रष्टाचार , बेकारी और अधिक संकट उत्तरोत्तर बढ़ेगा। राजनैतिक दलों में अन्तर्विद्रोह पनपेगा।
* विपक्ष की संगठन शक्ति उत्तरोत्तर बढ़ेगी। केन्द्र के लिए प्रान्तों की समस्या सिर दर्द बनेगी।
* प्रधान मन्त्री श्री राजीव गांधी के लिए यह वर्ष अग्नि परीक्षा का है। कुछ बड़े उच्चाधिकारियों एवं पूंजीपतियों की राष्ट्रभक्ति अनावृत होगी।
* वर्षारम्भ १३ अप्रैल से १० सितम्बर ८९ तक शनि, ह. ने. के वक्रत्वकाल और वर्षान्त में २१ जनवरी से ३ मार्च १९९० तक धनु: राशि में शनि, मंगल, हर्षल, नेपच्यून की चतुर्ग्रही में अनेक अकल्पित यान दुर्घटनाएँ अग्निकाण्ड, भूकम्प आदि प्रकृति-प्रकोप से हानि।

### ज्योतिष एक विज्ञान है

विगत ४५ वर्षों से मैं यह स्तम्भ लिखता आ रहा हूं। अपनी स्वल्प बुद्धि के अनुसार ज्योतिषशास्त्र का अध्ययन अनुशीलन करके देश-विदेश के सम्बन्ध में जो भविष्यवाणी की गई हैं वे अधिकांश में सत्य सिद्ध हुई है। इसी साक्षी "ज्योतिष्मती" और "श्री विश्वविजय पञ्चांग" के विज्ञ वाचक वृंद दे रहे हैं। देवज्ञ ने कभी यह अभिमान नहीं किया कि जो कुछ भविष्यवाणी वह करता है वह शत-प्रतिशत सही होती है। जहां राज्याश्रय प्राप्त एलोपैथी डाक्टरी और आयुर्वेद-विज्ञान अभी तक शत-प्रतिशत सफलता की गारंटी नहीं दे पाये, वहां निराश्रित ज्योतिष-विज्ञान की गणित-विभाग ने शत-प्रतिशत सत्यता सिद्ध कर दिखाई है। ज्योतिष गणित के द्वारा वर्षोंपूर्व सूर्य-चन्द्रग्रहणों के स्पर्श मोक्ष का जो समय निश्चित कर दिया जाता है, उसमें एक मिनट का भी अन्तर नहीं आता। यद्यपि ज्योतिषशास्त्र के फलित विभाग में अभी इतनी सूक्ष्मता नहीं बन पायी है। फलित–ज्योतिष को "दैव विद्या" कहा गया है, इसलिए राष्ट्र, समाज और व्यक्ति के संबंध में भविष्यवाणी करने वाले को "देवज्ञ" कहा जाता है। यह "दैव-विद्या" तपस्या, साधना एवं अनुभव गम्य है। आधुनिक वातावरण का एक साधनहीन देवज्ञ भी मनुष्य है, सर्वज्ञ निर्भ्रान्त नहीं, अत: उसकी बुद्धि भी भ्रान्त हो सकती है। ग्रह गति रूप दैवी संकेतों को समझने में भूल हो सकती है। उसका ज्ञान ईश्वरीय ज्ञान के समान सदा सत्य ही हो–यह नहीं कहा जा सकता। मेरा विश्वास है कि भारतीय ज्योतिष-विज्ञान का भविष्य कथन शास्त्र इस देश का अत्यन्त पुरातन विज्ञान है। इतिहास में इसके संबंध में अनेक घटनाओं का उल्लेख मिलता है। भगवान श्रीकृष्ण के जन्म के समय भविष्य बतलाने की गर्ग मुनि की कथा का उल्लेख भागवत् में मिलता है। महाभारत में भी अनेक स्थानों पर भविष्य कथन की तथाअशुभ योगों से उत्पन्न होने वाली घटनाओं की चर्चा आई है। यह विषय इतना महत्त्व का है कि इसकी उपेक्षा नहीं की जानी चाहिए। इसका निरीक्षण-परीक्षण अवश्य होना चाहिए। और उससे प्राप्त होने वाले तथ्यों का विचार शासकीय स्तर पर भी अवश्य होना चाहिए। आजतक बिना किसी रिसर्च या शासकीय आश्रय के यह शास्त्र देश के कुछ चोटी के विद्वानों के पास सुरक्षित चला आ रहा है, और अब एक चमत्कारी विज्ञान की मान्यता पाने लगा है। आज के विज्ञान ने चाहे जितनी ही प्रगति क्यों न की हो, पर भविष्य जानने का उसके पास कोई साधन अब तक नहीं है। अत: इस भारतीय विज्ञान की ओर शासन का ध्यान अवश्य जाना चाहिए। अनेक उच्च राज्याधिकारी फलित ज्योतिष पर पूर्ण विश्वास रखते है । श्री नेहरू जी और स्वर्गीय प्रधानमन्त्री श्रीमती इंदिरा गांधी ने भी एकाधिकबार देवज्ञों से परामर्श लिया जिसके प्रमाण मौजूद है । किन्तु जो मंत्री निजी तौर पर दैवज्ञों के सामने नत मस्तक होते है वे ही सार्वजनिक रूप से कहते है कि "हम ज्योतिष पर आस्था नहीं रखते"। इस पर सर्व साधारण जनता को इनके इस दोहरे चरित्र पर आश्चर्य और खेद ही होगा अस्तु।

## मेदिनीय अथवा राष्ट्रीय भविष्य

राष्ट्रीय भविष्य अनेक प्रकार से देखा जाता है। इस विज्ञान की अनेक शाखायें हैं, जिसके लिए जो मार्ग प्रशस्त हो जिसको जिस गुरु से जैसा ज्ञान मिला हो–निर्णय करे, यही उचित है। हमारे सामने सर्वप्रथम वराह मिहिराचार्य कृत 'वाराही संहिता' प्रमुख ग्रन्थ है। इसके अनुसार ग्रहों के परस्पर युद्ध, उदयास्त, वक्रमार्ग ग्रहों के विशेष योगप्रतियोग और विश्व में कहां पर शांति और कहां पर अशांति रहेगी–इसके निर्णयार्थ सर्वतोभद्र चक्र, कर्पूर चक्र, कूर्मचक्र, और नृपति जयचर्या के संघट्ट चक्र भी है। अतिवृष्टि, अनावृष्टि झंझावातादि के लिए सप्तनाड़ी चक्र उपयोगी है। इन्ही को आधार मानकर मैं अपनी अल्प बुद्धि और सीमित साधन से, विगत ४५ वर्षों से जो कुछ लिखता आ रहा हूं वह भी ८० प्रतिशत से अधिक सत्य सिद्ध हुआ है। यदि इस विज्ञान को राज्याश्रय प्राप्त हो और सभी शाखाओं के विशेषज्ञ अनुभवी विद्वान एकत्र होकर सामुहिक निर्णय दें, तो इसमें शत-प्रतिशत सफलता निश्चित है। नये वर्ष का फल जानने के लिए ग्रहों की राश्यंशात्मक सूक्ष्म स्थिति का पर्यवेक्षण आवश्यक है। अतः यहां प्रमुख ग्रहों की स्थिति का (वर्षारम्भ और वर्षान्त) उल्लेख किया जाता है।

### नये वर्ष सं. २०४६ वि. में ग्रह स्थिति

नये वर्ष स. २०४६ वि. (७ अप्रैल १९८९ से २६ मार्च १९९० तक) प्रमुख ग्रहों की स्थिति चित्रापक्षीय निरयण मान से इस प्रकार है :-

| | चैत्र शुक्ल २ दि ७ अप्रैल १९८९ ई. | | | | चैत्र कृष्ण ३० दि. २६ मार्च १९९० ई. | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रमुख ग्रह | राशि | अंश | कला | मार्गी वक्री | राशि | अंश | कला | मार्गी वक्री |
| शनि | ८ | २० | १ | मार्गी | ९ | ० | २० | मार्गी |
| गुरु | १ | १० | ५३ | मार्गी | २ | ८ | २७ | मार्गी |
| मंगल | १ | २२ | ३६ | मार्गी | ९ | १६ | ५५ | मार्गी |
| हर्शल (यूरेनस) | ८ | ११ | ३७ | मार्गी | ८ | १५ | ४३ | वक्री |
| नेपच्यून | ८ | १८ | ४० | मार्गी | ८ | २० | ४४ | मार्गी |
| वेंकटेश (प्लूटो) | ६ | २० | ५८ | वक्री | ६ | २४ | ३ | वक्री |
| राहु | १० | ९ | ० | वक्री | ९ | २० | १७ | वक्री |
| केतु | ४ | ९ | ० | वक्री | ३ | २० | १७ | वक्री |

**शनि**–वर्षारम्भ से २० मार्च १९९० तक धनु : राशि में रहेगा। २३ अप्रैल ८९ से १० सितम्बर ८९ तक वक्री। २१ दिसम्बर ८९ से २३ जनवरी ९० तक अस्त।

**गुरु**–वर्षारम्भ से १ जुलाई ८९ तक वृषभ राशि मे, २ जुलाई से वर्षान्त तक मिथुन राशि में, २९ अक्टूबर ८९ से २४ फरवरी ९० तक वृषभ में वक्री। ३० मई ८९ से २३ जून ८९ तक वृषभ मेंअस्त।

**मंगल**–वर्षारम्भ से १८ अप्रैल तक वृषभ में, १९ अप्रैल से ५ जून ८९ तक मिथुन में, ६ जून से २३ जुलाई तक कर्क में, २४ जुलाई से ८ सितम्बर ८९ तक सिंह में, ९ सितम्बर से २४ अक्टूबर तक कन्या में, २५ अक्टूबर से ८ दिसम्बर तक तुला में, ९ दिसम्बर ८९ से १९ जनवरी ९० तक वृश्चिक में, २० जनवरी से २ मार्च ९० तक धनु में, ३ मार्च ९० से वर्षान्त तक मकर में, ९ अगस्त ८९ से १९ नवम्बर तक अस्त। इस वर्ष मंगल वक्री नहीं है।

**हर्शल**–वर्षारम्भ से वर्षान्त तक धनु राशि में शनि के साथ ९ अप्रैल से १० सितम्बर ९० तक धनु में वक्री।

**नेपच्यून**–वर्षारम्भ से वर्षान्त तक धनु में शनि के साथ। १४ अप्रैल से २१ सितम्बर तक धनु मे वक्री।

**वेंकटेश (प्लूटो)**–वर्षारम्भ से वर्षान्त तक तुला में।

### कुछ विशेष ग्रह-योग

(१) वर्ष में एक ही ग्रह गुरु का राजा व मन्त्री होना विश्व के लिए कल्याणप्रद नहीं। यहां राजा मंत्री गुरु शत्रु राशि में मंगल के साथ मंगल के ही नवांश में है, यह अधिनायकवाद एवं उग्रवाद की प्रवृत्ति को प्रोत्साहित करता है।

(२) दि.१९ अप्रैल से ५ जून तक मिथुन में मंगल श. ह. ने. प्रतियोग और ६ जून से २३ जुलाई ८९ तक कर्क में मंगल श. ह. ने. से षडष्टक कहीं भयंकर अग्निकाण्ड तो कहीं भूकम्प या आंधी-तूफान से हानि करेगा। तेल भण्डार में विस्फोट, खान दुर्घटना, और बड़ी यानदुर्घटना होंगी, भयंकर गर्मी पड़ेगी।

(३) गुरु वर्षारम्भ से १७ अगस्त ८९ तक अतिचारी और २३ अप्रैल से १० सितम्बर तक वक्री। २ जुलाई से गुरु मिथुन राशि में शनि से सप्तम रहेगा। इसका फल शास्त्रकारों ने रोग दुर्भिक्ष युद्धादि से विपत्ति सूचक बताया है, यथा :

> **अतिचार गते जीवे वक्री भूते शनैश्चरे।**
> **हा! हा!! भूतं जगत् सर्वं रुंडमाला महीतले॥**
> **यदा जीवयुतौ मन्दो जीवाद्वा सप्तमे स्थितः।**
> **तदा प्रजा विनश्यन्ति भूयश्चान्नपरिक्षयः॥**

(४) वैशाख मास में ५ शनिवार। ज्येष्ठ मास में ५ रविवार और वृषभ राशि में चतुर्ग्रही (सूर्य, बुध, गुरु, शुक्र) आषाढ़ में ५ मंगलवार और कर्क में चतुर्ग्रही योग भी रोगोत्पात, अग्निकाण्ड सूचक है। कार्तिक में ५ रविवार और दीपावली रविवारी नेष्ट है। मार्गशीर्ष शुक्लपक्ष से फाल्गुन शुक्लपक्ष तक ५ पक्षों में लगातार तिथिक्षय और शनिवारी होली तथा वर्षान्त तक मंगल-राहु का योग भयावह है।

### श्री विश्वविजय पञ्चांग की भविष्यवाणियाँ

गत अनेक वर्षों से हम ''श्रीविश्वविजयपञ्चांग'' और ''ज्योतिष्मती'' पत्रिका में ग्रहगणानानुसार देश-विदेश सम्बन्धी जो भविष्यवाणी करते आ रहे है उनके सत्य-सिद्ध होने पर अनेक गुणज्ञ प्रशंसकों ने पञ्चांग व पत्रिका का हार्दिक अभिनन्दन किया है। कुछ सुप्रसिद्ध हिन्दी-अंग्रेजी पत्रकारों ने भी अपने पत्रों में इन भविष्यवाणियों के संबंध में ज्योतिर्विज्ञान की महत्ता पर लेख प्रकाशित किये है। दिल्ली के सुप्रसिद्ध हिन्दी दैनिक 'हिन्दुस्तान' ने अपने १० जुलाई ८८ की रविवासरीय अंक के पूरे रंगीन मुख पृष्ठ पर ''श्रीविश्वविजय पञ्चांग'' और 'ज्योतिष्मती' की भविष्यवाणियों से ज्योतिर्विज्ञान की महत्ता पर विशद विवेचन किया है। इसी प्रकार स्व. प्रधान मंत्री श्री नेहरुजी द्वारा संस्थापित कांग्रेस के सुप्रसिद्ध अंग्रजी पत्र 'नेशनल हेरल्ड और दिल्ली के 'पेट्रिओट' पत्र ने गत दि. २७ अगस्त ८८ के अंक में, एक वर्ष पूर्व ''श्री विश्वविजय पञ्चांग'' में प्रकाशित पाकिस्तान में जिया शासन समाप्त होने की भविष्यवाणी की सत्यता का प्रमाण अंग्रेजी में पाठकों के सामने प्रस्तुत किया वह यहां अक्षरशः उद्धृत है :

## Astrological Predictions

**In discussing astrological predictions about the death of General Zia, two very important predictions by two of India's very eminent astrologers with long standing may not have been noticed by many people. The first is by Mr. S.K. Kelkar who had predicted twice in the Marathi daily 'Sakal' of Puncmajor changes in Pakistan this year on the basis of Pakistan's independence horoscope of 13-14th August midnight 1947 Karachi. Mr Kelkar had made similar predictions earlier and has ax string of successful predictions to his credit.**

**But the most specific predition about that end of the rule of General Zia has been given by Mr Hardev Sharma Trivedi in his ''Vishwa Vijay Panchang'' (sent to the press in November, 1987) and available for purchase in the**

market in January-February, 1988). In discussing world affairs, he specifically stated in Hindi "Zia shashan ka ant" which means end of the rule of Zia on the basis of Koorma Chakra, Karpur Chakra and Sanghattaa Chakra. More interestingly in the fortnight 13-27th August, 1988 he very specifically stated countries in Western Asia getting affected and he used the word 'Vigrah' which means discruption by turmoil. I have not seen such specific predictions with specific reference to Zia given by any other astrologer otherwise if one scans through the astrological predictions for 1988 most of the astrologers in India did predict major shake up and political turmoil in Pakistan but the credit for being so specific about the end of Zia's rule in the fortnight 13-27th August, 1988 goes to the 85-year-old low profile Hardev Sharma Trivedi who does not know a word of English.

## प्रकृति-प्रकोप

गत कुछ वर्षों से प्रकृति-प्रकोप दैवी-उत्पात बढ़ते जा रहे है। इसकी सूचना मै इस पञ्चांग मे निरन्तर देता आ रहा हूं। और इन दैवी-प्रकोपों की शान्ति के उपाय भी लिखे है, इस पर किसी ने ध्यान नहीं दिया। गत सं. २०४४ वि. का विश्वव्यापी भयंकर सूखा और वर्तमान वर्ष का जल प्लावन भयंकर प्राकृतिक उत्पात या ईश्वरीय-कोप ही माना जायेगा। सोवियत रूस के भू-भाग में अभी भयंकर भूकम्प आचुका है और गत २१ अगस्त ८८ को बिहार, बंगाल, उड़ीसा, नेपाल में भूकम्प से हानि हो चुकी है। अब आने वाले वर्षों में इससे भी अधिक भयंकर भूकम्प आदि प्रकृति-प्रकोप से विनाश होने वाला है। अतः मनुष्य मात्र को राग-द्वेष, घृणा, ईर्ष्या, हिंसा आदि तामसी वृत्ति को छोड़कर "वसुधैव कुटुम्बकम्" की उदार सात्विक वृत्ति का अनुसरण करने में ही कल्याण है। आतंकवाद अपना खूनी पंजा अब पंजाब से बाहर भी फैलाने के दुष्प्रयत्न में है। इस मनुष्यकृत प्रज्ञापराध को शीघ्र समाप्त करना होगा।

## विश्ववार्ता

इस समय विश्व का वातावरण दिन-प्रतिदिन भयाक्रांत होता जा रहा है। भारत भी इससे अछूता नहीं। राजनैतिक, सामाजिक, आर्थिक परिस्थितियां नित्य नया मोड ले रही है। ४५ वर्ष पूर्व से इस पञ्चांग और ज्योतिष्मती पत्रिका में जो भविष्यवाणी करता आ रहा हू, उसकी सत्यता का प्रमाण अघटित घटनाएँ एवं विज्ञ पाठक स्वयं है। शासन सूत्र संचालकों को मैंने बार-बार "भारत भूलावे में न रहे" "नेताओं को नेक सलाह" शीर्षकों से सचेत किया है।

प्राचीन आचार्यों ने शनि को दुःख विनाश का सर्जक माना है। हिंसक चोर डाकू लुटेरे अपराधियों पर शनि का वर्चस्व है। मंगल को दाहक शक्ति एवं शस्त्रास्त्रकारक माना गया है, ये दोनों जब युद्ध प्रिय मेष, सिंह, वृश्चिक, धनु : राशि नवांश में योग-प्रतियोग करते है, तब विषम विस्फोटक स्थिति बनती है। इस वर्ष जब शनि का मंगल राहु हर्षल नेपच्यून प्लूटो के साथ योग-प्रतियोग होगा, तब विश्व में कहीं अग्निकाण्ड, कहीं भूकम्प या ज्वालामुखी विस्फोट एवं यान दुर्घटनाएँ अधिक होंगी। पाकिस्तान में भारत के विरुद्ध विषवमन होने से वहां यत्र-तत्र साम्प्रदायिक दंगे सम्भव होंगे। इस वर्ष शनि मूल और पू. षा. नक्षत्र और धनु: राशि में रहेगा। हर्षल, नेपच्यून भी धनु : राशि में रहेंगे। यह क्रूर संयोग अनार्य पश्चिमी राष्ट्रों में गृहकलह, महामारी, दुर्भिक्ष आदि से संहार करेगा। विश्व-युद्ध का योग नहीं है

राशि प्रभाव एवं सप्तशलाकावेध तथा कूर्मचक्रानुसार यूरोप, एशिया, अफ्रीका, अमेरिका के अनेक भागों में विध्वंसक स्थिति बनेगी। पाकिस्तान और चीन गुप्त रूप से युद्ध की तैयारी में संलग्न रहेंगे। पाकिस्तान में विघटन होगा। सिन्ध, बलौच, पखतुन स्वतन्त्रता की ओर बढ़ेंगे बंगलादेश, श्रीलंका अशांत रहेगा। भारत के इर्द-गिर्द पश्चिम की घातक घेरे बन्दी का षड्यंत्र होगा। कश्मीर, पंजाब, पश्चिमी बंगाल भी अशांत रहेंगे।

शक्तिशाली देश के एक दूसरे पर संदेह करके आत्मरक्षा के नाम पर भीषण शास्त्रास्त्रों का निर्माण जारी रखेंगे। कुछ निर्माणस्थलों में अकस्मात् भयंकर विस्फोट होगा। अमेरिका, अफ्रीका, चीन, जापान, सोवियत रूस, प्रशान्त महासागर, अटलांटिक महासागर और हिंदमहासागर द्वीपों की शांति भंग होगी। ग्रीस, बगदाद, मैसोपोटामिया, तुर्की, आस्ट्रेलिया, ईरान, ईराक, तिब्बत, कश्मीर, असम, मिश्र, इजरायल, बेल्जियम, केलीफोर्निया, लांसऐंजल्स और पूर्वोत्तरीय भारत, दक्षिणी-पश्चिमी समुद्रतटवर्ती क्षेत्र शनि के प्रभाव से विपदग्रस्त होंगे। भारत चीन सीमा विवाद यथावत् बना रहेगा। सीमा पर सेना की झड़पें होती रहेंगी। चीन, जापान में प्रकृति प्रकोप, भूकम्प से भारी विनाश होगा।

## धनु: राशि में शनि का प्रभाव

गत १७ दिसम्बर ८७ को शनि ग्रह ने धनु : राशि में प्रवेश किया था। मार्च १९९० तक यह इसी राशि में रहेगा। इस बार धनु: राशि में शनि के साथ दो और महाग्रह (जो शनि कक्षा से भी बहुत ऊपर है) मिल रहे हैं। इनमें पहला ग्रह है हर्शल-यूरेनस यह एक राशि में ७ वर्ष तक रहकर ८४ वर्ष में एक भचक्र पूर्ण करता है। दूसरा महाग्रह नेपच्यून एक राशि में १२-१/४ वर्ष तक रहकर १४७ वर्ष में एक भचक्र पूर्ण करता है। इन ग्रहों की खोज लगभग २०० वर्ष पूर्व पाश्चात्य खगोल वैज्ञानिकों ने की थी। प्राचीन भारतीय संहिता ग्रंथों में इनका उल्लेख नहीं है। पाश्चात्य ज्योतिर्विदों ने अपने अनुसंधान और अनुभव के आधार पर इन्हें शनि से भी अधिक प्रभावशाली महाग्रह माने है। भूकम्प, तूफान बम विस्फोट, यान दुर्घटना अग्निकांड आदि का कारक हर्शल को माना है। अब अग्नितत्वात्मक धनु: राशि नवांश में इन तीन महाग्रहों की त्रिकुटी आगामी तीन वर्षों में विश्व में अकल्पित रोमांचक घटनायें उपस्थित करें तो आश्चर्य नहीं। इस शताब्दी में धनु: राशि में इन तीनो की युति पहले कभी नहीं हुई। भारतीय दैवज्ञों को इस महायोग पर मनोयोग से अन्वेषण अनुसंधान करना चाहिये। प्राचीन आचार्यों ने धनु: राशि में शनि का फल इस प्रकार लिखा है–

"मन्देस्थिते धन्विनि वृष्टिनाशः स्याद् भूपतीनां कलहो नचार्थम्।
पांचाल काशीकुरु कौशलस्थ नष्टाश्च काश्मीर कलिंग बंगाः"॥

भावार्थ-वृष्टिनाश (सूखा) शासनाध्यक्षों में कलह, पंजाब, काशमीर, कुरु, आंगल, हरियाणा, द्वाबा, फिरोजपुर, मंडल, कौशल, पूर्वी उत्तर प्रदेश, बिहार, उड़ीसा, बंगाल में प्रकृति प्रकोप एवं पारस्परिक संघर्ष से जन-धन का भारी विनाश होता है। नरपति जयचर्योक्ति कूर्मचक्र में इस वर्ष शनि हर्शल नेपच्यून पश्चिम दिशा में कूर्म के पुच्छ भाग में स्थित है। इसका फल यों लिखा है-

ज्येष्ठा मूलं पूर्वाषाढ़ पुच्छ मूले च संस्थिता,
पर्वतो ऽर्बुदं कच्छमवन्ती पूर्व मालवाः।
फारसी बर्बरौद्वीपौ सौराष्ट्रं सैन्धवं तथा जलस्थानानि घ्नन्ति स्त्री राज्यमवनी तले।

ज्येष्ठा मूल पूर्वाषाढ़ा में शनि हो तब अर्बुदाचल पर्वतप्रदेश, सौराष्ट्र, कच्छ, सिंध, अवन्ती मालवा प्रदेश, आसाम, फारस खाड़ी ईरान, ईराक, एवं महिला शासित राज्य प्रकृति प्रकोप, युद्ध, महामारी आदि से ध्वस्त होते है।

## भारतीय गणतन्त्र का ४० वां वर्ष

वर्तमान सं. २०४५ वि. माघ कृष्णा ४ गुरुवार २६ जनवरी १९८९ को मीन लग्न में ४० वां वर्ष प्रवेश हो रहा है। वर्ष-लग्न की ग्रहस्थिति यह है : ———

वर्ष-लग्न




गणतन्त्र-जन्म-लग्न




भारतीय गणतन्त्र का जन्म लग्न मीन है और है और इस वर्ष का लग्न भी मीन है अतः यह वर्ष एकोदय अरिष्टप्रद द्विजन्मायोग कारक बन गया है। लग्नेश राज्येश नीच नवांश में निर्बली है। शुक्र शनि ह० ने० की दशमभाव धनुराशि में युति हो रही है। सूर्य-बुध से शनि शुक्र का द्विर्द्वादश योग बन रहा है और विक्रमी वर्ष सं. २०४६ की वर्ष प्रतिपदा का क्षय एवं वर्ष लग्न में सप्तमेश, व्ययेश मंगल, लग्न मे अष्टमेश गुरू के साथ है। नवमेश, दशमेश शनि अष्टम है। विक्रमी नववर्षारम्भ से ४५ दिन पूर्व माघ शु० १५ दिनांक २० फरवरी १९८९ को खग्रास चन्द ग्रहण मे राक्षसगण नक्षत्र मे शुक्र का अस्त हो रहा है, इन सब ग्रहयोगो से ज्ञात होता है कि सन् १९८९-९० भारत के लिए शुभाशाप्रद नही है। भ्रष्टाचार मँहगाई बेकारी दूर नहीं होगी। विश्व में अनेक अप्रत्याशित रोमाञ्चक घटनाएँ घटेंगी। प्रकृति-प्रकोप भूकम्प, अग्निकाण्ड, आंधी, तूफान, चक्रवात, अवर्षण अतिवर्षण, दुर्भिक्ष महामारी एवं मनुष्यकृत प्रज्ञापराध युद्ध विग्रहादि से विश्व में यत्र-तत्र मारी विनाश होगा। चीन, रूस, अमेरिका जापान, इंगलैण्ड, जर्मनी, फ्राँस, यूनान मिश्र तुर्की पाकिस्तान में भी अनेक दुर्घटनाएँ एवं प्रमुख शासको मे अकल्पित उलटफेर होगा। पूर्वी भारत असम, उड़ीसा, बंग, बिहार, नेपाल, गुजरात, महाराष्ट्र, आंध, तमिलनाडू मे दुःखदायी प्राकृतिक राजनैतिक घटनाएँ घटेंगी। प्रधानमंत्री श्री राजीव गांधी के जन्मलग्न से गणतंत्र वर्ष लग्न अष्टम और नामराशि से छठे हैं। खग्रास चन्दग्रहण जन्मराशि पर हो रहा है, यह श्री गांधी के लिए अनुकूल नही है। मार्च से अक्टूबर ८९ तक उन्हें स्वास्थ्य सुरक्षा की ओर से पूर्ण सतर्क रहना चाहिए। इन्दिरा कांग्रेस के लिए भी १९८९-९० प्रगति कारक नहीं है। केन्द्र और प्रान्तीय मन्त्रिमण्डलो में कुछ अकल्पित फेरबदल होंगे। कांग्रेस की प्रतिष्ठा उत्तरोत्तर क्षीण होगी। आज से ३० वर्ष पूर्व ४ नवम्बर १९५८ से २ फरवरी १९६१ तक शनि धनु: राशि मे रहा था, उस समय हर्शल नेपच्यून शनि के साथ नहीं थे, फिर भी १९५९ मे तिब्बत की रक्तरञ्जित क्रान्ति में दलाई लामा को भागकर भारत आना पड़ा और तिब्बत अभी तक चीन के पंजे में है। भारत मे चीनी आक्रमण, श्री नेहरू का निधन और पकिस्तानी आक्रमण भी शनि के दुष्प्रभाव मे ही चुके हैं। अब पुनः वैसी ही अनिष्टप्रद स्थिति विश्व के लिए बनने जा रही है। इस पर विज्ञोदैवज्ञो को मनोयोग से विचार करना चाहिए। धनेश, नवमेश सेनापति मंगल गणतंत्र वर्ष लग्न में बलवान है। पड़ौसी घर दूसरे १२ वें पर कूटनीतिज्ञ शनि, हर्षल, नेप्च्यूनं और वेंक्टेश की दृष्टि है, अतः पश्चिमोत्तर एवं पूर्व के तथाकथित मित्र राष्ट्रो से भारत को विशेष सतर्क रहना चाहिए।

इस वर्ष मे तथाकथित मित्र राष्ट्र भारत को विखंडित करने के षड्यंत्र मे संलग्न रहेंगे। दक्षिण पूर्वी समुद्र तट और नेपाल व पाकिस्तान के मार्ग से विदेशी माल वस्त्र सुवर्ण, मादक द्रव्य युद्धोपकरण एवं जीवनोपयोगी अनेक वस्तुये तस्करी मे अवैध रूप से भारत पहुँचाकर भारतीय उद्योग को ठप्प करने की घातक चाल चलेंगे। इससे भारतीय शासन को दूरदृष्टि से सतर्क हो जना चाहिए। पाक, चीनी सैनिक सीमा का उल्लंघन करके भारतीय क्षेत्र में अवैध सैनिक चौकियां स्थापित करते जावेंगे। उत्तर मे हिमाच्छादित क्षेत्र, साईचीन, ग्लेसियर, लेह क्षेत्र कराकोरम दर्रा, काजा-पट्टी, छुम्बी घाटी आदि स्थानों पर अवैद्य कब्जा करके स्थल सेना, वायुसेना के अनेक नये डिवीजन स्कवेड्रन शिविर स्थापित करके भारत को आतंकित करने का दुष्प्रयत्न करेंगे, उससे भारत को सतर्क रहना परमावश्यक है। मंहगाई गरीबी और भ्रष्टाचार बढेगा। कुछ क्षेत्रों में अवर्षण और कहीं असामायिक वर्षा से फसल क्षतिग्रस्त होगी। मंगल के कारण सेवा निवृत सैनिकों एवं कृषकों का नया सुदृढ संगठन बनेगा। केन्द्रस्थ शुक्र, शनि, मुंथा के कारण राजनीति में महिलायें अधिक अग्रसर होंगी। गुरू के अतिचार एवं शनि मंगल के योग-प्रतियोग व वक्रत्व काल में कृषक संगठनों एवं शिक्षण संस्थाओं में भारी असंतोष व्यापेगा। ग्रीष्मकाल में पेय जल विद्युत् संकट से अनेक नगरों का जन-जीवन त्रस्त होगा। जुलाई ८९ से गुरू शनि का प्रतियोग भारत के राजनैतिक सामाजिक साम्प्रदायिक आर्थिक क्षेत्रों के लिए अनिष्ट सूचक है। पाकिस्तान से संबन्ध कटु बनेंगे। सरकार न्यायपालिका के अधिकारोंपर अकुश लगाना चाहेगी। नेपाल ब्रह्मादेश और श्रीलंका में अशांति व्यापेगी। ३१ अगस्त ८९ को सिंह राशि में खण्डग्रास सूर्यग्रहण केवल अफ्रीका के दक्षिण-पूर्वी भाग मेडागास्कर और दक्षिणी ध्रुव प्रदेश में ही दिखाई देगा परन्तु, सिंह राशि में चतुर्ग्रही का धनु: राशिस्थ त्रिग्रही से संघट्टवेध यहाँ से आगे १ वर्ष की अवधि में दिल्ली के शासन-तन्त्र में परिवर्तन, रूस में गोर्वाच्योव की स्थिति डाँवाडोल और अमरीका के नये राष्ट्रपति को भी संकट का सामना करना पड़ेगा। भारत-पाक सम्बन्ध कटु होंगे। भारत और रूस के दो ख्याति-प्राप्त नेता पदच्युत या काल कवलित होंगे।

## खाद्यान्न समस्या

***अन्नं प्राणोक्तं धान्यमन्नं सर्वार्थ साधकम्। देवासुरमनुष्याश्च सर्वे धान्योपजीविनः॥*** गेहूं आदि खाद्य पदार्थों की मँहगाई निरन्तर बढ़ते जाने की भविष्यवाणी में गत २३ वर्षों से इस पञ्चाङ्ग और 'ज्योतिष्मति' पत्रिका में करता आ रहा हूं। स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद शनैः शनैः मँहगाई बढ़ती गई और विगत १७ वर्षो से तो सुरसा के मुख की भाँति विकराल रूप में बढ़ती जा रही है। १०/११ वर्ष पूर्व गेहूं, चावल, चना, चीनी, चाँदी, सोना आदि का जो भाव था। वह दुगने तिगुने से भी अधिक हो गया। मँहगाई रोकने और गरीबी दूर करने की राजनेताओं की चुनावों घोषणायें निरर्थक सिद्ध हुई। भारत के प्राचीन महर्षियों ने अन्न की महिमा में कहा है कि राजा या राष्ट्र नायक को अपने राजकीय अन्न भंडार में तीन वर्ष तक राष्ट्र के पोषण योग्य संग्रह रखना चाहिये। सोना, चाँदी, माणिक्य आदि रत्नो की ओर न भाग कर जैसे और जिस विधि से भी हो अधिक अन्न उपजाकर अपना तथा राष्ट्र का हित करना चाहिये।

**चेतावनी** —अब मै पुनः पाठकों और राष्ट्रनायकों को विशेषकर कृषि एवं खाद्य मन्त्रियों को चेतावनी देता हूं कि आगामी कुछ वर्षों की ग्रहस्थिति अन्नोत्पादन के लिये विशेष-अनुकूल नहीं है। अधिकारी वर्ग करोडों की कागजी योजना चाहे भले ही बना लें, पर प्रकृति-प्रकोप के एक झोंके में वे सब टप्प हो जाती है। अतः अब इस संक्रमणकाल में भारत-भूमि का कोई भी भाग अनुपजाऊ न पड़ा रहे। कड़ा परिश्रम कर के युद्धस्थर पर जहाँ जो भी अन्न, कन्द, मूल, फल, साग, भाजी पैदा हो सकती है वे उगावें। विदेशी खाद्य के व्यामोह में पृथ्वी की उत्पादन शक्ति नष्ट न करें। अनीश्वर वादी जड़-भौतिक जगत् तथाकथित् विज्ञान में चाहे कितनी भी उन्नति कर ले परन्तु न वह प्रकृति पर विजय पा सकता है' और न मानव को वास्तविक शान्ति ही प्रदान करा सकता है। पारमार्थिक वास्तविक सुख शान्ति भगवन्निष्ठ 'सर्वभूत हितेरत' आध्यात्मिक जीवन में ही है। आने वाली अकाल की बाढ़ को न केवल शक्तिशाली धर्म निरपेक्ष सरकार ही रोक सकेगी, अपितु भारतीय जनता की प्रचण्ड धार्मिक भावना ही इसके प्रतिरोध में समर्थ होगी।

## वायुमण्डल वर्षारोगोत्पातादि

इस वर्ष की ग्रहस्थिति के आधार पर प्राचीन ग्रन्थों से सार्वत्रिक वर्षादि का सामूहिक विचार यहाँ लिख रहा हूं। भौमान्तरिक्ष दिव्यनिमित्तानुसार वर्षा-वायु भिन्न प्रान्तों में विभिन्नरूपों में होती है। भारतीय वायु-शास्त्र में प्रत्येक नगर या मण्डल मे प्रतिदिन की वायुमेघ गर्जना बादल विद्युतादि की परीक्षा द्वारा वृष्टि-गर्भ लक्षण का उल्लेख है, जैसे-आषाढ़ी पूर्णिमा की वायु-परीक्षा द्वारा तद्देशीय दुर्भिक्ष सुभिक्ष का ज्ञान होता है। वैसे ही



...आदि अन्तरिक्ष निमित्त से भावी वर्षा का ज्ञान होता है।

रुकावट करेगा। ६ जुलाई में पुनर्वसु के सूर्य में खण्डवृष्टि और वायु का जोर रहेगा। १९ जुलाई से ३ अगस्त

प्रत्येक मास की प्रमुख तिथियों की वायु वर्षा मेघ-गर्जन आदि अन्तरिक्ष निमित्त से भावी वर्षा का ज्ञान होता है। इस कार्य के लिये प्रत्येक प्रान्त व मण्डल में एक वायु-वृष्टि विज्ञान केन्द्र की स्थापना हो जिसमें प्रतिदिन की वायु-वर्षा का रिकार्ड रखा जावे, उस अन्तरिक्ष दिव्य-निमित्त और ग्रह योगों का मिलान करके वर्षादि की जो भविष्य वाणी की जायेगी वह उस स्थान के लिये सत्य सिद्ध होगी। भौमान्तरिक्ष दिव्यनिमित्तों के बिना केवल ग्रह योगों से की गई-भविष्यवाणी सर्वत्र शतप्रतिशत सही हो यह निश्चित नहीं। यह बात मैं विगत ३१ वर्षों से इस पञ्चांग में निरन्तर लिखता आ रहा हूं परन्तु केन्द्रीय शासन ने राष्ट्र के लिये परमोपयोगी इस विषय पर ध्यान नहीं दिया। प्रतिवर्ष बाढ़ और सूखा से यत्र-तत्र भयंकर विनाश हो रहा है। सन्तोष की बात है कि अब दिल्ली के एक उच्चाधिकारी मेरे परम-स्नेही सन्मित्र ज्योतिर्विज्ञानानुरागी श्री के. एन. राव ने अपने कुछ बुद्धिजीवी सहयोगियों को इस ओर आकृष्ट किया है-उनके सद्प्रयत्न से राष्ट्र को लाभ होने की आशा है। सप्तनाड़ी चक्र कूर्मचक्र में ग्रह-स्थिति और **आर्द्रा** प्रवेश लग्न एवं वर्षा-कालीन ग्रह स्थिति के अनुसार नये वर्ष का भावीविचार लिख रहा हूं :

**वर्षा योग–** सूर्य के आर्द्रा प्रवेश से दस नक्षत्र वर्षाकारक माने गये हैं। भारत में २१ जून से मेघागमन (मानसून का प्रारंभ) माना जाता है। समुद्र तटवर्ती-दक्षिणपूर्वी भारत में मृगशीर्ष नक्षत्र में सूर्य-प्रवेश होने पर १० जून के लगभग से मानसून सक्रिय हो जाता है। वर्षा एवं कृषि उत्पादन के लिये सूर्य आर्द्रा प्रवेश लग्न का विशेष महत्व है

**आर्द्रा प्रवेशे यदि भास्करस्य चन्द्रस्त्रिकोणे यदि केन्द्रगो वा ।**
**जलाश्रये सौम्यनिरीक्षिते च सम्पूर्ण सस्या वसुधातदास्यात्॥**

इस वर्ष की आर्द्रा-प्रवेश लग्नकुण्डली पीछे पृष्ठ २२ पर वर्षलग्न जगल्लग्न कुण्डली के साथ दी है। आर्द्रा प्रवेश लग्न मीन व चन्द्रमा मकर में है। लग्न चन्द्र दोनों जलचर राशि में है, परन्तु चन्द्रमा केन्द्र त्रिकोण में नहीं है, ११वें भाव में मंगल से दृष्ट, शनि राहु की कर्तरी में है और लग्न भी शनि मंगल से दृष्ट है अत: भारत के कुछ भाग समय पर वर्षा न होने से पीड़ित होंगे और कुछ भाग अतिवृष्टि से दु:खी होंगे। आषाढ़ मास की अमावस्या सोमवारी आर्द्रा नक्षत्र में ३ जुलाई को है और २३ जून को गुरु उदय हो रहा है, यह भी सुवर्षा, सुभिक्षकारक है यथा–

**"आषाढस्याप्यमावस्या यदि सोमवती भवेत् । सुभिक्षं कुरुतेऽवश्यं नक्षत्र मृग सप्तके" ॥**

२४ जून और २३ नवम्बर ८९ को शनि नेपच्यून की अंशसाम्ययुति हो रही है। पहले यहां दोनों ग्रह वक्री हैं अत: कहीं भयंकर बाढ़ और किसी बड़े बांध के टूटने से भारी विनाश होगा। समुद्री तूफान और आंधी बवंडर चक्रवात् से भी भयावह स्थिति बनेगी। इसी कालावधि में (वक्री शनि हर्षल नेपच्यून में) रेलवे वायुयान एवं बस, कार, जीप, ट्रक दुर्घटनाएँ भी अधिक होंगी। भयंकर गर्मी पड़ेगी। लू, अतिसार, उदर मस्तक एवं यौन-रोग एड्स आदि अधिक फैलेंगे, बच्चों में आत्रशोघ एवं यकृत रोग फैलेगा। शासक वर्ग में एक दूसरे के प्रति अविश्वास और घृणा की भावना बढ़ेगी। पूर्व-दक्षिण-पश्चिम में भूकम्प और कहीं खान-दुर्घटना तथा अग्निकाण्ड से हानि होगी। १९ अप्रैल को मंगल मिथुन राशि में प्रवेश करेगा और आगे अगस्त्य अस्त है। अत: "चलत्यागारके वृष्टि:" के अनुसार अप्रैल के उत्तरार्द्ध और मई के पूर्वार्द्ध में पूर्वी भारत, असम, बंगाल, भूटान, सिक्किम, बंगलादेश और नेपाल में कहीं-कहीं तेज हवा के साथ खण्ड-वृष्टि, बादल-चाल होगी। जून के प्रथम व अन्तिम सप्ताह और जुलाई के प्रथम व अन्तिम सप्ताह में दिल्ली, राजस्थान, हिमाचल प्रदेश, जम्मू-काश्मीर, उड़ीसा, उत्तर प्रदेश,हरियाणा, गोवा, गुजरात, महाराष्ट्र में यत्र-तत्र न्यूनाधिक वर्षा होगी। कहीं अवर्षण और कहीं अतिवर्षण से फसल में हानि होगी।

दि. ७ से २० जून तक पूर्व-दक्षिण भारत में समुद्र किनारे के भू-भाग पर कहीं बादल चाल बूंदा-बांदी, मेघ गर्जना और कहीं भारी वर्षा होगी। ब्रह्मपुत्र में बाढ़ की संभावना है। २१ जून को सूर्य आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश करेगा। २४ जून ८९ को गुरु उदय हो रहा है। अत: यहाँ सार्वत्रिक वर्षा का योग बनेगा, परन्तु इस वर्ष वर्षाऋतु में मंगल-सूर्य से आगे चल रहा है। यह राजस्थान, गुजरात, मध्यप्रदेश व पश्चिम-दक्षिण भारत में कहीं वर्षा में रूकावट करेगा। ६ जुलाई में पुनर्वसु के सूर्य में खण्डवृष्टि और वायु का जोर रहेगा। १९ जुलाई से ३ अगस्त तक पुष्य के सूर्य में कहीं अतिवृष्टि कहीं अनावृष्टि का योग बनेगा। १९ जुलाई से १२ अगस्त तक सिंह राशि में शुक्र भारत के अधिकांश भाग में वर्षा में रूकावट डालेगा, धूलभरी आंधियाँ चलेंगी, फसल में हानि पहुंचेगी। १६ से ३० अगस्त तक मघा के सूर्य में कहीं खण्ड वृष्टि पूर्वदक्षिण में अतिवृष्टि। सितम्बर में पूर्व फा. उ. फा. के सूर्य में कहीं अतिवृष्टि तो कहीं अनावृष्टि से फसल को हानि होगी। अक्टूबर के उत्तरार्द्ध और नवम्बर में पूर्वार्द्ध में दक्षिण-पूर्वी भारत में वायु-वेग और खण्ड-वृष्टि। उत्तर-भारत में तापमान गिरेगा। नवम्बर के अन्तिम सप्ताह और दिसम्बर मध्य तथा १० जनवरी ९० तक पंजाब, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश, जम्मू काश्मीर में खण्डवृष्टि और ओलापात से शीत बढ़ेगी। पर्वतीय पद्रेश में हिमपात होगा। २० जनवरी से २ मार्च तक शनि के साथ मंगल के योग से कहीं भारी वर्षा, हिमपात, ओलावृष्टि और शीतलहर चलेगी। जम्मू-काश्मीर, हिमाचल प्रदेश, उत्तर प्रदेश के कूर्मांचल, बदरी केदार खण्ड में कहीं भयंकर हिमपात और भूस्खलन एवं पर्वत शिखरों से चट्टानों के गिरने से भारी हानि होगी। याता-यात मार्ग अवरूद्ध होंगे ।

## लोकसभा के आम चुनाव

गत वर्ष १९८८ के प्रारम्भ में ही लोकसभा के मध्यावधि चुनाव होने की चर्चा जोरों पर थी, उस समय गत वर्ष के पचांग में मैंने पृष्ठ २५ पर स्पष्ट लिखा था कि **वर्षारम्भ में मध्यावधि चुनाव की सम्भावना निराधार है।** अब वर्तमान लोकसभा की अवधि १९८९ के अन्त में समाप्त हो रही है। भारत की उत्तर-भारतीय विद्वान् मकर और दक्षिण-भारतीय कन्या राशि मानते हैं। १४ नवम्बर १९८९ को शनि-धनु राशि के कन्या नवांश में प्रवेश करेगा। यहां से धनु राशि के अन्त्यार्ध २० मार्च १९९० तक लोकसभा के चुनाव हो सकेंगे। यहां तीनों ग्रह द्वि[illegible]भाव राशि नवांश में है अत: युक्त अवधि से कुछ समय आगे-पीछे चुनाव होना भी सम्भव है। यदि २० मार्च के बाद मकर के शनि में चुनाव हो तो उत्तम है। परन्तु अवधि पूर्ण हो जाने से आगे बढ़ना कठिन प्रतीत होता है। २० जनवरी से २ मार्च ९० तक मंगल धनु राशि में शनि हर्षल नेपच्यून के साथ संघर्ष उत्पात कारक है। इस चुनाव में सत्तापक्ष एवं विपक्ष में भयंकर संघर्ष होगा। करोड़ों रुपये प्रचार-साधनों में व्यय होंगे। सत्तारूढ़ कांग्रेस (इ) को भरसक जी तोड़ प्रयत्न करने पर भी दो-तिहाई बहुमत प्राप्त करना बहुत भारी पड़ेगा। निर्वाचन केन्द्रों में अवैध तरीके अपनाये जायेंगे। कुछ स्थलों पर हिंसक घटनायें होंगी। विपक्ष पूर्वापेक्षा अधिक स्थान प्राप्त करेगा। चुनाव में सत्तारूढ़ प्रधानमंत्री का जन्म-कुण्डली का विश्लेषण करना भी आवश्यक है।




प्रधान मंत्री श्री राजीव गांधी की जन्मकुण्डली यह है– गत १७ दिसम्बर ८७ से शनि प्रधान मंत्री के पञ्चम बुद्धि स्थान में ह. ने. के साथ आया। इसमें प्रधान मंत्री को बौद्धिक उलझन में फंसाया। ऋतम्भरा प्रज्ञा से काम न काम लेकर चाटुकारों मित्रों के चक्र में फंसाया अत: भारत राष्ट्र नई-नई समस्याओं में फँसता जा रहा है "**नेताओं को नेक सलाह**" शीर्षक से हम विगत साल वर्षों से पञ्चांग में चेतावनी देते आ रहे हैं। अब कुछ ज्योतिर्विदों ने आगामी वर्ष श्री राजीव गांधी के लिए बहुत अच्छा बताया और श्री गांधी को ही आगामी प्रधान मंत्री बनने की भविष्यवाणी की है। हम भी प्रधान मंत्री की मंगल-कामना करते है और चाहते है कि वे पुन: प्रधान मंत्री बनें। परन्तु हम भावना में बहकर चाटुकारिता पसन्द नहीं करते। वैद्य गुरु और मंत्री को अपने रोगी, शिष्य और राजा को स्पष्ट बात कहने में संकोच नहीं करना चाहिये। श्री गांधी को इस समय विंशोत्तरी महादशांतरदशा और गोचर स्थिति शुभ नहीं है। वर्ष ८९-९० में सूर्य-चन्द्रग्रहण उनके जन्म लग्न राशि पर हो रहे हैं। यह शुभ-संकेतकारक नहीं। पार्टी में पद-प्रतिष्ठा के लिये भारी यादवी-संघर्ष होगा। प्रधान मंत्री को शारीरिक मानसिक शांति पूर्णरूपेण नहीं मिल पायेगी। कदाचित् अथक भागदौड़ जोड़-तोड़ करके पुन: प्रधान मंत्री पद प्राप्त हो भी गया तो वे आगामी पांच वर्ष पूर्ण नहीं कर पायेंगे। भावी चुनाव में विश्वस्त समझे जाने वाले व्यक्ति

तपःपूत सिद्ध महात्मा का बताया हुआ असाध्य अबुर्द रोग –

## कैंसर निवारन का सिद्ध प्रयोग!

विश्व मे भारत ही एकमात्र धर्मप्रधान ऐसा विशाल देश है जहाँ अभी भी कही बीहड जंगलों, गिरि गुहाओं मे श्रद्धालु साधक सज्जनों को कभी भाग्यवशात, शिव-स्वरूप दिगम्बर महात्मा के दर्शन का सौभाग्य प्राप्त हो जाता है, वे महापुरुष दर्शनार्थी श्रद्धालु भक्त को लोक कल्याणार्थ कुछ सिद्ध प्रयोग (दिव्य औषधियाँ) बता देते और उस दिव्य औषधि से किसी प्रकार का द्रव्योपार्जन एवं ख्याति प्राप्ति पर प्रतिबन्ध लगा देते हैं। ऐसे महात्मा स्वयं सर्वथा लोभ मोह से निर्लेप एकान्त गुप्त रूप मे रहते है, अपना नाम धाम किसी को नही बताते। श्रद्धालु भक्त को प्रयत्न करने पर भी दुबारा उनके दर्शन नही हो पाते। ऐसे ऋषि कल्प परोपकारी महात्मा के बताये प्रसाद रूप अनुभव सिद्ध प्रयोग हम पंचांग पाठको के लाभार्थ यहाँ प्रस्तुत कर रहे हैं। ज्योतिष्मती के एक सदाचारी परम श्रद्धालु उपासक आध्यात्मिक स्नेही लेखक पर एक सिद्ध महापुरुष ने कृपाकर दो सिद्ध प्रयोग बताये थे उन्होंने लोक कल्याणार्थ पञ्चांग मे प्रकाशनार्थ मेरे पास लिख भेजे, परन्तु अपना नाम पता न छापने का अनुरोध किया अतः उनका नाम भी यहाँ नही दे रहा हूँ।

### कैंसर रोग की रामवाण दवा

सदाचार एवं देवगुरु भक्ति के लोप तथा खानपान दूषित हो जाने से भारत मे कैंसर रोग बढ़ रहा है, यह प्राण लेवा महा भयंकर व्याधि है। लाखो रुपया व्यय करने पर भी इस रोग से मुक्ति नहीं मिलती कुछ समय मे रोगी को मृत्यु का ग्रास बनना पड़ता है। महात्मा प्रदत्त इस दिव्य औषधि द्वारा - रोग से छुटकारा हो जाता है। महात्मा जी का आदेश है कि रोग ग्रस्त प्राणी को स्टील के बर्तन में भोजन दुग्ध या जलपान नही करना चाहिये। भोजन पीतल या काँसे के बर्तन में करें, जलपान ताम्र पात्र या पीतल के बर्तन मे करे। काष्ठ पत्थर व मिट्टी के पात्र तथा तुम्बी से जलपान कर सकते है। स्टील के बर्तन में कोई भी गरम पदार्थ कदापि सेवन न करें। औषधि सेवन काल मे रोगी पञ्चगव्य का सेवन करे और गाय के गोबर से लिपे स्थान मे शयन करें। किसी भी मादक तीक्ष्ण पदार्थ का सेवन न करे। साथ ही नित्य सोते उठते बैठते अपने इष्ट मन्त्र अथवा त्र्यक्षरी लघु मृत्युञ्जय या पञ्चाक्षरी महामन्त्र का जप रोगी करता रहे तो अशातीत लाभ-होगा।

### दिव्य औषधि यह है–

शुक्ल पक्ष मे सोमवार को निम्ब (नीम) कीकर (बबूल) और आक(मदार) इन तीनों वृक्षों की जड खोदकर लावें और मिट्टी साफकर कपड़े से पोंछकर छिलके समेत रख लेवें। प्रत्येक वृक्ष की जड़ का वजन पाव-पाव भर (२५०ग्रा.) तीनों का तीन पाव (७५० ग्रा.) हो। जड़ो के छोटे-छोटे टुकड़े आधे पौने इंच के करके रख लेवें। फिर किसी पीतल के बड़े भगोने या देगची में ५ लीटर के लगभग कुँए का जल (यदि गंगा जल या किसी पवित्र स्रोत झरने का जल मिल जावे तो सर्वोत्तम) लेवें। स्थानीय नल या हैंड पम्प का जल न लेवें। इस जल मे उपर्युक्त तीनों वृक्षों की कटी हुई जड़ें डाल दें और बर्तन चूल्हे पर रख देवें। कण्डे या लकड़ी की मन्द-मन्द अग्नि से पकावें, जब करीब तीन पाव (७५० ग्रा.) क्वाथ बच जावें तब बर्तन को नीचे उतार लेवें। ठंडा होने पर किसी साफ बोतल मे रख लेवें।

**सेवन विधि :** प्रथम दिन प्रातः खाली पेट दवा बोतल का एक ढक्कन या एक छोटा चम्मच भरकर रोगी को भगवान आशुतोष धन्वन्तरि का ध्यान करके पिलावें। तत्काल दूध या चाय आदि कुछ न देवें। मुंह साफ करने के लिए चाहे तो कुल्ला कर सकते हैं पर पानी बिल्कुल न पीवें। दूसरे दिन से प्रातः खाली पेट दो-दो चम्मच या ढक्कन भरकर दवा लेते रहें। एक मास (३० दिन तक) इस दवा का नित्य नियमित सेवन करना है। प्रथम दिन दवा सेवन के बाद किसी रोगी को वमन होने लगती या जी मिचलाने लगता है, इससे डरे नहीं। १०-१५ मिनट बाद जी मिचलाना बन्द हो जावेगा। भोजन दो घण्टे बाद करना चाहिए।

**परहेज :** खाने पीने मे कोई प्रतिबन्ध नहीं, परन्तु हल्का एवं सुपाच्य भोजन ही करना है। दूसरे दिन से ही रोग जन्य पीड़ा (चटका चलना, दर्द) निश्चित कम होने लगेगी।

**नोट :** रिक्तातिथि अमावस्या शनि मंगल वार को छोड़कर रोगी का चन्द्रबल देखकर दवा प्रारम्भ करने से शीघ्र लाभ होगा और रोग समूल नष्ट हो जावेगा। यह महाव्याधि ऐसी है कि शल्य चिकित्सक की थोड़ी सी असावधानी या प्रारब्ध कर्मवश यदि एक भी सैल (रोगाणु) शरीर मे बच गया तो फिर यह रोग कुछ दिन मे बढ़ जाता है और दोबारा शल्य चिकित्सा कराने के अलावा कोई उपाय शेष नही रहता।

### मधुमेह (डायविटीज) की अनुपम औषधि

इस रोग की जननी डालडा, चाय और चीनी है। आजकल तो फलों को भी कैल्सियम कार्बाइड से पकाने लगे है। मधुमेह रोगी के लिए एक बहुत ही उपयोगी दवा यह है कि रोगी को प्रातः सूर्योदय से पहले उठकर नित्य १०-१५ मिनट हरी दूब पर घूमना चाहिए तथा प्रातः सायं भोजन से पहले हाथ पांव ठण्डे पानी से धोकर ही भोजन करें। योगासनों में मयूरासन इस रोग में लाभकारी है। औषधि में गोखरु, असगन्ध, सफेद मूसली का चूर्ण सम भाग मिश्री मिलाकर रात्रि में भोजनोपरान्त दूध से लेवें। १५-२० दिन के सेवन से लाभ होना निश्चित है, अनुभूत है। चाय, चीनी, गुड़, तेल, गरम मसालों का सेवन न करें।

### पति पत्नी वशीकरण मन्त्र

भारत कल्याण मंच बम्बई के महामन्त्री श्री द्वारिका प्रसाद जी पाटोदिया को भी एक सिद्ध महापुरुष ने पति-पत्नी में परस्पर वैमनस्य निवारण कर स्नेह स्थापित करने का एक अनुभव सिद्ध मन्त्र कृपा करके बताया वह जनकल्याणार्थ यहाँ प्रस्तुत है। मन्त्र यह है :–

**"ॐ ह्रीं अमुकं मे वशमानय आकर्षय आकर्षय स्वाहा"॥**

यह जप पुष्य नक्षत्र में प्रारम्भ करें और अमुकं के स्थान में पति या पत्नी का नाम उच्चारण करें, जैसे किसी के पति का नाम रामलाल है तो उसे अनुकूल बनाने के लिए महिला को मन्त्र का आरम्भ– **"ॐ ह्रीं रामलालं मे वशमानय आकर्षय आकर्षय स्वाहा"**। इस प्रकार जपना चाहिए। पत्नी को अनुकूल बनाना हो तो पत्नी का नाम जोड़ देवें। अपने घर के पूजागृह में शुद्धासन पर बैठ कर भगवती या अपने इष्ट देव की मूर्ति अथवा चित्र के सामने धूप-दीप प्रज्वलित कर के जप प्रारम्भ करें। सवा लक्ष जप ६ मास में पूर्ण करें। अपने आसन के नीचे उस व्यक्ति का (जिसे अनुकूल बनाना है उसका) कोई वस्त्र बनियान, कुर्ता आदि रख लेवें अवश्य कार्य सिद्ध होगा।

# "महाविद्या श्री बगलामुखी के बीजमन्त्र का वैज्ञानिक विवेचन"

**लै. "कापालिक"**

**रहस्य विद्याओं** के क्षेत्र में भारत प्राचीनकाल से ही विश्वगुरु रहा है। विश्वव्यापि समस्त राष्ट्रों का सिरमौर यानि कि शिरोमणि। यह अपने मुँह मियां मिट्ठू बनने वाली बात नहीं है। विश्व के प्राचीन-अर्वाचीन मानव सभ्यता-संस्कृति के सभी प्रख्यात एवं प्रकाण्ड ऐतिहासिक विद्वानों व पुरातात्विक-पण्डितों ने परमात्मा की दिव्यवाणी हमारे धर्मग्रन्थ वेदों को एकमत से मानव सभ्यता एवं संस्कृति का आदि ग्रन्थ स्वीकार किया है जो कि रहस्य विद्याओं के भण्डार है। अनमोल खजाना है। इसमें संशय भी नहीं है। निगम यानिकि वेदों की तरह ही निगम नि:सृत आगम (निगमात् आगतेति आगम ) भी रहस्य विद्या के क्षेत्र में अपना महत्वपूर्ण विशेष स्थान रखते हैं। सार संक्षेप में यह कहना अत्युक्ति नहीं होगा कि निगम और आगम दोनों के ग्रन्थों में रहस्य विद्याओं से सम्बन्धित चमत्कारी मन्त्रों का भरपूर भण्डार भरा पड़ा है।

**यहाँ पर** हमारा उद्देश्य मंत्र की परिभाषा करना और उनकी शक्ति सामर्थ्य की चर्चा करना नहीं है। मंत्र के स्वरूप एवं शक्ति सामर्थ्य के विषय में तो सिर्फ भारतीय ही नहीं विश्वव्यापि साहित्य का वाङ्मय भरा पड़ा है। परन्तु पिछले वर्षों में वि० सं० २०४२ के श्रीविश्व विजय पञ्चांग में पृ० संख्या १२९-३० एवं वि० सं० २०४३ के उसी पञ्चांग की पृ० संख्या १३७-१३८-१३९ पर इस शोध पत्र के चतुर्थ विभाग (४) मन्त्रराज का स्वरूप शीर्षक के अन्तर्गत हम इसका संक्षिप्त विवरण दे ही चुके है। फिर भी बीजमन्त्र के स्वरूप के विषय में भी हम अपने तन्त्र-मन्त्र प्रेमी पाठकों को यहाँ कुछ सामान्य जानकारी करा देना उचित समझते है जो अग्रांकित है।

**उदाहरण स्वरूप** जिस तरह पीपल और बड़ (वट) के वृक्षों का विशालाकार उनके छोटे-छोटे बीजों में समाया रहता है, उसी तरह अण्ड में ब्रह्माण्ड एवं सूक्ष्म में विराट भाव भी सन्निहित रहता है। यह तो हम सभी जानते है कि मन्त्र शब्दों से बनते हैं और शब्द का निर्माण अक्षरों से होता है। मन्त्र एक अक्षर से लेकर अयुत अक्षरों (दस हजार) तक के होते है। मन्त्र को देवता का सूक्ष्म रूप माना जाता है। अक्षरों की संख्या को लेकर मन्त्रों का वर्गीकरण एवं उनकी संज्ञाएँ यानिकि नाम भी विभिन्न प्रकार के है। फिर भी देवता के सूक्ष्म शरीर रूपी मन्त्रों में बीजमन्त्र सबसे अधिक प्रभावशाली और शक्ति सम्पन्न होता है। एक अक्षर से बनने वाले एकाक्षरी मन्त्र को ही बीजमन्त्र कहा जाता है और उनका एकाक्षरी होना ही उन्हें विशेष शक्तिशाली बनाता है। वैज्ञानिक नियमानुसार जो जितना अधिक सूक्ष्म होता है उसका प्रभाव एवं शक्ति भी उतनी ही ज्यादा विराट होती है। जिस तरह परमाणु-विखण्डन से जितनी शक्ति पैदा होती है किसी भी स्थूल पदार्थ के विस्फोट से उतनी ज्यादा शक्ति उत्पन्न नहीं हो सकती, क्योंकि परमाणु बहुत सूक्ष्माति सूक्ष्म है। पृथ्वी तत्व का होने के कारण परमाणु को तो विखण्डित किया भी जा सकता है। परन्तु शब्द पदार्थीय परमाणु से भी बहुताधिक सूक्ष्म है एवं वे शब्द आकाशीय तन्मात्रिक होने के कारण अखण्डित तो होते ही है। उनके आकाशीय तन्मात्रिक होने के फलस्वरूप उन शब्दों की शक्ति अकल्पनीय और असीम होती है।

**प्रत्येक अक्षर** भी परमाणुओं की तरह अपने आप में एक सम्पूर्ण इकाई है। अतः बहुत अक्षरों के संयोग से निर्मित मन्त्रों की जगह एकाक्षरी बीजमन्त्र के जप से जो ब्रह्माण्ड व्यापि कम्पन्न होता है, उसी कम्पन्न शक्ति से बीजाक्षर की प्रकृति एवं तत्व के अनुसार जिस आकृति का निर्माण होता है वही उस बीजमन्त्र का अधि-देवता यानिकि अधिष्ठित देवता होता है। जिसकी साधना से साधक सिद्ध बनता है। भावार्थ यही है कि स्थूल की अपेक्षा सूक्ष्म का प्रभाव और शक्ति सामर्थ्य बहुत अधिक होता है। अतः सूक्ष्म स्वरूप वाले एकाक्षरी बीजमन्त्र की साधना ही साधक को शीघ्रातिशीघ्र सिद्धि प्रदान करती है। कारण बीजमन्त्र के जप-प्रभाव से उत्पन्न विस्फोट से साधक में जो शक्ति जागृत होती है वही देवत्व है। देवत्व से प्रगट हुई उर्ध्वगामिनी उन्नतगति ही साधक में गुरुत्व पैदा करती है। वही सिद्धि है जिससे साधक सिद्ध बनता है। अर्थात् "देवो भूत्वा देव यजेत्" वाला देवता बनता है। बीज मन्त्र में जो विशेष प्रभावोत्पादक शक्ति-सामर्थ्य होता है उसी का पाठकों को प्रामाणिक परिचय देने के लिए हमने यहाँ पर महाविद्या भगवती श्री बगलामुखी के बीजमन्त्र को मूलमन्त्र की अपेक्षा पहले चुना है जिसका प्रामाणिक वैज्ञानिक विवेचन निम्न प्रकार है।

**प्रस्तुत तान्त्रिक** शोध सन्दर्भ के अन्तर्गत पिछले वर्षों में मन्त्रराज के स्वरूप का निर्णय करने के लिए हमने जिन-जिन ग्रन्थों और पुस्तकों से मातेश्वरी पीताम्बरा के मन्त्रोद्धार उधृत कर उनका विश्लेषण किया है उनसे प्रस्तुत आलोच्य-विषय बगलामुखी के बीजमन्त्र से सम्बन्धित कई नाम हमारे सामने आते हैं। यथा : माया, भू-माया, स्थिर-माया, स्तब्ध-माया, बगला-बीज, रक्षा-बीज, एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र आदि। अर्थात् उन उद्धरणों के अनुसार उपर्युक्त सभी नाम एक दूसरे के पर्यायवाची है। पीताम्बरा के उपर्युक्त सभी नामों का जिन ग्रन्थों में उपयोग हुआ है उनके नामों का विवरण क्रमानुसार इस प्रकार है –

(१) **माया-बीज** का व्यवहार सुप्रसिद्ध मेरुतन्त्र के मन्त्रोद्धार में किया गया है एवं अन्य ग्रन्थ पुरश्चर्यार्णव में भी माया बीज का ही उपयोग किया गया है। भगवान कालाग्नि रूद्र द्वारा कथित भगवती बगलामुखी सम्बन्धित एक "पीतोपनिषद्" प्रकाशित है। उसमें भी माता पीताम्बरा का मन्त्रोद्धार दिया गया है। जिसमें भी मन्त्र के आगे-पीछे दोनों स्थानों पर माया बीज का ही उल्लेख किया गया है। विश्वसारोद्धार तन्त्रान्तर्गत बगलोपासन पद्धति में भी रूद्रवधू एवं शिववधू कह कर माया बीज का ही होना बतलाया गया है। रूद्रयामल तन्त्र से संग्रहित एक मन्त्रोद्धार में जहाँ मृदबीज एवं मृत्तिका बीज का उल्लेख करके माया बीज की पुष्टि की गयी है। वे ही रूद्रयामल से उधृत दूसरे मन्त्रोद्धार में प्रारम्भ में माया बीज एवं अन्त में स्थिर-माया कहकर परस्पर विरोधाभास वाली बात कही गई है। रूद्रयामल से उधृत इन दोनों मन्त्रोद्धारों को श्रीपीताम्बरा संस्कृत-परिषद् दतिया (म० प्र०) द्वारा प्रकाशित श्री बगलामुखी रहस्यम पुस्तक की पृष्ठ संख्या २१-२२ पर प्रमाणस्वरूप देखा जा सकता है। लिखने का तात्पर्य यही है कि उपर्युक्त सभी ग्रन्थों में माया-बीज (ह्रीं) को ही बगलामुखी का बीज मन्त्र माना गया है। शिवा, शिवप्रिया, शिववल्लरी, रूद्रवधू, शिववधू, लज्जा, गिरिजा, शक्ति, ह्ल्लेखा, परा, अद्रिजा, रौद्री, भूतेशी, गिरिजा, भुवनेश्वरी, देवी, शम्भुवनिता, ईश्वरी, महामाया, पार्वती, परमेश्वरी, भुवनधात्री, गुहा आदि सभी माया बीज की ही पर्यायवाची संज्ञाएँ है जो विभिन्न ग्रन्थों में मिलती है।

(२) **पीताम्बरोपनिषद्** के मूलमन्त्रोद्धार में हमें माता-पीताम्बरा के बीजमन्त्र का दूसरा नाम "भू-माया" भी उपलब्ध होता है।

(३) **बगला बीजमन्त्र की** "स्थिर-माया" संज्ञा हमें जिन ग्रन्थों के मन्त्रोद्धारों में मिलती है उनके नाम इस प्रकार है। यथा : बगलामुखी तन्त्र, बगलोपासन, पद्धति, सांख्यायन तन्त्र, बगलामुखी पटल, श्रीउत्कटशम्बरे नागेन्द्र प्रयाण तन्त्र का विष्णु शंकर संवाद, श्रीबगलामुखी रहस्यम् के त्र्यक्षर, पञ्चाक्षर, एकादशाक्षरादि मन्त्रोद्धार, शाक्तप्रमोद, पुरश्चर्यार्णव में बगलामुखी गायत्री का मन्त्रोद्धार, बगलाहृदयम्, पीताम्बरोपनिषद्, अथर्वणरहस्यान्तर्गत अष्टोत्तरीय श्री बगलामुखीस्तवराज स्तोत्र में वर्णित मन्त्रोद्धार एवं षट्कर्म दीपिकोक्त विधानम् में भी "स्थिरमाया" नाम ही मिलता है।

(४) **ब्रह्मास्त्र कल्पविधान** एवं श्रीपीताम्बरार्चन पद्धति में स्थिर-माया की जगह स्थिर-बीज का उल्लेख उपलब्ध होता है। सांख्यायन तन्त्र में भी स्थिर-बीज शब्द आता है।

(५) **बीज मन्त्र** का एक अन्य नाम "स्तब्ध-माया" भी है। जो हमें सांख्यायन तन्त्र में तो विशेष रूप से कई जगह मिलता ही है। दतिया से प्रकाशित श्रीबगलामुखी रहस्यम् पुस्तक में संग्रहीत कई मन्त्रोद्धारों में भी "स्तब्ध-माया" एवं स्तम्भ-माया दोनों नाम प्राप्त होते है।

(६) **इस एकाक्षरी मन्त्र** का नाम बगलाबीज भी है जो सांख्यायन तन्त्र में तो कई जगह देखने में आता ही है। उसके अतिरिक्त मन्त्रमहोदधि एवं मन्त्रमहार्णव के मन्त्रोद्धारों में भी मिलता है।

(७) **बगलामुखी देवी** के इस बीजमत्र को एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र भी कहा जाता है। सांख्यायन तन्त्र के पांचवे पटल में श्लोक संख्या ९ में सिर्फ इसका "ब्रह्मास्त्रैकाक्षरी" नाम मात्र ही मिलता है। बल्कि सांख्यायन तन्त्र के सम्पूर्ण पांचवे पटल में इस एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र का मन्त्रोद्धार एवं मन्त्रसिद्धि करने के उपाय तथा न्यासविधि, भू-शुद्धि, भूत-शुद्धि, मातृका-न्यास, मन्त्राक्षर न्यास, जप, तर्पण, मार्जन हवन ब्राह्मण भोजनादि पुरश्चरण में आवश्यक सब कुछ विस्तार पूर्वक बतलाया गया है। साथ ही अगले षष्ठ पटल में इस ब्रह्मास्त्र के द्वारा सिद्ध होने वाले तान्त्रिक (अभिचारिक) षट्कर्म यथा : मारण, मोहन, वशीकरण, स्तम्भन, उच्चाटन, विद्वेषणादि को सिद्ध करने का सम्यक विधि-विधान भी बतलाया गया है। माता-पीताम्बरा के नाम से सुप्रसिद्ध "पीताम्बरोपनिषद्" में भी इसे ब्रह्मास्त्रस्वरूपिणी, ब्रह्मास्त्र महाविद्या आदि नामों से निरूपित किया गया है।

(८) **श्रीबगलामुखी के एकाक्षरी** बीजमन्त्र का एक नाम रक्षाबीज भी देखने को मिलता है। मन्त्रोपसहिता एवं श्रीबगलामुखी रहस्यम् में इसके प्रमाण प्राप्त होते हैं।

**आइए ।** अब यह देख लिया जावे कि भगवती बगलामुखी से सम्बन्धित विभिन्न ग्रन्थों से उधृत विविध प्रकार के मन्त्रोद्धारों में ऊपर वर्णित बीजमन्त्र की जिन आठ संज्ञाओं का हमने उल्लेख किया है उनमें परस्पर कुछ समानता यानिकि एकरूपता है भी या नहीं? या कुछ प्रभेद है। अतः हमें उपर्युक्त सभी नामों की क्रमशः परिभाषा तो करनी पड़ेगी ही, उसके साथ-साथ उनके स्वरूप निर्माण को भी देखना पड़ेगा। तब कहीं जाकर उनमें परस्पर समानता है या फिर किसी प्रकार की भिन्नता या प्रभेद है उसका प्रामाणिक पता चलेगा।

**माया बीज :** भगवती पीताम्बरा के मन्त्रोद्धारों में व्यवहार किए गए एकाक्षरी मन्त्र को सर्वप्रथम "मायाबीज" की संज्ञा प्रदान की गयी है। मायाबीज के बहुत से पर्यायवाची शब्दों को ऊपर बतलाया ही जा चुका है। पहले इसका स्वरूप देखें कि यह कैसे बनता है? विभिन्न कोशों एवं ग्रन्थों में जो स्वरूप मिलते हैं वे अग्रांकित हैं

(१) भूत डामर तन्त्र में श्री भैरव विरचित बीजनिघण्टु मंत्रकोष में इसका स्वरूप निम्न प्रकार मिलता है। "**क्षतजस्थो व्योम वक्त्रस्थ—डोग्रा बिन्दुः भूषिता। अदिजा रौद्री भूतेशी बीजं प्राथमिकं प्रियम्॥**" उसी कोष में कुछ आगे एक श्लोक में—"**हंस सुग्रीव पार्वत्याः कपर्दीन्द्राय लङ्कृता**"— लिखकर इसे प्रगट किया गया है।

(२) "**बीजाभिधानम्**" नामक मन्त्र-कोष में भी उपर्युक्त भूतडामर वाले मंत्रकोष में वर्णित स्वरूप को ही अक्षरशः दो बार उधृत कर इसे प्रतिपादित किया गया है।

(३) **वरदातन्त्रान्तर्गत** मन्त्रार्थाभिधानम् शीर्षक मंत्रकोष में अलग प्रकार से इसका जो स्वरूप बतलाया गया है, वह अग्रांकित है। यथा "**हकार शिव वाची स्यात् रेफः प्रकृतिरुच्यते। महामायार्थ ई-शब्दो, नादो विश्वप्रसूः स्मृतः। दुःख हरार्थ को बिन्दुर्भुवनान्तेन पूजयेत्॥**" ॥ और अब अन्त में अथर्व वेदीय संज्ञा से संयुक्त।

(४) **श्रीदेव्यथर्वशीर्षम्**" शीर्षक गद्य-पद्यात्मक देवी महिमामण्डित स्तुति में इस माया बीज को देवी बीज बतलाते हुए जो मन्त्रोद्धार प्रस्तुत किया गया है वह दृष्टव्य है। "**वियदीकार संयुक्तं वीतिहोत्र समन्वितम्। अर्धेन्दु लसितं देव्या बीजं सर्वार्थ साधकम्**" ॥

ऊपर **संग्रहित** मायाबीज के सभी मन्त्रोद्धारों में भाषा, भाव और शब्दों की परस्पर व्याकरणगत भिन्नता अवश्य दृष्टिगोचर होती है। परन्तु प्रस्तुत सभी मन्त्रोद्धारों के विवेचन और विश्लेषण से मायाबीज का स्वरूप एक जैसा ही सामने आता है जिसमें कि सिर्फ ह+र+ईकार और अनुस्वार इन्हीं चार वर्णों का उपयोग हुआ है। बगलादेवी मूलतः स्तम्भनकारी महाविद्या है। ऊपर विवेचित मायाबीज में स्तम्भन करने वाले तत्वों का अभाव है। इसलिए मायाबीज को बगलामुखीका बीजमन्त्र स्वीकार करना न तो शास्त्रोचित ही है और न व्यवहारिक ही। महाविद्या बगला माता के जिन मंत्रों के साथ सिर्फ मायाबीज का ही संयोग किया गया है। शास्त्रीय दृष्टि से वे सब शुद्ध नहीं हैं क्योंकि मायाबीज स्तम्भनशक्ति रहित है। भूतडामर तन्त्र में "**बीजाभिधानम्**"

**स्थिर-माया :** अब आगे स्थिर-माया के स्वरूप पर भी विचार-विमर्श कीजिए। नामक बीजकोष वर्णित है, उस बीजकोष में "**वह्निहीनेन्दयुक्मायाा स्थिर माया प्रकीर्तिता**"—लिखकर स्थिर माया का स्वरूप बतलाया गया है। "**पुरश्चर्यार्णव**" नामक महा ग्रन्थ में भी "**वह्निहीनेन्द युग माया**" वाला स्वरूप ही मिलता है। इसका स्पष्ट भावार्थ यही होता है कि—वह्नि यानिकि अग्नि बीजाक्षर से हीन अर्थात् रहित एवं इन्द्र युक्त यानि कि इन्द्र बीजाक्षर 'ल' से युक्त माया को ही स्थिरमाया कहा जाता है। मायाबीज का विवेचन ऊपर किया ही जा चुका है। ह+र+ईकार और अनुस्वार से युक्त जो मायाबीज है उसमें से अग्नि बीजाक्षर 'र' को निकालकर उसमें इन्द्र बीजाक्षर 'ल' को जोड़ देने से उपर्युक्त ग्रन्थों के अनुसार स्थिर-माया होती है। "मन्त्र महोदधि" नामक संग्रह ग्रन्थ की दशम तरंग में भी शब्दों और भाषा के प्रभेद से ऊपर वर्णित इसी बीजमन्त्र के स्वरूप का निर्देश किया गया है। उक्तम् च "**गगनं पृथ्वी शांति बिन्दु युतम्**"—यानिकि गगनम् (ह), पृथ्वी (ल), शान्ति (ई) और बिन्दु (अनुस्वार) से निर्मित बीजमन्त्र जोकि ऊपर वर्णित स्थिरमाया कहे जाने वाले स्वरूप से पूर्णतया मिलता है। परन्तु महाविद्या बगलामुखी देवी के एकमात्र मूलभूत सांख्यायन तन्त्र के पांचवें और बत्तीसवें पटल में "स्थिरमाया" एकाक्षरी बीजमन्त्र का स्वरूप सामान्य प्रभेद से कुछ दूसरा बतलाया गया है। हाँ, ऊपर वर्णित भूतडामर पुरश्चर्यार्णव एवं मन्त्रमहोदधि वाले एक समान स्वरूपी वाले बीजमन्त्र को जिसे उन ग्रन्थों में स्थिर माया की संज्ञा प्रदान की गई है को हम सांख्यायन तन्त्र की बत्तीसवीं पटल की श्लोक संख्या १४-१५ में पाते अवश्य हैं। परन्तु वहाँ पर इसे "स्थिर माया" की संज्ञा नहीं दी गई है, इसे "स्थिरबीज" के विशेषण से विभूषित किया गया है। फलस्वरूप वहीं से उद्धृत श्लोक देखिए। यथा "**स्थिरं बीजमितीरितम्। तदुद्धारं शृणुप्राज्ञ गगनार्णं समुद्धरेत् ॥१४॥ स्थिराबीजं समुद्धृत्यरति बिन्दु विभूषितम्**" इस स्थिर बीज का स्वरूप देखिए। गगनार्णं यानिकि (ह), स्थिराबीज (ल), रति (ई) एवं बिन्दु (अनुस्वार) यानिकि इन सब से निर्मित बीजमन्त्र ऊपरवाले बीज मंत्रों जैसा ही है। प्रभेद सिर्फ इतना सा ही है कि एक समान स्वरूप वाले इस बीजमन्त्र को ऊपर वर्णित विभिन्न ग्रन्थों में जहाँ "स्थिरमाया" की संज्ञा दी गई है, वहीं सांख्यायन तंत्र में इसको "स्थिरबीज" कहकर पुकारा गया है। साथ ही वहाँ यह भी स्पष्ट कर दिया गया है कि अन्य ग्रन्थों में भिन्नमतानुसार इस स्थिर बीज को ही "स्थिरमाया" माना गया है। परन्तु यह स्थिर-बीज जिसे अन्य स्थिरमाया कहते हैं, वह अभिशापित और कीलित है। सांख्यायन तन्त्र के (३२) बत्तीसवें पटल की श्लोक संख्या १६ की पूर्वार्द्ध पंक्ति देखिए। जिसमें "इयं शप्ता महाविद्या कीलिता स्तम्भिता सुत" कह कर उपर्युक्त अभिशाप और कीलन वाली बात को स्पष्ट कर दिया है। इस विवेचन से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि स्थिरमाया के नाम से प्रचलित परन्तु यथार्थ में "स्थिरबीज" वाला यह स्वरूप भी भगवती पीताम्बरा के जिन मन्त्रों के साथ लगा हुआ है, **अभिशप्त एवं कीलित** होने के कारण वह फलप्रद नहीं है और वे मन्त्र भी इस निर्बल बीज मन्त्र के प्रभाव से शक्ति विहीन निर्वीर्य हो गए हैं। कहा भी गया है कि—**उत्तमं बीज संयुक्तं मंत्र सर्वार्थ साधकम्।** निर्बीजमेव निर्वीर्य शिवस्य वचनं यथा ॥ सांख्यायन तन्त्र की ५वीं पटल की श्लोक संख्या ३-४ प्रमाणार्थ द्रष्टव्य। सांख्यायन तन्त्र की ५वीं पटल की श्लोक संख्या ३-४ प्रमाणार्थ द्रष्टव्य।

**निर्बीजमेव निर्वीर्य शिवस्य वचनं यथा ॥** सांख्यायन तन्त्र की ५वीं पटल की श्लोक संख्या ३-४ प्रमाणार्थ द्रष्टव्य।

ऊपर विवेचित स्थिर-बीज और स्थिरमाया में परस्पर अन्तर यानिकि प्रभेद यही है कि "वह्नि हीनेन्द युग माया" यह मन्त्रोद्धार ही अपने आप में गलत सिद्ध होता है। यह तो ऊपर बताया ही जा चुका है कि ह+र+ई+अनुस्वार के संयोग से ही मायाबीज बनता है। यदि उपर्युक्त मतानुसार हम उसमें से वह्नि अर्थात् अग्नि बीज को अलग कर देते हैं तो क्या मायाबीज रह पायेगा? कदापि नहीं। स्थिर माया का अर्थ स्पष्ट है। स्थिर+माया=स्थिरमाया ॥ यानिकि माया बीज के साथ स्थिराक्षर 'ल' का संयोग करने से ही वह बीजमंत्र "स्थिरमाया" कहलाने का अधिकारी होगा। यदि हम उसमें से अग्नि बीज 'र' निकाल कर उसकी जगह इन्द्रबीजाक्षर 'ल' लगा भी देते हैं तो वह स्थिरमाया कैसे हो सकता है। क्योंकि मायाबीज से र निकल जाने के कारण उसकी माया संज्ञा रह ही नहीं जाती। हाँ, 'र' की जगह 'ल' का संयोग कर देने से वह स्थिरबीज तो अवश्य बन जाएगा परन्तु स्थिरमाया नहीं। इससे यह प्रभेद ज्ञात होता है कि "वह्निहीन इन्द्रयुक्त" माया को स्थिरबीज ही कहा जायेगा। "स्थिर-माया" संज्ञा की सार्थकता के लिए माया के साथ स्थिराक्षर का योग अनिवार्य है।

**यथार्थ में भू-माया,** स्थिर-माया, स्तब्ध-माया, स्तम्भ-माया, रक्षाबीज एवं एकाक्षरी ब्रह्मास्त्रादि सब भगवती श्रीबगलामुखी के बीजमन्त्र के ही पर्यायवाची नाम हैं। परन्तु मत-मतान्तरों को लेकर इन सब के स्वरूप में एक रूपता न रहकर जो कुछ सामान्य सी भी भिन्नता आ गई है इसी कारण से इनके प्रयोग एवं अनुष्ठानादि तात्कालिक फलप्रद एवं शीघ्र सिद्धिदायक होते नहीं देखे जाते हैं। फलस्वरूप रहस्यविद्या प्रेमी पाठकों को निराश होकर इन चमत्कारिक आशु-सिद्धिप्रद शास्त्रों की ओर आस्था एवं श्रद्धा विहीन नास्तिक भाव की उपेक्षित व शंकित दृष्टि से देखते हुए देखा जा सकता है। अतः हमारा लक्ष्य और उद्देश्य यही है कि पाठक वृन्द अपनी "नीर-क्षीर न्याय" वाली संयत बुद्धि से सत्यासत्य को पहचानें। फिर सत्य को ग्रहण कर उसके अनुसार आचरण करें एवं अपने अनुष्ठान में सफलता प्राप्त कर आगमों को सच्ची श्रद्धा और आस्था प्रदान कर अपना और दूसरों का कल्याण करें। ऊपर वर्णित माया, स्थिर-माया, स्थिरबीजादि एकाक्षरी बीजमन्त्रों में परस्पर विरोधाभास वाले तथ्य होने के कारण पाठक किसे अपनाकर उपयोग में लावें और किसे नहीं? यह दुविधावाली परिस्थिति पंचवटी में सीता के सामने प्रश्नवाचक चिन्ह के रूप में खड़ी शूर्पणखा के समान हमारे प्रिय पाठकों के सम्मुख भी पैदा हो जाती है। वे संशय में पड़ जाते हैं और यह तो शाश्वत सत्य सिद्धान्त है कि "संशयात्मा विनश्यति"। तो अब आइए। हम संशय के सागर से निकलने का प्रयत्न करें। और विभिन्न संज्ञावाले बगलाबीज मन्त्र की भिन्नता एवं विविधता में शास्त्रीय प्रमाण एवं आर्षवचनानुसार एक रूपता सिद्ध कर सत्य लक्ष्य को प्राप्त करें॥

**माहाविद्या** भगवती श्रीबगलामुखी से सम्बन्धित साहित्य में हमें पीताम्बरोपनिषद् शीर्षक से एक लघुउपनिषद् मिलता है। जिसमें "**भू-माया**" संज्ञा से सम्बोधित एकाक्षरी बगलाबीज का नाम एवं उसका मन्त्रोद्धार मिलता है। मन्त्रोद्धार अग्रांकित है। यथा : "शिवान्ते भूमागं बिन्दुभिन्दु खण्डमग्नि बीजम्" ॥ "**स्थिरमाया**" के नाम से निरूपित बगलाबीज मन्त्र का मन्त्रोद्धार हमें सांख्यायन तन्त्र की (३२) बत्तीसवीं पटल की श्लोक संख्या ग्यारह एवं बारह में में निम्न प्रकार से उपलब्ध होता है। यथा "**शिव बीजं वह्नि युतं रति-बिन्दु समन्वितम्। वह्नि शिवान्तराले तु भू बीजं योजयेत् सुत ॥११॥ "स्थिरमाया" त्रियं प्रोक्ता विद्यात्वेकाक्षरी शुभा। अनया विद्यया देवि। किन्न सिध्यति भूतले ॥१२॥** "एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र" के विशेषण से विभूषित वैभवयुक्त बगलाबीज महामन्त्र के मन्त्रोद्धार का जो स्वरूप हमें सांख्यायन तन्त्र में ब्रह्मास्त्रमोहन एवं ईश्वर

सम्मकादान्तर्गत पाँचवें पटल की श्लोक संख्या ६ में प्राप्त होता है। पाठकों को जानकारी उपलब्ध कराने के उद्देश्य से उसे
हमने अविकल रूप में उधृत किया गया है जोक इस प्रकार है। यथा : "सोऽन्तरान्त समायुक्तं चतुर्थस्वर संयुतम्। रेफाक्रान्तं
बिन्दु युक्तं ब्रह्मास्त्रैकाक्षरी मनु" ॥६॥ माता पीताम्बरा के इस एकाक्षरी बीजमंत्र का एक नाम "रक्षाबीज" भी देखने को
मिलता है। मंत्रयोग संहिता में इसका जो स्वरूप बतलाया गया है, पाठकों के लाभार्थ उसे यहाँ उधृत किया गया है। यथा :
"शिव-भूमि युतं शक्ति नाद बिन्दु समन्वितम्। बीजं रक्षामयं प्रोक्तं मुनिभिर्ब्रह्मवादिभिः" ॥ श्रीबगलामुखी रहस्यम् पुस्तक में
सामान्य भाषा भेद से रक्षा बीज का जो स्वरूप प्राप्त होता है, वह भी नीचे लिख दिया गया है। यथा : –"हकारेकार पृथिवी
नाद बिन्दु समन्वितम्।" अब अन्त में "स्तब्ध-माया" जिसे "स्तम्भ-माया" भी कहा जाता है के सम्बोधन से सुशोभित
सर्वस्तम्भनकारी विद्या के स्वरूप निर्माण का जो साक्ष्य (प्रमाण) हमें सहज साध्य ही सुलभ हो गया है, उसे भी सुधी पाठकों
के ज्ञानवर्द्धनार्थ यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है। जो श्रीबगला पूजा पद्धति से सम्बन्धित एक अप्रकाशित हस्तलिखित ग्रन्थ में
रहने के कारण हमारी जानकारी के अनुसार अभी तक अप्रकाशित ही रहा है। वह इस प्रकार है। यथा "पीताम्बरा महाविद्या
त्रैलोक्यस्तम्भिनीतु या। भूयुत् माया स्तब्धमाया बीजं क्षिप्रं फलप्रदा" ॥ अस्तु।

ऊपर भगवती श्रीबगलामुखी के एकाक्षरी बीजमन्त्र की भूमाया, स्थिर-माया, एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र, रक्षाबीज एवं
स्तब्ध-मायादि संज्ञाओं से सम्बन्धित सभी मंत्रोद्धारों को उधृत किया जा चुका है। जो भाषा, व्याकरण, शब्दों को लेकर
परस्पर एक दूसरे से भिन्नता एवं विविधता लिए हुए हैं। परन्तु अब उपर्युक्त सभी मंत्रोद्धारों से बगला के एकाक्षरी बीजमन्त्र
का क्रमश: उद्धार कीजिए। तब ही पता चल सकेगा कि उपर्युक्त सबके उद्धार करने से उधृत मूलमन्त्र, स्वरूप निर्माण को
लेकर, एकरूपता को लेकर एक जैसा है कि या नहीं?

(१) **भू-माया :** हाँ तो आइए। पहले भू-माया संज्ञा वाले मंत्रोद्धार के स्वरूप का समाधान करें। "शिवान्ते भूमाग्रे बिन्दुमिन्दु
खण्डमग्नि बीजम्" शिवान्ते=शिव+अन्ते यानिकि शिव माने 'ह' उसके अन्त माने बाद में भूमाग्रे भू माने 'ल' अग्रे अर्थात्
ल के आगे बिन्दु यानिकि 'इ', इन्दु अर्थात् अनुस्वार एवं खण्ड+अग्नि बीजम् यानिकि अग्नि बीज 'र' का खण्ड भाग, 'रेफ'
अर्द्ध 'र' कार ॥ अब इन सबको संयुक्त कीजिए। शिव का ह, भू का ल, बिन्दु का ईकार, इन्दु का अनुस्वार, खण्डाग्नि का
आधार 'र' यह हुआ ह+ल+ईकार+अनुस्वार+आधार 'र' का संयुक्त स्वरूप "ह्लीं" जिसे भू-माया कहा जाता है।

(२) **स्थिरमाया : (अ)** अब पहले साख्यायन तन्त्र में उपलब्ध स्थिर माया नामवाले मंत्रोद्धार का शास्त्रीय दृष्टिकोण से
विवेचन कीजिए। **"शिव-बीज वह्नि युक्तं रति बिन्दु समन्वितम्। वह्नि शिवान्तराले तु भू बीजं योजयेत् सुत ॥** भावार्थ स्पष्ट
है। शिव बीज (ह) में वह्नि अर्थात् (र) को युक्त कर उनमें रति यानि (ई) कार और बिन्दु अर्थात् अनुस्वार को मिलाइए। फिर
वह्नि (र) एवं शिव (ह) के अन्तराल यानिकि बीच में भू बीज (ल) को योजयेत् अर्थात् उन ह-र के मध्य में ल को लगाइए।
इस प्रकार ह+र+ईकार+अनुस्वार एवं ल के संयोग से जिस एकाक्षरी बीजमन्त्र का स्वरूप सामने आता है, वह एकाक्षरी
"ह्लीं" शुभ देने वाली विद्या स्थिर माया कहलाती है।

(२) **(ब)** अखिल भारतवर्षीय तान्त्रिक सम्मेलन, काशी के तात्कालिक अध्यक्ष तन्त्रसाहित्य के उद्‌भट विद्वान एवं प्रकाण्ड
पण्डित कौलाचार्य प० श्री हरिजी दाधीच के शिष्य पं० श्री राधेश्यामजी नेवटावाले से लगभग दो दशक पूर्व भगवती श्री
पीताम्बरा जी से सम्बन्धित "बगला-दशक" शीर्षक से एक स्तोत्र मिला था हस्तलिखित। उसके तीसरे पद में "स्थिर-माया"
का जो स्वरूप बतलाया गया है वह ऊपर वाले स्वरूप से हूबहू मिलता है। पाठकों की जानकारी के लिए वह पद नीचे उधृत
किया जा रहा है। यथा **"सान्तो रान्तो यान्तःक्षि वह्नि विधुकलया शोभितं महेशि। बीजान्तः स्था त्वमेव प्रविलससि सदा सा
हि माया स्थिरेयम्" ॥** अर्थ स्पष्ट है। सान्तो=स+अन्तो यानिकि स के बाद का अक्षर ह, रान्तो=र+अन्तो अर्थात् र के अन्त का
वर्ण ल यान्तःक्षि माने ईकार, वह्नि बीजाक्षर र, विधुकलया यानिकि विधु माने चन्द्रमा व उसकी (कलया) कला अर्थात्
**अर्द्धचन्द्रबिन्दु ॥ इन सब (ह+ल+ईकार+र+चन्द्रबिन्दु)** वर्णों से मिलकर जो "ह्लीं" स्वरूप बनता है उसे ही "स्थिरमाया"
के नाम से जाना जाता है।

(३) **एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र :** अब एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र के नाम से नामित बगला देवी के ब्रह्मास्त्र को सांख्यायन तन्त्र में वर्णित
मन्त्रोद्धार से बनाने की चेष्टा कीजिए। मन्त्रोद्धार अंकित है। यथा "सो न्तरान्त समायुक्तं चतुर्थ स्वर संयुतम्। रेफाक्रा
बिन्दु युक्तं ब्रह्मास्त्रैकाक्षरी मनु" ॥६॥ अर्थात् सो अन्तरान्त, इस एक पद में दो शब्द छिपे हैं। सो अन्त+अन्त। इनका
शुद्ध अर्थ इस प्रकार स्पष्ट होता है। स के अन्त का अक्षर एवं उस अन्त के अक्षर के बाद का वर्ण। स के अन्त का अक्षर होता
है 'ह'। और उस ह के बाद का वर्ण होता है (ळ)। अतः सही भावार्थ यह हुआ कि स के अन्त के वर्ण 'ह' में उस 'ह' के बाद अक्षर ल

(ळ) का संयोग कीजिए फिर उनमें चतुर्थ स्वर यानिकि दीर्घ ईकार की मात्रा लगाइए। उन तीनों वर्णों से बने संयुक्ताक्षर को
रेफ अर्थात् अर्द्ध र कार से अक्रान्त कर उसमें बिन्दु यानिकि अनुस्वार और मिलाइए। इस तरह
ह+ल+ईकार+अर्द्धर+अनुस्वार का संयोग करने से ही "एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र" नामक बीजमन्त्र बनता है। अब उपर्युक्त
सैद्धान्तिक पक्ष को प्रयोगात्मक विधि से कार्य में परिणित करके अर्थात् सिद्धान्त को क्रियात्मक रूप देकर भी देख लीजिए
कि "एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र" का कैसे और क्या स्वरूप बनता है। यथा : स के अन्त का वर्ण होता है 'ह'। ह में उसके बाद का वर्ण
ल (ळ) मिलाने से हुआ 'ह्ल'। इसमें चतुर्थस्वर दीर्घ ईकार की मात्रा (ी) मिलाई तो रूप बना 'ह्ली'। इसको रेफ से आक्रान्त
किया अर्थात् इसमें अर्द्ध 'र' कार मिलाया तो इसका आकार बना "ह्ली"। इस चार वर्णों वाले संयुक्ताक्षर में जब बिन्दु अर्थात्
अनुस्वार का चिन्ह लगाया तो स्वरूप बना "ह्लीं"। बगला माता के इस बीजमंत्र को तन्त्रशास्त्र में एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र के नाम
से जाना जाता है।

(४) **रक्षा-बीज :** माता पीताम्बरा के एकाक्षरी बीजमंत्र को ही रक्षाबीज भी कहा जाता है। मंत्रयोग संहिता में "शिव-भूमि युतं
शक्ति नाद बिन्दु समन्वितम्" एवं श्रीबगलामुखी रहस्यम् में "हकारेकार पृथिवी नाद बिन्दु समन्वितम्" इस तरह इसके दो
मन्त्रोद्धार मिलते हैं। उपर्युक्त दोनों में अन्तिम् पद "नद बिन्दु समन्वितम्" एक समान ही है। इस अन्तिम पद के नाद और
बिन्दु दोनों परस्पर पर्यायवाची शब्द हैं तन्त्र की सांकेतिक भाषा के अनुसार दोनों का अर्थ होता है अनुस्वार। नाद माने भी
अनुस्वार एवं बिन्दु माने भी वही अनुस्वार। वैसे अनुस्वार के अलावा भी इनके दूसरे सांकेतिक चिन्ह भी हैं। परन्तु यहाँ पर ये
दोनों ही अनुस्वार के रूप में प्रयुक्त हुए हैं। परन्तु रक्षाबीज में ह, ल, ईकार के साथ एक अनुस्वार की ही आवश्यकता है जो
कि नाद शब्द से भी मिलता है और बिन्दु शब्द से भी। जब एक अनुस्वार की आवश्यकता है तो फिर ये दो समानार्थी शब्द
क्यों यह शंका पैदा होती है। अनुस्वार बीजमंत्र के अन्त में लगने वाला चिन्ह है। जो कि अन्तिम शब्द बिन्दु से सिद्ध हो जाता
है। तो यह नाद शब्द किसलिए है? यदि हम दोनों मंत्रोद्धारों से नाद शब्द को छोड़कर बीजमंत्र बनाते हैं तो एकसाही बीजमंत्र
बनाता है। यथा : शिव और ह कार से 'ह'। भूमि और पृथ्वी से ल। शक्ति और ईकार से दीर्घ ईकार की मात्रा एवं बिन्दु से
अनुस्वार। इन चारों वर्णों के संयोग से स्वरूप बना "ह्लीं"। यह तो स्थिर बीज है। इससे रक्षा होना सम्भवप्रद नहीं। क्योंकि
जब तक इसमें पाँचों तत्वों को स्तम्भित कर त्रैलोक्य स्तम्भन करने की शक्ति सामर्थ्य नहीं आ जाती है, यह प्राकृतिक प्रकोपों
से रक्षा करने में समर्थ नहीं हो जाता है तबतक इससे रक्षा होना सम्भव नहीं। काफी खोज और शोध के बाद ज्ञात हुआ है कि
उपर्युक्त दोनों मंत्रोद्धारों का नाद शब्द नाद नहीं दाह शब्द है जिसका बीजाक्षर र होता है। ऊपर वर्णित चारों वर्णों के साथ
रकार मिलते ही वह शुद्ध बीज "ह्लीं" हो जाता है जो रक्षा करने में समर्थ है। इस पाँच वर्णों से निर्मित बीजमंत्र में रक्षा करने
की शक्ति कैसे है और इसी का रक्षा बीज नाम क्यों सार्थक है इसका विस्तारपूर्वक वैज्ञानिक विवेचना आगे किया गया है।
परन्तु उपर्युक्त दोनों मंत्रोद्धारों का पद "नाद बिन्दु समन्वितम्" अपने आप स्वतः गलत सिद्ध होता है। क्योंकि नाद और बिन्दु
दोनों समानार्थी शब्दों का एक साथ और एक ही अर्थ में यहाँ प्रयुक्त होना इसे गलत साबित करता है? नाद की जगह अग्नि
तत्व को प्रकट करने वाला 'दाह' शब्द ही यहाँ उचित और समीचीन सिद्ध होता है।

(५) **स्तब्ध-माया :** अब अन्त में "स्तब्ध-माया" विशेषण सेविभूषित उस एकाक्षरी बगलाबीज का मंत्रोद्धार यहाँ प्रस्तुत
किया जा रहा है जो हमारी जानकारी में अभी तक अप्रकाशित है। ऊपर उधृत किये गए श्लोक में "भू-युत्माया स्तब्धमाया"
कहकर ही "स्तब्ध-माया" के स्वरूप को स्पष्ट कर दिया गया है। ऊपर हम "माया" बीज के स्वरूप को तो भली भांति समझ
चुके हैं कि यह कैसे बनता है। उस मायाबीज में मात्र भू-बीज का संयोग करने से ही स्तब्ध-माया का स्वरूप बन जाता है। माया
बीज का निर्माण ह+र+ईकार+अनुस्वार इन चारों वर्णों से होता है यह सर्वविदित है। इन चारों अक्षरों से निर्मित संयुक्ताक्षर
"ह्रीं" शब्द में भू यानि कि पृथ्वी बीज 'ल' को युक्त करने से जो शब्द बनता है वही त्रैलोक्यस्तम्भिनी महाविद्या पीताम्बरा का
बीजमंत्र स्तब्ध माया है अर्थात् "ह्लीं"। जो कि साधक को क्षिप्र यानिकि शीघ्र ही फलप्रदान करने वाला बीजमंत्र माना गया
है।

(६) **स्तम्भ-माया :** उपर्युक्त स्तब्ध माया को ही "स्तम्भ-माया" भी कहा जाता है। प्रमाणार्थ सांख्यायनतंत्र के सोलहवें पटल
की श्लोक संख्या २६वीं देखिए। जिसके श्रीगणेश में ही "मायास्तम्भन-वाण" कहकर इसका पुष्टिकरण किया गया है एवं
१वें पटल कौ अन्तिम २४वां श्लोक भी "सदा स्तम्भन विद्या" कहकर इसके "सतम्भ" शब्द की पुष्टि करता है।

ऊपर वर्णित शास्त्र सम्मत आगमीय आर्ष वचनों के प्रमाणों से यह तो आप सब ने समझ ही लिया कि भू-माया,
स्थिर-माया, एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र, रक्षाबीज स्तब्ध या स्तम्भ-माया आदि सब एकमात्र महाविद्या बगलामुखी के बीजमंत्र के

ही पर्यायवाची शब्द है। जो कि नामरूप से परस्पर एक दूसरे से भिन्न होते हुए भी शब्दार्थ एवं भावार्थ स्वरूप में एक दूसरे से अभिन्न है। अर्थात् इनकी संज्ञा परस्पर अलग-अलग होते हुए भी उन सब के द्वारा जिस एकाक्षरी बीजमंत्र का स्वरूप बनता है वह एक समान है। एकरूपता लिए हुए है। एक जैसा ही है। इसमें तिलमात्र भी संशय नहीं है। परन्तु सर्वप्रथम मूलडामर तन्त्र, पुरश्चर्यार्णव, मंत्रमहोदधि आदि ग्रन्थों में "वह्निहीनेन्द युडमाया" स्वरूप जिसे रेफहीन स्थिरमाया बतलाया गया है उस "ह्लीं" स्वरूप और अन्त में भू-स्थिर-स्तब्ध-स्तम्भमाया रक्षाबीज, ब्रह्मास्त्रादि के नाम से सुप्रसिद्ध रेफाक्रान्त वाले "ह्लीं" इन दोनों स्वरूपों में से कौनसा स्वरूप अर्थात् बगलामाता के एकाक्षरी बीजमंत्र का कौनसा रूप शास्त्र सम्मत है, तर्कसंगत है। प्रमाणिक तौर पर शुद्ध और सही है। आइए। अब उनका तुलनात्मक दृष्टि से वैज्ञानिक विवेचन करें।

**जगज्जननि महामाया** पराम्बा पार्वतीजी ने देवाधिपति देव महाकालेश्वर श्री महादेवजी को कार्य एवं कारण विशेष हेतु अपने शक्ति-सामर्थ्य का ज्ञान कराने के लिए दशों दिशाओं में अपने दश दिव्यरूप प्रकट कर भगवान भोलेनाथजी का गतिपथ (मार्ग) जब अवरूद्ध कर दिया था, तभी से उन दश दिव्यस्वरूपों को दश महाविद्या के रूप में जाना जाता है। आदिशक्ति ने अपने उन दशदिव्य रूपों का इस चराचर जगत् की सृष्टि-स्थिति-संहार यानिकि संचालन करने के लिए दश विभागों की अधिष्ठात्री बना दिया और प्रत्येक को उसके नाम, गुण, कर्म के अनुसार एक-एक विभाग विशेषरूप से सौप दिया, जिसका कि वे पूर्ण उत्तरदायित्व निभा सकें। सृष्टि-स्थिति-संहार चक्र वाले जीव जगत् के निर्माण कार्य के लिए परमब्रह्म की इच्छा ज्ञान एवं क्रियाशक्ति का होना अनिवार्य है अन्यथा निर्माण कार्य सम्पादन सम्भव नहीं। इसलिए दश महाविद्याओं में से अन्यतम काली-तारा-षोडशी को क्रमानुसार परमब्रह्म की इच्छाशक्ति काली को माना गया। तारा को ज्ञानस्वरूपिणी एवं षोडशी को क्रियाशक्ति बतलाया गया। परन्तु किसी भी निर्माण कार्य को सुसम्पन्न करने के लिए शांत और स्थिर वातावरण आवश्यक होता है। प्रलयान्त में प्रचण्ड और प्रखर रूप से उद्वेलित वायु प्रवाह के कारण अस्त-व्यस्त हुआ वातावरण जब तक स्थिर नहीं हो जाता, तब तक सृष्टि सृजनकार्य में स्थायित्व आना सम्भव नहीं था। अतः निर्माण क्रिया का सम्पादन करने के हेतु प्रलयान्त में होने वाले वातक्षोभ को स्तम्भित करने का कार्यभार चतुर्थ महाविद्या बगलामुखी को सौंपा गया। भगवती पीताम्बरा ने अपनी विशेष कार्यकारी स्तम्भन शक्ति से वातक्षोभ से उद्वेलित हुए अशांत और अस्थिर वातावरण को एकदम से शान्त और स्थिर बना दिया। इसीलिए इसका सर्वस्तम्भनकरी विद्या नाम सार्थक हुआ। इसको त्रैलोक्य स्तम्भिनी विद्या भी कहा जाता है। निगम-आगम सम्मत विभिन्न आर्ष ग्रन्थों में इसके "त्रैलोक्य स्तम्भन" स्वरूप को स्पष्टतया देखा भी जा सकता है। आइए। पहले प्रामाणिक शास्त्रों में, आगम-ग्रन्थों में इसके त्रैलोक्य स्तम्भनकारी स्वरूप के सत्यासत्य की प्रत्यक्ष प्रमाणानुसार जानकारी कर ली जाए। जिससे कि आगे इसके कार्य विभाग और उसकी संचालन शक्ति का निर्णय लेने में कोई असुविधा न होवें।

**भगवती** बगलामुखी आगम अर्थात् तान्त्रिक वाङ्मय की सुप्रसिद्ध दश महाविद्याओं में से एक प्रधान महा-विद्या है जिसे त्रैलोक्य स्तम्भनकरी विद्या भी कहा गया है। तंत्र सिद्ध विद्या होने के कारण आइए पहले तान्त्रिक साहित्य में ही इसके त्रैलोक्य स्तम्भनकारी स्वरूप के साक्ष्यों का अनुसंधान करें। सुप्रसिद्ध रुद्रयामल तन्त्रान्तर्गत श्री बगलोपासन पद्धति में वर्णित बगलामुखी स्तोत्र के ध्यान-पद की अन्तिम पंक्ति पर ध्यान दीजिए। जिसमें– "बगलामुखी त्रिजगतां संस्तम्भिनी चिन्तये" कहकर जहाँ इसके त्रैलोक्य स्तम्भिनी स्वरूप को प्रमाणित किया गया है, वहीं पीताम्बरोपनिषद् के श्री गणेश में ही "सर्वस्तम्भनकरी सिद्धाम्" लिखकर इसके सर्वस्तम्भनकारी सामर्थ्य की सराहना की गई है एवं उसी उपनिषद् में आगे "त्रैलोक्यस्तम्भिन्या" उधृत कर इसके पूर्वरूप को प्रमाणित किया गया है। स्वतन्त्र तंत्र में वर्णित "बगलोत्पत्ति" प्रसंगान्तर्गत– "ब्रह्मास्त्र विद्या सञ्जाता त्रैलोक्य स्तम्भिनी"–श्लोकांश भी इसके त्रैलोक्यस्तम्भनकारी स्वरूप को ही सिद्ध करता है। श्रीविष्णुयामलान्तर्गत श्रीनारद-विष्णु सम्वाद में भी जहाँ "यस्य प्रपन्नात्सद्यो . . . . . रिपूणां स्तम्भनं याति" कहकर इसके उसी स्तम्भनकारी रूप का पुष्टिकरण किया गया है, वहीं श्रीपीताम्बरा सहस्त्र नाम स्तोत्रान्तर्गत श्रीविष्णु-शंकर सम्वाद में भी श्रीविष्णु के द्वारा ही इसे "महास्तम्भनकरी देवी" स्वीकार किया गया है। सांख्यायन तंत्र में "अनेन क्रम योगेन त्रैलोक्य स्तम्भनं क्षणात्" (३३।२३) वाली स्पष्ट उक्ति उपलब्ध होती ही है। साथ ही सांख्यायन तंत्र में जगत् स्तम्भनकारिणी (१५।२५), "सद्यः स्तम्भन विद्या च बगला नात्र संशय" (५।२४), "त्रैलोक्यस्तम्भने जपेत्" (३१।२७), "स्तम्भन भुवन त्रये" (१५।३) आदि ऐसे बहुत से आर्षवचन मिलते है जो इसके तीनों लोकों का स्तम्भन करने वाले स्वरूप का स्पष्ट परिचय देते है।

**ब्रह्मास्त्रकल्प** अन्तर्गत श्री शिव-पार्वती सम्वाद स्वरूप उधृत श्री बगला हृदयस्तोत्र में तो भगवान सदाशिवजीने देवीपार्वती को सम्बोधन करके यहाँ तक कह दिया है कि इसके स्मरण मात्र से उसी क्षण ही तीनों लोक का स्तम्भन हो जाता है। उदाहरणार्थ- प्रस्तुत है– **"स्तम्भिनीया महाविद्या सत्यं-सत्यं वरानने। तस्या स्मरण मात्रेण त्रैलोक्य स्तम्भयेत्क्षणात्"** ॥ श्रीबगलामुखी कल्पान्तर्गत वीरतन्त्र के बगला सिद्धि प्रयोग में उपलब्ध स्तोत्र के प्रारम्भ में ही "त्रैलोक्यस्तम्भिनी विद्या सर्वशत्रु वशङ्करी" वाक्य उधृत करके इसके त्रैलोक्य स्तम्भनकारी स्वरूप को प्रतिपादित कर शाश्वत सिद्ध कर दिया है।

**सिर्फ तान्त्रिक वाङ्मय के** आगम ग्रन्थों में ही क्यों निगम यानि कि वेदों में भी इस स्तम्भनकारी शक्ति का सांगोपांग उल्लेख हुआ है। यजुर्वेद एवं अथर्ववेद के अभिचारिक प्रकरणों के अन्तर्गत हमें इसके बहुत से प्रमाण मिलते है। यजुर्वेद की शुक्ल एवं कृष्ण संज्ञाओं से सुप्रसिद्ध दोनों शाखाओं से सम्बन्धित तैत्तरीय, काक, काठक काण्व, माध्यन्दिनी, मैत्रायणी संहिताओं में आभिचारिक कर्म विषयान्तर्गत इसके स्पष्ट साक्ष्य मौजूद है। कृष्ण यजुर्वेद की काठक संहिता के २२ वें स्थानक में अनुवाक १-२ की मंत्र संख्या ४९-५० को गौर से देखिए जो नीचे उधृत है। यथा : "विराड् दिशा विष्णु पत्न्यघोरास्येशाना सहसो या मनोता। विश्व व्यचा इषयन्ती सुभूता शिवानो अस्तु अदितिरुपस्थे। **विष्टम्भो दिवो धरुणःपृथिव्या** अस्येशाना सहसो विष्णु-पत्नी। बृहस्पतिर्मातारश्वतो **वायुस्संध्वाना वाता अभितो गृणन्तु"** ॥ (का० सं०– स्थानक–२२, अनुवाक १-२, मंत्र संख्या ४९-५०)"। ऊपर मंत्रों में आए हुए– "विष्टम्भो दिवो," "धरुणः पृथिव्या" एवं "वायुस्संध्वाना वाता" इन तीनों पदों के भावार्थों पर विचार कीजिए। विष्टम्भो दिवो यानिकि दिवः विष्टम्भः का भावार्थ हुआ जो दिवः (दिव्य) लोक का स्तम्भन करने वाली (शक्ति) है। ऊपर मंत्र में प्रयोग किया गया शब्द विष्टम्भः स्तम्भन तत्व का ही स्पष्ट निर्देश दे रहा है। वैसे विष्टम्भः शब्द का शब्दार्थ होता है प्रतिबन्ध। यह प्रतिबन्ध शब्द भी स्तम्भन भाव को ही उजागर कर स्तम्भन शक्ति का संकेत देता है। अब दूसरे वाक्य "धरुणः पृथिव्या" को देखिए। शतपथ ब्राह्मण (७-४-२-५) में "प्रतिष्ठा वै धरुणम्" कहकर उपर्युक्त वेद-वाक्य को स्पष्ट कर दिया है। जिसका भावार्थ होता है– "पृथिवी तत्व की जो प्रतिष्ठा है।" बीजकोश में पार्थिव बीज को ही "प्रतिष्ठा कला" बतलाया गया है।" "बीज स्मरेत् पार्थिवम्" कहकर बगलाबीज का ही पार्थिव बीज होना प्रतिपादित किया है। पृथिवी की प्रतिष्ठा क्या स्थिरता के बिना सम्भव है? अतः द्वितीय "धरुणः पृथिव्या" पद से भी स्तम्भनकारी स्वरूप की ही प्रत्यक्ष झलक मिलती है। तीसरा वाक्यांश है- "वायुस्संध्वाना वाता।" भावार्थ सुपरिलक्षित है। यथा : वायु रूपवाली, संध्वाना–शब्द तत्व का कारण एवं वाता यानिकि वातक्षोभ को शान्त करने वाली (शक्ति)। यह तीसरा वाक्य भी स्तम्भन शक्ति की विशेषता ही विशेष रूप से बता रहा है।

**शुक्ल यजुर्वेद** की माध्यन्दिनि शाखा के अध्याय ३२ की मंत्र संख्या ६ के निम्नांकित स्वरूप का भी अवलोकन कीजिए। जिसमें स्तम्भन शक्ति के स्वरूप और उसके उपयोग के विषय में बतलाया गया है। यथा : **"येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृढ़ा ये न स्वः स्तम्भितं येन नाकः"** ॥ (यू०वे० ३२।६) "श्रीमद्भगवद गीता में भी योगेश्वर भगवान श्रीकृष्ण ने दशवें अध्याय की अन्तिम ४२वीं श्लोक संख्या में "विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्" कहकर उस स्तम्भनकारी तत्व का ही समर्थन किया है।

**अथर्व-वेद के** अग्रांकित मंत्रों को भी देखिए जिनमें स्तम्भन शक्ति के सामर्थ्य की महिमा गाई गई है। यथा : **"यस्मिन् स्तब्ध्वा प्रजापतिर्लोकान्सर्वां अधारयत्"**। (अ०वे० १०-४-७-७)। अर्थात् जिससे स्तम्भित होकर प्रजापति सर्वलोकों को धारण कर रहे हैं। (२) **"यो विष्टम्भाति पृथिवीं दिवं च तस्माद देवा अधि सृष्टीः सृजन्ते"** ॥ (१३-१-९-२५)। अर्थ स्पष्ट है। जो शक्ति पृथिवी और दिव्य-लोक को रोके हुए है, देवता उनसे ही सृष्टि की रचना किया करते हैं। (३) **"तस्यै मे नव कोशा विष्टम्भा नवधा हिताः"** ॥ (१३-४-४-१०) ॥ उनके ये नौ कोश नौ प्रकार से स्थित है ॥

(४) १९वें काण्ड के चतुर्थ अनुवाक में ३२ वें सूक्त की ७वीं ऋचा (७वें मंत्र) में (क) "देव जातेन दि-विष्टम्भेन शश्वदित्" –अर्थात् देवताओं के लिए उत्पन्न हुए स्वर्गलोक के सर्वदा स्तम्भन से–एवं ९वें मंत्र में–यो जायमानः पृथिवीम् अदृहंत् यो अस्तम्भनादन्त रिक्षं दिवं च–यानिकि जिसने प्रादुर्भूत होते ही पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्यौ (स्वर्ग) लोक को स्तम्भित कर दिया है आदि इन सब उपर्युक्त प्रमाणों से भी स्तम्भन शक्ति की श्रुति-स्मृति सम्मत सार्थकता ही सिद्ध होती है।

**बृहदारण्यक उपनिषद्** के अग्रांकित मंत्रों में जहाँ इस स्तम्भनकारी शक्ति की परिभाषा विस्तारपूर्वक समझाई गई है। यथा : –"स होता चैत द्वैतदक्षरं गार्गि। . . . . . सूर्याचन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठतः . . . . . द्यावा पृथिव्यौ विधृते तिष्ठतः ॥ (बृ० ४-८-८-९)।" वहीं वेदान्त के "अक्षराम्बरान्त धृते" एवं "सा च प्रशासनात्" (वे० १-३-१०।११) इन दोनों सूत्रोंमे इसी परम तत्त्व की सुन्दर मीमांसा कर महिमा गाई गई है।

आज की दुनिया में योग के पहले भोग और मुक्ति के पहले भुक्ति को प्रधानता दी जाती है। भगवान कृष्ण की

गौरवमयी गीता को गीता-गंगा व गायत्री कहकर जहाँ मोक्ष प्रदान करने वाली ब्रह्म विद्या माना गया है, वही महर्षि मेधा के
'श्री श्री देवी महात्म्य जिसे श्री दुर्गासप्तशती एवं श्रीचण्डी भी कहा जाता है को एकमत से मुक्तिदात्री स्वीकारा गया है। धर्म,
अर्थ, काम, मोक्ष इन चारों पुरुषार्थ में से पहले और चौथे यानिकि धर्म-मोक्ष की प्राप्ति भगवद् गीता से एवं दूसरे-तीसरे अर्थ
एवं काम (कामना) की सिद्धि दुर्गासप्तशती से होनी मानी गई है। यानिकि दोनों ही एक-दूसरे की पूरक है। पुरुषार्थ चतुष्टय
द्वारा जीवन को सफल बनाने के लिए दोनों ही सहायक हैं। इससे इनके महत्व का पता चल जाता है। अपने उपर्युक्त प्रसंग का
पुष्टिकरण दोनों ही कृतियाँ करती हैं। वैसे तो श्री श्री चण्डी में प्रथम अध्याय वाली ब्रह्मा की स्तुति, चौथे अध्यायवाली
शक्रादि की स्तुति एवं पांचवें अध्याय की देवस्तुति तथा ग्यारहवें अध्याय की नारायणी स्तुति में अपने स्तम्भनकारी तत्व
प्रचुरमात्र में हैं। परन्तु सप्तशती के ग्यारहवें अध्याय की श्लोक संख्या ४ में तो इसका प्रामाणिक विवेचन प्रस्तुत कर दिया
गया है। यथा : –**"आधार भूता जगतस्त्वमेका, मही स्वरूपेण यत स्थितासि। अपां स्वरूप स्थितया त्वयैतदाप्यायते कृत्स्न
मलङ्घ्य वीर्ये"** ॥ भगवद्गीता के १०वें अध्याय का अन्तिम ४२वा श्लोक भी इसी शक्ति तत्व की पुष्टि करता है। यथा :
–**"विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्"** ॥ इस तरह हम देखते है कि वेद-शास्त्र, पुरान-इतिहास, तन्त्र-मन्त्रादि
ग्रन्थो के उपर्युक्त प्रामाणिक उद्धरणों द्वारा भगवती पीताम्बरा का त्रैलोक्य स्तम्भनकारी शक्ति सामर्थ्य सैद्धान्तिक रूप से
सिद्ध होता है। इसलिए इसको त्रैलोक्यस्तम्भनकरी सिद्ध महाविद्या की संज्ञा प्रदान की गई है।

दशमहाविद्याओं के अन्तर्गत काली, तारा, षोडशी के बाद बगलामुखी का क्रमसे चतुर्थ स्थान निर्धारित किया गया है।
काली को परमब्रह्म की इच्छा, तारा को ज्ञान एवं षोडशी को क्रियाशक्ति माना गया है। और तीनों को सृष्टि सृजन का
अधिकार दिया गया है। परन्तु प्रलयान्त में उत्पन्न हुए प्रचण्ड और प्रखर वेग से प्रवाहित वात क्षोभ से उद्वेलित वातावरण में
जबतक स्थिरता नहीं आती, तबतक उपर्युक्त इच्छा ज्ञान एवं क्रिया विभागों की अधिष्ठात्री तीनों महाविद्या ही अपना अपना
कार्य सम्पादन करने में असमर्थ हैं। तीनों ही निष्क्रिय हैं। तात्पर्य यह है कि तीनों ही महाशक्तियाँ सर्वस्तम्भनकरी महाविद्या
बगलामुखी पर निर्भर करती है, जबतक माता पीताम्बरा अशान्त, अस्थिर और उद्वेलित वातावरण को शान्त और स्थिर नहीं
कर देती है तबतक प्रथम तीनों महाशक्तियाँ सृजन का कुछ भी कार्य करने में असमर्थ है। इसी उद्धरण से भगवती बगलामुखी
के महत्व का पता चल जाता है कि उसकी प्रधानता कितनी है।

**अब प्रश्न यह उठता है कि** इसकी "त्रैलोक्यस्तम्भनी" संज्ञा सार्थक है भी या नहीं? इसकी **"यथा नाम तथा गुण"**
सार्थकता एवं सच्चाई को सिद्ध करने के लिए हमें प्रत्यक्ष सिद्ध प्रयोगात्मक प्रामाणिक प्रणाली से इसका तर्क सम्मत एवं
व्यवहार संगत वैज्ञानिक विवेचन करना पड़ेगा। आइए देखते है कि इसमें कितनी सच्चाई है। यह तो हम सभी जानते है कि
अक्षरों से निर्मित मंत्रों की शब्दशक्ति असीम होती है। कहा भी गया है कि **"शब्द ब्रह्मणि निष्णातः परंब्रह्माधि
गच्छति"**–अर्थात् शब्द ब्रह्म में निष्णात होने से ही परमब्रह्म की उपलब्धि होती है। शब्दातीत परम पद के साक्षात्कार
यानिकि परम पद पाने के लिए शब्द का आश्रय लेकर ही शब्द राज्य को भेद करना होता है। सम्पूर्ण चराचर जगत शब्द से ही
उद्भूत एवं शब्द में ही विधृत है। शास्त्र वचनों से पता चलता है कि शब्द ही विश्व सृष्टि का मूल है। शब्द राज्य के बाहर जाने
के लिए भी शब्द ही एकमात्र आलम्बन है। इसलिए जप साधना में शब्द यानि कि मंत्र को ग्रहण करके ही शब्दातीत परमब्रह्म
पद को पाया जा सकता है। इसीलिए तो गीता में योगेश्वर श्रीकृष्ण ने **"यज्ञानां जप यज्ञोऽस्मि कहकर** जप-यज्ञ को सर्वश्रेष्ठ
**बतलाया है। इसी तथ्यात्मक सत्य को श्रीदुर्गासप्तशती में निम्नश्लोक द्वारा सुस्पष्ट किया गया है। यथा : "शब्दात्मिका
सुविमलर्ग्यजुषां निधानम्, उद्गीथरम्य पद पाठवतां च साम्नाम्"** ॥ "जो एक सर्वमान्य सुविदित सिद्धान्त है।

**सार संक्षेप में,** मंत्र-जप से उत्पन्न शब्द-शक्ति से अन्य लोकों के निवासी देवताओं का आकर्षण स्वरूप आविर्भाव
होना क्या इस शब्द शक्ति की सत्यता को सत्यसिद्ध एवं प्रमाणित नहीं करता? यह शास्त्राज्ञा साधकों को हरदम याद रखनी
चाहिए कि मंत्र में किसी भी प्रकार का कोई भी व्यतिक्रम होने से अभीष्टफल प्राप्त नहीं होता है। और अनर्थ यानिकि अनिष्ट
की सम्भावना बनी रहती है। उक्तं च –**"मन्त्रहीनो स्वरतो वर्णतो वा मिथ्या प्रयुक्तो न तमर्थमाह। स वाग्वज्रो यजमानं
हिनस्ति यथेन्द्रशत्रोः स्वरतोऽपराधात्"** ॥ अर्थात् मन्त्र जप के समय उच्चारण में यदि प्रमादवश यानि कि भूल से कोई स्वर
या वर्ण छूट जाने से मन्त्र जप अशुद्ध हो जाता है तो वह अभीष्ट फल प्रदान नहीं करता है। उल्टे वह अशुद्ध उच्चारण से बना
वाणी रूपी वज्र जपकर्ता का उसी प्रकार नाश करता है जिस तरह स्वर दोष के कारण इन्द्र का शत्रु वृत्र मारा गया था। इससे
यह सिद्ध होता है कि मन्त्र जप में शुद्ध उच्चारण की प्रधानता पर इसीलिए जोर दिया गया है जिससे कि प्रयोगकर्ता क
प्रयोग सफल होवे उसे निराश न होना पड़े, यदि आवश्यक प्रयोग साधन में भूलचूक से एक स्वर या वर्ण भी इधर-उधर हो
जावे तो लाभ की जगह हानि का खतरा रहता है, एक विशेष वर्ण है जो मारण प्रयोग का प्रतिबन्धक है। मन्त्र में उसकी
उपस्थिति से मारण सफल हो ही नहीं सकता। । श्रीदुर्गासप्तशती के सम्पूर्ण सात सौ श्लोकों में सिर्फ एक ही श्लोक ऐसा है
जिसमें वह विशेष वर्ण नहीं है। उसी श्लोक विशेष से मारण प्रयोग सफलतापूर्वक किया जा सकता है अन्य से नहीं। यानि
शब्द शक्ति असीम होती है। लिखने का तात्पर्य यह है कि जिस तरह लगभग दस हजार दोहा-चौपाई-सोरठा-छंदादि वाले
श्रीरामचरित्र मानस में मात्र ५१७ चौपाइयाँ ही ऐसी है जिनमें "सीताराम" नाम वाले चार अक्षरों में से कोई भी एक स, त, र, म
नहीं है। यानिकि सम्पूर्ण मानस की मात्र ५१७ चौपाइयों को छोड़कर बाकी सब में स-त-र-म इन चारों में से कोई एक दो
अक्षर अवश्य है। उसी तरह श्रीदुर्गा सप्तशती के सम्पूर्ण सात सौ (७००) श्लोकों में से सिर्फ एक ही श्लोक ऐसा है जिसमें
वह विशेष एक वर्ण नहीं है जो मारण प्रयोग की शक्ति को निष्फल और निरर्थक बनाता है। अर्थात् श्री श्री चण्डी के एक श्लोक
में ही मारण प्रयोग सिद्ध होता है जिसमें मारण शक्ति का प्रतिरोधक वर्ण नहीं है, अन्य श्लोकों से मारण कर्म सिद्ध नहीं हो
सकता। इस एक वर्ण वाली बात को यहाँ उधृत करने का कारण यही है कि अपने आलोच्य विषय बगला एकाक्षरी बीजमन्त्र में
भी आगे ऐसा ही प्रसंग उपस्थित होने वाला है। जिसको समझने में सुधी पाठकों को इस उपर्युक्त प्रसंग से सुविधा रहेगी।
इसके महत्व का ध्यान रहेगा। अब देखना यह है कि वैज्ञानिक विवेचन से तीनों लोकों को स्तम्भित करने में इसका कौन सा
बीजमन्त्र सार्थक और कारगर सिद्ध होता है? रेफाक्रान्त या रेफ विहीन।

**त्रैलोक्य अर्थात्** तीनों लोकों में स्वर्ग-मृत्य (भू) और पाताल का नाम ही आता है। वैसे उपनिषदों में तो दो ही लोक माने गये है–इहलोक और परलोक। पुराणों में अपनी पृथिवी से लेकर ऊपर तक भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यम् ये सात लोक और धरती से नीचे अतल, वितल, सुतल, तलातल, रसातल, महातल और पाताल, इस तरह चौदह लोक यानिकि चौदह भुवनों का वर्णन आता है। परन्तु जब कहीं भी "त्रिलोक" शब्द का प्रसंग आता है तब स्वर्ग-मर्त्य (भू) और पाताल इन तीनों को ही प्रधानता दी जाती है। त्रैलोक्य स्तम्भिनी विद्या का अर्थ हुआ इन तीनों लोकों का जो स्तम्भन करने में समर्थ हो–वह विद्या। तीनों लोकों में क्षिति जल पावक गगन समीरा इन पञ्चतत्वों की ही प्रधानता है। अन्य शब्दों में यदि यह कहा जाए कि तीनों लोकों का अस्तित्व इन पञ्चतत्वों से ही है। ये तीनों लोक पञ्चतत्वों से ही बने हुए हैं। पञ्चतत्व ही इनका मुख्य मूलाधार है तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी।

**उदाहरणार्थ** ज्ञान-विज्ञान सम्मत प्रमाण द्रष्टव्य है। यथा : क्षिति (भू) तत्व से पृथिवी यानिकि मृत्युलोक। गगन (आकाश) तत्व से स्वर्गलोक एवं जल तत्व से पाताललोक का अस्तित्व प्रमाण सिद्ध है। अब पांच तत्वों में से बाकि रहे दो तत्व-पावक (अग्नि) और समीर यानिकि वायु। यदि तीनों लोकों में इन अवशिष्ट दोनों तत्व अग्नि का तेज एवं समीर की प्राणवायु न रहे तो इन लोकों का होना न होना बराबर होगा। कारण अग्नि के तेज (ताप) एवं समीर की प्राणवायु के बिना कहीं किसी लोक में भी प्राणिमात्र का न तो प्रादुर्भाव ही हो सकता है और न उनमें कोई प्राणी रह ही सकता है। जब प्रादुर्भाव ही नहीं हो सकता तो रहने का तो प्रश्न ही नहीं उठ सकता। पञ्चतत्वों के संयोग के बिना चराचर जगत में जीव की सृष्टि होना ही असम्भव है। फिर यदि पांचों तत्वों का स्तम्भन नहीं होवे तो उनसे निर्मित तीनों लोकों का स्तम्भन होना भी सम्भवप्रद नहीं। अतः जिस बीजमन्त्र में पाञ्चोंतत्वों का स्तम्भित कर स्थिरता प्रदान करने की शक्ति होगी उसी से ही तीनों लोकों का स्तम्भन भी हो सकेगा। अन्यथा तो आकाश कुसुम तोड़ लाने वाली हास्यास्पद बात ही सिद्ध होगी। अतः जिसके बीजमन्त्र से पांचों तत्व ही स्तम्भित होकर तीनों लोकों को स्थिरता प्रदान कर सके, उसी महाशक्ति का त्रैलोक्य स्तम्भिनी महाविद्या नाम सत्य सिद्ध और सार्थक होगा। सर्वमान्य और सर्वग्राह्य होगा।

**यह एक सर्वमान्य,** सर्वतन्त्र स्वतन्त्र सर्वविदित, सर्वग्राह्य शास्त्र सम्मत सिद्धान्त है कि जो अण्ड में है वही पिण्ड में है और जो पिण्ड में है वही ब्रह्माण्ड में भी है। यानिकि यह चैतन्य तत्व सर्वव्यापी और सार्वभौम है। भावार्थ यह है कि जिस तरह एक सूक्ष्म बीज में विशाल वृक्ष का विराटाकार छुपा रहता है उसी तरह अण्ड के जीवाणुओं (अणुओं) से निर्मित इस शरीर रूपी देह-पिण्ड में भी सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड छुपा हुआ है। अण्ड निर्मित पिण्ड में शब्दसाधना (जप योग-जपयज्ञ) से उत्पन्न हुई असीम शब्द शक्ति के माध्यम सेसम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को नियन्त्रित किया जा सकता है। सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड यानिकि ऊपर से नीचे तक चराचर जगत के तीनों लोकों का कार्यकलाप वश में करके उन पर अपनी इच्छानुसार आवश्यक शासन किया जा सकता है। परन्तु आवश्यकता है कि साधक साध्य की साधना द्वारा अपने में वह अतुलनीय और असीम शक्ति-सामर्थ्य उत्पन्न करे [illegible] करे। भगवती बगलामुखी वाले रेफहीन वाले बीजमन्त्र में त्रिलोकों का निर्माण करने वाले पाञ्चो तत्वों का अभाव

है। जबकि रेफाक्रान्त यानिकि रेफ के सहित वाले बीज मन्त्र "ह्लीं" में तीनों लोकों को बनाने वाले पाञ्चों तत्व हमें मौजूद मिलते हैं।

**बीजमन्त्र "ह्लीं"** का सन्धि-विच्छेद करने से जो इसका स्वरूप बनता है, वह अग्रांकित है। यथा ह+अ+ल+र+ईकार+अनुस्वार। एकाक्षरी बीजमन्त्र में छः अक्षरों का संयोग है जैसा कि ऊपर वर्णन किया जा चुका है। तन्त्र-मन्त्र शास्त्रीय प्रमाणानुसार इन छःहों अक्षरों के तत्व अब पाठकों की जानकारी के लिए इनके साथ क्रम से आगे लिख रहे हैं। वर्ण 'ह' का आकाश तत्व है एवं 'अ' का वायु तत्व। 'ल' भूमितत्व का प्रतिनिधित्व करता है तो 'र' अग्नि तत्व का प्रतीक है। दीर्घ ईकार भी अग्नि तत्व से सम्बन्धित वर्ण है एवं अनुस्वार (•) को भी शास्त्र में व्योम यानिकि आकाश तत्वीय वर्ण (अक्षर) ही माना गया है। आप यह प्रश्न कर सकते हैं कि ऊपर वर्णित मूल बीज मन्त्र के वर्णों में जल तत्व से सम्बन्धित तो कोई वर्णाक्षर है ही नहीं? अतः इस बीज मन्त्र से जल तत्व से सम्बन्धित पाताल लोक का स्तम्भन कैसे हो सकता है? जल के स्तम्भन के बिना पाताल का स्तम्भन सम्भवप्रद नहीं। अतः इसकी त्रैलोक्य स्तम्भिनी संज्ञा सही कैसे हो सकती है? आपका प्रश्न यथार्थ है। जिज्ञासा सही और शंका समुचित है जिसे नकारा नहीं जा सकता। परन्तु अपनी शंका के समाधानार्थ जिज्ञासा की पूर्ति एवं प्रश्न का उत्तर पाने के लिए बीजमन्त्र के संधिविच्छेद वाले छःहों वर्णाक्षर एवं उनके तत्वों पर जरा गौर फरमाइए। जिसमें एक वर्ण भूमितत्व का (ल) है एवं दूसरा एक वर्ण (अ) है वायु तत्व का। बाकि चार में से ह और अनुस्वार ये दोनों अक्षर आकाश तत्व वाले हैं तथा अवशिष्ट र और ई दोनों ही अक्षर अग्नि तत्व से सम्बन्धित हैं। यानि कि पांचों तत्व में से चार के तो "क्षिति, पावक, गगन एवं समीरा" वाले चार वर्णाक्षर ठीक हैं। परन्तु पांचवें जल तत्व से सम्बन्धित कोई वर्ण बीजमन्त्र के अक्षरों में नहीं है। हाँ, उस जल तत्व की जगह एक अग्नि और एक आकाश इस तरह दो तत्वों से सम्बन्ध रखने वाले दो वर्ण बीजमन्त्र में अधिक अवश्य हैं।

**अब जरा बीजमंत्र के** एक अग्नि और एक आकाश तत्व वाले अधिक वर्णों पर ध्यान दीजिए। जल का कोई अपना आधार (स्थान) नहीं है। जल का आधार यानिकि स्थान है पृथिवी या आकाश। पवन बेग (वायु तत्व) से वह चलायमान होता है। पृथिवी पर तो जलाकार में वह रहता ही है। परन्तु सूर्य की अग्नि अर्थात् सूर्य के प्रचण्ड प्रखर प्रकाश तेज (तापमान) से वाष्प बनकर वायु बेग के माध्यम से वह पृथिवी पर समुद्र में स्थित जल पृथ्वी से आकाश में उड़कर चला जाता है एवं ऊपर आकाश में ठण्डक पाकर वाष्प से पुनः जल का रूप धारण करके वायु के संयोग से वर्षा के रूप में आकाश से वह फिर पृथ्वी पर आ जाता है। निष्कर्ष यही निकलता है कि जल का अस्तित्व होते हुए भी उसका अपना कोई आधार नहीं है। पृथिवी, वायु, अग्नि और आकाश ही उसके आधार हैं। जब पृथिवी, वायु, अग्नि और आकाश इन चारों तत्वों का स्तम्भन हो जाएगा तो उन पर आश्रित पांचवें जल तत्व का स्तम्भन भी स्वतः ही हो जाएगा। यह ऊपर बताया ही जा चुका है कि सूर्य के प्रचण्ड एवं प्रखर तेज (तापमान) से जो कि स्वयं अग्नि तत्व ही है, पृथ्वी पर से जल वाष्प बनकर वायुबेग के माध्यम से आकाश में जाकर स्तम्भित हो जाता है। यानिकि जल का आधार अर्थात् निवास स्थान तो पृथ्वी और आकाश ही है। बीजमन्त्र में दो अग्नि एवं दो आकाश तत्वीय वर्णों का मौजूद होना भी परोक्ष रूप से चारों तत्वों के साथ पांचवें जल तत्व के स्तम्भन का ही स्पष्ट संकेत प्रदान करते हैं। क्योंकि अग्नि का प्रचण्ड तेज उसे सुखाकर वाष्प बनाकर आकाश में लेजाकर उसे स्थिर कर देता है। अतः बीजमंत्र में एक वर्ण अग्नि तत्व का एव एक अक्षर आकाश तत्व का जो ज्यादा है वे दोनों ही वर्ण बीजमंत्र के जप द्वारा उत्पन्न शक्ति से पांचवें जल तत्व को स्तम्भन की ही बात बताते हैं।

**अब वैज्ञानिक** दृष्टिकोण से भी जरा विशेष विवेचन कर लीजिए। जल अपने आपमें भी स्वतः एक इकाई नहीं है। बल्कि ऑक्सीजन एवं हाईड्रोजन इन दो वायु तत्वों का समिश्रण है। (आक्सीजन गैस) को अम्लजन एवं प्राणवायु तथा (हाइड्रोजन गैस) को उद्जन एवं जलजन कहा जाता है। जल में उपर्युक्त दोनों गैस कितनी मात्रा में मौजूद है, विज्ञान में इसका एक सूत्र है। यथा : ($H_2+O=Water$)। यानिकि दो भाग हाईड्रोजन एवं एक भाग ऑक्सीजन के वैज्ञानिक समिश्रण से पानी बनता है। इससे यह स्वतः सिद्ध हो जाता है कि जल अपने आप में एक स्वतन्त्र इकाई नहीं है बल्कि जलजन् एवं अम्लजन नामक दो वाष्पों (गैसों) का अनुपात भेद से एक समिश्रण है। ऑक्सीजन जिसे प्राणवायु भी कहते हैं इस चराचर जीव जगत् की वह प्राणशक्ति है, वह अग्नि तेज है जो इस जगत् को बचाए हुए है। अर्थात् अण्ड-पिण्ड एवं ब्रह्माण्ड के अस्तित्व का मूलभूत कारण प्राणशक्ति ही है जिसे विज्ञान की भाषा में ऑक्सीजन यानिकि प्राणवायु भी कहते हैं। जल में इस जीवनदायिनी प्राणवायु का अनुपात एक तिहाई (१/३) भाग है। इस प्राणवायु (आक्सीजन) के साथ जल में दो-तिहाई (२/३) भाग है (हाइड्रोजन) का। जिसे उद्जन या जलजन गैस भी कहा जाता है। उदकजल का ही पर्यायवाची शब्द है। यह उद्जन गैस हवा से भी बहुत हल्की होती है और आकाश में हवा के स्तर से भी ऊपरी स्तर पर रहती है। सिर्फ हवा से ही क्या, यह तो प्राण वायु (ऑक्सीजन) से भी हल्की होती है। इसके ठीक विपरीत (ऑक्सीजन) इससे भारी होती है। भारी होने के कारण पृथ्वी के पास (निकट) रहती है। क्योंकि यह पृथ्वी के प्राणियों की जीवनदायिनी प्राणवायु जो है। अतः यह पृथ्वी से विशेषतौर पर प्रभावित है।

**विज्ञान यानिकि** विशेष ज्ञान की वैज्ञानिक भाषा में जल के एक अणु में उद्जन (हाइड्रोजन) गैस के दो परमाणु होते हैं एवं प्राणवायु (ऑक्सीजन) का एक परमाणु होता है। जो कि जल के वैज्ञानिक सूत्र ( $H_2+O$ ) से सुस्पष्ट और प्रयोगसिद्ध है। हाईड्रोजन गैस से ऑक्सीजन गैस १६ गुणा अधिक भारी होती है। इसके विपरीत ऑक्सीजन से हाईड्रोजन १६ गुणा अधिक हल्की होगी ही। भारी होने के कारण ऑक्सीजन पृथ्वी के पास रहती है और हल्की होने के फलस्वरूप हाईड्रोजन ऊपर आकाश में। प्राणवायु (ऑक्सीजन) हवा से भी भारी है। अतः पृथ्वी से सम्बन्धित ही नहीं उससे पूर्णतया प्रभावित भी है। उदाहरणस्वरूप यह एक जानी मानी सर्वविदित बात है कि जब हम किसी ऊँची जगह पहाड़ादि स्थानों पर जाते हैं तो ऑक्सीजन के सिलैंडर ( CYLINDER ) साथ लेकर जाते हैं क्योंकि वह प्राणवायु हवा से ऊपरी स्तह पर उपलब्ध नहीं होती है। हाईड्रोजन एवं ऑक्सीजन इन दोनों में परस्पर एक और विशेषता है जिसे हम इनकी भिन्नता भी कह सकते हैं। वह यह कि हाईड्रोजन स्वयं एक जलनशील तत्व है। जबकि ऑक्सीजन स्वयं जलती नहीं है बल्कि यह जलने में सहायता करती है। इससे भी यही सिद्ध होता है कि जल में (२।३) दो-तिहाई भाग हाईड्रोजन का है जो विशेष हल्कि होने के कारण ऊपर आकाश में ही रहती है। यह स्वयं जलनशील भी है। अतः अग्नि तत्व से परिपूर्ण है। इसका उद्जन एवं जलजन नाम भी जल से इसका घनिष्ठ और निकटतम सम्बन्ध होना सिद्ध होता है। एक तो हाईड्रोजन स्वयं जलनशील तत्व है। अतः अग्नितत्व का प्रतीक है। एवं दूसरे अधिक हल्की होने के कारण यह आकाश की ऊपरी स्तह पर रहती है। अतः आकाश तत्व का भी प्रतिनिधित्व करती है। जल में इसका अनुपात भी २।३ (दो-तिहाई) है और इसका नाम भी उद्जन यानिकि जलजन है। अतः उपर्युक्त विवेचित हमारे आलोच्य विषय श्रीबगला के बीजमंत्र में एक अग्नि और एक आकाश इन दोनों तत्वों के वर्णों का अधिक होना भी वैज्ञानिक सिद्धान्तानुसार यही सिद्ध करता है कि उस एकाक्षरी बीजमंत्र में जल का प्रतिनिधित्व करने वाला तत्व भी अन्य चारों तत्वों की तरह ही प्रत्यक्ष रूप से मौजूद है। जिससे जल तत्व का स्तम्भन भी सहज साध्य है। इसमें संशय नहीं।

**अतः सार संक्षेप में** निष्कर्षस्वरूप यह कहा जा सकता है कि एक पृथ्वी, एक वायु एवं दो अकाशीय तथा दो अग्नि इन चार तत्वों वाले छः वर्णों से निर्मित माता पीताम्बरा वालेएकाक्षरी बीजमंत्र में जल तत्व का कोई प्रत्यक्ष बीजाक्षर नहीं होने पर भी अग्नि और आकाश तत्व वाले एक-एक अधिक यानिकि बीजमंत्र में दो अधिक वर्णों की उपस्थिति जलतत्व के स्तम्भन को प्रत्यक्ष प्रमाणित करती है। जो कि तीसरे पाताल लोक का पूर्णतया प्रत्यक्ष प्रतीक है। उपर्युक्त वैज्ञानिक विवेचन से यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि चराचर जगत के मूल-भूत कारण इन पांचों तत्वों को स्तम्भित एवं स्थिर करने की क्षमता ऊपर वर्णित रेफाक्रान्त यानिकि जिस में रेफ का संयोग है उस बीजमंत्र में अवश्यमेव मौजूद है। रेफविहीन अर्थात् जिसमें रेफ (अर्द्ध र कार) नहीं है वह बीजमंत्र पंचतत्वोंको स्तम्भित नहीं कर सकता। क्योंकि रेफ के नहीं रहने के कारण उसमें एक तत्व के वर्ण की कमी रहेगी। उसके नहीं रहने से उसमें जल तत्व का अभाव रहेगा। अतः वह कार्यसिद्धि में बाधक ही होगा। अतः पांचों तत्वों को स्तम्भित करने में समर्थ होने के कारण इस महाविद्या में स्वर्ग मृत्यु और पाताल इन तीनों लोकों को भी स्तम्भित करने की शक्ति सामर्थ्य है जिसमें दो मत नहीं है। इसीलिए बगला का त्रैलोक्य स्तम्भिनी सिद्ध विधानाम भी सार्थक और यथार्थ है।

**ऊपर के वैज्ञानिक विश्लेषण** से यही सिद्ध होता है कि न तो ह+र+ईकार और अनुस्वार से निर्मित "माया-बीज" में "क्षिति-जल-पावक-गगन-समीरा" संज्ञक इन पञ्चतत्वों को स्तम्भित करने की शक्ति है और न ही ह+ल+ईकार और अनुस्वार से बने "स्थिर-बीज" में ही पांचों तत्वों को स्थिरता प्रदान करने की भी सामर्थ्य है। यह तो हम सब जानते ही हैं कि पाञ्चों तत्वों के स्तम्भन के बिना पाञ्चों तत्वों से संचालित ये तीनों लोक भी स्तम्भित कदापि नहीं हो सकते हैं। और तीनों लोकों के स्तम्भन के बिना इस महाविद्या का शास्त्र सम्मत "त्रैलोक्यस्तम्भिनी सिद्ध विद्या" नाम सार्थक नहीं हो सकता। तीनों लोकों के मूलभूत कारण पञ्चतत्वों को स्तम्भित करने की शक्ति एवं सामर्थ्य मात्र "स्तम्भ-माया" में ही है, जो कि पञ्चतत्वों से सम्बन्धित अक्षरों से यथा ह+अ+ल+र ईकार के संयोग से ही बनती है। अतः उपर्युक्त छःहों वर्णों से निर्मित स्तम्भ-माया शीर्षक बीजमंत्र ही तीनों लोकों को स्तम्भित कर सकता है।





... तथा प्राकृतिक प्रकोप जैसे वात-क्षोभादि, कृत्रिम प्रकोप जैसे शत्रु प्रकोपादि यानिकि यह दैहिक

उनकी वैज्ञानिक दृष्टि बहुत उच्चकोटि की थी।

**हमारे ऋषि-महर्षि** तत्व दृष्टा थे। अपने तपोबल से त्रिकालज्ञ थे। उनकी वैज्ञानिक दृष्टि बहुत उच्चकोटि की थी। आज के वैज्ञानिकों का वहाँ तक पहुँचना तो दूर—वे उस विज्ञान की जिस चरम सीमा और पराकाष्ठा पर वे पहुँच गए थे। आज के वैज्ञानिकों का वहाँ तक पहुँचना तो दूर—वे उस शाश्वत सत्य की कल्पना भी नहीं कर पा रहे हैं। उन्होंने आगम-शास्त्रों में रहस्य विद्याओं का वैज्ञानिक विवेचन इतना सुस्पष्ट नहीं किया है जितना कि आज के तर्कसम्मत प्रयोग सिद्ध वाले इस वैज्ञानिक युग में आवश्यक है। इसका भी कारण था। वह श्रद्धा- भक्ति-आस्था वाले बुद्धिगम्य ज्ञान का युग था। इसीलिए उन्होंने उस रहस्यपूर्ण विषय को भी आस्था-विश्वास वाली ज्ञान संगत भाषा में ही सूत्र रूप में लिपिबद्ध कर दिया। उदाहरण और प्रमाणस्वरूप अपने इसी प्रसंग को ही देख लीजिए। प्रमाणार्थ सांख्यायन तंत्र के बत्तीसवें पटल के निम्न श्लोक देखिए। यथा **"इयं शप्ता महाविद्या कीलिता स्तम्भिता सुत। रेफयोगान्महाशैव। निःशप्ता फलदायिनी ॥१६॥ रेफयुक्तं जपेद्विद्यां फल सिद्धिर्न संशयः। रेफहीना जपेद्विद्यां कोटि जपात्र सिद्ध्यति ॥१७॥ तस्माद् रेफस्तु संयोज्यः स्थिराधः परमेश्वर। सञ्जपेद प्रयतः पुत्र। तस्य सिद्ध भविष्यति ॥१८॥** उपर्युक्त तीनों श्लोकों का भावार्थ सुस्पष्ट है। कहने का तात्पर्य यही है कि तन्त्रशास्त्रों में इस प्रकार की रहस्यपूर्ण गुप्त बात बहुत ही गुप्त रूप से बताई गई है। सांकेतिक भाषा में। वह भी गुप्त संकेतों के माध्यम से। और वह भी प्रत्येक ग्रन्थों में यानिकि हरेक जगह नहीं मिलती है। जो मुख्य विषय है उससे सम्बन्धित मूलग्रन्थ में ही वह मिल सकती है और नहीं भी। अब इसी स्थिर-माया यानिकि स्तब्ध-माया बीज की ही बात ले लीजिए यह बगलामुखी से सम्बन्धित है। अतः इसका गुप्त भेद हमें मात्र सिर्फ सांख्यायन तन्त्र में ही मिलता है कि यह बीजमन्त्र शापित और कीलित है। रेफ का संयोग करने से ही यह फलदायिनी होती है। अन्यथा करोड़ों जप करने पर भी यह महाविद्या सिद्ध नहीं हो सकती।

**इससे यह सिद्ध होता है कि** हमारे तत्व दृष्टा महर्षियों को यह ज्ञान तो अवश्य था कि कौनसा बीजमंत्र शुद्ध -सही और फलदायक है। अन्यथा इस तरह की पूर्णतया यथार्थ पूर्ण शुद्ध वैज्ञानिक बात वे कैसे लिख सकते थे? हाँ, वह विज्ञान का नहीं ज्ञान का युग था। इसीलिए उन्होंने उस विज्ञान सम्मत ज्ञान को भी श्रद्धा-विश्वास वाली बुद्धिगम्य सूत्राकार सांकेतिक भाषा में ही लिखा। आज के आधुनिक व वैज्ञानिक युग में आवश्यक तर्क-सम्मत प्रयोगसिद्ध प्रामाणिक परिभाषा में नहीं क्योंकि उस समय तर्क नहीं विश्वास था। शंका नहीं जिज्ञासा थी। अनास्था नहीं आस्था थी। अश्रद्धा नहीं श्रद्धा थी। अतः उस श्रद्धा भक्ति आस्था-विश्वास वाले युग में उनको ज्ञान-सम्मत सिद्धान्तों का विज्ञान संगतभाष्य करने की आवश्यकता ही महसूस नहीं हुई होगी। परन्तु आज का युग उस समय के युग से विपरीतता थी है। आज के युग में, अश्रद्धा है, अनास्था है, शंका है और है अविश्वास। सब ज्ञान की जगह विज्ञान को महत्व देते हैं। विज्ञान यानिकि विशेष ज्ञान को। बुद्धि से नहीं तर्क से बात करते हैं। विश्वास नहीं करते, प्रयोग सिद्ध प्रत्यक्ष प्रमाण मांगते हैं। अतः आज सब सिद्धान्तों के वैज्ञानिक भाष्य आवश्यक ही नहीं अनिवार्य भी हो गए हैं। वैसे यह एक अच्छी विचारधारा चल निकली है। इससे हमारा बुरा नहीं भला ही होगा। काल भी परतों के नीचे दबा पड़ा हुआ ज्ञान उन्नति करेगा। उस पर प्रयोगात्मक कार्य होगा। लोगों को इस प्रकार के अनुसंधान कार्य, शोध और खोज से नये आयाम मिलेंगे। नया ज्ञान मिलेगा। नया पथ, नया जीवन और नूतन जीवन प्रणाली मिलेगी। लुप्त हो रहे ज्ञान का विकास होगा। अज्ञान का नाश और विज्ञान का प्रकाश होगा। मानव सुख-समृद्धि और शांति पायेगा। संतोष से परम सुखी होगा।

**ऊपर वैज्ञानिक विवेचन** से यह स्पष्ट और सिद्ध हो गया है कि महाविद्या भगवती बगलामुखी के एकाक्षरी बीजमंत्र की जितनी भी संज्ञाएं बताई गई है उनमें माया-बीज और स्थिर-बीज को छोड़कर बाकि सब एक समान ही है। यथा "मायाबीज" बगला का बीज नहीं है क्योंकि उसमें स्थिरता प्रदान करने वाला अक्षर है ही नहीं। उसी तरह "स्थिरबीज" में स्थिरता लाने वाला वर्ण तो है, परन्तु उसमें तीनों लोकों के मूल कारण भूत पाँचों तत्वों को स्तम्भित करने वाले सभी तत्वों के अक्षर नहीं है। अतः उसमें तीनों लोकों को स्तम्भित करने की शक्ति नहीं है। अतः वह बगला का सही बीजमन्त्र हो ही नहीं सकता। है, स्थिरबीज और स्थिरमाया में प्रभेद यह है कि स्थिरबीज में अग्नि तत्व से सम्बन्धित रेफ (अर्द्ध र) वर्ण नहीं है। जबकि स्थिरमाया में वह मौजूद है। स्थिरबीज में रेफ का संयोग करने से ही वह स्थिरमाया बन जाता है। यानिकि मायाबीज "ह्रीं" के साथ स्थिरता वाले "ल" का संयोग होते ही वह "स्थिरमाया" बन जाता है। इस स्थिरमाया वाले स्वरूप को ही भू-माया, स्तब्ध-माया, स्तम्भ-माया, रक्षाबीज एवं एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र भी कहा जाता है।

भू-माया, स्तब्ध-माया, स्तम्भ-माया, रक्षाबीज एवं एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र भी कहा जाता है।

**कारण यही है कि** मायाबीज मन्त्र के साथ "भू" यानि पृथ्वीबीज "ल" का योग होना ही उसे भू-माया की संज्ञा प्रदान कर देती है। स्तब्ध एवं स्तम्भ शब्द भी एक प्रकार से स्थिरता के ही पर्यायवादी एवं समान भावी शब्द है। इसीलिए इस बगला बीज को स्तब्ध माया एवं स्तम्भ माया भी कहा जाता है। पांचों तत्वों से संचालित तीनों लोकों को यह अपनी स्तम्भन शक्ति से स्तम्भित करने में समर्थ तो है ही, तथा प्राकृतिक प्रकोप जैसे वात-क्षोभादि, कृत्रिम प्रकोप जैसे शत्रु प्रकोपादि यानिकि यह दैहिक दैविक, भौतिक सभी प्रकार के संतापों का स्तम्भन करने में भी समर्थ है। इसीलिए सांख्यायन तन्त्र में "रक्षणी सकलापदाम्" (प० ३१-२३) कहकर इसे सब प्रकार की आपद-विपत्तों से रक्षा करने वाली कहा गया है एवं इसके बीज को रक्षा बीज।

**अन्त में एक विशेष निवेदन के साथ** इस प्रकरण को यहाँ विश्राम दिया जाता है कि बहुत से लोग अभी भी गुरु परम्परा के नाम पर अन्धानुकरण करके तन्त्र भेद की दुहाई देकर मायाबीज "ह्रीं" एवं स्थिरबीज "ह्लीं" को ही बगला का शुद्ध और सही बीजमंत्र मानते हैं। और पूर्वाग्रहग्रसित रूढ़िवाद की अन्धानुकरण भावना से उनका ही प्रचार प्रसार भी करते हैं। परन्तु मेरे सम्पर्क में ऐसे कई सज्जन आये हैं जिनका इसी लकीर के फकीर वाली अन्धानुसरण भावना के कारण समय और श्रम निष्फल और बेकार सिद्ध हुआ है। फलस्वरूप उनके मन में सत्यसिद्ध चमत्कारिक शास्त्र के प्रति अश्रद्धा और अनास्था पैदा हो गई। कहने का भावार्थ यही है कि यदि कोई साधक शास्त्र-विरुद्धाचरण से किसी गलत-सलत विधि-विधान का सहारा लेकर कोई सिद्धि पा लेता है इसका यह अर्थ कदापि नहीं हो जाता है कि दूसरे लोग भी उसका अन्धानुकरण करने लग जावें। यदि गलत-सलत विधि से ही सबने सिद्धि प्राप्त करली होती तो इन आगम ग्रन्थों का निर्माण ही क्यों होता? इतने प्रकार के नाना रकम के विधि-विधान पैदा ही कैसे और क्यों होते? यदि किसी एकाध ने भूल-भाल विधान से कोई सिद्धियाँ भी ली है तो उससे उस व्यक्ति एवं उस गलत विधि-विधान की श्रेष्ठता सिद्ध नहीं होती। उसे तो उस साधक पर उसके इष्ट देवता की अहैतुकी कृपा का फल ही कहा और माना जाएगा।

**अतः तन्त्र-मन्त्र प्रेमी पाठकों से** प्रार्थना है कि वे किसी का अन्धानुकरण न करें। अपने बुद्धि-विवेक का उपयोग करें। इधर-उधर से उटपटांग भूल-भाल छपी पुस्तकों पर विश्वास करके ही कोई सकाम अनुष्ठानादि न करें। किसी तन्त्र-मर्मज्ञ सुयोग्य सिद्ध-साधक के सान्निध्य में ही किसी भी प्रकार का प्रयोगात्मक अनुष्ठान करें। अन्यथा उल्टे बांस बरेली को लद जावेंगे। निम्बू महंगे हो जावेंगे। लेने के देने पड़ जावेंगे। यहाँ तक कि जान के लाले भी पड़ जावें तो कोई आश्चर्य की बात नहीं। अतः सतर्क और सावधान रहे, तान्त्रिक साधन में। यही हमारा अनुभवसिद्ध परामर्श और सलाह है प्रिय पाठकों को। **किमधिकम् ॥ (अगले वर्ष इसकी समापन किश्त होगी)**

## "डा. गो. गिरिधारी लाल का दुःखद देहावसान"

**सनातन धर्म प्रतिनिधि सभा पंजाब के महामंत्री और अ. भा. ज्योतिष परिषद् के अध्यक्ष डा. गो. गिरिधारी लाल का गत दि. १ दिसम्बर ८८ को अ. भा. आयुर्विज्ञान संस्थान नई दिल्ली में हृदय-गति के अवरुद्ध हो जाने से ७० वर्ष की आयु में देहान्त हो गया। गोस्वामी जी कई धार्मिक, सामाजिक संस्थाओं के पदाधिकारी रहे। आपके पितृव्य सुप्रसिद्ध सनातन-धर्मी नेता त्याग-मूर्ति गो. गणेशदत्त जी महाराज ने पंजाब में सर्वप्रथम 'श्रीविश्वविजय पञ्चांग' को सनातन-धर्म प्रतिनिधि-सभा पंजाब से सम्मानित किया। लाहौर पाकिस्तान में चले जाने के बाद ३ वर्ष तक 'श्रीविश्वविजय पञ्चांग' श्री सनातन धर्म प्रतिनिधि सभा पंजाब नई दिल्ली से प्रकाशित करवाया। उस समय स. ध. प्र. सभा के प्रकाशन-मंत्री गो. गिरिधारी लाल जी थे। संस्कृत और ज्योतिष के विद्वान होने के नाते अनेक राजनेताओं के साथ उनके घनिष्ठ सम्बन्ध रहे। गोस्वामी जी के तीन सुयोग्य सुपुत्र हैं, आशा है ये सब अपने पिता के छोड़े धार्मिक, सामाजिक, साहित्यिक कार्य को पूर्ण करके–"पितरि प्रीतिमापन्ने प्रीयन्ते सर्व देवताः।" के अनुसार पिता की वास्तविक प्रसन्नता प्राप्त करेंगे।**

**'श्री विश्वविजय पञ्चांग' और 'ज्योतिष्मती' परिवार की ओर से उस दिवंगत दिव्यात्मा को स्नेह सुमनाञ्जलि समर्पित करता हूं।**

**–हरदेव शर्मा त्रिवेदी**

है। जबकि रेफाक्रान्त यानिकि रेफ के सहित वाले बीज मन्त्र "ह्लीं" में तीनों लोकों को बनाने वाले पाञ्चों तत्व हमें मौजूद मिलते है।

**बीजमन्त्र "ह्लीं"** का सन्धि-विच्छेद करने से जो इसका स्वरूप बनता है, वह अग्रांकित है। यथा ह+अ+ल+र+ईकार+अनुस्वार। एकाक्षरी बीजमन्त्र में छः अक्षरों का संयोग है जैसा कि ऊपर वर्णन किया जा चुका है। तन्त्र-मन्त्र शास्त्रीय प्रमाणानुसार इन छ हो अक्षरों के तत्व अब पाठकों की जानकारी के लिए इनके साथ क्रम से आगे लिख रहे है। वर्ण 'ह' का आकाश तत्व है एवं 'अ' का वायु तत्व। 'ल' भूमितत्व का प्रतिनिधित्व करता है तो 'र' अग्नि तत्व का प्रतीक है। दीर्घ ईकार भी अग्नि तत्व से सम्बन्धित वर्ण है एव अनुस्वार (•) को भी शास्त्र में व्योम यानिकि आकाश तत्वीय वर्ण (अक्षर) ही माना गया है। आप यह प्रश्न कर सकते है कि ऊपर वर्णित मूल बीज मन्त्र के वर्णों में जल तत्व से सम्बन्धित तो कोई वर्णाक्षर है ही नहीं? अतः इस बीज मन्त्र से जल तत्व से सम्बन्धित पाताल लोक का स्तम्भन कैसे हो सकता है? जल के स्तम्भन के बिना पाताल का स्तम्भन सम्भवप्रद नहीं। अतः इसकी त्रैलोक्य स्तम्भिनी संज्ञा सही कैसे हो सकती है? आपका प्रश्न यथार्थ है। जिज्ञासा सही और शंका समुचित है जिसे नकारा नहीं जा सकता। परन्तु अपनी शंका के समाधानार्थ जिज्ञासा की पूर्ति एवं प्रश्न का उत्तर पाने के लिए बीजमन्त्र के संधिविच्छेद वाले छ हो वर्णाक्षर एवं उनके तत्वो पर जरा गौर फरमाइए। जिसमें एक वर्ण भूमितत्व का (ल) है एव दूसरा एक वर्ण (अ) है वायु तत्व का। बाकि चार में से ह और अनुस्वार ये दोनों अक्षर आकाश तत्व वाले है तथा अवशिष्ट र और ई दोनों ही अक्षर अग्नि तत्व से सम्बन्धित है। यानि कि पांचों तत्व में से चार के तो "क्षिति, पावक, गगन एवं समीरा" वाले चार वर्णाक्षर ठीक है। परन्तु पांचवें जल तत्व से सम्बन्धित कोई वर्ण बीजमन्त्र के अक्षरों में नहीं है। हाँ, उस जल तत्व की जगह एक अग्नि और एक आकाश इस तरह दो तत्वों से सम्बन्ध रखने वाले दो वर्ण बीजमन्त्र में अधिक अवश्य है।

**अब जरा बीजमंत्र के** एक अग्नि और एक आकाश तत्व वाले अधिक वर्णों पर ध्यान दीजिए। जल का कोई अपना आधार (स्थान) नहीं है। जल का आधार यानिकि स्थान है पृथिवी या आकाश। पवन वेग (वायु तत्व) से वह चलायमान होता है। पृथिवी पर तो जलाकार में वह रहता ही है। परन्तु सूर्य की अग्नि अर्थात् सूर्य के प्रचण्ड प्रखर प्रकाश तेज (तापमान) से वाष्प बनकर वायु वेग के माध्यम से वह पृथिवी पर समुद्र में स्थित जल पृथ्वी से आकाश में उड़कर चला जाता है एवं ऊपर आकाश में ठण्डक पाकर वाष्प से पुनः जल का रूप धारण करके वायु के संयोग से वर्षा के रूप में आकाश से वह फिर पृथ्वी पर आ जाता है। निष्कर्ष यही निकलता है कि जल का अस्तित्व होते हुए भी उसका अपना कोई आधार नहीं है। पृथिवी, वायु, अग्नि और आकाश ही उसके आधार है। जब पृथिवी, वायु, अग्नि और आकाश इन चारो तत्वों का स्तम्भन हो जाएगा तो उन पर आश्रित पांचवें जल तत्व का स्तम्भन भी स्वतः ही हो जाएगा। यह ऊपर बताया ही जा चुका है कि सूर्य के प्रचण्ड एवं प्रखर तेज (तापमान) से जो कि स्वयं अग्नि तत्व ही है, पृथ्वी पर से जल वाष्प बनकर वायुवेग के माध्यम से आकाश में जाकर स्तम्भित हो जाता है। यानिकि जल का आधार अर्थात् निवास स्थान तो पृथ्वी और आकाश ही है। बीजमन्त्र में दो अग्नि एवं दो आकाश तत्वीय वर्णों का मौजूद होना भी परोक्ष रूप से चारों तत्वों के साथ पांचवें जल तत्व के स्तम्भन का ही स्पष्ट संकेत प्रदान करते है। क्योंकि अग्नि का प्रचण्ड तेज उसे सुखाकर वाष्प बनाकर आकाश में लेजाकर उसे स्थिर कर देता है। अतः बीजमंत्र में एक वर्ण अग्नि तत्व का एवं एक अक्षर आकाश तत्व का जो ज्यादा है वे दोनों ही वर्ण बीजमंत्र के जप द्वारा उत्पन्न शक्ति से पांचवें जल तत्व को स्तम्भन की ही बात बताते है।

**अब वैज्ञानिक** दृष्टिकोण से भी जरा विशेष विवेचन कर लीजिए। जल अपने आपमें भी स्वतः एक इकाई नहीं है। बल्कि ऑक्सीजन एवं हाईड्रोजन इन दो वायु तत्वों का समिश्रण है। (आक्सीजन गैस) को अम्लजन एवं प्राणवायु तथा (हाइड्रोजन गैस) को उद्‌जन एव जलजन कहा जाता है। जल में उपर्युक्त दोनों गैस कितनी मात्रा में मौजूद है, विज्ञान में इसका एक सूत्र है। यथा : ( $H_2+O=Water$ )। यानिकि दो भाग हाईड्रोजन एवं एक भाग ऑक्सीजन के वैज्ञानिक समिश्रण से पानी बनता है। इससे यह स्वतः सिद्ध हो जाता है कि जल अपने आप में एक स्वतन्त्र इकाई नहीं है बल्कि जलजन् एवं अम्लजन नामक दो वाष्पों (गैसों) का अनुपात भेद से एक संमिश्रण है। ऑक्सीजन जिसे प्राणवायु भी कहते हैं इस चराचर जीव जगत् की वह प्राणशक्ति है, यह अग्नि तेज है जो इस जगत् को बचाए हुए है। अर्थात् अण्ड-पिण्ड एवं ब्रह्माण्ड के अस्तित्व का मूलभूत कारण प्राणशक्ति ही है जिसे विज्ञान की भाषा में ऑक्सीजन यानिकि प्राणवायु भी कहते है। जल में इस जीवनदायिनी प्राणवायु का अनुपात एक तिहाई (१/३) भाग है। इस प्राणवायु (आक्सीजन) के साथ जल में दो-तिहाई (२/३) भाग है (हाइड्रोजन) का। जिसे उद्‌जन या जलजन गैस भी कहा जाता है। उदकजल का ही पर्यायवाची शब्द है। यह उद्‌जन गैस हवा से भी बहुत हल्की होती है और आकाश में हवा के स्तर से भी ऊपरी स्तर पर रहती है। सिर्फ हवा से ही क्या, यह तो प्राण वायु (ऑक्सीजन) से भी हल्की होती है। इसके ठीक विपरीत (ऑक्सीजन) इससे भारी होती है। भारी होने के कारण पृथ्वी के पास (निकट) रहती है। क्योंकि यह पृथ्वी के प्राणियों की जीवनदायिनी प्राणवायु जो है। अतः यह पृथ्वी से विशेषतौर पर प्रभावित है।

**विज्ञान यानिकि** विशेष ज्ञान की वैज्ञानिक भाषा में जल के एक अणु में उद्‌जन (हाइड्रोजन) गैस के दो परमाणु होते है एवं प्राणवायु (ऑक्सीजन) का एक परमाणु होता है। जो कि जल के वैज्ञानिक सूत्र ( $H_2+O$ ) से सुस्पष्ट और प्रयोगसिद्ध है। हाईड्रोजन गैस से ऑक्सीजन गैस १६ गुणा अधिक भारी होती है। इसके विपरीत ऑक्सीजन से हाईड्रोजन १६ गुणा अधिक हल्की होगी ही। भारी होने के कारण ऑक्सीजन पृथ्वी के पास रहती है और हल्की होने के फलस्वरूप हाईड्रोजन ऊपर आकाश में। प्राणवायु (ऑक्सीजन) हवा से भी भारी है। अतः पृथ्वी से सम्बन्धित ही नहीं उससे पूर्णतया प्रभावित भी है। उदाहरणस्वरूप यह एक जानी मानी सर्वविदित बात है कि जब हम किसी ऊँची जगह पहाड़ादि स्थानों पर जाते है तो ऑक्सीजन के सिलैंडर ( CyLiNDER ) साथ लेकर जाते है क्योंकि वह प्राणवायु हवा से ऊपरी सतह पर उपलब्ध नहीं होती है। हाईड्रोजन एवं ऑक्सीजन इन दोनों में परस्पर एक और विशेषता है जिसे हम इनकी भिन्नता भी कह सकते है। वह यह कि हाईड्रोजन स्वयं एक जलनशील तत्त्व है। जबकि ऑक्सीजन स्वयं जलती नहीं है बल्कि यह जलने में सहायता करती है। इससे भी यही सिद्ध होता है कि जल में (२।३) दो-तिहाई भाग हाईड्रोजन का है जो विशेष हल्कि होने के कारण ऊपर आकाश में ही रहती है। यह स्वयं जलनशील भी है। अतः अग्नि तत्व से परिपूर्ण है। इसका उद्‌जन एवं जलजन नाम भी जल से इसका घनिष्ठ और निकटतम सम्बन्ध होना सिद्ध होता है। एक तो हाईड्रोजन स्वय जलनशील तत्व है। अतः अग्नितत्व का प्रतीक है। एवं दूसरे अधिक हल्की होने के कारण यह आकाश की ऊपरी सतह पर रहती है। अतः आकाश तत्व का भी प्रतिनिधित्व करती है। जल में इसका अनुपात भी २।३ (दो-तिहाई) है और इसका नाम भी उद्‌जन यानिकि जलजन है। अतः उपर्युक्त विवेचित हमारे आलोच्य विषय श्रीबगला के बीजमंत्र में एक अग्नि और एक आकाश इन दोनों तत्वों के वर्णों का अधिक होना भी वैज्ञानिक सिद्धान्तानुसार यही सिद्ध करता है कि उस एकाक्षरी बीजमंत्र में जल का प्रतिनिधित्व करने वाला तत्व भी अन्य चारों तत्वों की तरह ही प्रत्यक्ष रूप से मौजूद है। जिससे जल तत्व का स्तम्भन भी सहज साध्य है। इसमें संशय नहीं।

**अतः सार संक्षेप में** निष्कर्षस्वरूप यह कहा जा सकता है कि एक पृथ्वी, एक वायु एवं दो अकाशीय तथा दो अग्नि इन चार तत्वों वाले छः वर्णों से निर्मित माता पीताम्बरा वालेएकाक्षरी बीजमंत्र में जल तत्व का कोई प्रत्यक्ष बीजाक्षर नहीं होने पर भी अग्नि और आकाश तत्व वाले एक-एक अधिक यानिकि बीजमंत्र में दो अधिक वर्णों की उपस्थिति जलतत्व के स्तम्भन को प्रत्यक्ष प्रमाणित करती है। जो कि तीसरे पाताल लोक का पूर्णतया प्रत्यक्ष प्रतीक है। उपर्युक्त वैज्ञानिक विवेचन से यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि चराचर जगत के मूल-भूत कारण इन पांचों तत्वों को स्तम्भित एवं स्थिर करने की क्षमता ऊपर वर्णित रेफाक्रान्त यानिकि जिस में रेफ का संयोग है उस बीजमंत्र में अवश्यमेव मौजूद है। रेफविहीन अर्थात् जिसमें रेफ (अर्द्ध र कार) नहीं है वह बीजमंत्र पंचतत्वोंको स्तम्भित नहीं कर सकता। क्योंकि रेफ के नहीं रहने के कारण उसमें एक तत्व के वर्ण की कमी रहेगी। उसके नहीं रहने से उसमें जल तत्व का अभाव रहेगा। अतः वह कार्यसिद्धि में बाधक ही होगा। अतः पांचों तत्वों को स्तम्भित करने में समर्थ होने के कारण इस महाविद्या में स्वर्ग मृत्यु और पाताल इन तीनों लोकों को भी स्तम्भित करने की शक्ति सामर्थ्य है जिसमें दो मत नहीं है। इसीलिए बगला का त्रैलोक्य स्तम्भिनी सिद्ध विधानाम भी सार्थक और यथार्थ है।

**ऊपर के वैज्ञानिक विश्लेषण से** यही सिद्ध होता है कि न तो ह+र+ईकार और अनुस्वार से निर्मित "माया-बीज" में "क्षिति-जल-पावक-गगन-समीरा" संज्ञक इन पञ्चतत्वों को स्तम्भित करने की शक्ति है और न ही ह+ल+ईकार और अनुस्वार से बने "स्थिर-बीज" में ही पांचों तत्वों को स्थिरता प्रदान करने की भी सामर्थ्य है। यह तो हम सब जानते ही है कि पाञ्चों तत्वों के स्तम्भन के बिना पाञ्चों तत्वों से संचालित ये तीनों लोक भी स्तम्भित कदापि नहीं हो सकते है। और तीनों लोकों के स्तम्भन के बिना इस महाविद्या का शास्त्र सम्मत "त्रैलोक्यस्तम्भिनी सिद्ध विद्या" नाम सार्थक नहीं हो सकता। तीनों लोकों के मूलभूत कारण पञ्चतत्वों को स्तम्भित करने की शक्ति एवं सामर्थ्य मात्र "स्तम्भ-माया" में ही है, जो कि पञ्चतत्वों से सम्बन्धित अक्षरों से यथा ह+अ+ल+र ईकार के संयोग से ही बनती है। अतः उपर्युक्त छः हो वर्णों से निर्मित स्तम्भ-माया शीर्षक बीजमन्त्र ही तीनों लोकों को स्तम्भित कर सकता है।

**हमारे ऋषि-महर्षि** तत्व द्रष्टा थे। अपने तपोबल से त्रिकालज्ञ थे। उनकी वैज्ञानिक दृष्टि बहुत उच्चकोटि की थी। विज्ञान की जिस चरम सीमा और पराकाष्ठा पर वे पहुँच गए थे। आज के वैज्ञानिकों का वहाँ तक पहुँचना तो दूर—वे उस शाश्वत सत्य की कल्पना भी नहीं कर पा रहे हैं। उन्होंने आगम-शास्त्रों में रहस्य विद्याओं का वैज्ञानिक विवेचन इतना सुस्पष्ट नहीं किया है जितना कि आज के तर्कसम्मत प्रयोग सिद्ध वाले इस वैज्ञानिक युग में आवश्यक है। इसका भी कारण था। वह श्रद्धा-भक्ति-आस्था वाले बुद्धिगम्य ज्ञान का युग था। इसीलिए उन्होंने उस रहस्यपूर्ण विषय को भी आस्था-विश्वास वाली ज्ञान संगत भाषा में ही सूत्र रूप में लिपिबद्ध कर दिया। उदाहरण और प्रमाणस्वरूप अपने इसी प्रसंग को ही देख लीजिए। प्रमाणार्थ सांख्यायन तंत्र के बत्तीसवें पटल के निम्न श्लोक देखिए। यथा : **''इयं शप्ता महाविद्या कीलिता स्तम्भिता सुत। रेफयोगान्महाशैव। निःशप्ता फलदायिनी ॥१६॥ रेफयुक्तं जपेद्विद्यां फल सिद्धिर्न संशयः। रेफहीना जपेद्विद्यां कोटि जपान्न सिद्ध्यति ॥१७॥ तस्माद् रेफस्तु संयोज्यः स्थिराधः परमेश्वर। सञ्जपेद प्रयतः पुत्र। तस्य सिद्ध भविष्यति ॥१८॥** उपर्युक्त तीनों श्लोकों का भावार्थ सुस्पष्ट है। कहने का तात्पर्य यही है कि तन्त्रशास्त्रों में इस प्रकार की रहस्यपूर्ण गुप्त बात बहुत ही गुप्त रूप से बताई गई है। सांकेतिक भाषा में। वह भी गुप्त संकेतों के माध्यम से। और वह भी प्रत्येक ग्रन्थों में यानिकि हरेक जगह नहीं मिलती है। जो मुख्य विषय है उससे सम्बन्धित मूलग्रन्थ में ही वह मिल सकती है और नहीं भी। अब इसी स्थिर-माया यानिकि स्तब्ध-माया बीज की ही बात ले लीजिए। यह बगलामुखी से सम्बन्धित है। अतः इसका गुप्त भेद हमें मात्र सिर्फ सांख्यायन तन्त्र में ही मिलता है कि यह बीजमन्त्र शापित और कीलित है। रेफ का संयोग करने से ही यह फलदायिनी होती है। अन्यथा करोड़ों जप करने पर भी यह महाविद्या सिद्ध नहीं हो सकती।

**इससे यह सिद्ध होता है कि** हमारे तत्व द्रष्टा महर्षियों को यह ज्ञान तो अवश्य था कि कौनसा बीजमंत्र शुद्ध -सही और फलदायक है। अन्यथा इस तरह की पूर्णतया यथार्थ पूर्ण शुद्ध वैज्ञानिक बात वे कैसे लिख सकते थे? हाँ, वह विज्ञान का नहीं ज्ञान का युग था। इसीलिए उन्होंने उस विज्ञान सम्मत ज्ञान को भी श्रद्धा-विश्वास वाली बुद्धिगम्य सूत्राकार सांकेतिक भाषा में ही लिखा। आज के आधुनिक व वैज्ञानिक युग में आवश्यक तर्क-सम्मत प्रयोगसिद्ध प्रामाणिक परिभाषा में नहीं क्योंकि उस समय तर्क नहीं विश्वास था। शंका नहीं जिज्ञासा थी। अनास्था नहीं आस्था थी। अश्रद्धा नहीं श्रद्धा थी। अतः उस श्रद्धा भक्ति आस्था-विश्वास वाले युग में उनको ज्ञान-सम्मत सिद्धान्तों का विज्ञान संगतभाष्य करने की आवश्यकता ही महसूस नहीं हुई होगी। परन्तु आज का युग उस समय के युग से विपरीतार्थी है। आज के युग में, अश्रद्धा है, अनास्था है, शंका है और है अविश्वास। सब ज्ञान की जगह विज्ञान को महत्व देते हैं। विज्ञान यानिकि विशेष ज्ञान को। बुद्धि से नहीं तर्क से बात करते हैं। विश्वास नहीं करते, प्रयोग सिद्ध प्रत्यक्ष प्रमाण मांगते हैं। अतः आज सब सिद्धान्तों के वैज्ञानिक भाष्य आवश्यक ही नहीं अनिवार्य भी हो गए हैं। वैसे यह एक अच्छी विचारधारा चल निकली है। इससे हमारा बुरा नहीं भला ही होगा। काल भी धरती के नीचे दबा पड़ा हुआ ज्ञान उन्नति करेगा। उस पर प्रयोगात्मक कार्य होगा। लोगों को इस प्रकार के अनुसंधान कार्य, शोध और खोज से नये आयाम मिलेंगे। नया ज्ञान मिलेगा। नया पथ, नया जीवन और नूतन जीवन प्रणाली मिलेगी। लुप्त हो रहे ज्ञान का विकास होगा। अज्ञान का नाश और विज्ञान का प्रकाश होगा। मानव सुख-समृद्धि और शांति पायेगा। संतोष से परम सुखी होगा।

**ऊपर वैज्ञानिक विवेचन से** यह स्पष्ट और सिद्ध हो गया है कि महाविद्या भगवती बगलामुखी के एकाक्षरी बीजमंत्र की जितनी भी संज्ञाएँ बताई गई हैं उनमें माया-बीज और स्थिर-बीज को छोड़कर बाकि सब एक समान ही है। यथा "मायाबीज" बगला का बीज नहीं है क्योंकि उसमें स्थिरता प्रदान करने वाला अक्षर है ही नहीं। उसी तरह "स्थिरबीज" में स्थिरता लाने वाला वर्ण तो है, परन्तु उसमें तीनों लोकों के मूल कारण भूत पाँचों तत्वों को स्तम्भित करने वाले सभी तत्वों के अक्षर नहीं है। अतः उसमें तीनों लोकों को स्तम्भित करने की शक्ति नहीं है। अतः वह बगला का सही बीजमंत्र हो ही नहीं सकता। हाँ, स्थिरबीज और स्थिरमाया में प्रभेद यह है कि स्थिरबीज में अग्नि तत्व से सम्बन्धित रेफ (अर्द्ध र) वर्ण नहीं है। जबकि स्थिरमाया में वह मौजूद है। स्थिरबीज में रेफ का संयोग करने से ही वह स्थिरमाया बन जाता है। यानिकि मायाबीज "ह्रीं" के साथ स्थिरता वाले "ल" का संयोग होते ही वह "स्थिरमाया" बन जाता है। इस स्थिरमाया वाले स्वरूप को ही भू-माया, स्तब्ध-माया, स्तम्भ-माया, रक्षाबीज एवं एकाक्षरी ब्रह्मास्त्र भी कहा जाता है।

**कारण यही है कि** मायाबीज मंत्र के साथ 'भू' यानि पृथ्वीबीज 'ल' का योग होना ही उसे भू-माया की संज्ञा प्रदान कर देती है। स्तब्ध एवं स्तम्भ शब्द भी एक प्रकार से स्थिरता के ही पर्यायवाची एवं समान भावी शब्द है। इसीलिए इस बगला बीज को स्तब्ध माया एवं स्तम्भ माया भी कहा जाता है। पाँचों तत्वों से संचालित तीनों लोकों को यह अपनी स्तम्भन शक्ति से स्तम्भित करने में समर्थ तो है ही, तथा प्राकृतिक प्रकोप जैसे वात-क्षोभादि, कृत्रिम प्रकोप जैसे शत्रु प्रकोपादि यानिकि यह दैहिक दैविक, भौतिक सभी प्रकार के संतापों का स्तम्भन करने में भी समर्थ है। इसीलिए सांख्यायन तन्त्र में "रक्षणी सकलापदाम्" (प० ३१-२३) कहकर इसे सब प्रकार की आपद-विपत्ती से रक्षा करने वाली कहा गया है एवं इसके बीज को रक्षा बीज।

**अन्त में एक विशेष निवेदन के साथ** इस प्रकरण को यहाँ विश्राम दिया जाता है कि बहुत से लोग अभी भी गुरु परम्परा के नाम पर अन्धानुकरण करके तन्त्र भेद की दुहाई देकर मायाबीज "ह्रीं" एवं स्थिरबीज "ह्लीं" को ही बगला का शुद्ध और सही बीजमंत्र मानते हैं। और पूर्वाग्रहग्रसित रूढ़िवाद की अन्धानुकरण भावना से उनका ही प्रचार प्रसार भी करते हैं। परन्तु मेरे सम्पर्क में ऐसे कई सज्जन आये हैं जिनका इसी लकीर के फकीर वाली अन्धानुसरण भावना के कारण समय और श्रम निष्फल और बेकार सिद्ध हुआ है। फलस्वरूप उनके मन में सत्यसिद्ध चमत्कारिक शास्त्र के प्रति अश्रद्धा और अनास्था पैदा हो गई। कहने का भावार्थ यही है कि यदि कोई साधक शास्त्र-विरुद्धाचरण से किसी गलत-सलत विधि-विधान का सहारा लेकर कोई सिद्धि पा लेता है इसका यह अर्थ कदापि नहीं हो जाता है कि दूसरे लोग भी उसका अन्धानुकरण करने लग जावें। यदि गलत-सलत विधि से ही सबने सिद्धि प्राप्त करली होती तो इन आगम ग्रन्थों का निर्माण ही क्यों होता? इतने प्रकार के नाना रकम के विधि-विधान पैदा ही कैसे और क्यों होते? यदि किसी एकाध ने भूल-भाल विधान से कोई सिद्धियाँ भी ली है तो उससे उस व्यक्ति एवं उस गलत विधि-विधान की श्रेष्ठता सिद्ध नहीं होती। उसे तो उस साधक पर उसके इष्ट देवता की अहैतुकी कृपा का फल ही कहा और माना जाएगा।

**अतः तन्त्र-मन्त्र प्रेमी पाठकों से** प्रार्थना है कि वे किसी का अन्धानुकरण न करें। अपने बुद्धि-विवेक का उपयोग करें। इधर-उधर से उटपटांग भूल-भाल छपी पुस्तकों पर विश्वास करके ही कोई सकाम अनुष्ठानादि न करें। किसी तन्त्र-मर्मज्ञ सुयोग्य सिद्ध-साधक के सान्निध्य में ही किसी भी प्रकार का प्रयोगात्मक अनुष्ठान करें। अन्यथा उल्टे बांस बरेली को लद जावेंगे। निम्बू महंगे हो जावेंगे। लेने के देने पड़ जावेंगे। यहाँ तक कि जान के लाले भी पड़ जावें तो कोई आश्चर्य की बात नहीं। अतः सतर्क और सावधान रहें, तान्त्रिक साधन में। यही हमारा अनुभवसिद्ध परामर्श और सलाह है प्रिय पाठकों को। **किमधिकम् ॥ (अगले वर्ष इसकी समापन किश्त होगी)**



## "डा. गो. गिरिधारी लाल का दुःखद देहावसान"

**सनातन धर्म प्रतिनिधि सभा पंजाब के महामंत्री और अ. भा. ज्योतिष परिषद के अध्यक्ष डा. गो. गिरिधारी लाल का गत दि. १ दिसम्बर ८८ को अ. भा. आयुर्विज्ञान संस्थान नई दिल्ली में हृदय-गति के अवरुद्ध हो जाने से ७० वर्ष की आयु में देहान्त हो गया। गोस्वामी जी कई धार्मिक, सामाजिक संस्थाओं के पदाधिकारी रहे। आपके पितृव्य सुप्रसिद्ध सनातन-धर्मी नेता त्याग-मूर्ति गो. गणेशदत्त जी महाराज ने पंजाब में सर्वप्रथम 'श्रीविश्वविजय पञ्चांग' को सनातन-धर्म प्रतिनिधि-सभा पंजाब से सम्मानित किया। लाहौर पाकिस्तान में चले जाने के बाद ३ वर्ष तक 'श्रीविश्वविजय पञ्चांग' श्री सनातन धर्म प्रतिनिधि सभा पंजाब नई दिल्ली से प्रकाशित करवाया। उस समय स. ध. प्र. सभा के प्रकाशन-मंत्री गो. गिरिधारी लाल जी थे। संस्कृत और ज्योतिष के विद्वान होने के नाते अनेक राजनेताओं के साथ उनके घनिष्ठ सम्बन्ध रहे। गोस्वामी जी के तीन सुयोग्य सुपुत्र हैं, आशा है ये सब अपने पिता के छोड़े धार्मिक, सामाजिक, साहित्यिक कार्य को पूर्ण करके—"पितरि प्रीतिमापन्ने प्रीयन्ते सर्व देवताः।" के अनुसार पिता की वास्तविक प्रसन्नता प्राप्त करेंगे।**

**'श्री विश्वविजय पञ्चांग' और 'ज्योतिष्मती' परिवार की ओर से उस दिवंगत दिव्यात्मा को स्नेह सुमनाञ्जलि समर्पित करता हूं।**

**—हरदेव शर्मा त्रिवेदी**

पादबद्धोऽक्षर समस्तान्त्री लय समन्वितः ।
शोकार्तस्य प्रवृत्तोमे श्लोको भवतु नान्यथा ॥

ये सब शास्त्रीय प्रमाण प्रस्तुत करने का अभिप्राय सिर्फ इतना ही है कि एक तो सुधी पाठकवृन्द जो श्रीगोपाल जी की श्लोक वाली मनगढंत परिभाषा से भ्रमित हुए हैं उनके भ्रम का समूल निवारण हो जावे, दूसरे विद्वान लेखक को भी अपनी अप्रमाणिक परिभाषा की जगह शास्त्रीय सिद्धान्त का सत्य ज्ञान हो जावे, जिसके फलस्वरूप उनकी रूढिवादी बुद्धि जो क्रमशः दुराग्रही होकर हठवादी होती जा रही है वह परिष्कृत और परिमार्जित होकर विकासोन्मुखी हो सके। मुझे आशा ही नहीं अपितु पूर्ण विश्वास है कि उपर्युक्त श्लोक शब्द को सही शब्दार्थ एवं प्रामाणिक भावार्थ तथा सैद्धान्तिक परिभाषा को सम्यक् भाव से जान लेने के बाद अब आप अपनी श्लोक वाली परिभाषा 'जो अपने आप में पूर्ण अर्थ रखता है वह श्लोक अपने आप में पूर्ण अर्थ तो एक गद्यांश या वाक्य भी रखता है, तो क्या वह श्लोक कहलावेगा?' 'ऋषिरुवाच' भी एक श्लोक है, श्लोक के टुकड़े भी पूर्णश्लोक कहलावेंगे, आदि में समुचित परिवर्तन परिवर्द्धन और संशोधन करलेंगे। तथा श्लोक की शुद्ध शास्त्रीय परिभाषा के अनुकूल ही फिर से 'सप्तशती नामकी सार्थकता' विषय पर ठंडे दिमाग से चिन्तन मनन करके आज सप्तशती के सात सौ श्लोकों में से एक सौ जितने जो प्रचलित पाठ में अनुपलब्ध हैं अर्थात् कम पाये जाते हैं, उनकी खोज करके सप्तशती के पूरे सात सौ श्लोक जो शाक्त जगत् के सम्मुख उपस्थापित कर इसके सप्तशती नाम की सार्थकता को सिद्ध करने की कृपा अवश्य करेंगे।

४ 'उवाच' की पुनरावृत्तियां यथोचित हैं, आपके चौथे विभाग के शीर्षक से ही आपका आशय स्पष्ट हो जाता है कि आपनेकसेराजी के द्वारा पाठ की सम्पूर्णता पर लगाए गए प्रश्नचिन्ह का अपनी पूर्वाग्रहग्रसित बुद्धि से ही समाधान करने के लिए सब कुछ लिखा है। आपने उनके द्वारा दर्शायी गयी खामियों और त्रुटियों पर विचार करने की कुछ चेष्टा ही नहीं की, श्री कसेरा जी के द्वारा ग्रन्थ संशोधन में आवश्यक आधुनिक उन्नत धारणा के तकनीकी सिद्धान्तों के प्रयोग द्वारा विवेचित एवं विश्लेषित नियमानुसार प्रस्तुत शोध पत्र को एक नास्तिक का प्रलाप समझकर ही शायद आप उसे घृणा की दृष्टि से देखने लग गए हैं, जबकि उनके लेखों और प्रयासों में लुप्त शास्त्रीय शास्त्रोद्धार करने वाली उनकी प्रतिभा और प्रयत्नों की झलक साफ दृष्टिगोचर होती है। आस्तिक भावों के दर्शन भी उनके लेख में स्पष्ट होते हैं। उनके द्वारा शास्त्रीय प्रमाणों एवं सैद्धान्तिक आधारों पर प्रस्तुत किए शोधकार्य को यदि आप अपनी रूढिवादी बुद्धि के अलावा लुप्त शास्त्रोद्धारक वृत्ति से परखने की कृपा करते तो आपको इस प्रकार की अप्रमाणिक खींचातानी वाली बातों का सहारा कदापि लेना नहीं पड़ता। देवी महात्म्य के प्रथम वक्ता मेधा ऋषि एवं श्रोता राजा सुरथ एवं समाधि वैश्य हैं, तथा द्वितीय वक्ता मुनी मार्कण्डेय एवं श्रोता प्रोष्टुकीजी वाले आपके विषय केअनुसार तो प्रथमाध्याय की संख्या ६४ से लेकर अन्तिम १३ हवें अध्याय की संख्या ५ तक का पाठ जो कि आदिवक्ता मेधा ऋषि द्वारा आदि श्रोताद्वय सुरथ और समाधि को सुनाया गया था वही यथार्थ रूप में देवी महात्म्य होना चाहिए क्योंकि प्रथमोऽध्याय की संख्या १ से ३८ तक का अंश मार्कण्डेय के द्वारा प्रोष्टूकीजी को सुनाया गया था, जो कि प्रथम कथाकार मेधाऋषि के द्वारा कथित देवी महात्म्य के अन्तर्गत नहीं आता है, उसी तरह संख्या ३९ से संख्या ६२ तक का अंश ऋषि मेधा और राजा सुरथ का वार्तालाप मात्र है, जिसे कि देवी माहात्म्य की पृष्टभूमि या भूमिका ही कहा जा सकता है देवी महात्मय नहीं। इसी तरह अन्तिम १३वें अध्याय की संख्या ६ से २९ यानि कि अध्याय के अन्तिम तक का प्रसंग भी मेधाऋषि द्वारा कथित देवी माहात्म्य नहीं माना जाना चाहिए। आगे-पीछे के इतने श्लोकों को देवी माहात्म्य से अलग कर देने पर संख्या सात सौ से कम हो जायेगी तब फिर इसकी सप्तशती संज्ञा कैसे होगी? यह आपके सोचने का विषय है।

अब रही बात 'उवाचों' की पुनरावृतियों की। जिन्हें आप विशेष घटना या बात घटने पर दृश्य या वातावरण परिवर्तन पर चरम बिन्दु आदि कह कर उन पुनरावृतियों को शास्त्रीय नियमों के अनुसार सत्य सिद्ध नहीं कर सकते। कसेराजी ने सकारण अध्यायानुसार जो प्रमाण हमारे सामने रखें हैं वे अपने आप में स्वतः सिद्ध हैं। प्रथम अध्याय की संख्या ९९ व १०२ में विषय में श्यामजी ने जो विवेचन प्रस्तुत किया है उसकी सत्यता को नकारा नहीं जा सकता। वहाँ संख्या १०२ वाले 'ऋषिरुवाच' की पुनरावृति को कथा का चरम बिन्दु कहकर कदापि स्वीकार नहीं किया जा सकता। उपर्युक्त ९९ व १०२ वाली संख्या के दोनों 'ऋषिरुवाच' को आप तो स्वीकार करते ही हैं परन्तु अस्वीकार कसेराजी भी नहीं करते। फर्क सिर्फ इतना सा है कि आप उन दोनों को वैसे ही ठीक मानते हैं जबकि श्री कसेराजी उन दोनों को सही मानते हुए उन दोनों के बीच में काल के कुठाराघात से लुप्त हुए अंश को प्रमाणस्वरूप अन्य हस्तलिखित पुस्तकों से प्रस्तुत कर लुप्तांश का उद्धार कर पाठ की सम्पूर्णता प्रदान करने का प्रयत्न करते हुए नजर आते हैं जो उचित भी है।

दूसरा उदाहरण दशवें अध्याय की संख्या ६ के श्लोक के पूर्व 'ऋषिरुवाच' होना अनिवार्य है, अन्यथा प्रसंग भ्रम में व्यवधान घटने के साथ साथ सदर्भ सहित उसका अर्थ भी संगत नहीं बैठता। कसेराजी की उक्ति यथार्थ और सैद्धान्तिक है। उस संख्या ६ के श्लोक को आपने मार्कण्डेयजी के द्वारा प्रोष्टुकीजी का कहा हुआ बतलाया है जो कि न तो युक्तिसंगत है और नहीं प्रामाणिक है। किन्तु आप को तो संख्या (७०१) सात सौ एक हो जाने का डर है अतः आप स्वीकार नहीं करते। जबकि यह 'ऋषिरुवाच' लगाना कसेराजी की मनगढ़त कल्पना नहीं है, बल्कि सप्तशती की कई प्राचीन टीकाओं में और हस्तलिखित पुस्तकों में मौजूद है। इसे अस्वीकार करना दुराग्रह और हठवादिता नहीं तो और क्या है? जबकि अधिक प्राप्त श्लोकों, अर्द्धश्लोकों और उवाचों की क्रमशः तालिका श्री कसेराजी ने विभिन्न प्रामाणिक काव्य ग्रन्थों के आधार पर ही प्रस्तुत की है, अपनी मनमानी कल्पनाओं से नहीं उसे स्वीकार करना या न करना आपकी इच्छा पर निर्भर करता है, जिसमें आप ही क्या समस्त व्यक्ति स्वतन्त्र हैं, वे माने या न मानें। परन्तु शास्त्रीय प्रमाणों को न मानना भी बुद्धिमानी नहीं कहलाता यह सार्वभौम सिद्धान्त है।

आगे के अनुच्छेद में आपने जो लिखा है कि मार्कण्डेय के बाद एक और विद्वान हुए हैं जिन्होंने सप्तशती में 'मार्कण्डेय उवाच' भी लगाए और सप्तशती की रचना की, एकदम निराधार और अशुद्ध है। सप्तशती के विषय में जब आपको ऐसी साधारण सी बात का भी ज्ञान नहीं है कि सप्तशती के तीसरे वक्ता और श्रोता कौन हैं, जिनका प्रामाणिक विवेचन श्री कसेराजी अपने लेख के उत्तरार्द्ध भागान्तर्गत परिशिष्ट में कर चुके हैं। सप्तशती विषयक आपके अपूर्ण ज्ञान की सत्यता स्वतः सिद्ध होती है। अतः आपके अनर्गल और असैद्धान्तिक प्रलाप को शायद ही कोई बुद्धिमान पाठक स्वीकार करेगा। कारण प्रत्यक्ष है। श्री कसेराजी ने मार्कण्डेय पुराण के उद्धरण सहित साफ बताया है कि देवी माहात्म्य के तीसरे वक्ता विन्ध्याचल पर्वत निवासी द्रोण नामक पक्षी के पिंगाक्ष, विबोध, सुपुत्र और सम्मुख नाम के चारों पुत्र थे जिन्होंने इस देवी माहात्म्य को सुप्रसिद्ध पुराणकार व्यासजी के सुयोग्य शिष्य जैमिनी मुनि को तीसरी बार सुनाया था, उन पक्षियों के द्वारा ही जैमिनी मुनि के प्रति कथित देवी माहात्म्य कथानक में 'मार्कण्डेय उवाच' लगाए गए, न कि किसी अन्य सप्तशतीकार के द्वारा जिसकी आपने कल्पना की है। क्यों है न यह बात प्रमाणिक और सैद्धान्तिक धारा पर आधारित। आदि वक्ता मेधाऋषि द्वारा कथित देवी माहात्म्य में किसी अन्य सप्तशतीकार ने मार्कण्डेय वाले प्रसंग को नहीं जोड़ा, बल्कि यह उन चारों पक्षियों का काम है जो पुराण प्रसिद्ध है।

अपने लेख के पहले विभाग सप्तशती नामकी सार्थकता में आपने लिखा है कि "सप्तशतीकार ने सात सौ श्लोकों के आधार पर सप्तशती नाम रखा है।" तथा फिर आपही लिखते हैं कि "मेधाऋषि ने राजा सुरथ को जो देवी माहात्म्य सुनाया था वह सात सौ श्लोकों का नहीं था, तथा मार्कण्डेय ने जो कथा लिखी वह भी ७०० श्लोकों की नहीं थी," हुई न यह विरोधाभास वाली बात। एक जगह आप एक बात सिद्ध करते हैं तथा उसी प्रसंग में आगे आप उसके विपरीत लिखकर विरोधाभास खड़ा कर देते हैं। यह पाठकों को पथभ्रष्ट करना नहीं तो और क्या है? उसी अनुच्छेद में पुनः 'वह सात सौ श्लोकों वाली श्री दुर्गासप्तशती के नाम से विख्यात हुई, वाक्य तो लिखते हैं, परन्तु सात सौ श्लोक पूरे नहीं गिना पाते हैं। श्री कसेरा भी तो सात सौ श्लोकों वाली देवी माहात्म्य यानि कि दुर्गासप्तशती के सम्पूर्ण पाठ की खोज में संलग्न हैं। न्यायानुसार तो आपको उनका सहयोग करना चाहिए, जबकि आपकी तरफ से सहयोग का तो प्रश्न नहीं उठता है, आप तो उनके अनुसंधान को आगे बढ़ने देने की अपेक्षा उल्टे टांग घसीट कर पीछे खींचने की भरसक कोशिश में लगे हुए हैं। जबकि अपने लेख के अन्त में उन शाक्त जगत् के अधिकारी विद्वानों और सिद्ध साधकों से प्रचलित अपूर्ण पाठ को सम्पूर्णता प्रदान करने के लिए सादर निवेदन सहित सहयोग की कामना के साथ समाधान की भी मांग की है। मां से सम्बन्धित इस पावन यज्ञ में पूर्वाग्रहग्रसित, रूढिवादितापूर्ण आपकी हठधर्मिता वाली समिधा को क्या कभी मां स्वीकार करेगी, जिसके माहात्म्य को आप सम्पूर्णता प्रदान करने में सहयोग देने की अपेक्षा उसे अपूर्ण ही रखना चाहते हैं।

५ अपने परिचर्चात्मक लेख के पूर्वार्द्ध भाग के अन्तिम पांचवें विभाग 'श्री दुर्गासप्तशती' एक पूर्ण रचना है, शीर्षक के अन्तर्गत आपने लिखा है कि "इस तथ्य का कोई वैज्ञानिक प्रमाण नहीं है कि सप्तशती का कुछ अंश नष्ट हो गया।" आपकी इस युक्ति के प्रत्युत्तर में सिर्फ इतना लिख देना ही पर्याप्त होगा कि 'देवी माहात्म्य' के प्रचलित सम्पूर्ण स्थल में कई स्थलों में प्रसंग क्रम में व्यवधान पड़ना, कथाक्रम में रुकावट या बाधा आनाआदि सब अपने आप में पूर्ण वैज्ञानिक प्रमाण हैं कि अमुक-अमुक जगह का कथाक्रम पूरा नहीं है। उदाहरण के तौर पर श्री कसेरा ने अपने शोधपत्र में जिन 'उवाचों' की पुनरावृतियों की ओर ध्यान आकर्षित किया है वहाँ उन्होंने यह स्पष्ट उल्लेख कर दिया है। यथा मन्त्र संख्या ९९ व १०२ के दोनों 'ऋषिरुवाच' ठीक हैं, किन्तु कालक्रम से किसी भी कारण वश इनके बीच का जो अंश लुप्त हो गया था वह आज प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों में देखने को मिलता है आदि-आदि। इस पर भी जब कि आज लुप्तांश उपलब्ध होता है तो इससे अधिक और कौन सा वैज्ञानिक प्रमाण आपको चाहिए। क्या यह आपका दुराग्रह नहीं है?

उसके आगे ही आपने लिखा है कि "विद्या का सदैव विकास होता आया है।" श्री कसेराजी भी तो अपूर्ण सप्तशती को सम्पूर्णता प्रदान कर उसका विकास ही तो करना चाहते हैं। जैसा कि ऋषिमेधा के बाद मार्कण्डेय मुनि ने और मार्कण्डेयजी के बाद तीसरे वक्ता उन पक्षीवृन्द ने किया था जिसे आप सहर्ष स्वीकार भी कर चुके हैं। कसेराजी भी अपने प्रयासों से इसे सम्पूर्ण बनाकर विकसित ही करना चाहते हैं, न कि सीमा में बाँधकर सीमित करना। जो आप चाहते हैं, आपने लिखा तो ठीक है, परन्तु कर उनका उल्टा रहे हैं यानि कि आपकी कथनी और करनी में विपरीतता है, अन्तर है, प्रभेद और फर्क है। इस भिन्नता का कारण अवश्य ही आपकी पूर्वाग्रहग्रसित, रूढ़िवादितापूर्ण भ्रमित बुद्धि है जो अपनी हठवादिता पर अकारण ही अड़ी हुई है। और दूसरों को भी भ्रम में डाल पथभ्रष्ट कर रही है।

उपर्युक्त प्रसंग में आपका यह लिखना युक्तिसंगत है कि "विद्या ब्राह्यरूप से नष्ट हो सकती है, परन्तु आन्तरिक रूप से नहीं।" इसके आगे आपका यह तर्क कि जिन्हें सप्तशती याद थी तो क्या उनमें से ऐसा भी कोई विद्वान नहीं बचा होगा जो उस विद्या (सप्तशती) की रक्षा कर सकता? आपका लिखना पूर्णरूप से प्रामाणिक और वैज्ञानिक तर्कसंगत है जो कि कसेराजी के द्वारा प्रतिपादित सप्तशती विषयक शोधपत्र का खुले शब्दों में स्पष्ट रूप से जोरदार समर्थन करता है। आपने तो कसेराजी के पक्ष में यह ठोस प्रमाण प्रस्तुत कर उनकी बात का पुष्टिकरण किया है। यदि कोई ऐसा विद्वान बचा नहीं होता जिसे सम्पूर्ण सप्तशती याद थी या उसके पास थी तो आज कसेराजी को जो अधिक पाठ मिला है वह उन्हें कैसे और कहाँ से मिलता? अवश्य ही कोई ऐसा विद्वान जिसे सम्पूर्ण सप्तशती याद थी या उसके पास थी। वह कालचक्र के कुठाराघात से किसी भी प्रकार बच गया था। जिसके फलस्वरूप ही आज श्री कसेराजी को उसका सम्पूर्ण पाठ प्राप्त हुआ है। आपकी यह वैज्ञानिक कल्पना कसेराजी के अन्वेषण कार्य का स्पष्टभावेन पुष्टिकरण करती है। फिर भी आप अपनी हठवादिता पर क्यों अड़े हुए हैं। यह समझ में नहीं आ रहा है।

जैसा अन्तिम परिच्छेद में आपने लिखा है कि अलग-अलग ग्रन्थकारों के विचार परस्पर न मिलने के कारण उनमें सहमति न होने के कारण उनकी सप्तशती प्रचलित नहीं हुई। परन्तु यह तो सर्वविदित और सर्वमान्य सिद्धान्त है कि सप्तशतीकार कोई एक ही व्यक्ति था, जिसने मार्कण्डेय पुराण के देवी माहात्म्य को 'सप्तशती' का रूप प्रदान किया था, न कि अनेक व्यक्ति थे। जब सप्तशतीकार एक ही व्यक्ति था तो अन्य किस के विचारों से सहमत होता? यह सब सिर्फ आपकी कोरी कल्पना की तथ्यहीन उड़ान मात्र है। यह तो कसेराजी अपने लेख में स्पष्ट लिख ही चुके हैं कि जिस समय मार्कण्डेय पुराण से देवीमाहात्म्य लेकर सप्तशती का संकलन और सम्पादन किया गया उस समय सप्तशतीकार को वे लुप्तअंश नहीं मिले जो किसी कारणवशात् लुप्त हो गये थे, उसी लुप्तांश रहित देवी माहात्म्य को देवी भक्त ने सप्तशती का कलेवर प्रदान किया और मार्कण्डेय पुराण में पूर्ण श्लोकों में उपलब्ध पाठ को खींचतान कर ७०० (सात सौ) की संख्या की कल्पना की एवं सप्तशती नाम दिया, आदि-आदि। परन्तु मार्कण्डेय पुराण के देवी माहात्म्य का जो अंश लुप्त हो गया था, वही तो आज उपलब्ध हुआ है, फिर उसको "अधिकस्य अधिक फलम्।" सिद्धान्तानुसार स्वीकार करने में क्या अड़चन है? क्या बाधा या आपत्ति है? इस पक्ष पर भी विचार विमर्श करना चाहिए।

श्री कसेराजी को मिले पाठ पर विचार-विमर्श करने की अभी कोई आवश्यकता नहीं है, कारण उनको क्या मिला क्या नहीं, उसकी हमें जानकारी भी नहीं है, परन्तु कसेरा ने अपने लेख में जिन सुप्राचीन सप्तशती की टीका भाष्यतन्त्र ग्रन्थ पुराणादि का उल्लेख कर उन सबसे संग्रहीत और अधिक प्राप्त श्लोक, अर्द्धश्लोक व उवाचादि की जो तालिका प्रस्तुत की है जिसमें उनका अपना कुछ भी नहीं है कम से कम उस सुप्राप्य प्राचीन सामग्री पर तो चिन्तन मनन करना ही चाहिए, कि वह कहाँ तक ठीक है। सिर्फ कसेराजी ही नहीं उनके जैसे बहुत से शक्ति-उपासक हैं, जो श्री दुर्गासप्तशती के प्रचलित पाठ को अपूर्ण ही मानते हैं। हम सबको पारस्परिक सहयोग से ऐसे प्रयत्न करने चाहिए जिससे कि सप्तशती की अपूर्णता या सम्पूर्णता को लेकर शाक्तजगत् में जो भ्रान्तियां व्याप्त हैं, शंकाएँ फैली हुई हैं उनका वैज्ञानिक शोध पद्धति के अनुसार शास्त्रीय सैद्धान्तिक दृष्टिकोण से सम्पूर्णभाव से सर्वमान्य समाधान हो सके। तब ही यह समस्या हल होगी।

श्री कसेराजी के सप्तशती शोध कार्य से भी अधिक मैं व्यक्तिगत रूप से श्री श्री गोपालजी त्रिवेदी का विशेष रूप से आभारी हूँ जिनके सप्तशती अनुसंधान शीर्षक परिचर्यात्मक लेख के पूर्वार्द्ध भाग को पढ़कर उसमें वर्णित भ्रान्तियों का निराकरण करने के लिए मुझे इस लेख को प्रस्तुत करने की प्रेरणा मिली। मुझे आत्मविश्वास है कि श्री गोपालजी के उस पूर्वाग्रहग्रसित लेख को पढ़कर सुधी पाठकों के मन में जो भ्रान्तियां पैदा हुई होंगी इस लेख से उनका निवारण हो जायेगा। इससे प्रिय पाठकों का कुछ भी सही मार्गदर्शन मिला तो मेरा यह लघु प्रयास भविष्य में भी मुझे पाठकों का पथ प्रदर्शन करने के लिए प्रोत्साहित करता रहेगा। वि. सं. २०४० के इसी पञ्चाङ्ग में प्रकाशित श्री गोपालजी के परिक्रमात्मक लेख के उत्तरार्द्ध भाग का शास्त्रीय सिद्धान्तानुसार वैज्ञानिक विवेचन आगामी वर्ष इसी पञ्चाङ्ग के अनुसन्धान सदन में प्रस्तुत करूंगा।

विधिवक्ता श्यामजी एवं वैज्ञानिक गोपालजी दोनों को सिर्फ उनके लेखों के माध्यम से ही जानता हूँ। परन्तु विवेचन दोनों के लेख पढ़कर ही जैसा मुझे उचित लगा प्रस्तुत किया है। अपने भावों की अभिव्यक्ति करने के लिए मैंने स्वतन्त्रता से काम लिया है और बहुत ही संयत भाषा में लिखने का प्रयास किया है। इस पर भी अवश्यकतानुसार कुछ ऐसे शब्द जो व्यक्तिगत आक्षेप से लगे लेख में आ गये हैं। अतः कोई भी पाठक बन्धु उनका अन्यथा अर्थ नहीं लगायेंगे। यह मेरी सबसे विनम्र कामना है। मेरा उद्देश्य किसी भी भावना को ठेस पहुंचाना या अपमान करना नहीं बल्कि विषय वस्तु के शोध परक सत्यासत्य का अन्वेषण करना रहा है। इस पर भी लिखने में यदि कुछ भूल चूक हो गयी हो तो पाठकों से अग्रिम क्षमा याचना करता हूँ। क्षमा करेंगे

सम्पर्क सूत्र:— ज्योतिष अनुसंधान कार्यालय लक्ष्मणगढ़, जिला-सीकर (राजस्थान)।

## हर्षल नेपच्यून प्लूटो के क्रान्ति और शर (प्रातः ५ घं० ३० मि० भा० स्टै० टा०) संवत् २०४६ वि०

| तारीख | हर्षल | | | | नेपच्यून | | | | प्लूटो | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सन् | क्रान्ति | | शर | | क्रान्ति | | शर | | क्रान्ति | | शर | |
| १९८९-९० | अं० | क० | अं० | क० | अं० | क० | अं० | क० | अं० | क० | अं० | क० |
| अप्रैल १ | द. २३ | ३५ | द. ० | १५ | द. २१ | ५७ | उ. ० | ५५ | द. ० | ४० | उ. १६ | १५ |
| अप्रैल १५ | २३ | ३५ | ० | १५ | २१ | ५७ | ० | ५५ | ० | ३२ | १६ | १८ |
| मई १ | २३ | ३६ | ० | १५ | २१ | ५७ | ० | ५५ | ० | ३२ | १६ | १८ |
| मई १५ | २३ | ३७ | ० | १६ | २१ | ५७ | ० | ५६ | ० | २४ | १६ | २० |
| जून १ | २३ | ३८ | ० | १६ | २१ | ५८ | ० | ५६ | ० | १८ | १६ | १८ |
| जून १५ | २३ | ३९ | ० | १६ | २१ | ५९ | ० | ५६ | ० | १४ | १६ | १५ |
| जुलाई १ | २३ | ४१ | ० | १६ | २२ | ०१ | ० | ५६ | ० | १४ | १६ | १० |
| जुलाई १५ | २३ | ४२ | ० | १६ | २२ | ०३ | ० | ५६ | ० | १७ | १६ | ०२ |
| अगस्त १ | २३ | ४२ | ० | १६ | २२ | ०५ | ० | ५६ | ० | २२ | १५ | ५५ |
| अगस्त १५ | २३ | ४२ | ० | १६ | २२ | ०७ | ० | ५६ | ० | ३१ | १५ | ४५ |
| सित. १ | २३ | ४२ | ० | १६ | २२ | ०९ | ० | ५५ | ० | ४२ | १५ | ३७ |
| सित. १५ | २३ | ४२ | ० | १६ | २२ | ११ | ० | ५५ | ० | ५५ | १५ | २८ |
| अक्टू. १ | २३ | ४२ | ० | १६ | २२ | १२ | ० | ५४ | १ | ०८ | १५ | २१ |
| अक्टू. १५ | २३ | ४२ | ० | १६ | २२ | १२ | ० | ५३ | १ | २२ | १५ | १५ |
| नव. १ | २३ | ४१ | ० | १६ | २२ | १२ | ० | ५३ | १ | ३५ | १५ | १० |
| नव. १५ | २३ | ४० | ० | १६ | २२ | १० | ० | ५२ | १ | ४८ | १५ | ०८ |
| दिस. १ | २३ | ३९ | ० | १६ | २२ | ०८ | ० | ५२ | १ | ५८ | १५ | ०७ |
| दिस. १५ | २३ | ३७ | ० | १६ | २२ | ०६ | ० | ५१ | २ | ०७ | १५ | ०९ |
| जन. १ | २३ | ३५ | ० | १६ | २२ | ०३ | ० | ५१ | २ | ११ | १५ | १२ |
| जन. १५ | २३ | ३३ | ० | १६ | २२ | ०० | ० | ५१ | २ | १५ | १५ | १७ |
| फर. १ | २३ | ३० | ० | १७ | २१ | ५७ | ० | ५१ | २ | १५ | १५ | २३ |
| फर. १५ | २३ | २८ | ० | १७ | २१ | ५४ | ० | ५१ | २ | १२ | १५ | ३० |
| मार्च १ | २३ | २६ | ० | १७ | २१ | ५२ | ० | ५१ | २ | ०७ | १५ | ३७ |
| मार्च १५ | द. २३ | २५ | द. ० | १७ | द. २१ | ५० | उ. ० | ५१ | द. २ | ०० | उ. १५ | ४४ |



प्लास्टिक कवर : ६ ००

अक्टूबर सन् १९८९ ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में--संवत् २०४६ वि.

| अक्टू. ८९ ता. | दिल्ली उदय घं. मि. | दिल्ली अस्त घं. मि. | कलकत्ता उदय घं. मि. | कलकत्ता अस्त घं. मि. | बम्बई उदय घं. मि. | बम्बई अस्त घं. मि. | मद्रास उदय घं. मि. | मद्रास अस्त घं. मि. | अक्टू. ८९ ता. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ७ १९ | १८ ३८ | ६ २६ | १८ ०० | ७ २६ | १९ ०८ | ६ ५० | १८ ४५ | १ |
| २ | ८ १३ | १९ १० | ७ १७ | १८ ३४ | ८ १६ | १९ ४४ | ७ ३७ | १९ २३ | २ |
| ३ | ९ ०८ | १९ ४५ | ८ ०९ | १९ १२ | ९ ०७ | २० २३ | ८ २६ | २० ०४ | ३ |
| ४ | १० ०४ | २० २५ | ९ ०३ | १९ ५४ | १० ०० | २१ ०७ | ९ १७ | २० ४९ | ४ |
| ५ | ११ ०१ | २१ ११ | ९ ५८ | २० ४१ | १० ५४ | २१ ५५ | १० ०९ | २१ ३८ | ५ |
| ६ | ११ ५६ | २२ ०३ | १० ५३ | २१ ३३ | ११ ४८ | २२ ४७ | ११ ०३ | २२ ३१ | ६ |
| ७ | १२ ४८ | २३ ०० | ११ ४५ | २२ ३० | १२ ४१ | २३ ४३ | ११ ५६ | २३ २६ | ७ |
| ८ | १३ ३६ | — — | १२ ३५ | २३ २९ | १३ ३१ | — — | १२ ४८ | — — | ८ |
| ९ | १४ १९ | ० ०२ | १३ २१ | — — | १४ ३८ | ० ४२ | १३ ३७ | ० २३ | ९ |
| १० | १४ ५८ | १ ०५ | १४ ०३ | ० ३० | १५ ०२ | १ ४१ | १४ २३ | १ २० | १० |
| ११ | १५ ३५ | २ १० | १४ ४३ | १ ३२ | १५ ४४ | २ ४१ | १५ ०८ | २ १७ | ११ |
| १२ | १६ ०९ | ३ १६ | १५ २१ | २ ३३ | १६ २४ | ३ ४१ | १५ ५१ | ३ १३ | १२ |
| १३ | १६ ४४ | ४ २२ | १६ ०० | ३ ३६ | १७ ०५ | ४ ४१ | १६ ३५ | ४ १० | १३ |
| १४ | १७ २० | ५ ३० | १६ ४० | ४ ४० | १७ ४७ | ५ ४३ | १७ २१ | ५ ०९ | १४ |
| १५ | १८ ०० | ६ ४० | १७ २३ | ५ ४६ | १८ ३२ | ६ ४७ | १८ १० | ६ ०९ | १५ |
| १६ | १८ ४५ | ७ ५३ | १८ ११ | ६ ५५ | १९ २३ | ७ ५४ | १९ ०३ | ७ १३ | १६ |
| १७ | १९ ३६ | ९ ०६ | १९ ०५ | ८ ०५ | २० १८ | ९ ०२ | २० ०० | ८ १९ | १७ |
| १८ | २० ३४ | १० ०७ | २० ०४ | ९ १४ | २१ १८ | १० १० | २१ ०१ | ९ २५ | १८ |
| १९ | २१ ३७ | ११ २२ | २१ ०७ | १० १९ | २२ २१ | ११ १४ | २२ ०४ | १० २९ | १९ |
| २० | २२ ४१ | १२ १९ | २२ १० | ११ १७ | २३ २३ | १२ १२ | २३ ०४ | ११ २८ | २० |
| २१ | २३ ४४ | १३ ०६ | २३ १० | १२ ०७ | — — | १३ ०३ | — — | १२ २१ | २१ |
| २२ | — — | १३ ४६ | — — | १२ ५० | ० २२ | १३ ४७ | ० ०२ | १३ ०७ | २२ |
| २३ | ० ४४ | १४ २१ | ० ०८ | १३ २७ | १ १८ | १४ २६ | ० ५५ | १३ ४९ | २३ |
| २४ | १ ४२ | १४ ५१ | १ ०२ | १४ ०० | २ १० | १५ ०१ | १ ४५ | १४ २७ | २४ |
| २५ | २ ३६ | १५ १९ | १ ५४ | १४ ३१ | ३ ०० | १५ ३४ | २ ३२ | १५ ०२ | २५ |
| २६ | ३ २९ | १५ ४६ | २ ४३ | १५ ०१ | ३ ४८ | १६ ०५ | ३ १८ | १५ ३६ | २६ |
| २७ | ४ २१ | १६ १३ | ३ ३३ | १५ ३१ | ४ ३५ | १६ ३७ | ४ ०३ | १६ १० | २७ |
| २८ | ५ १४ | १६ ४१ | ४ २२ | १६ ०२ | ५ २३ | १७ १० | ४ ४८ | १६ ४५ | २८ |
| २९ | ६ ०७ | १७ १२ | ५ १२ | १६ ३६ | ६ १२ | १७ ४५ | ५ ३४ | १७ २३ | २९ |
| ३० | ७ ०२ | १७ ४६ | ६ ०५ | १७ १२ | ७ ०३ | १८ २३ | ६ २२ | १८ ०३ | ३० |
| ३१ | ७ ५८ | १८ २५ | ६ ५८ | १७ ५३ | ७ ५५ | १९ ०५ | ७ १३ | १८ ४७ | ३१ |

नवम्बर सन् १९८९ ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में–संवत् २०४६ वि.

| नव. ८९ ता. | दिल्ली उदय घं. मि. | दिल्ली अस्त घं. मि. | कलकत्ता उदय घं. मि. | कलकत्ता अस्त घं. मि. | बम्बई उदय घं. मि. | बम्बई अस्त घं. मि. | मद्रास उदय घं. मि. | मद्रास अस्त घं. मि. | नव. ८९ ता. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ८ ५५ | १९ ०९ | ७ ५३ | १८ ३९ | ८ ४९ | १९ ५२ | ८ ०५ | १९ ३५ | १ |
| २ | ९ ५० | १९ ५९ | ८ ४७ | १९ २९ | ९ ४३ | २० ४३ | ८ ५८ | २० २६ | २ |
| ३ | १० ४३ | २० ५४ | ९ ४० | २० २४ | १० ३६ | २१ ३७ | ९ ५१ | २१ २० | ३ |
| ४ | ११ ३२ | २१ ५३ | १० ३० | २१ २१ | ११ २६ | २२ ३४ | १० ४२ | २२ १५ | ४ |
| ५ | १२ १५ | २२ ५४ | ११ १६ | २२ २० | १२ १३ | २३ ३१ | ११ ३१ | २३ ११ | ५ |
| ६ | १२ ५५ | २३ ५६ | ११ ५८ | २३ १९ | १२ ५७ | — — | १२ १७ | — — | ६ |
| ७ | १३ ३१ | — — | १२ ३८ | — — | १३ ३७ | ० २९ | १३ ०१ | ० ०६ | ७ |
| ८ | १४ ०५ | ० ५९ | १३ १५ | ० १८ | १४ १७ | १ २६ | १३ ४३ | १ ०० | ८ |
| ९ | १४ ३८ | २ ०२ | १३ ५२ | १ १८ | १४ ५६ | २ २४ | १४ २५ | १ ५५ | ९ |
| १० | १५ १२ | ३ ०७ | १४ ३० | २ १९ | १५ ३६ | ३ २३ | १५ ०८ | २ ५० | १० |
| ११ | १५ ५० | ४ १४ | १५ ११ | ३ २२ | १६ १९ | ४ २४ | १५ ५४ | ३ ४८ | ११ |
| १२ | १६ ३१ | ५ २५ | १५ ५६ | ४ २९ | १७ ०६ | ५ २९ | १६ ४५ | ४ ५० | १२ |
| १३ | १७ २० | ६ ३८ | १६ ४७ | ५ ३८ | १८ ०० | ६ ३६ | १७ ४१ | ५ ५५ | १३ |
| १४ | १८ १६ | ७ ५२ | १७ ४५ | ६ ४९ | १८ ५९ | ७ ४६ | १८ ४२ | ७ ०३ | १४ |
| १५ | १९ १८ | ९ ०२ | १८ ४८ | ७ ५८ | २० ०३ | ८ ५४ | १९ ४६ | ८ ०९ | १५ |
| १६ | २० २५ | १० ०५ | १९ ५४ | ९ ०२ | २१ ०७ | ९ ५८ | २० ५० | ९ १३ | १६ |
| १७ | २१ ३१ | १० ५८ | २० ५८ | ९ ५७ | २२ १० | १० ५४ | २१ ५१ | १० ११ | १७ |
| १८ | २२ ३४ | ११ ४२ | २१ ५९ | १० ४४ | २३ ०९ | ११ ४२ | २२ ४८ | ११ ०१ | १८ |
| १९ | २३ ३४ | १२ २० | २२ ५५ | ११ २५ | — — | १२ २८ | २३ ४० | ११ ४६ | १९ |
| २० | — — | १२ ५२ | २३ ४८ | १२ ०१ | ० ०४ | १३ ०१ | — — | १२ २५ | २० |
| २१ | ० ३० | १३ २१ | — — | १२ ३३ | ० ४५ | १३ ३४ | ० २९ | १३ ०२ | २१ |
| २२ | १ २३ | १३ ४९ | ० ३९ | १३ ०३ | १ ४४ | १४ ०७ | १ १५ | १३ ३७ | २२ |
| २३ | २ १६ | १४ १६ | १ २९ | १३ ३३ | २ ३२ | १४ ३८ | २ ०० | १४ ११ | २३ |
| २४ | ३ ०९ | १४ ४३ | २ १८ | १४ ०४ | ३ २० | १५ ११ | २ ४५ | १४ ४६ | २४ |
| २५ | ४ ०२ | १५ १३ | ३ ०८ | १४ ३६ | ४ ०८ | १५ ४५ | ३ ३१ | १५ २२ | २५ |
| २६ | ४ ५६ | १५ ४६ | ३ ५९ | १५ १२ | ४ ५८ | १६ २२ | ४ १८ | १६ ०१ | २६ |
| २७ | ५ ५२ | १६ २४ | ४ ५३ | १५ ५२ | ५ ५० | १७ ०३ | ५ ०८ | १६ ४४ | २७ |
| २८ | ६ ४९ | १७ ०७ | ५ ४७ | १६ ३६ | ६ ४४ | १७ ४९ | ६ ०० | १७ ३१ | २८ |
| २९ | ७ ४५ | १७ ५५ | ६ ४२ | १७ २६ | ७ ३८ | १८ ३९ | ६ ५४ | १८ २२ | २९ |
| ३० | ८ ३९ | १८ ५० | ७ ३६ | १८ २० | ८ ३२ | १९ ३३ | ७ ४८ | १९ १६ | ३० |

## दिसम्बर सन् १९८९ ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में—संवत् २०४६ वि.

| दिस. | दिल्ली | | | | कलकत्ता | | | | बम्बई | | | | मद्रास | | | | दिस. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८९ | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | ८९ |
| ता. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | ता. |
| १ | ९ | २९ | १९ | ४८ | ८ | २७ | १९ | १७ | ९ | २३ | २० | २९ | ८ | ३९ | २० | ११ | १ |
| २ | १० | १४ | २० | ४८ | ९ | १५ | २० | १५ | १० | ११ | २१ | २७ | ९ | २९ | २१ | ०७ | २ |
| ३ | १० | ५५ | २१ | ५० | ९ | ५८ | २१ | १३ | १० | ५५ | २२ | २३ | १० | १५ | २२ | ०१ | ३ |
| ४ | ११ | ३१ | २२ | ५१ | १० | ३७ | २२ | ११ | ११ | ३६ | २३ | २० | १० | ५९ | २२ | ५५ | ४ |
| ५ | १२ | ०५ | २३ | ५२ | ११ | १४ | २३ | ०९ | १२ | १५ | — | — | ११ | ४० | २३ | ४७ | ५ |
| ६ | १२ | ३७ | — | — | ११ | ५० | — | — | १२ | ५२ | ० | १५ | १२ | २१ | — | — | ६ |
| ७ | १३ | ०९ | ० | ५३ | १२ | २५ | ० | ०७ | १३ | ३० | १ | ११ | १३ | ०२ | ० | ४० | ७ |
| ८ | १३ | ४४ | १ | ५७ | १३ | ०३ | १ | ०६ | १४ | १० | २ | ०९ | १३ | ४५ | १ | ३५ | ८ |
| ९ | १४ | २२ | ३ | ०३ | १३ | ४५ | २ | ०९ | १४ | ५४ | ३ | १० | १४ | ३१ | २ | ३२ | ९ |
| १० | १५ | ०५ | ४ | १३ | १४ | ३२ | ३ | १५ | १५ | ४३ | ४ | १४ | १५ | २३ | ३ | ३३ | १० |
| ११ | १५ | ५७ | ५ | २५ | १५ | २५ | ४ | २४ | १६ | ३८ | ५ | २१ | १६ | २० | ४ | ३८ | ११ |
| १२ | १६ | ५६ | ६ | ३७ | १६ | २६ | ५ | ३४ | १७ | ४० | ६ | ३० | १७ | २३ | ५ | ४५ | १२ |
| १३ | १८ | ०१ | ७ | ४४ | १७ | ३१ | ६ | ४० | १८ | ४५ | ७ | ३६ | १८ | २८ | ६ | ५१ | १३ |
| १४ | १९ | १९ | ८ | ४३ | १८ | ३८ | ७ | ४१ | १९ | ५१ | ८ | ३७ | १९ | ३२ | ७ | ५३ | १४ |
| १५ | २० | १६ | ९ | ३३ | १९ | ४२ | ८ | ३३ | २० | ५३ | ९ | ३० | २० | ३३ | ८ | ४८ | १५ |
| १६ | २१ | २० | १० | १४ | २० | ४२ | ९ | १८ | २१ | ५२ | १० | १६ | २१ | २९ | ९ | ३७ | १६ |
| १७ | २२ | १९ | १० | ५० | २१ | ३८ | ९ | ५७ | २२ | ४६ | १० | ५६ | २२ | २० | १० | २० | १७ |
| १८ | २३ | १५ | ११ | २१ | २२ | ३१ | १० | ३१ | २३ | ३७ | ११ | ३२ | २३ | ०९ | १० | ५९ | १८ |
| १९ | — | — | ११ | ४९ | २३ | २२ | ११ | ०३ | — | — | १२ | ०६ | २३ | ५५ | ११ | ३५ | १९ |
| २० | ० | ०९ | १२ | १७ | — | — | ११ | ३३ | ० | २६ | १२ | ३८ | — | — | १२ | ०९ | २० |
| २१ | १ | ०२ | १२ | ४४ | ० | १२ | १२ | ०४ | १ | १४ | १३ | १० | ० | ४० | १२ | ४४ | २१ |
| २२ | १ | ५४ | १३ | १४ | १ | ०२ | १२ | ३६ | २ | ०२ | १३ | ४४ | १ | २६ | १३ | २० | २२ |
| २३ | २ | ४८ | १३ | ४५ | १ | ५३ | १३ | १० | २ | ५२ | १४ | २० | २ | १३ | १३ | ५८ | २३ |
| २४ | ३ | ४४ | १४ | २१ | २ | ४५ | १३ | ४८ | ३ | ४३ | १४ | ५९ | ३ | ०२ | १४ | ४० | २४ |
| २५ | ४ | ४० | १५ | ०२ | ३ | ३९ | १४ | ३१ | ४ | ३६ | १५ | ४४ | ३ | ५३ | १५ | २६ | २५ |
| २६ | ५ | ३७ | १५ | ४९ | ४ | ३५ | १५ | १९ | ५ | ३० | १६ | ३३ | ४ | ४६ | १६ | १६ | २६ |
| २७ | ६ | ३३ | १६ | ४२ | ५ | ३० | १६ | १२ | ६ | २५ | १७ | २६ | ५ | ४० | १७ | ०९ | २७ |
| २८ | ७ | २५ | १७ | ४० | ६ | २२ | १७ | ०९ | ७ | १८ | १८ | २३ | ६ | ३४ | १८ | ०५ | २८ |
| २९ | ८ | १३ | १८ | ४१ | ७ | ११ | १८ | ०८ | ८ | ०८ | १९ | २१ | ७ | २५ | १९ | ०१ | २९ |
| ३० | ८ | ५४ | १९ | ४३ | ७ | ५६ | १९ | ०८ | ८ | ५४ | २० | १८ | ८ | १३ | १९ | ५७ | ३० |
| ३१ | ९ | ३२ | २० | ४५ | ८ | ३७ | २० | ०६ | ९ | ३६ | २१ | १५ | ८ | ५८ | २० | ४९ | ३१ |

## जनवरी सन् १९९० ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में—संवत् २०४६ वि.

| जन. | दिल्ली | | | | कलकत्ता | | | | बम्बई | | | | मद्रास | | | | जन. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ९० | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | उदय | | अस्त | | ९० |
| ता. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | घं. | मि. | ता. |
| १ | १० | ०७ | २१ | ४६ | ९ | १५ | २१ | ०४ | १० | १६ | २२ | ११ | ९ | ४० | २१ | ४४ | १ |
| २ | १० | ३९ | २२ | ४७ | ९ | ५१ | २२ | ०२ | १० | ५३ | २३ | ०७ | १० | २१ | २२ | ३७ | २ |
| ३ | ११ | ११ | २३ | ४९ | १० | २६ | २३ | ०० | ११ | ३० | — | — | ११ | ०१ | २३ | ३० | ३ |
| ४ | ११ | ४४ | — | — | ११ | ०२ | २४ | ०० | १२ | ०९ | ० | ०३ | ११ | ४२ | — | — | ४ |
| ५ | १२ | १९ | ० | ५३ | ११ | ४१ | — | — | १२ | ४९ | १ | ०१ | १२ | २६ | ० | २५ | ५ |
| ६ | १२ | ५९ | १ | ५९ | १२ | २४ | १ | ०२ | १३ | ३५ | २ | ०१ | १३ | १४ | १ | २२ | ६ |
| ७ | १३ | ४५ | ३ | ०७ | १३ | १३ | २ | ०७ | १४ | २५ | ३ | ०५ | १४ | ०७ | २ | २३ | ७ |
| ८ | १४ | ३९ | ४ | १७ | १४ | ०९ | ३ | १५ | १५ | २२ | ४ | ११ | १५ | ०५ | ३ | २७ | ८ |
| ९ | १५ | ४१ | ५ | २५ | १५ | ११ | ४ | २१ | १६ | २५ | ५ | १७ | १६ | ०८ | ४ | ३२ | ९ |
| १० | १६ | ४७ | ६ | २६ | १६ | १६ | ५ | २४ | १७ | ३० | ६ | २० | १७ | १२ | ५ | ३५ | १० |
| ११ | १७ | ५५ | ७ | २० | १७ | २१ | ६ | १९ | १८ | ३४ | ७ | १६ | १८ | १४ | ६ | ३३ | ११ |
| १२ | १९ | ०० | ८ | ०६ | १८ | २४ | ७ | ०८ | १९ | ३५ | ८ | ०६ | १९ | १२ | ७ | २५ | १२ |
| १३ | २० | ०३ | ८ | ४४ | १९ | २४ | ७ | ५० | २० | ३२ | ८ | ४९ | २० | ०८ | ८ | ११ | १३ |
| १४ | २१ | ०१ | ९ | १८ | २० | १९ | ८ | २७ | २१ | २६ | ९ | २७ | २० | ५८ | ८ | ५२ | १४ |
| १५ | २१ | ५७ | ९ | ४८ | २१ | १२ | ९ | ०० | २२ | १६ | १० | ०२ | २१ | ४६ | ९ | ३० | १५ |
| १६ | २२ | ५१ | १० | १६ | २२ | ०३ | ९ | ३२ | २३ | ०६ | १० | ३६ | २२ | ३३ | १० | ०६ | १६ |
| १७ | २३ | ४५ | १० | ४४ | २२ | ५३ | १० | ०३ | २३ | ५४ | ११ | ०८ | २३ | १९ | १० | ४१ | १७ |
| १८ | — | — | ११ | १३ | २३ | ४४ | १० | ३४ | — | — | ११ | ४२ | — | — | ११ | १७ | १८ |
| १९ | ० | ३९ | ११ | ४४ | — | — | ११ | ०८ | ० | ४४ | १२ | १७ | ० | ०६ | ११ | ५४ | १९ |
| २० | १ | ३३ | १२ | १८ | ० | ३६ | ११ | ४४ | १ | ३४ | १२ | ५५ | ० | ५४ | १२ | ३५ | २० |
| २१ | २ | २९ | १२ | ५६ | १ | २९ | १२ | २५ | २ | २६ | १३ | ३७ | १ | ४४ | १३ | १८ | २१ |
| २२ | ३ | २६ | १३ | ४१ | २ | २४ | १३ | १० | ३ | २० | १४ | २४ | २ | ३६ | १४ | ०६ | २२ |
| २३ | ४ | २२ | १४ | ३१ | ३ | १९ | १४ | ०१ | ४ | १४ | १५ | १५ | ३ | ३० | १४ | ५८ | २३ |
| २४ | ५ | १६ | १५ | २७ | ४ | १३ | १४ | ५७ | ५ | ०८ | १६ | ११ | ४ | २४ | १५ | ५३ | २४ |
| २५ | ६ | ०५ | १६ | २८ | ५ | ०४ | १५ | ५६ | ६ | ०० | १७ | ०९ | ५ | १६ | १६ | ५० | २५ |
| २६ | ६ | ५० | १७ | ३१ | ५ | ५१ | १६ | ५७ | ६ | ४८ | १८ | ०८ | ६ | ०६ | १७ | ४७ | २६ |
| २७ | ७ | ३० | १८ | ३४ | ६ | ३४ | १७ | ५७ | ७ | ३३ | १९ | ०७ | ६ | ५३ | १८ | ४३ | २७ |
| २८ | ८ | ०७ | १९ | ३७ | ७ | १४ | १८ | ५६ | ८ | १४ | २० | ०४ | ७ | ३७ | १९ | ३८ | २८ |
| २९ | ८ | ४१ | २० | ४० | ७ | ५१ | १९ | ५१ | ८ | ५३ | २१ | ०१ | ८ | १९ | २० | ३२ | २९ |
| ३० | ९ | १३ | २१ | ४२ | ८ | २७ | २० | ४८ | ९ | ३१ | २१ | ५८ | ९ | ०० | २१ | २६ | ३० |
| ३१ | ९ | ४६ | २२ | ४६ | ९ | ०४ | २१ | ४४ | १० | ०९ | २२ | ५६ | ९ | ४२ | २२ | २० | ३१ |

## फरवरी सन् १९९० ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में—संवत् २०४६-४७ वि.

| फर. ९० ता. | दिल्ली उदय घं. मि. | दिल्ली अस्त घं. मि. | कलकत्ता उदय घं. मि. | कलकत्ता अस्त घं. मि. | बम्बई उदय घं. मि. | बम्बई अस्त घं. मि. | मद्रास उदय घं. मि. | मद्रास अस्त घं. मि. | फर. ९० ता. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १० २० | २३ ५१ | ९ ४२ | २२ ५६ | १० ४९ | २३ ५६ | १० २५ | २३ १७ | १ |
| २ | १० ५९ | — — | १० २३ | २४ ०० | ११ ३३ | — — | ११ ११ | — — | २ |
| ३ | ११ ४२ | ० ५९ | ११ ०९ | — — | १२ २१ | ० ५८ | १२ ०२ | ० १७ | ३ |
| ४ | १२ ३२ | २ ०७ | १२ ०१ | १ ०५ | १३ १५ | २ ०२ | १२ ५७ | १ १९ | ४ |
| ५ | १३ २९ | ३ १३ | १३ ०० | २ १० | १४ १३ | ३ ०६ | १३ ५७ | २ २२ | ५ |
| ६ | १४ ३२ | ४ १६ | १४ ०२ | ३ १३ | १५ १६ | ४ ०८ | १४ ५८ | ३ २४ | ६ |
| ७ | १५ ३८ | ५ ११ | १५ ०६ | ४ १० | १६ १९ | ५ ०६ | १६ ०० | ४ २२ | ७ |
| ८ | १६ ४३ | ५ ५९ | १६ ०९ | ५ ०० | १७ २० | ५ ५७ | १६ ५९ | ५ १५ | ८ |
| ९ | १७ ४७ | ६ ४० | १७ ०९ | ५ ४४ | १८ १८ | ६ ४२ | १७ ५५ | ६ ०३ | ९ |
| १० | १८ ४७ | ७ १५ | १८ ०६ | ६ २२ | १९ १३ | ७ २२ | १८ ४७ | ६ ४६ | १० |
| ११ | १९ ४४ | ७ ४६ | १९ ०० | ६ ५७ | २० ०६ | ७ ५९ | १९ ३७ | ७ २५ | ११ |
| १२ | २० ३९ | ८ १६ | १९ ५२ | ७ ३० | २० ५६ | ८ ३३ | २० २४ | ८ ०२ | १२ |
| १३ | २१ ३४ | ८ ४४ | २० ४३ | ८ ०१ | २१ ४५ | ९ ०६ | २१ ११ | ८ ३८ | १३ |
| १४ | २२ २८ | ९ १३ | २१ ३४ | ८ ३२ | २२ ३५ | ९ ३९ | २१ ५८ | ९ १४ | १४ |
| १५ | २३ २२ | ९ ४२ | २२ २६ | ९ ०५ | २३ २५ | १० १४ | २२ ४६ | ९ ५१ | १५ |
| १६ | — — | १० १५ | २३ १९ | ९ ४१ | — — | १० ५१ | २३ ५५ | १० ३० | १६ |
| १७ | ० १८ | १० ५२ | — — | १० १९ | ० १६ | ११ ३१ | — — | ११ १२ | १७ |
| १८ | १ १४ | ११ ३३ | ० १३ | ११ ०२ | १ ०९ | १२ १५ | ० २६ | ११ ५७ | १८ |
| १९ | २ १० | १२ २० | १ ०७ | ११ ५१ | २ ०३ | १३ ०४ | १ १९ | १२ ४७ | १९ |
| २० | ३ ०४ | १३ १३ | २ ०१ | १२ ४४ | २ ५७ | १३ ५७ | २ १२ | १३ ४० | २० |
| २१ | ३ ५५ | १४ १२ | २ ५३ | १३ ४१ | ३ ४९ | १४ ५४ | ३ ०४ | १४ ३६ | २१ |
| २२ | ४ ४२ | १५ १३ | ३ ४२ | १४ ४० | ४ ३८ | १५ ५२ | ३ ५५ | १५ ३३ | २२ |
| २३ | ५ २४ | १६ १७ | ४ २६ | १५ ४१ | ५ २४ | १६ ५१ | ४ ४४ | १६ २९ | २३ |
| २४ | ६ ०२ | १७ २१ | ५ ०८ | १६ ४१ | ६ ०७ | १७ ५० | ५ २९ | १७ २५ | २४ |
| २५ | ६ ३८ | १८ २५ | ५ ४७ | १७ ४२ | ६ ४८ | १८ ४८ | ६ १३ | १८ २१ | २५ |
| २६ | ७ १२ | १९ २९ | ६ २४ | १८ ४२ | ७ २७ | १९ ४७ | ६ ५५ | १९ १६ | २६ |
| २७ | ७ ४५ | २० ३४ | ७ ०२ | १९ ४४ | ८ ०६ | २० ४६ | ७ ३८ | २० १२ | २७ |
| २८ | ८ २० | २१ ४१ | ७ ४० | २० ४७ | ८ ४७ | २१ ४७ | ८ २१ | २१ १० | २८ |

## मार्च सन् १९९० ई. के दैनिक चन्द्रोदयास्त भारतीय स्टैण्डर्ड टाइम में—संवत् २०४६-४७ वि.

| मार्च ९० ता. | दिल्ली उदय घं. मि. | दिल्ली अस्त घं. मि. | कलकत्ता उदय घं. मि. | कलकत्ता अस्त घं. मि. | बम्बई उदय घं. मि. | बम्बई अस्त घं. मि. | मद्रास उदय घं. मि. | मद्रास अस्त घं. मि. | मार्च ९० ता. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ८ ५८ | २२ ४९ | ८ २१ | २१ ५१ | ९ ३१ | २२ ५० | ९ ०८ | २२ १० | १ |
| २ | ९ ४१ | २३ ५९ | ९ ०७ | २२ ५८ | १० १८ | २३ ५५ | ९ ५८ | २३ १२ | २ |
| ३ | १० २९ | — — | ९ ५८ | — — | ११ ११ | — — | १० ५३ | — — | ३ |
| ४ | ११ २४ | १ ०६ | १० ५४ | ० ०४ | १२ ०८ | ० ६० | ११ ५१ | ० १५ | ४ |
| ५ | १२ २५ | २ १० | ११ ५५ | १ ०७ | १३ ०९ | २ ०३ | १२ ५२ | १ १८ | ५ |
| ६ | १३ २९ | ३ ०७ | १२ ५८ | २ ०५ | १४ ११ | ३ ०१ | १३ ५३ | २ १७ | ६ |
| ७ | १४ ३४ | ३ ५६ | १४ ०० | २ ५६ | १५ १२ | ३ ५३ | १४ ५२ | ३ १० | ७ |
| ८ | १५ ३६ | ४ ३८ | १५ ०० | ३ ४१ | १६ १० | ४ ३९ | १५ ४७ | ३ ५९ | ८ |
| ९ | १६ ३६ | ५ १४ | १५ ५७ | ४ २१ | १७ ०५ | ५ २० | १६ ४० | ४ ४२ | ९ |
| १० | १७ ३४ | ५ ४७ | १६ ५१ | ४ ५६ | १७ ५७ | ५ ५७ | १७ ३० | ५ २२ | १० |
| ११ | १८ २९ | ६ १६ | १७ ४३ | ५ २९ | १८ ४८ | ६ ३२ | १८ १७ | ५ ६० | ११ |
| १२ | १९ २४ | ६ ४५ | १८ ३५ | ६ ०१ | १९ ३७ | ७ ०५ | १९ ०४ | ६ ३६ | १२ |
| १३ | २० १८ | ७ १३ | १९ २६ | ६ ३२ | २० २७ | ७ ३८ | १९ ५१ | ७ ११ | १३ |
| १४ | २१ १३ | ७ ४३ | २० १७ | ७ ०४ | २१ १७ | ८ १२ | २० ३९ | ७ ४८ | १४ |
| १५ | २२ ०८ | ८ १४ | २१ १० | ७ ३९ | २२ ०८ | ८ ४८ | २१ २७ | ८ २६ | १५ |
| १६ | २३ ०४ | ८ ४९ | २२ ०३ | ८ १६ | २३ ०० | ९ २७ | २२ १८ | ९ ०७ | १६ |
| १७ | २३ ५९ | ९ २८ | २२ ५७ | ८ ५७ | २३ ५३ | १० ०९ | २३ ०९ | ९ ५७ | १७ |
| १८ | — — | १० १३ | २३ ५१ | ९ ४३ | — — | १० ५६ | — — | १० ३९ | १८ |
| १९ | ० ५४ | ११ ०३ | — — | १० ३३ | ० ४६ | ११ ४७ | ० ०२ | ११ ३० | १९ |
| २० | १ ४५ | ११ ५८ | ० ४३ | ११ २८ | १ ३८ | १२ ४१ | ० ५४ | १२ २३ | २० |
| २१ | २ ३३ | १२ ५७ | १ ३२ | १२ २५ | २ २८ | १३ ३७ | १ ४४ | १३ १८ | २१ |
| २२ | ३ १६ | १३ ५८ | २ १७ | १३ २४ | ३ १४ | १४ ३५ | २ ३३ | १४ १४ | २२ |
| २३ | ३ ५६ | १५ ०१ | ३ ०० | १४ २३ | ३ ५८ | १५ ३३ | ३ १९ | १५ ०९ | २३ |
| २४ | ४ ३२ | १६ ०४ | ३ ३९ | १५ २३ | ४ ३९ | १६ ३१ | ४ ०३ | १६ ०५ | २४ |
| २५ | ५ ०६ | १७ ०८ | ४ १७ | १६ २४ | ५ १९ | १७ २९ | ४ ४८ | १७ ०० | २५ |
| २६ | ५ ४० | १८ १४ | ४ ५५ | १७ २५ | ५ ५९ | १८ २९ | ५ २८ | १७ ५६ | २६ |
| २७ | ६ १५ | १९ २२ | ५ ३३ | १८ २९ | ६ ४० | १९ ३१ | ६ १२ | १८ ५५ | २७ |
| २८ | ६ ५३ | २० ३२ | ६ १५ | १९ ३५ | ७ २३ | २० ३५ | ६ ५९ | १९ ५६ | २८ |
| २९ | ७ ३५ | २१ ४३ | ७ ०० | २० ४३ | ८ १० | २१ ४१ | ७ ४९ | २० ५९ | २९ |
| ३० | ८ २३ | २२ ५४ | ७ ५१ | २१ ५२ | ९ ०३ | २२ ४९ | ८ ४४ | २२ ०५ | ३० |
| ३१ | ९ १८ | — — | ८ ४७ | २२ ५९ | १० ०१ | २३ ५४ | ९ ४३ | २३ १० | ३१ |

# संवत् २०४६ विक्रमी का द्वादश राशिफल

लेखक–ज्यो० पं० दामोदर प्रसाद शर्मा, मु० पो० सिमारला, वाया-थोई जिला-सीकर (राजस्थान) पिन. ३३२७१९.

यह राशिफल गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार दिया गया है। जन्मकालीन ग्रहों एवं दशान्तर प्रत्यन्तर दशा का फल मुख्य है। एतदर्थ इस राशिफल का सत्यता की कसौटी पर बिल्कुल खरा उतरना सभी व्यक्तियों के लिये अनिवार्य नहीं है, क्योंकि एक ही राशि के सभी व्यक्तियों के कार्य एवं पेशा एक समान नहीं होते, अतः यह राशिफल एक स्थूल फलादेश मात्र है। मासिक तथा वार्षिक फलादेश, जन्मपत्र, वर्षफल आदि के सूक्ष्म गणित से ही मालूम किया जा सकता है। जिसके लिए लेखक के पते से फीस की जानकारी एवं सम्पर्क स्थापित कर सकते हैं। अनेक लोगों को अपनी जन्म राशि का या नाम राशि का भी ज्ञान नहीं होता। इसलिए यहाँ प्रत्येक राशि के आगे कोष्ठक में उस राशि के प्रधान अक्षर लिख दिये गये हैं। अपने नाम का प्रधान अक्षर जिस राशि के साथ कोष्ठक में मिले, वही अपनी राशि समझनी चाहिए। व, ब, स, श, तथा ह्रस्व-दीर्घ मात्राओं से राशि जानने में कोई अन्तर नहीं पड़ता।

— सम्पादक

### मेष– (चू, चे, चो, ला, ली, लू, ले, लो, अ)

इस वर्ष मेष राशि वालों को श्रेष्ठफल अधिक होंगे। शरीर सुख तथा स्त्री सुख के साथ कारोबार धन्धों में धन लाभ के चांस प्राप्त होंगे। शनि भाग्य भवन में होने से भाग्य सहारा कम देगा। बुद्धि में कमजोरी तथा कुछ मानसिक अशान्ति रहेगी। नौकरी वालों को स्थानान्तर एवं तरक्की का योग है। इष्ट-मित्र, स्वजन समागम से मन में हर्ष होगा। सर्वोत्तम भोजन शयन, वस्त्राभूषण का सुख मिलेगा। ता० २४ सितम्बर से कौटुम्बिक झंझटों से मन में अशान्ति रहेगी। वृद्धजनों को कष्ट होगा। परिश्रम का लाभ कम होगा। राजभय, उद्योग धन्धों में न्यूनता आयेगी। वर्ष उत्तरार्ध में शनि केतु की शान्ति जपदानादि से करावें। अप्रैल में स्वास्थ्य सुख ठीक तथा कारोबार धन्धों में धनलाभ होगा। स्वजनों से सहयोग भी मिलेगा। मई जून में भाग्य वृद्धि के साथ मान सम्मान बढ़ेगा। सन्तान सुख सहयोग साधारण मिलेगा। जुलाई में पारिवारिक सुख यथावत् मिले किन्तु पुत्रादि से चिन्ता हो। धन खर्चा बढ़ेगा। अगस्त सितम्बर में शत्रु उत्पन्न होकर परास्त होंगे। बुद्धि में मन्दता चलेगी। मित्र बन्धुओं से सहयोग के साथ सेहत ठीक चलेगी। अक्टूबर में स्वास्थ्य में गड़बड़ी चलेगी। स्त्री को कष्ट होगा। कारोबार धन्धों में लाभ सामान्य रूप से होता रहेगा। नवम्बर में धन की कमी से मन चिन्तित रहे। दिनचर्या अव्यवस्थित होगी। लोकापवाद एवं दुर्वचन का भागी होना पड़ेगा। दिसम्बर में प्रथम हानि होकर फिर लाभ होगा। शत्रु हार मानेंगे। भाग्य सहारा से कुछ काम बनेंगे। जनवरी फरवरी ९० से राजकाज में सफलता। भाइयों से सहयोग तथा स्वास्थ्य सुख मध्यम चलेगा। सन्तान पक्ष से चिन्ता रहेगी। मार्च में परिवार सुख सहयोग मिले और रुके काम बनेंगे। मन में उत्साह बढ़ेगा। स्त्री पुत्रादि का सुख मिलेगा। महिलाओं को यह वर्ष अच्छा है। विद्यार्थियों को मध्यम रहेगा।

### वृष– (ई, उ, ए, ओ, व, वि, वू, वे, वो)

इस वर्ष आपको ढैयाशनि स्वर्णपाद से चल रहा है। केतु की स्थिति भी अच्छी नहीं है। अतः शरीर कमजोर, पीड़ा, चिन्ता एवं भययुक्त रहे। परिवार में मनमुटाव से मन अशान्त रहे। परिश्रम अधिक करने पर भी लाभ साधारण ही मिलेगा। गुरु की अनुकूलता से कुछ द्रव्यलाभ तथा स्वास्थ्य में आरोग्यता प्राप्त होगी। वर्ष के उत्तरार्ध में वाकपटुता से सभी काम बना लोगे। पराक्रम पुरुषार्थ की भी वृद्धि होगी। मित्र बन्धु सुख सदगुण कीर्ति की वृद्धि, धार्मिक कार्यों में प्रवृति होगी। स्त्री पुत्रादि से सहयोग प्राप्त होगा। अशुभ फल निवारणार्थ रुद्राभिषेक, शिवार्चना, दान, जपादि कराना चाहिए। अप्रैल-मई में परिवार व मित्रों से सहयोग साधारण मिले। अपव्यय, यात्रा में कष्ट तथा अशुभ समाचार से चिन्ता होगी। जून में घरेलू झंझट, धन व्यय होगा। सावधानी से काम-धन्धों में लाभ होना सम्भव है। शत्रु से सावधान रहें। जुलाई-अगस्त में स्वास्थ्य में सुधार व्यापार धन्धों में मन लगेगा। मित्रादि से सहयोग भी मिलेगा। मान-सम्मान यथावत् मिलेगा। सितम्बर में गुप्त शत्रु से सावधान, मानसिक पीड़ा, चिन्ता तथा दौड़ धूप की अधिकता बनेगी। धनलाभ होकर खर्चा बढ़ेगा। अक्टूबर-नवम्बर में अशुभफल कम होकर उत्तम फल होने लगेंगे। शत्रु पराजित होंगे। स्वास्थ्य ठीक रहेगा। व्यापार में उन्नति होगी। दिसम्बर में स्वजनों से मनमुटाव, सन्तान पक्ष से चिन्ता व्यापेगी। दुष्ट संगति से बचें। जनवरी ९० से अशुभ फलों में कमी आयेगी। मान-सम्मान एवं धन लाभ होगा। शरीर नरम चलेगा। फरवरी-मार्च में पराक्रम वृद्धि से व्यापार में प्रगति, स्वास्थ्य मध्यम तथा मान-सम्मान बढ़ेगा। धन खर्चा बढ़ेगा। महिलाओं के लिए यह वर्ष मध्यम रहेगा। विद्यार्थियों को परिश्रम करने से ही सफलता प्राप्त होगी।

### मिथुन– (क, की, कु, घ, ङ, छ, के, को, ह)

यह वर्ष मिथुन राशि वालों को सामान्य फलप्रद रहेगा। आलस्य प्रमाद और स्त्री कष्ट से मानसिक अशान्ति रहेगी। व्यर्थ के विवाद एवं अकारण धन का व्यय बढ़ेगा। रोजगार धन्धों में बाधा उत्पन्न होगी। ता० २ जुलाई से गुरु आपकी राशि पर आने से अशुभ फलों में कमी आयेगी। साहसिक प्रवृति प्रबल होगी। निजी पराक्रम से कार्यों में सफलता प्राप्त होगी। मान-सम्मान धन, यश की वृद्धि होगी। पराक्रम पुरुषार्थ बढ़ेगा। ता० २४ सितम्बर से राहु केतु की प्रतिकूलता बनेगी, जिससे स्वास्थ्य कमजोर चलेगा। वृथा-विवाद एवं लोक निन्दा का भय रहे। दौड़ धूप की अधिकता तथा धन खर्चा बढ़ेगा। अप्रैल में भाग्योन्नति में बाधा होगी। स्वास्थ्य नरम एवं यात्रा होगी। धनलाभ साधारण होता रहेगा। मई-जून में शरीर में रोग पीड़ा तथा आर्थिक हानि से मन अशान्त रहेगा। वृथा कलह बढ़ेगा। स्त्री पुत्रादि से सुख मिलेगा। शुभ कामों में धन व्यय होगा। जुलाई में व्यापार मंदा रहे जिससे ऋण लेने की सम्भावना बढ़ेगी। शुभ विचारों का उदय होगा तथा स्वजनों से मेल जोल बढ़ेगा। अगस्त-सितम्बर में शुभ फलों का संचार होगा। बुद्धि में तीव्रता तथा पराक्रम वृद्धि होगी। व्यापार में धन लाभ के चांस प्राप्त होंगे। खर्चा भी बढ़ेगा। अक्टूबर-नवम्बर में सिर व नेत्र पीड़ा तथा रोग भय बढ़े किन्तु अन्य फल श्रेष्ठ होंगे। उत्साह वृद्धि से सभी काम बना लोगे। दिसम्बर में भाइयों को पीड़ा हो। काम धन्धों में वृद्धि तथा मान सम्मान बना रहे। जनवरी-फरवरी ९० से दौड़ धूप की अधिकता रहेगी। शत्रु से सावधान, स्त्री पक्ष से चिन्ता व्यापेगी। मार्च में शारीरिक कष्ट से चिन्ता, धन व्यय, राजकाज में सफलता मिलेगी। व्यापार में धनलाभ ठीक होता रहेगा। महिलाओं एवं विद्यार्थियों को यह वर्ष मिश्रित फलप्रद रहेगा।

### कर्क– (ही, हू, हे, हो, डा, डी, डू, डे, डो)

कर्क राशि वालों को वर्ष प्रारम्भ के चार महिनों के अलावा नेष्ट फल ही अधिक होंगे। वर्ष प्रारम्भ में गुरु-शनि की अनुकूलता से रोग शत्रु परास्त होंगे। चालु कामों में धनलाभ होता रहेगा। स्वास्थ्य में सुधार तथा संतति सुख, मन में उत्साह बना रहेगा। ता० २ जुलाई से गुरु व्यय भाव में तथा २४ सितम्बर से राहु केतु की स्थिति खराब होने से स्वास्थ्य कमजोर तथा चिन्तायुक्त रहें। स्त्री सुख सहयोग में कमी आयेगी। रोजी रोजगार मध्यम चलेंगे। लाभ कम खर्चा अधिक होगा। स्थानान्तर, पदच्युति, कष्ट-पीड़ा आदि अशुभ फल होंगे। वर्ष उत्तरार्ध में गुरु राहु केतु की शान्ति दुर्गापाठ, गुरुवार के व्रत आदि से कराना जरुरी है। अप्रैल में कारोबार धन्धा अच्छा तथा भाग्योन्नति होगी। शत्रुभय, कलह, व राज्य में विजय होगी। स्त्री पुत्रादि से सहयोग मिलेगा। मई-जून में आमदनी में वृद्धि होगी परन्तु व्यय की अधिकता रहे। मन में अशान्ति होगी। जुलाई में सन्तान सुख ठीक, पत्नी सुख मध्यम मिलेगा। यात्रा में कष्ट तथा उदर विकार से कष्ट होगा। अगस्त-सितम्बर में क्रोध अधिक बढ़ेगा। जिससे वैर विरोध बढ़ेगा। कारोबार में लाभ होता रहेगा। अक्टूबर में शरीर कमजोर, मानसिक अशान्ति, तथा मित्रों से सुख सहयोग मिलेगा। कुछ बाधाएँ आयेंगी, जिन पर आप विजय पा लोगे। नवम्बर-दिसम्बर में व्यवसाय में सुधार होगा. धैर्य से काम करें, सफलता मिलेगी। वृथा वाद-विवाद से बचें। जनवरी ९० से चालू कामों में तरक्की होगी परन्तु धन खर्चा तथा मानसिक चिन्ताएँ उत्पन्न होंगी। फरवरी-मार्च में कारोबार में रुकावटें, असफल योजना, तथा अशुभ समाचारों से मन खिन्न रहेगा। शत्रु पराभूत होंगे। स्वजनों से सहयोग मिलेगा। महिलाओं को यह वर्ष क्रमशः उत्तम-मध्यम है। विद्यार्थियों को सावधानी से सफलता मिल सकती है।

### सिंह– (मा, मी, मू, मे, मो, टा, टी, टू, टे)

इस वर्ष के प्रारम्भ में राहु केतु की स्थिति अच्छी नहीं है। मन में उद्वेग तथा स्वास्थ्य कमजोर, पीड़ा चिन्तायुक्त रहेगा। स्त्री को भी कष्ट होगा, गुरु की स्थिति उत्तम है अतः पराक्रम तथा मान-सम्मान में वृद्धि होगी। अन्न, धन उत्तम भोग पदार्थों की प्राप्ति होगी। ता० २४ सितम्बर से श्रेष्ठफलों में उत्तरोत्तर वृद्धि होगी। उद्योग धन्धो में प्रगति एवं उच्चाधिकारियों से मेलजोल बढ़ेगा। शत्रु परास्त होंगे तथा समाज में प्रतिष्ठा बढ़ेगी। जमीन, जायदाद, खेती, वाहन से सुख समृद्धि बढ़ेगी। नौकरी पेशा वालों की तरक्की होगी। वर्ष प्रारम्भ में राहु केतु की शान्ति जपदानादि से करावें। अप्रैल में चालू कामों में ही लाभ होता रहेगा। नया काम न करें। मानसिक हिम्मत बनी रहेगी। चोरादि भय, अपमान, बलकान्ति का क्षय होगा। मई-जून में सज्जन व्यक्ति से मेल मिलाप, काम धन्धों में वित्तलाभ, राजकाज में सफलता मिलेगी। जुलाई में धार्मिक कार्यों में रुचि होगी। लाभ होकर खर्चा होगा। बाधाएँ, दौड़ धूप अधिक करनी होगी। अगस्त में धन एवं सुख की हानि, वित्त में उद्विग्नता, स्वास्थ्य

मे कमजोरी होगी। भाग्य सहारा देगा। सितम्बर-अक्टूबर मे रोग व शत्रु पराभूत होंगे। धन खर्चों के साथ लाभ भी होगा। मान प्रतिष्ठा बनी रहेगी। सन्तान को कष्ट होगा। नवम्बर मे पत्नी और सन्तान की मनमानी से दु:ख होगा। ज्वर या उदर रोग होगा। शत्रु परास्त होंगे। दिसम्बर मे व्यर्थ के कार्यों मे धन का अपव्यय होगा। मित्र बन्धु सुख सन्तान वृद्धि से प्रसन्नता होगी। भाग्य सहारा से कुछ काम बनेंगे। जनवरी ९० से मित्रादि से सहयोग तथा शत्रु उत्पन्न होकर नष्ट होंगे। नवीन कार्यों मे हानि होगी। सन्तान को कष्ट तथा स्त्री को सुख ठीक रहे। फरवरी-मार्च मे अच्छे फल होंगे। लाभ की सम्भावना बनेगी। मन प्रसन्न रहे। शुभ कामो मे व्यय होगा। स्वास्थ्य सुख मध्यम चलेगा। महिलाओ के लिए यह वर्ष उत्तम मध्यम है। विद्यार्थियो को अशुभ रहेगा। मन मे अशान्ति अस्थिरता होगी।

## कन्या– (टो, प, पी, पू, ष, ण, ठ, पे, पो)

इस वर्ष आपको ढैया शनि रजत पाये से चल रहा है। वर्षारम्भ मे राहु छठे भाव मे और २४ सितम्बर से पञ्चम भाव मे उत्तम मध्यम है। गुरु की स्थिति सानुकूल है अत: वर्ष का पूर्वार्ध शुभ फलप्रद रहेगा। व्यवसाय धन्धो मे लाभ होगा। वाक्पटुता से सभी काम बना लोगे। मित्र बन्धु सुख, सद्गुण कीर्ति की वृद्धि तथा धार्मिक कार्यो मे प्रवृति होगी। भाग्योन्नति, धनलाभ सम्मान प्राप्त होगा। धन खर्चा अवश्य बढेगा। वर्ष उत्तरार्ध मे कलहकारी मिथ्यापवाद और बुद्धि मे स्थूलता से बनते काम बिगड़ेंगे। सन्तान सुख मे बाधा उत्पन्न होगा। स्त्री सुख मध्यम रहेगा। कारोबार धन्धो मे भी बाधा उत्पन्न होगी। अप्रैल मे शरीर मे रोग पीड़ा, स्त्री से सहयोग से कई काम बनेगे। व्यवसाय मे उन्नति होगी। मई जून मे साहसिक कामो मे प्रवृति होगी। दौड धूप अधिक करनी पडेगी। शरीर सुख तथा मकान भूमि का लाभ होगा। जुलाई मे उत्तम-मध्यम फल होंगे। कारोबार मे प्रगति होगी। भाग्य सहारा देगा किन्तु पारिवारिक झझटो से मन अशान्ति रहेगा। अगस्त सितम्बर से सावधानी व धैर्य से समय निकालें। लाभ कम खर्चा अधिक होगा। स्वास्थ्य सुख मध्यम चलेगा। मान-सम्मान यथावत बना रहेगा। अक्टूबर मे रोजगार धन्धो मे लाभ किन्तु मन अशान्त रहे। मित्र बन्धुओ से सहयोग। पत्नी को भी पीड़ा सम्भव है। नवम्बर-दिसम्बर मे धन प्राप्ति सुख लाभ, स्वास्थ्य मे सुधार होगा किन्तु दौड धूप की अधिकता रहेगी। गुप्त शत्रु से सावधान रहे वरना हानि हो सकती है। जनवरी ९० से मित्रवर्ग तथा सन्तान पक्ष से सुख सहयोग मिलेगा। बुद्धि का विकास होगा। साहस न खोये मेहनत करते रहें। फरवरी-मार्च मे काम धन्धा मध्यम चलेगा। दुष्टो से सावधान रहे। परिवारजनो को कष्ट होगा। शत्रु मौका देखकर हानि करेंगे। महिलाओ को इस वर्ष मध्यम फल प्राप्त होंगे। विद्यार्थियो को वर्ष पूर्वार्ध मे श्रेष्ठ तथा नेष्ट फल अधिक होंगे।

## तुला– (रा, री, रू, रे, रो, ता, ती, तू, ते)

इस वर्ष मे तुला राशि वालो को उत्तम-मध्यम फल प्राप्त होंगे। वर्ष प्रारम्भ से १ जुलाई तक गुरु अष्टम भाव मे नेष्ट है। पीड़ा चिन्ता से मन मे अशान्ति रहेगी। सन्तति पीड़ा, विद्या बुद्धि मे कमी तथा सट्टे वायदे से व्यापार मे हानि होगी। पराक्रम स्थान मे शनि होने से पुरुषार्थ से कुछ काम अवश्य बना लोगे। यश प्रतिष्ठा बनी रहेगी। ता० २ जुलाई से गुरु नवम भाव मे आने से भाग्य सहारा देने लगेगा। मित्र बन्धु सुख, धनलाभ तथा बड़े लोगो से मेलजोल बढेगा। रोजगार धन्धा अच्छा चलेगा। ता० २४ सितम्बर से पारिवारिक परेशानियाँ। भोजन-शयन मे बाधा उत्पन्न होगी। मन मे असन्तोष तथा दौडधूप की अधिकता रहेगी। अप्रैल मे व्यवसाय, नौकरी, भूमि, वाहन, जायदाद आदि से सामान्य लाभ होगा। यात्रा मे कष्टानुभूति होगी। मई-जून मे मान-सम्मान बना रहेगा। व्यापारिक दशा एवं लाभ मध्यम होगा। पराक्रम से सफलता के दर्शन हो सकते है। जुलाई-अगस्त मे कामधन्धो से लाभ होगा। बड़े लोगो से मिलकर आनन्दानुभव होगा तथा भाग्य सहारा देगा। सितम्बर मे स्थाई कामो मे लाभ अल्प होगा। स्वास्थ्य मे गिरावट आयेगी। राजपक्ष तथा मित्रवर्ग अनुकूल रहेगा। अक्टूबर-नवम्बर मे यात्रा का विचार न करें। प्रतिष्ठा तो बनी रहेगी तथा लाभ कम रहेगा, चिन्ताओ के बादल दिमाग पर छाये रहेगे। परिवार सुख साधारण है। दिसम्बर से रोगशत्रु, भय, धनलाभ, व्यापार मे प्रगति होगी, किन्तु सेहत नरम चलेगी। जनवरी-फरवरी ९० मे राजकीय तथा आर्थिक क्षेत्रो मे कठोर सघर्ष से सफलता मिलेगी तथा मानप्रतिष्ठा बनेगी। मार्च मे शत्रु निरुत्साह, मेहनत से लाभ अवश्य मिलेगा। स्वास्थ्य ठीक रहेगा। स्त्री सुख श्रेष्ट तथा सन्तान सुख मध्यम रहेगा। यह वर्ष महिलाओ के लिए सामान्य से श्रेष्ठ है। विद्यार्थियो को पूर्वार्ध अशुभ रहकर उत्तरार्ध अच्छा रहेगा।

## वृश्चिक– (तो, ना, नी, नू, ने, नो, या, यी, यु)

इस वर्ष आपको शनि की उतरती साढे साती तथा वर्ष पूर्वार्ध मे चतुर्थ भाव मे राहु नेष्ट फल प्रद है। घर गृहस्थ, भूमि, जायदाद, वाहन, सुख मे विघ्न बाधा उत्पन्न होगी। वर्षारम्भ से तीन माह तक गुरु की श्रेष्ठता से आरोग्यता, मानसम्मान तथा धन लाभ के द्वारा प्राप्त होंगे। स्वय के विवेक से काम करने से कारोबार धन्धो मे प्रगति भी होगी। ता० २ जुलाई से अशुभ फलो मे वृद्धि होगी। सत्व गुणो का क्षय, पत्नी, पुत्र मित्र-बन्धु से सुख मे कमी, परिश्रम की अधिकता, स्वास्थ्य कमजोर होगा। विद्यार्थियो को दिमागी अस्थिरता रहेगी। वर्ष के उत्तरार्ध मे मित्रो तथा स्वजनो से सहयोग प्राप्त होगा। पराक्रम पुरुषार्थ से कुछ काम बनेगे किन्तु यह फल अल्प ही प्राप्त होंगे। अप्रैल-मई मे दौड़धूप की अधिकता मन मे चिड़चिड़ापन, व्यवसाय नौकरी मे निष्फलता तथा धनलाभ सामान्य होगा। जून से शिर मे पीड़ा, गृहक्लेश से मन मे अशान्ति रहेगी। स्त्री से सहयोग तथा धैर्य से शत्रुओ पर काबू पा लोगे। जुलाई मे मित्र तथा अन्य स्वजन आपके हाथ मजबूत करेंगे। वाक्चातुर्य से काम बना लोगे। अगस्त-सितम्बर मे राजकाज मे सफलता तथा मान-सम्मान यथावत् रहेगा। धन व्यय होगा पर उस धन से आगे जाकर प्रचुर मात्रा मे लाभ होगा। अक्टूबर से व्यापार धन्धो मे रुकावटें तथा आर्थिक हानि से मन अशान्ति रहेगा। नवम्बर-दिसम्बर मे अपने लोगो से वैमनस्य तथा राजभय, शत्रुभय से कष्ट होगा। धनलाभ भी होगा लेकिन पीड़ा चिन्ता बनी रहेगी। जनवरी ९० से बड़े अधिकारियो से मेलजोल बढ़ेगा। शरीर मे रोग पीड़ा तथा व्यवसाय मे स्थिरता रहेगी। फरवरी मार्च मे कारोबार मे लाभ ठीक रहेगा। पराक्रम बढ़ेगा और धन खर्चा अधिक होगा। राजकाज मे विजय तथा शत्रुओ पर विजय होगी। स्वास्थ्य मे गड़बड़ रहेगी। महिलाओ को यह वर्ष साधारण रहेगा। विद्यार्थियो को परिश्रम करने से ही सफलता मिलेगी।

## धनु– (ये, यो, भा, भी, भू, धा, फा, ढा, भे)

इस वर्ष के आरम्भ मे गुरु शत्रुभाव मे और शनि की मध्यकालीन साढे साती स्वर्णपाद से नेष्ट है। शरीर पीड़ा, कर्मक्षेत्र मे विफलता, अव्यवस्थित जीवन बौद्धिक विकास मे बाधा होगी। धन एवं व्यक्तित्व की हानि, शत्रु वृद्धि, स्थानान्तर, स्त्री कष्ट आदि परेशानियो का सामना करना पडेगा। राहु पराक्रम स्थान मे होने से कार्य करने मे उत्साह बना रहेगा। ता० २ जुलाई से गुरु सातवे घर मे आने से अशुभ फलो मे कमी होगी। साथ ही शुभ फलो का संचार होने लगेगा। स्वास्थ्य सुख तथा स्त्री सुख मे सुधार होगा। सद्भावना की उत्पत्ति, धर्मकृत्य, प्रतिभा की वृद्धि होगी। सितम्बर ८९ से राहु केतु की स्थिति भी प्रतिकूल होने से अशुभ फलो मे वृद्धि होगी। बनते कामो मे बाधा उत्पन्न होने लगेगी। अप्रैल-मई मे रोजगार धन्धो मे लाभ कम होगा। अपना स्वास्थ्य तथा स्त्रीसुख सामान्य रहेगा। क्रोधाधिक्य से कई नये शत्रु बन जायेंगे। जून मे पारिवारिक सुख तथा काम धन्धो मे सन्तोष मिलेगा तथा खर्च समान रहेगा। जुलाई अगस्त मे कारोबार सामान्य तथा सट्टे आदि से बचें वरना हानि होगी। स्वास्थ्य मे गडबडी रहेगी। सितम्बर मे मान सम्मान बढेगा। स्त्री पुत्रादि से सहयोग मिलेगा। व्यापार धन्धो मे प्रगति होकर लाभ होगा। अक्टूबर-नवम्बर मे स्वजनो तथा सगे-सम्बन्धियो मे शुभ कार्य होंगे। राजकाज तथा व्यवसाय मे लाभ रहेगा। दिसम्बर मे बुद्धि तथा मन पर सयम रखें। शत्रु दबे रहेंगे। लाभ खर्चा समान रहेगा। जनवरी ९० से कोई नया काम का विचार करेंगे। चित मे उत्साह बढेगा। फरवरी-मार्च मे धार्मिक कृत्यों मे धनव्यय शत्रुओं पर विजय, मान प्रतिष्ठा बढेगी। रुके काम पूर्ण होंगे। मित्रो का सहयोग मिलेगा। महिलाओ को इस वर्ष मे उत्तम फल प्राप्त होंगे। विद्यार्थियो के लिए पूर्वार्ध अशुभ है, उत्तरार्ध श्रेष्ट है

## मकर– (भो, जा, जी, खी, खू, खे, खो, गा, गी)

मकर राशि वालो को यह वर्ष प्राय: अच्छा नही है। शनि की आरम्भिक साढे साती चालू है तथा राहु केतु की स्थिति भी अच्छी नही है अत: वाद-विवाद, धन हानि, ख्याति-हीनता, रोग-पीड़ा, स्त्रीकष्ट आदि से अशान्ति व्याप्त होगी। वर्षारम्भ से तीन महीनो तक गुरु की अनुकूलता से कुछ श्रेष्ठ फल अवश्य होते प्रतीत होंगे। स्वास्थ्य सुख, आत्मबल, सन्तति सुख, बुद्धि का विकास, प्रयासदक्षता से जीवन यापन होगा। किन्तु २ जुलाई से वर्ष समाप्त तक गुरु छठे भाव मे रहेगा। यह भी अशुभ

फलों को प्रोत्साहन देगा। जिसका भला करोगे वह भी बुरा मानेगा। मानसिक अशान्ति बढ़ेगी। कारोबार धन्धों में रुकावटें पैदा होगी। अशुभ फल निवारणार्थ शिवपूजन, रुद्राभिषेक, दुर्गापाठ, दुर्गामन्त्र का जपादि करावें। अप्रैल में धन व्यय तथा परस्पर वैर विरोध होंगे। मानसिक व्यग्रता छायेगी। मई-जून में व्यापारिक वस्तुओं में लाभ होगा। शत्रु हार मानेंगे। स्वजनों से अनबन होगी। जुलाई से व्यापार में अस्थिरता भावों से लाभ कम ही होगा। परिवार के लोगों से अनबन रहेगी। अगस्त-सितम्बर में परिश्रम करने से कार्य सफल होंगे। काम धन्धों में वृद्धि, शत्रुओं से सावधान रहें। स्वास्थ्य में रोग-पीड़ा बढ़ेगी। अक्टूबर में पाप कर्मों से दूर रहें वरना कष्ट होगा। व्यवसाय में उन्नति तथा भाग्य सहारा देगा। नवम्बर-दिसम्बर में बिगड़े कार्य बनते नजर आयेंगे। भले लोगों की राय से भला होगा। शुभ कृत्यों में धन व्यय होगा। मान-सम्मान घटेगा। जनवरी ९० से शरीर में कमजोरी, घरेलू चिन्ता तथा स्वजनों से मनमुटाव होगा। फरवरी मार्च में मानसिक अवसाद, शत्रुओं से भय पदावनति, आकस्मिक विपत्ति, बुद्धि में कमी व खर्चा अधिक होगा। महिलाओं को यह वर्ष सामान्य फलप्रद है। विद्यार्थियों को मिश्रित फल प्राप्त होंगे।

## कुम्भ– (गू, गे, गो, सा, सी, सु, से, सो, दा)

इस वर्ष का पूर्वार्ध आपको मध्यम है। ता० २३ सितम्बर तक आपकी राशि पर राहु और स्त्री भाव में केतु अशुभ है। स्वास्थ्य में नरमी, क्रोध की अधिकता तथा स्त्री की तरफ से चिन्ता रहे। गुरु शनि उत्तम है जो ता० २४ सितम्बर से श्रेष्ठ फलों का संचार करेंगे। मान-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। शत्रु हार मानेंगे। कारोबार धन्धों में धन लाभ तो अच्छा होगा किन्तु खर्चों का भी योग है। शरीर सुख, स्त्री सन्तान सुख प्राप्त होगा। सद्बुद्धि लाभ, भाग्योदय, विवेक प्रतिभा की जागृति होगी। पारिवारिक जनों से सहयोग मिले। व्यवसाय में प्रगति होकर लोगों पर आपका प्रभाव पड़ेगा। अन्न, धन, वस्त्र भूषण संचय का सहयोग सुलभ होगा। अप्रैल में शत्रु की हार तथा कहीं से शुभ समाचार मिलेगा। मान-सम्मान बढ़ेगा। चालू कामों में लाभ होंगे। मई-जून में कामधन्धों में लाभ तथा उत्तम ज्ञान मिलेगा। स्वास्थ्य ठीक रहेगा। स्वजनों से सहयोग मिलेगा। जुलाई अगस्त में धन लाभ होकर खर्चा होगा। लाभ का अवसर भी मिलेगा और शत्रु पक्ष में वृद्धि होगी। सितम्बर से स्थायी कामों से लाभ होगा। यात्रा से लाभ कम, दौड़धूप अधिक होगी तथा मन में अस्थिरता रहेगी। अक्टूबर नवम्बर में परिवार सुख द्रव्य प्राप्ति तथा स्वजनों से मिलन होगा। शरीर में रोग पीड़ा से कष्ट होगा। दिसम्बर में भाग्योदय होकर धनलाभ होगा। कारोबार ठीक चलेगा। धन खर्चा का विशेष योग है। जनवरी-फरवरी ९० ई० से शत्रु हार मानेंगे। मान-सम्मान यथावत् मिलेगा। स्त्री पक्ष की तरफ से चिन्ता व्यापेगी। मार्च में व्यापार धन्धों में प्रगति, स्वास्थ्य ठीक तथा श्रेष्ठ विचारों का उदय होगा। महिलाओं को यह वर्ष उत्तम मध्यम तथा विद्यार्थियों के लिए सामान्य है। परिश्रम का फल प्राप्त होगा।

## मीन– (दी, दु, थ, झ, दे, दो, च, चा, ची)

इस वर्ष के आरम्भ में गुरु शनि की स्थिति उत्तम मध्यम है तथा राहु की स्थिति नेष्ट है अतः आपको मिश्रित फल होंगे। पराक्रम वृद्धि के साथ यश कीर्ति का विस्तार होगा। प्रतिद्वंदियों पर विजय प्राप्त होगी। उद्योग धन्धों में प्रगति एवं अधिकारियों से मेलजोल बढ़ेगा। ता० २४ सितम्बर से राहु केतु की स्थिति प्रतिकूल आने से मिथ्यापवाद, मानसिक अशान्ति रोगादि से घबराहट पैदा होगी। मार्ग चलते कुमार्ग कुसंगति का योग बनेगा। जिससे धन हानि तथा काम धन्धों में बाधा उत्पन्न होगी। राहु केतु की शान्ति जपदानादि से करना श्रेयष्कर रहेगा। अप्रैल में कामधन्धा ठीक चलेगा। भातृ-सुख मिलेगा तथा धन व्यय होगा। मई-जून में बड़े लोगों से मेलजोल बढ़ेगा। स्थायी कामों में लाभ होगा। शत्रु हार मानेंगे। जुलाई से परिवार सुख समृद्धि में वृद्धि होगी। अगस्त-सितम्बर में बुरे लोगों से बचें वरना हानि होगी। मान-सम्मान में वृद्धि, कोई शुभ संदेश मिलेगा। शत्रु व बीमारी का नाश होगा। अक्टूबर में पूर्ण परिश्रम से लाभ होगा। वृथा यात्रा तथा दौड़धूप से परेशानी होगी। नवम्बर-दिसम्बर में कारोबार ठीक चलेगा तथा शुभ फल ज्यादा, अशुभ फल कम होंगे। जनवरी ९० ई० से धैर्य साहस व बुद्धि की वृद्धि होगी। स्त्री पक्ष संतोष प्रदान करेगा। फरवरी-मार्च में धन मान में वृद्धि होगी। राजकाज में सफलता तथा सेहत ठीक रहेगी। यात्रा में कष्ट होगा। इस वर्ष महिलाओं को उत्तम-मध्यम फल प्राप्त होंगे। विद्यार्थियों के लिए सामान्य से अच्छा है।

**नोट : विशेष फल जानना चाहें तो जन्मपत्र तथा वर्षफल बनवायें।**

# वैज्ञानिक अनुसंधान पर व्यापार भविष्य सं० २०४६ वि०

लेखक : प्रेमचन्द जैन पोरवलि द्वारा ई/एम लाइट मशीनरी टाठीपुर ग्वालियर (म०प्र०)।

## संक्षिप्त सार सम्वत् २०४६ सन् १९८९-९० ।

सरसों नवम्बर ८७ में ११२५ के भाव थे। सन् १९८९ में ४१०-४७० अथवा जो फसल पर नीचे भाव बने खरीदें। डेढ़ या पौने दो साल में १२०७ या १४०० का भाव हो सकते है। चांदी अभी जुलाई ८९ में ६५०० का भाव काटे तो ७२०७ हो सकती है। अरहर ८७ में ८००, ९०० वाले सन् ८९ में फसल पर ३९९-४२५ होकर ६०० हो सकती है। - चना जुलाई १९८८ में ७०० के ऊँचे भाव बने है सन् १९८९ में ३९०-४३० होकर सन् १९८९ में ६५०, ७०० होकर दीपावली ८९ से मंदी चालू हो जायेगी। मंदी में १९९० चना ३०० रह सकता है। अतः बड़ी तेजी में नफा लाभ लेना ठीक रहेगा। गुवार सन् १९८७ में टोप के भाव है। सन् १९८९ में भाव घटकर ३५५ होकर १९९० तक ९०० भाव हो सकते है। लाभ-हानि की जिम्मेदारी नहीं होगी।

लहसुन, जो १९८६-८७ में लहसुन का भाव ४५ रुपया किलो खेरिज में बिका जो सन् १९८८ में ५ रुपया किलो, बिका जो सन् १९९० में १५००-२१०० भाव हो सकते है। मोठ सन् ८८ में भाव टोप रहा था १२५० बिक्री १९८९ में घटकर ४५०-५०० हो सकती है। सन् १९८९-९० में तेजी के भाव बन सकते है परन्तु बीच-बीच में तथा १९८९ में जबरदस्त सरसों में २५०-३०० डेढ़ दो महीने में बढ़ेंगे तो-१२५ डेढ़ सौ की मंदी नौ से सोलह दिन में मन्दी आया करेगी। इस घटा बढ़ी को जानने के लिये सन् ८९ की उन महीनों और समय की पत्रिका व पुस्तकों की तेजी मंदी सम्बन्धित लेख पढ़े जिससे नीचे-ऊंचे भाव का समय जान सकें। फिर भी बाजार का रूख देखकर सीमित व्यापार करें।

शेयर मार्केट में अक्टूबर ८८ से दिसम्बर ८९ के मध्य एक जोर दार तेजी आ सकती है। जैसे सन् १९८५ में रिलाइन्स शेयर ३९८ का भाव था। मार्च, अप्रैल १९८८ में घटकर ७० के करीब भाव होकर जून १९८८ में तूफानी तेजी आकर २३४ के भाव हुये। यानी दो महीने में ७००० के २३४०० के रुपये हो गए। भाव शेयर में ऐसी घटाबढ़ी चलती है। अब रिलाईन्स शेयर २०० वाला ३४२ या ४२५ टोप के भाव बन सकते है। औरके शेयर १६५ वाला अभी अगस्त ८८ में २३ के भाव करीब उसके भाव ९९ या १७० के भाव दो साल में कभी भी हो सकती है। अतः १९८९, ९० शेयर में एक बड़ी तेजी आकर बाद में बड़ी मंदी आयेगी। अतः बम्बई-डाईंग, सेन्चूरी, एस० के० एफ०, आर० के०, टिस्को, टेलको, टाटा टी, आयल इत्यादि अच्छी कम्पनियों के शेयरों कि स्थिति देखकर सौदा करें।

जीरा सन् १९८८ ४३०० के करीब सन् १९८९ में १२५०-१८०० हो सकता है। लालमिर्च २८०० वाली। १९८९ में ७००-९०० हो सकती है। लाल मिर्च, जीरा हल्दी में एक बार भयकर मंदी आकर बाद में तेजी आयेगी। चांदी में २७-१२-८८ से १५ मार्च ८९ तक तेजी जून जुलाई तेजी आकर मंदी आयेगी। चांदी सोना १८-७-१९८९ तक कभी एक जोरदार तेजी आ सकती है।

**स्पेशल चान्स**

इन चान्सों के तिहलने दाल बानों में खतरनाक बाजार चलने की आशा है। अतः चान्स के शुरू व अंत में तेजी मंदी अवश्य लगायें जिम्मेदारी नहीं होगी सीमित सौदा व व्यापार करें

१. ११ अप्रैल १९८९ से या २ मई से ५-१५ दिन में चना मटर अरहर सरसों में जोरदार तेजी की आशा है।

२. ६ जून १९८९ या फिर २५ जून ८९ से १९८७-८९ तक १५ दिन में अलसी बिनौला फली-तेल अरहर चना मू०ग, उड़द, गेहूँ में १००-७५ की तेजी आकर बाद में मंदी आवेगी।

३. १५ अगस्त से किराना हल्दी जीरा धनिया अजवायन २७ अगस्त या १६ सितंबर १९८९ से सरसों, अरहर, मटर, मू०ग, चना, अलसी, बिनौला फली तेल में २५ दिन में धमाके की जोरदार मंदी आ सकती है। तेजी मंदी लगाये बाजार रूख का ध्यान रखें।

४. २१ नवंबर १९८९ या १९ दिसबर ८९ से ५ या ७ दिन में अलसी, सरसों पत्ती तेल बिनौला राजकोट तेलिया में जोरदार मंदी आ सकती है तो बाद में ७ दिन में घटे भाव जोरदार रूप से बढ़ेंगे।

५. १६ दिसंबर १९८९ या ५ जनवरी १९९० से २० दिन में अलसी सरसों बिनौला में जोरदार तेजी आवे तो बाद में ७ दिन में जोरदार मंदी आवेगी।

६. १० फरवरी १९९० या एक मार्च १९९० से १५ दिन में तिलहन तेल में जोरदार तेजी आने की आशा है।
७. ३० मार्च १९९० से या फिर २० अप्रैल १९९० से ७ या ११ दिन में खतरनाक मंदी तिलहन तेल में आ सकती है ७-९ खासों में बाजार तेजी की जगह मंदी चले तब मंदी का व्यापार करें तेजी मंदी संकेत जानने के लिए जवाबी पत्र लिखें।
सन् १९८९ बबई फली तेल नीचे में भाव २००० या नीचे और चला तो १७५१ ऊंचे से भाव २१ जुलाई १९८९ या ३१ सितंबर को २९५० हो सकते हैं। पत्ती तेल २०-८-८७ को करीब २८०० के करीब भाव हो चुके हैं। १९८८ के २०५० के करीब भाव हो चुके हैं। लाल मिर्च २७-७-८८को दिल्ली २८०० के भाव है। शायद १९८८ में ३००५ या होकर सन् १९८९ में ३०० वाले ७०० या ११०० के भाव हो सकते हैं।
बुधग्रह २९-१२-१९८८ से ६-३-१९८९ तक मकर राशि में ६७ दिन २५-४-१९८९ से २-७-१९८९ तक बुध वृषभ राशि में ६७ दिन २१-८-१९८९ से २७-१०-१९८९ तक बुध कन्या राशि में ६७ दिन जब जब इन ६७ दिनों में तिलहन तेल दालवाना में तेजी आवे जब बुध ६७ दिन वाली राशि छोड़ने पर मंदी आती है। चाँदी सोना में भी लाइन बदल कर चलती है। शनि ग्रह १९८९ में धनु राशि में २१-३-१९९० को मकर राशि में प्रवेश करेगा। १०-९-८९ व १४-११-८९ की शनि गुरू प्रतियोग तिलहन दालवाना में एक दो महीने कभी भयंकर तेजी की आशा है। गुरू ग्रह २-७-१९८९ मिथुन राशि में चलेगें जो नवम्बर दिसम्बर १९८९ में दालवाना सरसों अलसी, चाँदी, सोना के रिकार्ड तेजी चलकर बाद में २ महीने में जोरदार मंदी आवेगी। २३ सितम्बर १९८९ राहू ग्रह मकर राशि में जो किराना में जोरदार मंदी की आशा है। बाजार रूख देख कर ही व्यापार करें।

### अप्रैल १९८९

२-४-८९ से १२-४-८९ तक फली तेल काली मिरच में तेजी तो सोना चाँन्दी में मन्दी आवेगी। १२ अप्रैल से २१ अप्रैल चान्दी सोना तेजी धंनिया गुवार गेहूँ में तेजी जोरदार आ सकती है २१ से २७ अप्रैल में मन्दी आ सकती है।
४ अप्रैल १९८९ को सूर्य से बुध ग्रह व शुक्र की सुपरियर युति होगी। जो चाँन्दी, सोना, तिलहन में यदि एकाध महीने पहले से तेजी आ गई है तो बाद में एक सवा महीने में जोरदार मन्दी आवेगी। अन्यथा तेजी आवेगी। बाजार की लाइन समझ सोचकर ही व्यापार करें। तेजी मन्दी काफी यदाकदा फलती रहेगी। यहाँ युति से तिलहन में मन्दी चलनी चाहिए। तिलहन चान्दी के विपरीत गुड़, खाड़ के मार्केट चलेंगे। २४ अप्रैल से ३ जुलाई बुध बृष राशि में ६७ दिन भ्रमण चान्दी सोना तिलहन की चलती लाइन ५-७ दिन जोरदार बदलकर चलेगी। २३ अप्रैल को शनिग्रह बक्री है।

### मई १९८९

२३ मई से गुरु ग्रह अस्त है। ९ जून १९८९ को सूर्य से गुरु ग्रह की युति होगी। गत साल सन् ८८ में २० दिन की मन्दी तिलहन में आकर बाद में तुरन्त तेजी आई। बुध-शुक्र आपस में दूर है। अतः दालवाना किराना में अच्छी तेजी की आशा है। महीने १५ दिन में कभी एक तेजी आ सकती है।
२७ अप्रैल से ११ मई तक डालडा वनस्पति घी तेल में जोरदार तेजी चीनी फली तेल में जोरदार तेजी काली मिरच जीरा धनियाँ लालमिरच में तेजी आ सकती है।
१७ मई २५ मई तो चीनी, सरसों में मन्दी आवेगी। जिमेदारी नहीं होगी।

**गुड़ खाँड़, चीनी :–**

(१) १५ जनवरी से ११ मार्च १९८९ तक गुड़ में जोरदार तेजी तब ही ११ अप्रेल १९८९ गुड़ में जोरदार मन्दी २ मई से ५ जुलाई ८९ के बीच जनरल तेजी आवेगी पर बीच-बीच में मन्दी आती रहेगी। २० जुलाई ८९ से ५ सितम्बर ८९ तक तेजी आकर बाद में रुपये के ४१ पैसे रहने वाली मन्दी १५-२-१९९० के मध्य तक जोरदार मंदी गुड़ में आ सकती है। बाजार रूख देख कर व्यापार करें।

### जून १९८९

३ जून से ११ जून तक सरसों, अलसी, अरन्ड फली तैल मन्दी, मगर हाजिर बाजार अरहर, मटर, चना में अच्छी तेजी आ सकती है। साथ में किरानी में सुपारी, गोला तैल में तेजी चलने की आशा है। २५ मई से १२ जून के बीच एक चान्दी सोना में मन्दी का धमाका आ सकता है। यदि यह मन्दी आवे तो नीचे भाव बनने पर खरीदें। आगे एकाध महीने में अच्छी तेजी २५० से ५५५ की चान्दी सोना में आ सकती है। व्यापार में लाभ-हानि की जिम्मेदारी कभी भी किसी हालत में नहीं होगी। अतः हमेशा बाजार रूख काध्यान रख कर ही सीमित व्यापार करें २२ जून को गुरू उदय होगा।

### जुलाई १९८९

९ जुलाई से १२ जुलाई के मध्य तेजी की स्पेशल लाइन, जैसे बाजार चले वैसा व्यापार करें। हल्दी, काली मिरच में चीनी में तेजी आवेगी। तिलहन दालवाना में एक अच्छी तेजी नजर आती है। २ जुलाई ८९ को बक्री शनि से सूर्य की युति होगी व १८ जुलाई को सूर्य बुध ग्रह से सुपरियर युति होगी जो युति की तारीख के आसपास से तिलहन रूई में ७ दिन मन्दी आवे तो आगे तेजी आवेगी। व चान्दी सोना शेयर्स में तेजी १० दिन पहले व बाद के १० दिन तक तेजी चल सकती है। देसी घी में एक महीने से चली आ रही तेजी और १५ दिन में तेजी चलकर मन्दी देसी घी में आयेगी।

### अगस्त १९८९

२ अगस्त ८९ से २५ अगस्त तक चाँन्दी, सोना, अरहर, मटर, मसूर, चना में तेजी आ सकती है। ५ अगस्त से १२ अगस्त के मध्य तिलहन तैल, मन्दी का झटका लग सकता है। तेज मन्दी लगावें। १७ अगस्त ८९ को चन्द्रग्रहण पूर्ण विदेशों में है। जो दालवाना में आगे एकाध महीने में अच्छी तेजी दे सकता है। ३१ अगस्त को सूर्यग्रहण विदेशों में है।

### सितम्बर १९८९

२ सितम्बर ८९ से १२ सितम्बर ८९ तक मटर, चना, अरहर, सरसों, अलसी, इत्यादि में अच्छी तेजी आवे तब ही आगे १२ दिन में एक जोरदार मन्दी आवेगी। अन्यथा २७ सितम्बर तक तेजी आवेगी। अगस्त से १५ सितम्बर के मध्य चीनी शक्कर में अच्छी तेजी आने की सम्भावना है। चना, मूगें में जोरदार तेजी चल सकती है। खोपरा नारियल तेल में जोरदार मन्दी तारीख २४ को सूर्य बुद्ध ग्रह बक्री से इनफेरियर को युति व मंगल सूर्य की युति गुड़ बाजारों को शेयर्स मार्केट तेजी की आशा है। मगर लाइन जिधर चले अतः तेजी मन्दी काफी लगाना २-४ दिन यदाकदा फलती रहने की आशा है संभव है चान्दी सोना शायद जोरदार तेजी चल रही हो। सावधानी से व्यापार करें।

### अक्टूबर १९८९

३ अक्टूबर से १६ अक्टूबर मध्य सरसों, अलसी, अरन्ड, चीनी, सुपारी जोरदार मन्दी आवेगी १५-१०-८९ से २७ दिसम्बर के मध्य अरहर मूग उड़द चना में जोरदार तेजी १२५-१५० की आ सकती है २० दिन की तेजी आवेगी। ७ अक्टूबर से २५-१०-८९ तक सोना चान्दी में तेजी आ सकती है। ३० अक्टूबर ८९ गुरु वक्री है।

### नवम्बर १९८९

२-११-८९ से ६-११-८९ तक पत्ती तेल अलसी सरसों में तेजी चांदी सोना में मंदी आवेगी ६ नवंबर से ११ नवंबर तक मंदी आवेगी १२ नवंबर से १८ नवंबर तक डालडा बिनौला तेल सरसों अचानक बड़ी तेजी आकर बाद बढ़े बाजार घट जावेंगे। लाभ हानि की जिम्मेदारी नहीं होगी।
नोट :– १५ अक्टूबर या १५ सितंबर से एक महीने में सौंठ में जोरदार मंदी आ सकती है। १०-११-८९ को सूर्य बुध सुपरियर युति होगी।

### दिसम्बर १९८९

एक दिसंबर से ६ दिसंबर तक पत्ती तेल अलसी, गुड़, खाँड़, सरसों, अरहर, चना, में जोरदार तेजी जावेगी। तो बाद में मंदी जावेगी। गोला में १५०-२५० की भड़कती तेजी १५-२५ दिन में आ सकती है। १२-८-१९८९ से १७-१२-८९ तक पत्ती तेल सरसों वायदों में जोरदार गिरावट यदि तेजी आई तो तेजी भी जोरदार आवेगी। तुअर चना, मुँग में दिसंबर में जोरदार तेजी चल सकती है। ३०-१२-८९ से ७ जनवरी १९९० तक पत्ती तेल में जोरदार तेजी का उछाला आ सकता है। २७-१२ ८९ को सूर्य गुरु प्रति युति होगी।

### जनवरी १९९०

६ जनवरी १९९० से १२ जनवरी १९९० तक सरसों, अलसी, अरंड में मंदी का धमाका आकर तो १२-१-९० से २१-१-९० तक जोरदार तेजी का झटका आकर फिर मंदी जावेगी गुड़ में एक जनवरी से १५ जनवरी के मध्य जोरदार मनदी आ सकती है। चांदी सोना में पूरे महीने घट बढ़ से तेजी आ सकती है। लाभ हानि की जिम्मेदारी नहीं होगी। ९-१-९० सूर्य से वक्री बुध की युति एवं १८-१-९० सूर्य से शुक्र इनफीरियर युति होगी। ६ जनवरी को सूर्य शनि युति होगी। २६ जनवरी ९० सूर्यग्रहण विदेशों में है

### फरवरी १९९०

एक फरवरी १९९० से १२ फरवरी तक, सरसों, अलसी, एरंड पत्ती तेल राजकोट तैलिया जोरदार तेजी आ सकती है २५ जनवरी से ५ फरवरी के मध्य चाँदी, सोना में जोरदार तेजी तो बाद में १८ फरवरी तक जोरदार मंदी आवेगी १६ या २३ फरवरी से तेल तिलहन में जोरदार मंदी आ सकती। एक फरवरी से ५ मार्च तक काली मिर्च ७०० मंदी किसमिस २५०-५०० की मंदी आ सकती है। ९ फरवरी १९९० खग्रास चन्द ग्रहण चाँदी, सोना में तेजी आ सकती है।

## मार्च १९९०

एक मार्च से १५ मार्च १९९० तक चीनी खाँड में १०० की तेजी आ सकती है तो ७ मार्च २१ मार्च से तक मंदी आ सकती है।

### तिलहन तेल हाजिर व अन्य मार्केट के चान्स

१. ६ फरवरी १९८९ से २ मार्च तक जोरदार मन्दी तो बाद में तत्काल तेजी आवेगी।
२. ४ अप्रैल १९८९ को सूर्य बुध युति मन्दी ५-७ दिन की आकर बाद में बाजार सुधर जावेगी।
३. १५ अप्रैल ८९ से १०-१२ दिन में दालवाना, तिलहन, गुड़ में जोरदार तेजी आकर बाद में मंदी आवेगी फिर लाइन जिधर चले उधर का व्यापार करें।
४. २३ मई १९८९ सूर्य बुध ग्रह की इनपेरियर युति से ७ दिन पहले व ३ दिन बाद तक एक तेजी दालवाना डालडा टीन में तेजी आकर बाद में मन्दी आवेगी।
५. १ जून से ११ जुलाई के बीच जोरदार तेजी १२-७-८९ से २९-७-८९ तक तब ही मन्दी आवेगी।
६. २१-१०-१९८९ से ९-११-८९ तक तिलहन दालवाना में जोरदार तेजी किराना में जोरदार मन्दी की आशा है।
७. १८ अगस्त से ९-९-८९ तक तिलहन किराना में मन्दी आवेगी।
८. ३ फरवरी १९९० से १८-२-९० तक तिलहन, दालवाना में अस्थाई तेजी आने पर बेचकर लाभ।
९. २१ मार्च १९९० से १ अप्रैल १९९० के मध्य तिलहन तेल में जोरदार मन्दी का धमाका आ सकता है। जिम्मेदारी नहीं होगी बाजार रूख देख कर ही व्यापार करें। दान-पुण्य करें जिससे भाग्य में वृद्धि होकर व्यापार में लाभ संभव है।

साल १९८९ से तेजी आकर मन्दी आया करेगा। अत माल तेजी में बेचना ठीक रहेगा। या पत्र डालकर या अन्य पत्रिकाओं में लेख पढ कर जानकारी हासिल करें। शेयर मार्केट-२३ दिसम्बर १९८८ से २३ जनवरी १९८९ तक जोरदार तेजी। १० मार्च ८९ से १६ अप्रैल १९८९ तक शेयर बाजारों में तेजी का तूफान आने की आशा है। जून जुलाई १९८९ में जोरदार मन्दी की आशा है। बाजार रूख देख कर व्यापार करें। २३ जून १९८८ को चादी ६०१४ के भाव है। २१ नवम्बर १९८७ को ६५०० के करीब थे। -ब यदि ६६१५ का भाव काटे करे तो २१ जुलाई १९८९ के मध्य चादी ७२०५ हो सकती है। सोना अभी ३६९२ रुपये तोला बम्बई तो २१ जुलाई तक तेजी आई तो ४२०० या ४७०० हो सकता है। मगर सोना चादी से एकाध महीने तेजी आकर ४ या ५ महीने कम घट बढ़ या पड़े रहा करेगे सन् १९८९ में। सरसों नवम्बर १९८७ में पोरसा मण्डी ११२५ के करीब थे-२५ मई ८८ को ६००-६२५ के करीब-२२-६-८८ को ७०० के करीब भाव है। २९-३-१९८९ तक ४३० या ५१५ तक नीचे हो कर या जो भी नीचे खरीदें-१५०-२२५ की तेजी-सन् १९९० तक सरसों १२२५ या ५४०० के करीब भाव हो सकते है। परन्तु बीच-बीच में मन्दी के झटके भी खूब लगेंगे। चना लाल मिर्च, गुड़, में भयंकर मन्दी सन् १९८९ तक आ सकती है। सन् १९८९ में वर्षा ठीक होगी। मगर सन् १९८८ से कम होने की आशा है।

व्यापारिक दिग्दर्शन वैज्ञानिक अनुसधान पर (जनवरी १९८९ से जून १९९० तक) स्पेशल एम् पुस्तक मूल्य ६३ रु० डाक खर्च अलग

परिलेख कर्त्ता चम्पा देवी जैन पी०सी० जैन पोरसा

पुस्तक रियायती कीमत ५० रु० डाक व्यय पैकिंग खर्च ६-०० ५६ रु० भेजें।

इस पुस्तक में सरसों, अलसी, अरण्ड, फली, तेल, दानवाना, गुड, खाँड़, चीनी, किराना, सोना, चाँदी, शेयर्स, मार्केट पर स्पेशल लाइने ऊँचे नीचे भाव बनने की तारीखें व समय कई तूफानी चान्स दिए है। इसके साथ-साथ तेजी मन्दी निकालने के सरल तरीके भी दिए है। व्यापार में जिम्मेदारी नहीं होगी। सन् १९८८ सरसों तिलहन इत्यादि मंदी का रहा है। अत लाभ लेने में परेशानी हुई परन्तु सन् १९८९ काफी मंदी आकर तेजी आकर मंदी आवेगी। बड़ी रस्सा कसी चलेगी। पुस्तक मगाए बेहद पसंद आवेगी।

प्रेम चन्द जैन पोरसा वाले लाइट मशीनरी थाटीपुर ग्वालियर

(म०प्र०) ४७४०११ यदि ग्वालियर से बाहर चले गए हो तब पोरसा चम्पा देवी जैन रिखवदास जैन भिन्ड रोड पोरसा जि० मुरेना (म०प्र०) ४७६११५ पर जवाबी पत्र भेज कर पता ज्ञात करें। या फोन ३५ से पोरसा से जानकारी लें। वह पी पी नहीं होगी। मनीआर्डर कूपन पि कोड जिला इत्यादि सहित पता अवश्य लिखें।

# व्यापार-भविष्य सन् १९८९ ई०

लेखक : प्रो० बी० सी० मेहता, ज्योतिष-मार्तण्ड, ज्योतिष-सम्राट
संचालक : जैन ज्योतिष ब्यूरो ब्यापार (राजस्थान) पिन-३०५९०१, फोन-२०९२९, तार-मेहता

"श्री विश्व विजय पचांग के प्रिय पाठकों की सेवा करते हुए हमें करीब २५ वर्ष होगये है, तथा हर साल हम व्यापार-भविष्य सम्बन्धी लेख इसमें प्रकाशित करवाते है। व्यापारिक जगत् में हमारा यह लेख तथा बाजारों की घट-बढ़ सम्बन्धी भविष्य-वाणियों का एक विशेष स्थान है, और व्यापारी बड़े चाव व ध्यान से हमारा लेख पढ़ते है तथा उनसे प्रभावित व प्रसन्न होकर आये दिन प्रशंसा-पत्र भेजते रहते है। हम उन सब ही व्यापारी बन्धुओं को हार्दिक-आभार प्रदर्शित करते है, आपके इस तरह के प्रशंसा-पत्रों से हमको अत्यधिक प्रोत्साहन मिलता है, तथा हर वर्ष हम विशेष अच्छे ढंग से इस पञ्चांग में लेख व व्यापारिक भविष्य-वाणियाँ प्रकाशित करवाने का प्रयास करते है। यह बात तो करीब-करीब सही है कि यह "श्री विश्व विजय पञ्चांग" आज कल सब ही अन्य पञ्चांग से सब से ऊपर व टॉप पर आ चुका है तथा इसका सरकुलेशन भी अन्य सभी पञ्चांग से अत्यधिक हो गया है, जिस वर्ष हमारा पहला लेख इसमें निकला था, उस वर्ष से आज इसका सरकुलेशन करीब तीन गुना से भी ज्यादा हो गया है हमने भी निश्चय कर लिया है कि हर वर्ष "श्री विश्व विजय पञ्चांग" में अपना लेख बराबर जीवन-पर्यन्त भेजते रहेंगे आगे भगवान् की मर्जी।--यूँ हमारे लेख अंग्रेजी में **अस्ट्रोलोजिकल--मैगजीन बैंगलूर में ४५ वर्षों से तथा** गुजराती में सन्देश-प्रत्यक्ष पंचांग अहमदाबाद में गत ५ वर्षों से निकलता है, इन्ही को हमारा प्रामाणिक लेख समझना चाहिये।

सन् १९८९ का वर्ष व्यापार-जगत् के लिये एक ऐसा असाधारण वर्ष है, कि ऐसा वर्ष गत १०-१२ वर्षों में पहले कभी नहीं आया, क्योंकि इस १९८९ के वर्ष में करीब-करीब सब ही प्रमुख बाजारों में एक दफे ऊँचा से ऊँचा भाव टच हो सकेगा तथा एक दफे नीचा से नीचा भाव टच हो सकेगा, अर्थात इस वर्ष ऐसी भयानक घटा-बढ़ी बाजारों में आवेगी, कि यदि ध्यानपूर्वक व सावधानी से आप व्यापार करेंगे तो आपके घर में नोटों की बरसात हो जायेगी। सबसे आश्चर्यजनक बात इस वर्ष यह दिखती है कि इस वर्ष सन् १९८९ के साल में तेजी मनोवृत्ति वाले व्यापारी-बन्धुओं को भी बड़ा धन तेजी के धंधे में प्राप्त हो सकेगा तथा मन्दी मनोवृत्ति वाले व्यापारियों को भी बड़ा धन कमाने का सुनहरा अवसर प्राप्त हो सकेगा। क्योंकि इस वर्ष १९८९ के साल में धनु राशि में शनि-हर्शल व नेपच्यून जैसे महान् अशुभ व बड़े ग्रहों का योग बराबर चलता रहेगा तथा राहु ग्रह कुंभ-तथा मकर राशि में प्रसार करेगा एवं गुरु ग्रह वृष-तथा मिथुन राशि में प्रसार करेगा। ता. ३० जून १९८९ तक जो गुरु वृष राशि में प्रसार करेगा, तथा ता. १ जुलाई १९८९ को यह गुरु मिथुन न. ३ की राशि में प्रविष्ट हो जायेगा, तथा आखिरी दिसम्बर १९८९ तक यह इसी मिथुन राशि में चलता रहेगा। मिथुन राशि में गुरु आने से इसका धनु राशि में चलनेवाले तीन ग्रह हर्शल-नेपच्यून एवं शनि से अपोजीशन योग बनेगा, यह योग सब ही बजारों में मन्दी का बड़ा फैक्टर हमको लगता है। अत यह वर्ष १९८९ का हमको बहुत जबरदस्त घटा-बढ़ी व उथल-पुथल का लगता है आपसे हमारी प्रार्थना है कि आप इस वर्ष अपने व्यापार में विशेष सावधानी व सर्तकता रखें।

अब हम कुछ महत्वपूर्ण जिन्स-बाजारों का जिनका हाजिर-तैयारी एवं वायदा का व्यापार प्रचुर मात्रा में होता है तथा जिन चीजों के व्यापार में लाखों व्यापारी दिलचस्पी लेते है--उनका विस्तृतरूप से भविष्य-दिग्दर्शन आपकी सेवा में प्रस्तुत करते है।

**तिलहन-बाजार भविष्य :** तिलहन-बाजारों का व्यापार आजकल सबसे ज्यादा होता है इसके अन्तर्गत तिलहन सम्बन्धी अनेक चीजें आती है जैसे तेल सींगदाना (मुंगफली) सरसों एरण्डा खली-कपालिया-(बिनौला) वनस्पति वेजीटेबल तथा कोकोनेट ऑयल आदि। तिलहन-बाजारों की बढ़-घट पर हमने वर्षों अध्ययन अनुसन्धान व प्रैक्टिकल अनुभव किया है तथा इस नतीजे पर पहुँचे है कि तिलहन-बाजारों की घटा-बढ़ी का विशेष सम्बन्ध वायुतत्त्व की तीन राशियों मिथुन-तुला तथा कुम्भ से है तथा तिलहन की कुण्डली मिथुन न. ३ की राशि के लग्न से होती है शनि-राहु-गुरु मगल जो इन तिलहन-बाजारों की घटा-बढ़ी पर सबसे ज्यादा असर वर्चस्व व प्रभुत्व रखते है। यदि इन ग्रहों का प्रसार व कृषि सम्बन्ध इन उपरोक्त तीन राशियों से हो जाता है तो इन बाजारों में बड़ी जबरदस्त घटा-बढ़ी आती है क्रूर ग्रहों में तेजी व शुभ ग्रहों के प्रसार से बड़ी मन्दी आ जाती है-यू तो यह फारमुला अत्यन्त साधारण सा दिखता है, लेकिन इसमें पेचीदगियाँ अधिक है तथा जरा सा चूकने पर भयंकर गलती भी हो जाती है, सन् १९८८ के साल में हमसे एक गलती हो गयी, हमने सन् १९८८

के लेख तथा अपने भावी फल १९८८ में यह ऐलान कर रखा है [illegible] करेगा, अत: और की तेजी तिलहन-बाजारों में आवेगी, लेकिन आप को ता. ३१ जनवरी १९८८ तक तेजी में रहना चाहिये तथा फिर तेजी के धंधे से हट जाना चाहिये-क्योंकि १ या २ फरवरी १९८८ को गुरु ग्रह मेष न. १ की राशि में प्रवेश होता है यह बडी मन्दी का फेक्टर है. अत: ता. २ फरवरी १९८८ से ही मन्दी की बडी लाइन चालू हो गयी तथा झटके की मन्दी आयी यहाँ तक तो हम सौ परसेन्ट सही रहे, लेकिन एक गलती हम से यहाँ हो गयी, कारण ता. ५ मार्च १९८८ को कुंभ राशि में राहु का प्रवेश हो गया तथा ता. २८ मार्च १९८८ को मंगल मकर राशि में प्रविष्ट हो गया, अत: हमने ता. २ फरवरी १९८८ से प्रारम्भ हुई मन्दी ता. २८ मार्च १९८८ तक चलने का लिख दिया तथा फिर तेजी शुरु होने का ऐलान कर दिया यहाँ हम चूक गये तथा हमने इस मेष न. १ के गुरु का मन्दी का महत्त्व कम करके आँक दिया, लेकिन गुरु मेष की मन्दी समाप्त नहीं हुई दरअसल हमसे एक गलती यह हो गई कि हमने शनि पर ध्यान नहीं दिया जो धनु राशि गुरु की राशि में बैठा है धनु राशि का शनि मेष राशि के गुरु-प्रवेश से यह शनि नीच राशिस्थ हो गया, अत: गुरु का मेष राशि में मन्दी का पावर डबल हो गया अलावा इसके कुंभ राशि के राहु का तेजी का फेक्टर भी इसलिए तेजी नहीं कर सका, क्योंकि राहु हमेशा उल्टा चलता है अत: यह राहु कुंभ में प्रवेश होते ही पूर्वा भादपद नक्षत्र में आया यह पूर्वा भाद्रपदा नक्षत्र गुरुग्रह का नक्षत्र है अत: यह भी मन्दी सूचक हो गया तथा मेष न. १ के गुरु की मन्दी का सपोर्ट इस राहु ने भी किया। इतनी सूक्ष्म बात हमारे ध्यान में उस वक्त नहीं आयी, अत: हम क्षमा याचना करते हैं। मेष के गुरु की पूर्ण दृष्टि तुला न. २ वायुतत्व की राशि पर पडती रही अत: तेल-दाना सरसों व अन्य तिलहन जिन्सों में तेजी आयी भी तो वह ठहरी नहीं।

ता. २० जून १९८८ को यह गुरु मेष राशि से निकलकर वृष राशि में प्रवेश हो जाता है अत: यह मन्दी का बड़ा फेक्टर समाप्त हो जाता है। अब धनु राशि का शनि भी अपनी नीचस्थ राशि-पोजीशन से हट जाता है। अत: अब तिलहन की मन्दी की बडी लाइन समाप्त होती लगती है तथा तेजी शुरु हो जावेगी। अब धीरे-धीरे बाजार तेजी की तरफ आगे बढने लगते हैं अब केवल दो चीजें मन्दी में हैं। न. १ शनि वक्री जो ता. ३० अगस्त को सीधा होता है, दूसरा कुंभ का राहु ५वीं भाद्रपदा नक्षत्र में यह ता. ११-१२ सितम्बर १९८८ को इस नक्षत्र से निकल जाता है तथा शतभिषा नक्षत्र में प्रवेश होता है अत: असली तेजी इस राहु के कुंभ राशि की यहाँ से शुरु होती लगती है। राहु-कुंभ राशि व शतभिषा नक्षत्र में ता. २०-२१ मई १९८९ तक चलता रहेगा। अत: यह उत्तम-मध्यम तेजी प्रधान ही रहेगा। तेजी का चांस यह काफी लम्बा है अत: विशेष सावधानी से व्यापार करें। क्योंकि इस लम्बे चांस में बीच-बीच में बाजार बढने के बाद मन्दी के रिएक्शन भी समय-समय पर आते रहेंगे। अत: विशेष मार्गदर्शन के लिए हमसे पत्र व्यवहार व सम्पर्क बनाये रखना आवश्यक है। ता. २० मई १९८९ से ता. ३० जून १९८९ तक बाजारों में कभी तेजी कभी मन्दी चल सकेगी, लेकिन ता. ३० जून १९८९ के बाद हमको ऐसा लगता है कि तेजी एकदम समाप्त सी हो जायगी, क्योंकि अब गुरु ग्रह मिथुन राशि में प्रवेश हो जायेगा। इसका असर सब ही तिलहन-बाजारों में बडी मन्दी का पडेगा। अब मन्दी वाले धीरे-धीरे बाजारों पर हावी हो जायेंगे। जुलाई अगस्त सितम्बर इन तीन महीनों में कभी-कभी मन्दी का बडा धडाका तिलहन-बाजार में आ सकेगा, विशेष सावधानी से व्यापार करें

**रूई-कपास बाजार-भविष्य :** रूई-कपास बाजारों का भी महत्व हमारे देश में कम नहीं है। रूई कपास से कपडा सूत आदि बनता है। अत: कपड़े सूत के भी लाखों व्यापारी रूई-कपास बाजार की घटाबढी व तेजी-मन्दी में विशेष दिलचस्पी रखते हैं। यूँ रूई-कपास का हाजिर व वायदे का धंधा भी बहुत बड़ी व प्रचुर मात्रा में हमारे यहाँ होता है।

रूई-कपास के लिए १९८७ का वर्ष एक यादगार व असाधारण वर्ष सिद्ध हुआ तथा इतनी बडी तेजी इस वर्ष रूई बाजार में आई कि लोग आश्चर्य चकित रह गये। हमने इस तेजी का बहुत ही विश्वासपूर्वक ढंग से अपने लेख व भावी फल १९८७ में ऐलान किया था। हमने तो हिम्मत करके यहाँ तक लिख दिया था कि अपने मकान जमीन व जेवर बेचकर रूई खरीद लें तथा तेजी का धंधा सन् १९८७ साल में कर लें। कितनी बडी बात हमने लिख दी थी। हम आज भी कभी-कभी सोचते हैं तो यह महसूस करते हैं कि ऐसी बात हमें लेख तथा भावी-फल में लिखने की हिम्मत नहीं करनी चाहिए थी। लेकिन कुछ हमें अपने व्यापारिक-ज्योतिष के सिद्धान्त पर इतनी अधिक आस्था है कि ऐसी बात लिख दी तथा भगवान ने हमारी जबरदस्त टेक रख दी तथा इतनी बडी भयंकर तेजी रूई में आई कि हमको भी आश्चर्य हुआ, हमारे इष्ट ने हमारी लाज रख दी वरना हम मुँह दिखलाने लायक भी नहीं रहते, हमारी ऐसी मान्यता थी कि मीन-राशि में गुरु रूई बाजार में तेजी का बड़ा फेक्टर है तथा यह १२ वर्ष में एक बार आता है। इस वर्ष १९८७ के साल में ता. ३ फरवरी १९८७ को गुरु मीन-राशि में प्रवेश हुआ तथा उस वक्त राहु भी मीन में चल रहा था, अत: राहु और गुरु दोनों ही इसमें इकट्ठे हो गये। तथा हमारे दिल में यह स्फुरणा व आवाज हुई कि यह योग रूई के भावों को डबल करने की ताकतवाला में है और इसी विश्वास से ऐसा अनोखा ऐलान हमारे अपने लेख व विशेष वायदा हाजिर बाजार भविष्य १९८७ में लिखने कि हिम्मत या यूं समझो बचपना कर दिया तथा हमारा विश्वास सही निकला। रूई ३३०० के घरों से ७७०० टच हो गई। ऐसी बड़ी व भयंकर तेजी आयी कि व्यापारियों के घर में जिन्होंने हमारी बात पर श्रद्धा रखकर तेजी का व्यापार किया। नोटों की बरसात हो गई। लेकिन कुछ व्यापारी इस तेजी के चांस का पूरा फायदा नहीं उठा सके, क्योंकि हमने १९८८ के लेख में तथा भावी-फल में साफ संकेत दे दिया था कि अब गुरु ता. २ फरवरी १९८८ को मीन राशि छोडकर मेष राशि में प्रवेश होता है। अत: ता. ३१ जनवरी १९८८ के पहले-पहले रूई के सभी व्यापारी भाइयों को तेजी के धंधे से अलग हो जाना चाहिए। जिन व्यापारी बंधुओं ने हमारे उक्त ऐलान को मानकर अपने रूई-बाजार का स्टॉक खत्म कर दिया उनको भारी कमाई हो गई, लेकिन कुछ [illegible] अपनी सनक में रह गये तथा रूई के तेजी के धंधे से अलग नहीं हुए वो आज तक पछताते हैं क्योंकि रूई में १५०० करीब टूट गये। ता. २ फरवरी १९८८ से गुरु चेंज हो कर मेष में प्रवेश हुआ तथा मन्दी चालू हुई और बराबर चलती रही। मेष का गुरु ता. १९ जून १९८८ को हटा है। अत: अब धीरे-धीरे मन्दी में ब्रेक लग जावेगा तथा तेजी की लाइन पुन: शुरु हो सकेगी। ता. १३ अगस्त १९८८ से गुरु वृष-राशि में चढता हुआ रोहिणी नक्षत्र में प्रवेश होगा तब से यह गुरु तेजी सूचक हो जावेगा। नोट कर लें। यह गुरु ता. २८-२९ जून १९८९ तक वृष में चलता रहेगा। अत: हमको पूरे ही पीरियड में तेजी की प्रधानता ही लगती है। दीपावली १९८८ के बाद अन्धी तेजी का फोर्स आ सकेगा तथा ता. १ जुलाई १९८९ से गुरु मिथुन न. ३ की राशि में आ जावेगा। अत: अब आप भूल कर भी तेजी का धंधा न करें, क्योंकि यह बड़ा मन्दी का फेक्टर है। भारी व भयंकर मन्दी जुलाई १९८९ से अगले कुछ महीनों में आ सकती है। मीन का गुरु सन् १९८७ के साल में जितना बड़ा तेजी का फेक्टर था ठीक उसी प्रकार मिथुन का गुरु जुलाई १९८९ के बाद रूई-बाजार के लिए हमारे हिसाब से बड़ी मन्दी का फेक्टर है। अत: सावधान रहें। तथा विशेष सतर्कता से व्यापार करें। रूई का धंधा बड़ा रिस्की व जोखिम का धंधा है। जरा सी चूक से हजारों बल्कि लाखों का नुकसान हो सकता है। अत: आप अपने इस व्यापार में विशेष सावधान रहने की कृपा करें

**गुड़-खाँड़-बाजार-भविष्य :** गुड-खाँड-बाजारों की घटा-बढी का सम्बन्ध मुख्य रूप से जल तत्त्व की राशियों से हमारे अनुभव में आया है। मीन-वृश्चिक एवं कर्क ये तीन राशियाँ जलतत्व की हैं। मीन का मालिक गुरु एवं नेपच्यून, वृश्चिक का मालिक मंगल एवं प्लूटो तथा राहु विशेष वर्चस्व इन बाजारों पर रखते हैं। सन् १९८९ का वर्ष गुड़-खाँड बाजारों के लिहाज से विशेष तेजी सूचक है, क्योंकि १९८८ से ही गुरु-वृष राशि में चलता है तथा जून १९८९ तक यह वृष में ही चलेगा। ता. ४ जुलाई १९८८ को मीन राशि में मंगल अतिचारी प्रवेश हुआ है। यहाँ से गुड-खाड में तेजी का फोर्स बढ सकता है। यूँ गुड-खाँड बाजारों में गत २-२॥ वर्षों से मन्दी की प्रधानता ही अनुभव में आई, क्योंकि १९८५-८६ तथा १९८७ में शनि ग्रह का वृश्चिक राशि से प्रसार हो रहा था, लेकिन अब यह मन्दी का बडाफेक्टर रह गया है। गुड़-खाँड़ बाजारों के लिए हमारा एक प्रेक्टिकल अनुभव है कि जब-जब धनु न. ९ की राशि में कोई शुभ ग्रह आता है तो मन्दी की बड़ी लाइन चलती है। धनु राशि में गुरु जब भी आता है गुड़-खाँड के भाव आधे होते देखे गये हैं। अर्थात् जब तक गुरु धनु में चलता है उस पूरे पीरियड में कभी बडी मन्दी आ जाती है लेकिन जब क्रूर ग्रह शनि-राहु हर्षल आदि इस धनु राशि नं. ९ की राशि में आते हैं तो बड़ी तेजी का लम्बा पीरियड आ जाता है।

सन् १९८९ में भी तेजी के कुछ योग बने हैं। अत: जून जुलाई १९८८ से जून १९८९ तक गुड़-खाँड बाजारों में घटाबढ़ी से तेजी की प्रधानता रहेगी। बाजार अच्छे बढ़ने के बाद मन्दी के बीज-बीच में झटके आते रहेंगे लेकिन बाजार अन्दर टोन मजबूत ही रहेगा। दीपावली १९८८ से जून १९८९ तक अच्छी तेजी आ सकती है। लेकिन जून के बाद आपको तेजी के धन्धे से हट जाना चाहिए। जुलाई से अक्टूबर १९८९ के बीच बड़ी मन्दी आ सकती है, क्योंकि गुरु मिथुन राशि में आ जावेगा तथा शनि, हर्षल नेपच्यून जो धनु राशि में बैठे हुए हैं। उससे अपोजीशन इस गुरु का होगा सो अच्छी मन्दी आ सकती है। आप हमसे बराबर पत्रों द्वारा सम्पर्क रखें।

**जूट-वारदाना-बाजार-भविष्य :** जूट-वारदाना वीट्वील-बाजारों के व्यापारी भी गत २-३ वर्षों से काफी परेशानी का अनुभव कर रहे हैं, क्योंकि गत ३ वर्षों से इन बाजारों में मन्दी का ही वातावरण चल रहा है, तेजी आती है तो ठहरती नहीं। जूट-वारदाना वी. द्वीप बाजारों में भी वायु तत्व की राशियों का विशेष वर्चस्व व असर है तथा शनि-गुरु-राहु-मंगल इस बाजार पर विशेष घटा-बढ़ी लाते हैं, ता. २० दिसम्बर १९८४ को शनि-तुला-राशि अर्थात् वायु तत्व की राशि न. २ से हटा था और वहाँ से ही तेजी का फोर्स इन बाजारों से समाप्त हो गया तथा पूरा ही वृश्चिक राशि का शनि मन्दी प्रधान हो गया यह बात हमने विशेष जोरदार शब्दों में अपने लेखों में दरसा रखी है। अब १९८७ के २० दिसम्बर

को शनि वृश्चिक से निकल कर धनु राशि में प्रवेश हो गया है। अत: जनवरी १९८८ से ही इन बाजारों में तेजी का प्रारम्भ समझना चाहिए। लेकिन १९८८ में तेजी प्रथम छ: महीने समाप्त होने पर विशेष रूप से आ सकेगी—क्योंकि धनु का शनि ता. २० जून १९८८ तक तो गुरु मेष राशि में चलेगा। चूंकि शनि धनु राशि गुरु की राशि में है अत: शनि नीच राशिस्थ हो जायेगा, अत: शनि की तेजी का बड़ा असर नहीं हो सकेगा। दूसरा जूट-बारदाना बाजारों में एक बड़ा तेजी का योग ता. ११-१२ सितम्बर १९८८ को शुरु होगा, जब कुंभ राशि में राहु जो ता. ५-७ मार्च ८८ को प्रवेश हुआ है वह पूर्व भाद्रपदा नक्षत्र को छोड़कर शतभिषा नक्षत्र में प्रवेश हो जावेगा। अत: तेजी की सही लाइन इन बाजारों में ता. १०-१२ सितम्बर ८८ से ही चालू होनी समझनी चाहिए। यह तेजी उत्तम-मध्यम मई १९८९ तक चलती रहेगी, या आखीर जून १९८९ तक इन आठ-नौ महीनों में ऐसी बढ़िया तेजी हमको इन बाजारों में लगती है कि लोग गत २-३॥ वर्ष की मन्दी का दर्द भूल जावेंगे।

लेकिन जुलाई से पुन: मन्दी की बड़ी लाइन चालू होती है, क्योंकि गुरु मिथुन नं. ३ की राशि में प्रवेश हो रहा है—मिथुन नं. ३ की राशि वायु तत्व की पहले नं. की राशि है तथा इस जूट-बारदाना-बाजार की कुण्डली, की पहल घर की है अत: इस राशि में गुरु जैसे महान शुभ ग्रह का प्रवेश, हमारे हिसाब से बड़ी मन्दी का एक महत्व पूर्ण फैक्टर लगता है, यह मन्दी का ट्रेण्ड उत्तम-मध्यम आखिरी दिसम्बर ८९, तक चलता ही रहेगा, इस पीरियड में बीच-बीच में जब भाव विशेष घट जावेंगे तो तेजी के बड़े रियेक्शन भी आ सकेंगे।

उपरोक्त विवेचन से एक बात साफ हो जाती है कि इस वर्ष एक बार भयंकर तेजी प्रथम छ: महीने में तथा एक बार भयंकर मन्दी वर्ष के आखिरी छ: महीने में आ सकेगी आपको इस वर्ष विशेष सावधान अपने व्यापार में रहना चाहिये तथा हमारा १९८९ का भावी-फल पत्र ४०० वाला भी मंगा लेना चाहिये तथा स्पेशियल-मासिक रिपोर्ट हर महीने मँगाते रहना चाहिये जिसमें एक-एक दिन की तारीखवार घटा-बढ़ी व चाँस हर महीने के आप को मिलते रहेंगे। वार्षिक-ग्राहक लवाजम मात्र १२५/ हर जिन्स का है वार्षिक ग्राहक बन जाने पर पूरे अगले १२ महीने तक रिपोर्ट बराबर भेजी जावेगी।

**अनाज-दालवाना-बाजार** :—सन् १९८९ का वर्ष इन बाजारों में तेजी प्रधान रहेगा, क्योंकि धनु राशि का शनि-कन्या राशि के पृथ्वी तत्व को पूर्ण देखता है—तथा गुरु वृष राशि में ता. २० जून १९८८ को प्रवेश होता है वृष राशि का गुरु अच्छी बरसात का द्योतक है, अब इस वर्ष बरसात की प्राय: सब ही जगह इफरात लगती है। गत वर्ष १९८७ की साल में जहाँ-जहाँ सूखा व अकाल की स्थिति बनी थी तथा पीने के पानी की किल्लत महसूस हुई थी—वहाँ सभी प्रान्तों में ता. २० जून १९८८ के बाद अच्छी बरसात होने की सम्भावना हमको लगती है, तथा अकाल की विभीषिका अब सब जगह से हट जावेगी तथा अनाज व दालवाना बाजारों में काफी अच्छी घटा-बढ़ी चलेगी, हमको कुछ महीने तेजी व बाद में मन्दी की सम्भावना है। दालवाना में भी एक बार अच्छी तेजी दीपावली १९८८ से जून १९८९ तक आ सकेगी, लेकिन १९८९ के पीछे के दो महीने हमको मन्दी प्रधान लगते हैं। विशेष सावधानी से व्यापार करें।

**चाँदी-सोना-बाजार** : इन बाजारों में हमने सन् १९८७ का साल बहुत बड़ी तेजी का बताया था, क्योंकि ता. ३ फरवरी १९८७ को मीन राशि का गुरु प्रवेश हुआ था तथा राहु, पहले से ही मीन राशि में चल रहा था, दरअसल चाँदी व सोना बाजारों में सबसे ज्यादा महत्वपूर्ण असर मीन-कर्क एव वृश्चिक राशि का है, ये तीनों जल राशि का सम्बन्ध चाँदी सोना बाजारों की घट-बढ़ पर विशेष अनुभव में आया है—तथा इन बाजारों के कारक ग्रह है, वृहस्पति शनि-राहु-एव मंगल, जल तत्व की राशि में जब भी गुरु का प्रसार हुआ, बड़ी तेजी इन बाजारों में अनुभव में आयी है। सन् १९८७ के साल में गुरु-राहु के मीन राशि के योग ने भयंकर तेजी चाँदी सोना बाजारों में कर दी थी। हमने इस तेजी का एलान अपने १९८७ की साल के लेख में इसी पञ्चाग में कर रखा है आज भी देख सकते है, जिन्होंने हमारा १९८७ का व्यापार-भविष्य-फल-मँगवाया उनको भी बड़ा जबर-दस्त लाभ चाँदी सोना बाजारों के तेजी के धन्धे में हो गया। १९८९ का वर्ष भी तेजी प्रधान है, कारण धनु राशिका शनि व वृष राशि का गुरु-जून १९८९ तक चलता रहेगा, अत: बाजारों में तेजी की ही प्रधानता रहेगी, सही तेजी १९८८ की साल में ता. १५ सितम्बर से चालू हुई है, जब राहु कुंभ में चलता हुआ—अपने खुद के नक्षत्र शतभिषा में प्रवेश होगा, तथा यह योग ता. २० मई १९८९ तक चलता रहेगा—विशेष सावधानी से व्यापार करें, ता. २० मई १९८९ के बाद के सन् १९८९ के बचे हुए महीने मन्दी प्रधान लगते है

**शेयर-बाजार-भविष्य** : शेयर-बाजार का व्यापार भी आज कल बहुत बड़े पैमाने में होने लगा है तथा लाखों व्यापारी इस धन्धे में दिलचस्पी लेते है, शेयर-बाजार की एक जन्म-कुण्डली का अनुसन्धान हमने किया है, वृश्चिक राशि के लग्न की कुण्डली से शेयर-बाजार की घटा-बढ़ी चलती है, गत २० दिसम्बर १९८४ से वृश्चिक राशि में शनि प्रवेश हुआ तथा इसने शेयर-बाजारों में मन्दी का वातावरण शुरू किया तथा जब तक शनि वृश्चिक में रहा शेयर-बाजार ऊँचे उठ नहीं सके, लेकिन ता. २० दिसम्बर ८७ को शनि ने वृश्चिक राशि छोड़ दी है, अत: शेयर में मन्दी का बड़ा फेक्टर समाप्त हो गया है तथा अब धीरे-धीरे तेजी का वातावरण चालू हो जायेगा। १९८८ के सितम्बर महीने से तेजी का पावर विशेष बढ़ता लगता है, तथा मई-जून १९८९ तक तेजी की प्रधानता ही लगती है। जून १६८६ के बाद गुरु ग्रह मिथुन राशि में प्रवेश हो जायेगा अत: यह गुरु इस शेयर की कुण्डली में अष्टम स्थान में आ जायेगा, अत: जुलाई १९८९ के बाद पुन: मन्दी की प्रधानता हमको शेयर-बाजारों में लगती है, विशेष सावधानी से व्यापार करें, क्योंकि १९८९ के पीछे के छ: महीने में कभी बड़ी मन्दी की लहर चल सकेगी ये विवेचन-हर प्रकार के शेयर-बाजार पर उत्तम-मध्यम लागू हो सकेगा,

**एक विशेष जरूरी निवेदन**:—यदि आप की जन्म कुण्डली में नं. ९ की राशि में सूर्य-चन्दमा-अथवा मंगल बैठे है, अथवा ११ की राशि में सूर्य-चन्द्रमा-मंगल एवं गुरु बैठे है तो आपके इन ग्रहों से शनि तथा राहु का क्रॉस होगा—यह क्रॉस पूरे १९८९ की साल चलता है, यह बात खराब व बाधक है, तथा आपको बड़ा व रिस्की व्यापार नहीं करना चाहिये। वरना व्यापार में भूल हो सकती है तथा नुकसान हो सकता है। आप कृपया अपनी जन्म-कुण्डली खोलकर उसके नं. ९ तथा नं. ११ की फीगर राशि देखें यदि उपरोक्त ग्रह में-से एक भी ग्रह उसके बैठा हो तो आप अपनी जन्म-कुण्डली की नकल हमारे पास भेजने की कृपा करें-तथा एक कुण्डली के साथ २१/- भी भेजें हम आप को खराब योग का उपचार सरल-सा बता देंगे।

**आपके लिये एक विशेष लाभ की बात**—आपकी विशेष सेवा के उद्देश्य में हमने इस वर्ष भी सन् १९८९ ई. के साल के लिए एक विशाल-पुस्तक-भावी फल प्रकाशित किया है, जिसका नाम वायदा-हाजिर एवं तिलहन-बाजार भविष्य-फल सन् १९८९ है। यह भावी-फल करीब ४०० पृष्ठों का है। इसमें सितम्बर १९८८ से दिसम्बर १९८९ तक के अर्थात् करीब १६ महीनों के सभी २५-२५, जिन्स बाजारों की घटा-बढ़ी का भविष्य-दिग्दर्शन व स्पेशियल चाँस अत्यन्त विस्तृत व खुलासावार ढंग में अलग-अलग करीब १५-१५ स्वतन्त्र पुस्तकों के रूप में प्रस्तुत किया गया है—तिलहन रूई कपास जूट-बारदाना चाँदी-सोना गुड़-खाँड अनाज-दालवाना, शेयर किराना आदि सभी छोटे मोटे बाजारों के—छोटे-बड़े चान्स, मासिक भविष्य व स्पेशियल सुनहरी चान्स आदि बात खुलासेवार समझा कर प्रस्तुत किये है—आपको अत्यधिक पसन्द आवेगा क्योंकि इस लेख में स्थान की कमी के कारण खुलासावार भविष्य बाजारों का हम लाख चाहे तो नहीं दे सकते, अत: व्यापारी बन्धुओं के विशेष आग्रह को ध्यान में रखते हुए हमने इस विशाल भावी-फल का प्रकाशन किया है—यह हमारा भावि-फल (पुस्तक) व्यापारिक जगत में अत्यधिक लोक प्रिय है कीमत इन सभी १५ पुस्तकों के इस भावि-फल की केवल १०५) है, इस पचाग के पाठकों से केवल १०१) है—वी. पी. नहीं करेंगे यदि आप १०१) मनिआर्डर से भेजकर रिजर्व करवा लें तो भावी-फल रजिस्ट्री द्वारा दीपावली के पहले आपको भेज दिया जावेगा, ताकि आप दीपावली की पूजन के साथ इसका भी पूजन कर सकें। मनिआर्डर भेजकर अपना सन् १९८९ की साल का भविष्य-फल फौरन रिजर्व करवा लें। सन् १९८८ की साल में भी कई व्यापारी भावी-फल से महरूम रह गये। क्योंकि उन लोगों का मनिआर्डर बहुत लेट आया था, अत: हमको उनका मनिआर्डर वापिस लौटाना पड़ा, क्योंकि हमारे स्टॉक में भावी-फल शेष नहीं बचा था। इसलिये सन् १९८९ की साल में हमने सितम्बर ८८ से ही चान्स देना सुरु किया है अक्सर दीपावली से शुरू करते है—जिसका मनीआर्डर पहले आवेगा उसको पहले भेजा जा सकेगा-**नोट कर लें।**

उपरोक्त विवेचन व व्यापार भविष्य हमने अपने गत ५० वर्षों के व्यापारिक ज्योतिष के अनुभव अनुसन्धान के आधार पर बहुत ही ईमानदारी से प्रस्तुत किया है, फिर भी आप के किसी प्रकार की रिस्क व नुकसान के जिम्मेवार हम नहीं है-**नोट कर लें।**

कृपया मनिऑर्डर नीचे लिखे पते पर भेजें : **प्रोफेसर वी० सी० मेहता**

फोन. २०९२९ ज्योतिष-मार्तण्ड _ तार-मेहता जैन-ज्योतिष-ब्यूरो-ब्यावर (राज. ३०५९०१)

के लेख तथा अपने भावी फल १९८८ में यह ऐलान कर रखा है कि ता. २० दिसम्बर १९८९ को शनि यह धनु राशि में प्रवेश करेगा, अत: जोर की तेजी तिलहन-बाजारों में आवेगी. लेकिन आप को ता. ३१ जनवरी १९८८ तक तेजी में रहना चाहिये तथा फिर तेजी के धंधे से हट जाना चाहिये-क्योंकि १ या २ फरवरी १९८८ को गुरु ग्रह मेष न. १ की राशि में प्रवेश होता है यह बड़ी मन्दी का फेक्टर है. अत: ता. २ फरवरी १९८८ से ही मन्दी की बड़ी लाइन चालू हो गयी तथा झटके की मन्दी आयी यहाँ तक तो हम सौ परसेन्ट सही रहे. लेकिन एक गलती हम से यहाँ हो गयी, कारण ता. ५ मार्च १९८८ को कुम राशि में राहु का प्रवेश हो गया तथा ता. २८ मार्च १९८८ को मंगल मकर राशि में प्रविष्ट हो गया. अत: हमने ता. २ फरवरी १९८८ से प्रारम्भ हुई मन्दी ता. २८ मार्च १९८८ तक चलने का लिख दिया तथा फिर तेजी शुरु होने का ऐलान कर दिया यहाँ हम चूक गये तथा हमने इस मेष न. १ के गुरु का मन्दी का महत्व कम करके आँक दिया, लेकिन गुरु मेष की मन्दी समाप्त नहीं हुई दरअसल हमसे एक गलती यह हो गई कि हमने शनि पर ध्यान नहीं दिया जो धनु राशि गुरु की राशि में बैठा है धनु राशि का शनि मेष राशि के गुरु-प्रवेश से यह शनि नीच राशिस्थ हो गया, अत: गुरु का मेष राशि में मन्दी का पावर डबल हो गया अलावा इसके कुंभ राशि के राहु का तेजी का फेक्टर भी इसलिए तेजी नहीं कर सका, क्योंकि राहु हमेशा उल्टा चलता है अत: यह राहु कुंभ में प्रवेश होते ही पूर्वा भाद्रपद नक्षत्र में आया यह पूर्वा भाद्रपदा नक्षत्र गुरुग्रह का नक्षत्र है अत: यह भी मन्दी सूचक हो गया तथा मेष न. १ के गुरु की मन्दी का सपोर्ट इस राहु ने भी किया। इतनी सूक्ष्म बात हमारे ध्यान में उस वक्त नहीं आयी, अत: हम क्षमा याचना करते हैं। मेष के गुरु की पूर्ण दृष्टि तुला न. २ वायुतत्व की राशि पर पड़ती रही अत: तेल-दाना सरसों व अन्य तिलहन जिन्सों में तेजी आयी भी तो वह ठहरी नहीं।

ता. २० जून १९८८ को यह गुरु मेष राशि से निकलकर वृष राशि में प्रवेश हो जाता है अत: यह मन्दी का बड़ा फेक्टर समाप्त हो जाता है। अब धनु राशि का शनि भी अपनी नीचस्थ राशि-पोजीशन से हट जाता है। अत: अब तिलहन की मन्दी की बड़ी लाइन समाप्त होती लगती है तथा तेजी शुरु हो जावेगी। अब धीरे-धीरे बाजार तेजी की तरफ आगे बढ़ने लगते हैं अब केवल दो चीजें मन्दी में हैं। न. १ शनि वक्री जो ता. ३० अगस्त को सीधा होता है. दूसरा कुंभ का राहु ५वीं भाद्रपदा नक्षत्र में यह ता. ११-१२ सितम्बर १९८८ को इस नक्षत्र से निकल जाता है तथा शतभिषा नक्षत्र में प्रवेश होता है अत: असली तेजी इस राहु के कुंभ राशि की यहाँ से शुरु होती लगती है। राहु-कुंभ राशि व शतभिषा नक्षत्र में ता. २०-२१ मई १९८९ तक चलता रहेगा। अत: यह उत्तम-मध्यम तेजी प्रधान ही रहेगा। तेजी का चांस यह काफी लम्बा है अत: विशेष सावधानी से व्यापार करें। क्योंकि इस लम्बे चांस में बीच-बीच में बाजार बढ़ने के बाद मन्दी के रिएक्शन भी समय-समय पर आते रहेंगे। अत: विशेष मार्गदर्शन के लिए हमसे पत्र व्यवहार व सम्पर्क बनाये रखना आवश्यक है। ता. २० मई १९८९ से ता. ३० जून १९८९ तक बाजारों में कभी तेजी कभी मन्दी चल सकेगी, लेकिन ता. ३० जून १९८९ के बाद हमको ऐसा लगता है कि तेजी एकदम समाप्त सी हो जावेगी, क्योंकि अब गुरु ग्रह मिथुन राशि में प्रवेश हो जायेगा। इसका असर सब ही तिलहन-बाजारों में बड़ी मन्दी का पड़ेगा। अब मन्दी वाले धीरे-धीरे बाजारों पर हावी हो जायेंगे। जुलाई अगस्त सितम्बर इन तीन महीनों में कभी-कभी मन्दी का बड़ा धड़ाका तिलहन-बाजार में आ सकेगा. विशेष सावधानी से व्यापार करें.

**रूई-कपास बाजार-भविष्य :** रूई-कपास बाजारों का भी महत्व हमारे देश में कम नहीं है। रूई कपास से कपड़ा सूत आदि बनता है। अत: कपड़े सूत के भी लाखों व्यापारी रूई-कपास बाजार की घटाबढ़ी व तेजी-मन्दी में विशेष दिलचस्पी रखते हैं। यूँ रूई-कपास का हाजिर व वायदे का धंधा भी बहुत बड़ी व प्रचुर मात्रा में हमारे यहाँ होता है।

रूई-कपास के लिए १९८७ का वर्ष एक यादगार व असाधारण वर्ष सिद्ध हुआ तथा इतनी बड़ी तेजी इस वर्ष रूई बाजार में आई कि लोग आश्चर्य चकित रह गये। हमने इस तेजी का बहुत ही विश्वासपूर्वक ढंग से अपने लेख व भावी फल १९८७ में ऐलान किया था। हमने तो हिम्मत करके यहाँ तक लिख दिया था कि अपने मकान जमीन व जेवर बेचकर रूई खरीद लें तथा तेजी का धंधा सन् १९८७ साल में कर लें। कितनी बड़ी बात हमने लिख दी थी। हम आज भी कभी-कभी सोचते हैं तो यह महसूस करते हैं कि ऐसी बात हमें लेख तथा भावी-फल में लिखने की हिम्मत नहीं करनी चाहिए थी। लेकिन कुछ हमें अपने व्यापारिक-ज्योतिष के सिद्धान्त पर इतनी अधिक आस्था है कि ऐसी बात लिख दी तथा भगवान ने हमारी जबदस्त टेक रख दी तथा इतनी बड़ी भयंकर तेजी रूई में आई कि हमको भी आश्चर्य हुआ, हमारे इष्ट ने हमारी लाज रख दी वरना हम मुँह दिखलाने लायक भी नहीं रहते, हमारी ऐसी मान्यता थी कि मीन-राशि में गुरु रूई बाजार में तेजी का बड़ा फेक्टर है तथा यह १२ वर्ष में एक बार आता है। इस वर्ष १९८७ के साल में ता. ३ फरवरी १९८७ को गुरु मीन-राशि में प्रवेश हुआ तथा उस वक्त राहु भी मीन में चल रहा था। अत: राहु और गुरु दोनों ही इसमें इकट्ठे हो गये। तथा हमारे दिल में यह स्फुरणा व आवाज हुई कि यह योग रूई के भावों को डबल करने की ताकतवाला में है और इसी विश्वास से ऐसा अनोखा ऐलान हमारे अपने लेख व किताब वायदा हाजिर बाजार भविष्य १९८७ में लिखने कि हिम्मत या यूं समझें बचपना कर दिया तथा हमारा विश्वास सही निकला। रूई ३३०० के घरों से ७७०० टच हो गई। ऐसी बड़ी व भयंकर तेजी आयी कि व्यापारियों के घर में जिन्होंने हमारी बात पर श्रद्धा रखकर तेजी का व्यापार किया। नोटों की बरसात हो गई। लेकिन कुछ व्यापारी इस तेजी के चांस का पूरा फायदा नहीं उठा सके, क्योंकि हमने १९८८ के लेख में तथा भावी-फल में साफ संकेत दे दिया था कि अब गुरु ता. २ फरवरी १९८८ को मीन-राशि छोड़कर मेष राशि में प्रवेश होता है। अत: ता. ३१ जनवरी १९८८ के पहले पहले रूई के सभी व्यापारी भाइयों को तेजी के धंधे से अवगत हो जाना चाहिए। जिन व्यापारी बंधुओं ने हमारे उक्त ऐलान को मानकर अपने रूई-बाजार का स्टॉक खत्म कर दिया उनको भारी कमाई हो गई, लेकिन कुछ अपनी सनक में रह गये तथा रूई के तेजी के धंधे से अलग नहीं हुए वो आज तक पछताते हैं क्योंकि रूई में १५०० करीब टूट गये। ता. २ फरवरी १९८८ से गुरु चेंज हो कर मेष में प्रवेश हुआ तथा मन्दी चालू हुई और बराबर चलती रही। मेष का गुरु ता. १९ जून १९८८ को हटा है। अत: अब धीरे-धीरे मन्दी में ब्रेक लग जावेगा तथा तेजी की लाइन पुन: शुरु हो सकेगी। ता. १३ अगस्त १९८८ से गुरु वृष-राशि में चढ़ता हुआ रोहिणी नक्षत्र में प्रवेश होगा तब से यह गुरु तेजी सूचक हो जावेगा। नोट कर लें। यह गुरु ता. २८-२९ जून १९८९ तक वृष में चलता रहेगा। अत: हमको पूरे ही पीरियड में तेजी की प्रधानता ही लगती है। दीपावली १९८८ के बाद अच्छी तेजी का फोर्स आ सकेगा तथा ता. १ जुलाई १९८९ से गुरु मिथुन न. ३ की राशि में आ जावेगा। अत: अब आप भूल कर भी तेजी का धंधा न करें, क्योंकि यह बड़ा मन्दी का फेक्टर है। भारी व भयंकर मन्दी जुलाई १९८९ से अगले कुछ महीनों में आ सकती है। मीन का गुरु सन् १९८७ के साल में जितना बड़ा तेजी का फेक्टर था ठीक उसी प्रकार मिथुन का गुरु जुलाई १९८९ के बाद रूई-बाजार के लिए हमारे हिसाब से बड़ी मन्दी का फेक्टर है। अत: सावधान रहें। तथा विशेष सतर्कता से व्यापार करें। रूई का धंधा बड़ा रिस्की व जोखिम का धंधा है। जरा सी चूक से हजारों बल्कि लाखों का नुकसान हो सकता है। अत: आप अपने इस व्यापार में विशेष सावधान रहने की कृपा करें

**गुड़-खाँड़-बाजार-भविष्य :** गुड़-खाँड़-बाजारों की घटा-बढ़ी का सम्बन्ध मुख्य रूप से जल तत्व की राशियों से हमारे अनुभव में आया है। मीन-वृश्चिक एवं कर्क ये तीन राशियाँ जलतत्व की है। मीन का मालिक गुरु एवं नेपच्यून, वृश्चिक का मालिक मंगल एवं प्लूटो तथा राहु विशेष वर्चस्व इन बाजारों पर रखते है। सन् १९८९ का वर्ष गुड़-खाँड़ बाजारों के लिहाज से विशेष तेजी सूचक है, क्योंकि १९८८ से ही गुरु-वृष राशि में चलता है तथा जून १९८९ तक यह वृष में ही चलेगा। ता. ४ जुलाई १९८८ को मीन राशि में मंगल अतिचारी प्रवेश हुआ है। यहाँ से गुड़-खाड़ में तेजी का फोर्स बढ़ सकता है। यूँ गुड़-खाँड़ बाजारों में गत २-२॥ वर्षों से मन्दी की प्रधानता ही अनुभव में आई, क्योंकि १९८५-८६ तथा १९८७ में शनि ग्रह का वृश्चिक राशि से प्रसार हो रहा था, लेकिन अब यह मन्दी का बड़ाफेक्टर रह गया है। गुड़-खाँड़ बाजारों के लिए हमारा एक प्रेक्टिकल अनुभव है कि जब-जब धनु नं. ९ की राशि में कोई शुभ ग्रह आता है तो मन्दी की बड़ी लाइन चलती है। धनु राशि में गुरु जब भी आता है गुड़-खाँड़ के भाव आधे होते देखे गये हैं। अर्थात् जब तक गुरु धनु में चलता है उस पूरे पीरियड में कभी बड़ी मन्दी आ जाती है लेकिन जब क्रूर ग्रह शनि-राहु हर्षल आदि इस धनु राशि नं. ९ की राशि में आते हैं तो बड़ी तेजी का लम्बा पीरियड आ जाता है।

सन् १९८९ में भी तेजी के कुछ योग बने है। अत: जून जुलाई १९८८ से जून १९८९ तक गुड़-खाँड़ बाजारों में घटाबढ़ी से तेजी की प्रधानता रहेगी। बाजार अच्छे बढ़ने के बाद मन्दी के बीज-बीच में झटके आते रहेंगे लेकिन बाजार अन्दर टोन मजबूत ही रहेगा। दीपावली १९८८ से जून १९८९ तक अच्छी तेजी आ सकती है। लेकिन जून के बाद आपको तेजी के धन्धे से हट जाना चाहिए। जुलाई से अक्टूबर १९८९ के बीच बड़ी मन्दी आ सकती है, क्योंकि गुरु मिथुन राशि में आ जावेगा तथा शनि, हर्षल नेपच्यून जो धनु राशि में बैठे हुए है। उससे अपोजीशन इस गुरु का होगा सो अच्छी मन्दी आ सकती है। आप हमसे बराबर पत्रों द्वारा सम्पर्क रखें।

**जूट-वारदाना-बाजार-भविष्य :** जूट-वारदाना पीट्वील-बाजारों के व्यापारी भी गत २-३ वर्षों से काफी परेशानी का अनुभव कर रहे हैं, क्योंकि गत ३ वर्षों से इन बाजारों में मन्दी का ही वातावरण चल रहा है, तेजी आती है तो ठहरती नहीं। जूट-वारदाना वी. द्वीप बाजारों में भी वायु तत्व की राशियों का विशेष वर्चस्व व असर है तथा शनि-गुरु-राहु-मंगल इस बाजार पर विशेष घटा-बढ़ी लाते हैं, ता. २० दिसम्बर १९८४ को शनि-तुला-राशि अर्थात् वायु तत्व की राशि न. २ से हटा था और वहाँ से ही तेजी का फोर्स इन बाजारों से समाप्त हो गया तथा पूरा ही वृश्चिक राशि का शनि मन्दी प्रधान हो गया यह बात हमने विशेष जोरदार शब्दों में अपने लेखों में दरसा रखी है। अब १९८७ के २० दिसम्बर

को शनि वृश्चिक से निकल कर धनु राशि में प्रवेश हो गया है। अतः जनवरी १९८८ से ही इन बाजारों में तेजी का प्रारम्भ समझना चाहिए। लेकिन १९८८ में तेजी प्रथम छः महीने समाप्त होने पर विशेष रूप से आ सकेगी—क्योंकि धनु का शनि ता. २० जून १९८८ तक तो गुरु मेष राशि में चलेगा। चूंकि शनि धनु राशि गुरु की राशि में है अतः शनि नीच राशिस्थ हो जावेगा, अतः शनि की तेजी का बड़ा असर नहीं हो सकेगा। दूसरा जूट-बारदाना बाजारों में एक बड़ा तेजी का योग ता. ११-१२ सितम्बर १९८८ को शुरू होगा, जब कुम राशि में राहु जो ता. ५-७ मार्च ८८ को प्रवेश हुआ है वह पूर्व भाद्रपदा नक्षत्र को छोड़कर शतभिषा नक्षत्र में प्रवेश हो जावेगा। अतः तेजी की सही लाइन इन बाजारों में ता. १०-१२ सितम्बर ८८ से ही चालू होनी समझनी चाहिए। यह तेजी उत्तम-मध्यम मई १९८९ तक चलती रहेगी, या आखीर जून १९८९ तक इन आठ-नौ महीनों में ऐसी बढ़िया तेजी हमको इन बाजारों में लगती है कि लोग गत २-३॥ वर्ष की मन्दी का दर्द भूल जावेंगे।

लेकिन जुलाई से पुनः मन्दी की बड़ी लाइन चालू होती है, क्योंकि गुरु मिथुन नं. ३ की राशि में प्रवेश हो रहा है—मिथुन नं. ३ की राशि वायु तत्व की पहले नं. की राशि है तथा इस जूट-बारदाना-बाजार की कुण्डली, की पहल घर की है अतः इस राशि में गुरु जैसे महान् शुभ ग्रह का प्रवेश, हमारे हिसाब से बड़ी मन्दी का एक महत्व पूर्ण फैक्टर लगता है, यह मन्दी का ट्रेण्ड उत्तम-मध्यम आखिरी दिसम्बर ८९ तक चलता ही रहेगा, इस पीरियड में बीच-बीच में जब भाव विशेष घट जावेंगे तो तेजी के बड़े रिएक्शन भी आ सकेंगे।

उपरोक्त विवेचन से एक बात साफ हो जाती है कि इस वर्ष एक बार भयंकर तेजी प्रथम छः महीने में तथा एक बार भयंकर मन्दी वर्ष के आखिरी छः महीने में आ सकेगी। आपको इस वर्ष विशेष सावधान अपने व्यापार में रहना चाहिये तथा हमारा १९८९ का भावी-फल पत्र ४०० वाला भी मंगा लेना चाहिये तथा स्पेशियल-मासिक रिपोर्ट हर महीने मँगाते रहना चाहिये जिनमें एक-एक दिन की तारीखवार घटा-बढ़ी व चौंस हर महीने के आप को मिलते रहेंगे। वार्षिक-ग्राहक लवाजम मात्र १२५/ हर जिन्स का है वार्षिक ग्राहक बन जाने पर पूरे अगले १२ महीने तक रिपोर्ट बराबर भेजी जावेगी।

**अनाज-दालवाना-बाजार** :—सन् १९८९ का वर्ष इन बाजारों में तेजी प्रधान रहेगा, क्योंकि धनु राशि का शनि-कन्या राशि के पृथ्वी तत्व को पूर्ण देखता है—तथा गुरु वृष राशि में ता. २० जून १९८८ को प्रवेश होता है वृष राशि का गुरु अच्छी बरसात का द्योतक है, अब इस वर्ष बरसात की प्रायः सब ही जगह इफरात लगती है। गत वर्ष १९८७ की साल में जहाँ-जहाँ सूखा व अकाल की स्थिति बनी थी तथा पीने के पानी की किल्लत महसूस हुई थी—वहाँ सभी प्रान्तों में ता. २० जून १९८८ के बाद अच्छी बरसात होने की सम्भावना हमको लगती है, तथा अकाल की विभीषिका अब सब जगह से हट जावेगी तथा अनाज-व दालवाना बाजारों में काफी अच्छी घटा-बढ़ी चलेगी, हमको कुछ महीने तेजी व बाद में मन्दी की सम्भावना है। दालवाना में भी एक बार अच्छी तेजी दीपावली १९८८ से जून १९८९ तक आ सकेगी, लेकिन १९८९ के पीछे के दो महीने हमको मन्दी प्रधान लगते है। विशेष सावधानी से व्यापार करें।

**चाँदी-सोना-बाजार** : इन बाजारों में हमने सन् १९८७ का साल बहुत बड़ी तेजी का बताया था, क्योंकि ता. ३ फरवरी १९८७ को मीन राशि का गुरु प्रवेश हुआ था तथा राहु, पहले से ही मीन राशि में चल रहा था, दरअसल चाँदी व सोना बाजारों में सबसे ज्यादा महत्वपूर्ण असर मीन-कर्क एवं वृश्चिक राशि का है, ये तीनों जल राशि का सम्बन्ध चाँदी सोना बाजारों की घट-बढ़ पर विशेष अनुभव में आया है—तथा इन बाजारों के कारक ग्रह है, बृहस्पति शनि-राहु-एवं मंगल, जल तत्व की राशि में जब भी गुरु का प्रसार हुआ, बड़ी तेजी इन बाजारों में अनुभव में आयी है। सन् १९८७ के साल में गुरु-राहु के मीन राशि के योग ने भयंकर तेजी चाँदी सोना बाजारों में कर दी थी। हमने इस तेजी का एलान अपने १९८७ की साल के लेख में इसी पञ्चाग में कर रखा है आज भी देख सकते है, जिन्होंने हमारा १९८७ का व्यापार-भविष्य-फल-मँगवाया उनको भी बड़ा जबर-दस्त लाभ चाँदी सोना बाजारों के तेजी के धन्धे में हो गया। १९८९ का वर्ष भी तेजी प्रधान है, कारण धनु राशिका शनि व वृष राशि का गुरु-जून १९८९ तक चलता रहेगा, अतः बाजारों में तेजी की ही प्रधानता रहेगी, सही तेजी १९८८ की साल में ता. १५ सितम्बर से चालू हुई है, जब राहु कुंभ में चलता हुआ—अपने खुद के नक्षत्र शतभिषा में प्रवेश होगा, तथा यह योग ता. २० मई १९८९ तक चलता रहेगा—विशेष सावधानी से व्यापार करें, ता. २० मई १९८९ के बाद के सन् १९८९ के बचे हुए महीने मन्दी प्रधान लगते है

**शेयर-बाजार-भविष्य** : शेयर-बाजार का व्यापार भी आज कल बहुत बड़े पैमाने में होने लगा है तथा लाखों व्यापारी इस धन्धे में दिलचस्पी लेते है, शेयर-बाजार की एक जन्म-कुण्डली का अनुसन्धान हमने किया है, वृश्चिक राशि के लग्न की कुण्डली से शेयर-बाजार की घटा-बढ़ी चलती है, गत २० दिसम्बर १९८४ से वृश्चिक राशि में शनि प्रवेश हुआ तथा इसने शेयर-बाजारों में मन्दी का वातावरण शुरू किया तथा जब तक शनि वृश्चिक में रहा शेयर-बाजार ऊँचे उठ नहीं सके, लेकिन ता. २० दिसम्बर ८७ को शनि ने वृश्चिक राशि छोड़ दी है, अतः शेयर में मन्दी का बड़ा फेक्टर समाप्त हो गया है तथा अब धीरे-धीरे तेजी का वातावरण चालू हो जायेगा। १९८८ के सितम्बर महीने से तेजी का पावर विशेष बढ़ता लगता है, तथा मई-जून १९८९ तक तेजी की प्रधानता ही लगती है। जून १६८६ के बाद गुरु ग्रह मिथुन राशि में प्रवेश हो जायेगा अतः यह गुरु इस शेयर की कुण्डली में अष्टम स्थान में आ जायेगा, अतः जुलाई १९८९ के बाद पुनः मन्दी की प्रधानता हमको शेयर-बाजारों में लगती है, विशेष सावधानी से व्यापार करें, क्योंकि १९८९ के पीछे के छः महीने में कभी बड़ी मन्दी की लहर चल सकेगी ये विवेचन-हर प्रकार के शेयर-बाजार पर उत्तम-मध्यम लागू हो सकेगा,

**एक विशेष जरूरी निवेदन**:—यदि आप की जन्म कुण्डली में नं. ९ की राशि में सूर्य-चन्द्रमा-अथवा मंगल बैठे है, अथवा ११ की राशि में सूर्य-चन्द्रमा-मंगल एवं गुरु बैठे है तो आपके इन ग्रहों से शनि तथा राहु का क्रॉस होगा—यह क्रॉस पूरे १९८९ की साल चलता है, यह बात खराब व बाधक है, तथा आपको बड़ा व रिस्की व्यापार नहीं करना चाहिये। वरना व्यापार में भूल हो सकती है तथा नुकसान हो सकता है। आप कृपया अपनी जन्म-कुण्डली खोलकर उसके नं. ९ तथा नं. ११ की फीगर राशि देखे यदि उपरोक्त ग्रह में-से एक भी ग्रह उसके बैठा हो तो आप अपनी जन्म-कुण्डली की नकल हमारे पास भेजने की कृपा करे-तथा एक कुण्डली के साथ २१/- भी भेजें हम आप को खराब योग का उपचार सरल-सा बता देंगे।

**आपके लिये एक विशेष लाभ की बात**—आपकी विशेष सेवा के उद्देश्य में हमने इस वर्ष भी सन् १९८९ ई. के साल के लिए एक विशाल-पुस्तक-भावी फल प्रकाशित किया है, जिसका नाम वायदा-हाजिर एवं तिलहन-बाजार भविष्य-फल सन् १९८९ है। यह भावी-फल करीब ४०० पृष्ठों का है। इसमें सितम्बर १९८८ से दिसम्बर १९८९ तक के अर्थात् करीब १६ महीनों के सभी २५-२५, जिन्स बाजारों की घटा-बढ़ी का भविष्य-दिग्दर्शन व स्पेशियल चाँस अत्यन्त विस्तृत व खुलासावार ढंग में अलग-अलग करीब १५-१५ स्वतन्त्र पुस्तकों के रूप में प्रस्तुत किया गया है—तिलहन रूई कपास जूट-बारदाना चाँदी-सोना गुड़-खाँड अनाज-दालवाना, शेयर किराना आदि सभी छोटे मोटे बाजारों के—छोटे-बड़े चान्स, मासिक भविष्य व स्पेशियल सुनहरी चान्स आदि बात खुलासेवार समझा कर प्रस्तुत किये है—आपको अत्यधिक पसन्द आवेगा क्योंकि इस लेख में स्थान की कमी के कारण खुलासावार भविष्य बाजारों का हम लाख चाहे तो नहीं दे सकते, अतः व्यापारी बन्धुओं के विशेष आग्रह को ध्यान में रखते हुए हमने इस विशाल भावी-फल का प्रकाशन किया है—यह हमारा भावि-फल (पुस्तक) व्यापारिक जगत में अत्यधिक लोक प्रिय है कीमत इन सभी १५ पुस्तकों के इस भावि-फल की केवल १०५) है, इस पचाग के पाठकों से केवल १०१) है—वी. पी. नहीं करेंगे यदि आप १०१) मनिआर्डर से भेजकर रिजर्व करवा लें तो भावी-फल रजिस्ट्री द्वारा दीपावली के पहले आपको भेज दिया जावेगा, ताकि आप दीपावली की पूजन के साथ इसका भी पूजन कर सकें। मनिआर्डर भेजकर अपना सन् १९८९ की साल का भविष्य-फल फौरन रिजर्व करवा लें। सन् १९८८ की साल में भी कई व्यापारी भावी-फल से महरूम रह गये। क्योंकि उन लोगों का मनिआर्डर बहुत लेट आया था, अतः हमको उनका मनिआर्डर वापिस लौटाना पड़ा, क्योंकि हमारे स्टॉक में भावी-फल शेष नहीं बचा था। इसलिये सन् १९८९ की साल में हमने सितम्बर ८८ से ही चान्स देना शुरू किया है अक्सर दीपावली से शुरू करते है—जिसका मनीआर्डर पहले आवेगा उसको पहले भेजा जा सकेगा-**नोट कर लें।**

उपरोक्त विवेचन व व्यापार भविष्य हमने अपने गत ५० वर्षों के व्यापारिक ज्योतिष के अनुभव अनुसन्धान के आधार पर बहुत ही ईमानदारी से प्रस्तुत किया है, फिर भी आप के किसी प्रकार की रिस्क व नुकसान के जिम्मेवार हम नहीं है—**नोट कर लें।**

कृपया मनिऑर्डर नीचे लिखे पते पर भेजें : **प्रोफेसर वी० सी० मेहता**

फोन २०९२९ ज्योषित-मार्तण्ड - तार-मेहता जैन-ज्योतिष-ब्यूरो-ब्यावर (राज. ३०५९०१)

# सामूहिक व्यापार भविष्य संवत् २०४६ विक्रमी

लेखक : ओंकार प्रसाद विश्वबन्धु शर्मा एवं दैशबंधु वैद्य
(व्यापार अनुसंधान विभाग) २१/२२, ब्रह्मनगर, पो० हापुड़ श्री ओंकार धाम ज्योतिष भवन
फोन : २२३८, पिन-२४५१०१

श्री गणेशाय नमः

संवत् विक्रम २०४६ में वर्ष का राजा एवं मन्त्री दोनों ही पदों पर शुक्र विराजमान है। ज्योतिष शास्त्र की दृष्टि से दोनों पदों पर एक ही ग्रह का होना उत्तम है इसलिए सरकार में मन्त्री मण्डल केन्द्र में तनाव को मतभेद रहेगा। लेकिन सरकारी नीति दृढ़ता रहेगी। वर्ष लग्न में वृहस्पति वृष राशि में छठे स्थान में होने से भारत के शत्रुओं का आक्रमण भारत की समृद्धि पर विशेष ईर्ष्या रहेगी। लेकिन जब वृहस्पति मिथुन राशि पर जुलाई सन् १९८९ में चलेगा तब से और भी दृढ़ता केन्द्र में आयेगी और विपक्ष की कोई बात नहीं चलेगी। संवत् २०४६, सस्येश रवि, धान्येश शुक्र, मेघेश बुध, रसेश मंगल, नीरसेश रवि, फलेश बुध, धनेश शनि दुर्गेश बुध, इन दस पदाधिकारियों में यह अधिकार शुभ ग्रहों ने प्राप्त किये हैं। इनका पृथक-पृथक फल लिखा जाये तो लेख बहुत विस्तार में हो जायेगा इसलिए इतना ही लिखना पर्याप्त है कि शुभ ग्रहों का अधिकार होने से यह वर्ष अच्छा रहेगा। इस वर्ष का नाम कार्तिक है। मेघ नाम सम्वर्त है। शास्त्र में लिखा है कि सम्वर्त जल पूरितः।

रोहिणी निवास सन्धि में होने से इस वर्ष खण्ड वृष्टि होगी यानि देशव्यापि वर्षा का योग नहीं है। समय का निवास बनिये के घर में होने से बहुधा वस्तुओं में जोरदार तेजी आयेगी। राजनीति पर हम विशेष लेख न लिखकर सिर्फ व्यापार पर ही लेख लिख रहे हैं क्योंकि हमारे लेख का उद्देश्य व्यापारी वर्ग को लाभान्वित करना है।

**चैत्र शुक्ल पक्ष सं२०४६**-हम अपने लेख में विशेष रूप से व्यापारिक वस्तुओं की तेजी मन्दी ही लिखेंगे। कौन ग्रह कब बदलेगा और ग्रह क्या असर करेगा। अगर इस बात को भी लिखा जाएगा तब लेख बहुत बढ़ जाएगा। चैत्र शुक्ल पक्ष में प्रतिपदा का क्षय होना और पूर्णमासी की वृद्धि होना दुतर्फा असर करेगा यानि चांदी, सोना, पीतल आदि धातु पदार्थों में लम्बी लाईन तेजी की निकलेगी। लेकिन अनाज आदि खाद्य पदार्थों में इस पक्ष में जडमूल से तेजी समाप्त हो कर मन्दी का श्रीगणेश धीरे-धीरे होगा। चैत्र सुदी प्रतिपदा से छठ तक संवत् २०४५ की चालू पिछली लाईन ही ज्यों का त्यों हर वस्तुओं में चलती रहेगी। लेकिन ज्यों ही चैत्र शुदि अष्टमी को मेष की सक्रान्ति ३० मुहूर्ती लगेगी त्यों ही चीनी, गुड, खाण्डसारी में तथा कुछ पसारट्ट की वस्तुओं में जैसे हल्दी में जोरदार तेजी चमकेगी। लाल मिर्च, जीरा, धनियाँ व चावल आलू अवश्य ही खरीद कर लाभ उठायें। लेकिन गेहूँ, चना, जौ आदि की खरीद न करें बल्कि तारुणी करें। चैत्र शुदी त्रयोदशी की रात्रि को बुध के घर में मंगल का प्रवेश होगा और सुपीरियर लाईन के प्रभाव से यह स्पष्ट विशेष चांस है कि जिन वस्तुओं में चैत्र शुदी चौदस बुधवार को पिछले शनिवार के ऊँचे भाव कटेंगे तो भयंकर तेजी आयेगी। अगर एक पैसा भी नीचा भाव कट जाये तो जोरदार मन्दी एक सप्ताह की चलेगी। पर कौपर निकिल, किशमिश खरीदना।

**वैशाख, संवत् २०४६**—इस माह में पाँच शनिवार और वक्री शनि और शुक्र का उदय आदि भिन्न-भिन्न तेजी-मन्दी असर कारक ग्रहों के परिभ्रमण और सुपीरियर लाईन मीटे में बहुत जोरदार तेजी करने के फलस्वरूप सट्टे वायदे में मार्जिन लगने की सम्भावना होगी। और कहीं-कहीं बडे-बडे सटोरिये बेईमानी पर उतारूँ होंगे। क्योंकि पाप ग्रह जब वक्री होता है तो मार्केटों में बेईमानी, मार्जिन आदि हुआ करते हैं। वैशाख वदी प्रतिपदा शनिवार के ऊँचे और नीचे भाव आगे सोमवार को जिधर भी क्रास होंगे वही लाईन पूरे तमाम पक्ष चलेगी। कुछ मंदी का रियक्शन चांदी, सोना में आयेगा। लेकिन शुक्रोदय वैशाख वदी नवमी के होने के बाद मन्दी के रियक्शन को कतई समाप्त करके वैशाख शुक्ल पक्ष में मगलाचौथ से ९ दिन की तेजी भयंकर चीनी, गुड, खाण्डसारी में आयेगी।

"एक विशेष चांस" जिन व्यापारियों ने सट्टे से लाभ न कमाया हो उनको हम ऐलान करते हैं कि वैशाख शुदि अष्टमी को सोमवार की ५०० तेजी विपक्ष में सिर्फ १० मन्दी लगाकर छोड दीजिये मोटा लाभ अवश्य होगा यह निश्चित है। लेकिन इन तिथियों में चना, गहूँ, जौ, बेझड, हल्दी आदि में जोरदार मन्दी आयेगी तब ही स्टाक करो वायदे में चांदी लेना।

**ज्येष्ठ संवत् २०४६** —ज्येष्ठ में पाच रविवार पाच सोमवार होने से बहुत सी वस्तुओं में बहुत जोरदार तेजी आयेगी और बहुत वस्तुओं में मंदी भी आयेगी क्योंकि सूर्य तेजीकारक ग्रह है और चन्द्रमा मन्दी कारक ग्रह है। सूर्य तेल, तिलहनों का स्वामी माना गया है। वैजिटेबिल सोयाबीन मसूर सरसों में भी असर करता है। और चांदी सोना में भी असर करता है। अतः वनस्पति और घी मूंगफली, अरण्डा, अजवाईन, सरसों, सभी वस्तुओं में लगते ही ज्येष्ठ तो मार्केट पडे रहेंगे। लेकिन पचमी से इसी ८ दिन की अच्छी तेजी चना में भी निकलेगी। ज्येष्ठ वदी नवमी पर गुरु का अस्त होना चांदी, सोना, चीनी, आलू, बोरी, जूट, पाट, बारदाना में तेजी आकर ज्येष्ठ वदी त्रयोदशी शुक्रवार पर बुध का उदय होते ही गेहूँ, चना, जौ, मटर, में जोरदार मन्दी की रियक्शन आयेगी। जीरा, धनिया, कालीमिर्च आदि में भी ज्येष्ठ शुदि तीज से जोरदार मन्दी का चांस सम्पन्न होगा।

गंगा दशमी, दशहरे पर चीनी, सरसों, चना, आदि में तेजी का जोर होगा। खास चांस ज्येष्ठ शुदि एकादशी को जिस वस्तुओं में पिछले सोमवार के नीचे भाव क्रौस होंगे उनमें ५ दिन में ही जोरदार मन्दी आयेगी। इस सक्रान्ति के असर से ही भारतीय बासमती चावल की पश्चिमी एशिया के देशों में इंगलैंड और रूस में मांग बढ़ेगी।

**आषाढ़ संवत् २०४६**—आषाढ़ में ५ मंगल होने से मंगल के अधिकार की तमाम वस्तुओं में बहुत जोरदार तेजी आयेगी। आषाढ़ वदी तीज को उदय गुरु होने पर चीनी, चना, जौ, गेहूँ और हल्दी स्वर्ण में प्रथम तीन दिन मन्दी के आकार बाद में जोरदार तेजी आयेगी। इस माह में मिथुन राशि में बुध होने का ज्योतिष शास्त्र में लेख है-

"बुधौ मिथुन राशिस्थो, महर्घं च चतुष्पदाम् ।
तदा वायु किजानीयात्, मेघश्च प्रचुरौ भवेत्" ॥

इस ग्रह के साथ वृहस्पति और सूर्य साथ होंगे अतः इस माह में भारत सरकार नई फसलों के संयोगों को देखते हुए खाद्य तेलों का आयात करने का निर्णय लेगी। अरण्डा, काली मिर्च, लालमिर्च, हल्दी, खटाई, जीरा, सौंफ, धनिया का स्टाक करना इस माह में आषाढ़ की अमावस्या पर अच्छा रहेगा।

आषाढ़ शुदि में बुधास्त होना तैयारी गुड में १७ से ४२ रुपये की तेजी का चांस सम्पन्न करेगा। लेकिन वायदे सट्टे में मार्केट रुपये धेली में ही घूमता रहेगा। अजवायन, इमली, इलाइची का स्टाक आषाढ़ शुदी दशमी पर करें। एक विशेष चांस ता० ७ जुलाई को ८ के नजराने अथवा १०० तेजी तो ५५ मन्दी डालकर लाभ उठावें।

**श्रावण, सम्वत् २०४६**—श्रावण में ५ बुधवार है जो भारत के व्यापारियों को मालामाल कर देंगे। इस महीने अरण्डी, गुड, चीनी, खाडसारी आदि की तेजी जोरदार होगी और लौंग, मेथी, सोंठ, अनारदाना, चाय में जोरदार तेजी चमकेगी। वायदा सट्टे आलू में तेजी, गुड के भाव पडे रहेंगे। श्रावण बदि छठ को सिंह का मंगल आते ही खंड वृष्टि के योग सम्पन्न होंगे। और जूटपाट बारदाना मन्दा होगा। श्रावण बदि त्रयोदशी को बुध का उदय होने से हाजिर गुड में जोरदार तेजी आयेगी और चीनी तेल, गुड, खंडसारी, मीठा आदि में चालू तेजी एक सप्ताह चलेगी। सट्टे वायदे में बहुत कम मार्केट चलेगा श्रावण शुदि छठ से एक हप्ते में बहुधा वस्तुएं तेज होंगी और जब-जब अच्छी वर्षा होगी तब-तब गुड तेज होगा और आलू भी तेज होगा।

**भाद्रपद सम्वत् २०४६**—इस माह में पांच शुक्रवार और दो शुभ ग्रह बुध और शुक्र का कन्जक्शन होना सुभिक्षकारक है। इस माह में सूर्य से आगे मंगल होना ज्योतिषशास्त्र में लिखा है—

"आगे मंगल पीछे भान ।
वर्षा होवे ओस समान ॥"

भाद्रपद बदि में कन्या का बुध बदि चौथ को आते ही सूर्य के रथ से आगे बराबर चलता रहेगा। अतः भादपद बदि पंचमी को ११ ब० ३६ मि० से १ घन्टे में जिस वस्तु में जो लाईन निकलेगी वही लाईन भाद्रपद शुदि सप्तमी तक चलेगी। सप्तमी को शुक्लपक्ष में तुला का शुक्र आते ही धान्यदि में और इस फसल की सर्व बस्तुओं में घोर तेजी की आशंका बनेगी।

**आश्विन सम्वत् २०४६**—आश्विन में पाँच शनिवार घोर तेजी कारक लेकिन कन्या की ४५ मुहूर्ती संक्राति जोरदार मन्दी कारक है। ऐसे अवसर पर कभी- कभी लिवाल और बिकवाल के सिंडिकेट बन जाते हैं या सरकार के कुछ कन्ट्रोल हो जाते हैं। जिससे व्यापार ठप्प हो जाते हैं। कभी-कभी वायदे सट्टों पर मार्जिन की रूप रेखा भी व्यापारी चाल को ठप्प कर देती है। प्रतिपदा से चौथ तक जोरदार मन्दी हर वस्तु में आयेगी बदि चौथ को रात्रि में बुध का पश्चिम में अस्त होना जोरदार चाल वायदे सट्टों में निकालेगा हमारा खास चांस या सकेत समझिये कि अशौज बदि पंचमी से पूर्व जिन वस्तुओं में मन्दी रही होगी। उनमें जोरदार तेजी बुध वक्री अशौज बदि नवमी पर होने से आयेगी। चाँदी, सोना और शेयर इत्यादि में मन्दी आयेगी। बदि एकादशी को हस्त भौम बदि द्वादशी को हस्त रवि दो ग्रह हस्त नक्षत्र में आने से खरीदार को विशेष लाभ एक सप्ताह में ही होगा। अशौज शुक्ल पक्ष में द्वितीय तिथि बढ गयी है और इसी पक्ष में चौदस तिथि घट गयी है। एक कहावत है कि जिस पक्ष में तिथि बढे और उसी में तिथि घट जाए। तब एक वस्तु तो क्या सभी वस्तु घट जाय। अतः ध्यान रखिये तिलहन आदि की और तेल की ऊंची धार देखकर खरीदें नहीं बल्कि ऊंचे में बेचना ही ठीक रहेगा।

**कार्तिक सम्वत् २०४६**—इस महीने में ५ रविवार साथ ही कृष्णा प्रतिपदा को चित्राया भौम ३७ घड़ी पर आने से भौम के अधिकार का वस्तुओं में तेजी होगी। बरतनों में कोपर निकिल में तेजी आज की लाइन कार्तिक बदि ४ तक चलेगी सक्रान्ति तुला की भौमवारी रक्तपात और तेजी की सूचना देती है क्योंकि १५ मुहूर्ती होने से खाद्य तेल मीठा व खाँड में जोरदार तेजी होगी। धान्यादि में समभाव पड़े रहेंगे पर मेवों में जोरदार तेजी होगी संक्रान्ति से १ सप्ताह की तेजी आकर बाद दीवाली तक थोक के भाव गिरेंगे। तुला सूर्य तुला भौम तुला बुध और तुला का चंदमा यानि चार ग्रहों का योग दीवाली पर है इसलिए दीपावली बाद २ दिन तेजी रहकर १ दम मंदी का भाव नीचे का शुदि ३ बुध को सम्पन्न होगा। नीचे का भाव सम्पन्न न हो तो मंदी पिट जायेगी। बस इतना ध्यान रखकर व्यापार करना और कार्तिक शुदि ८ से ४ दिन में दाल, तिलहन, गुड़, मेथी, जीरा, सौंठ, अजवायन, हींग, जीरा, धनिया अच्छी तेजी होगी।

**मार्गशीर्ष सं २०४६**— मार्गशीर्ष में ५ भौमवार होने से साथ ही सूर्य के रथ से बुध का रथ आकाशी चक्र में आगे-आगे चलने से व्यापारी वर्ग को बहुत ही लाभ दायक है इस माह में तारूणी करना ज्यादा लाभ प्रद मार्गशीर्ष बदि ४ से १० दिन में और मार्गशीर्ष शुदि ८ से ६ दिन में हम मानते हैं। कौन ग्रह क्या करते हैं ऐसा लिखने से लेख विस्तार होगा। अतः सारांश रूप में निचोड़ रूप से लिखा जा रहा है। रूई का स्टोक करिये गुड़, मीठा, खंडसारी, चीनी, वैजीटेबिल, घी, देशी-घी, तेल, गोला, अरंडा, भी ले ये संकेत है। पर्याप्त है चांस हाथ से न जाने दें। हमारा इशारा ध्यान में रखना।

**पौष सं० २०४६**—बुध जिस माह मे अपना अधिकार कर लेता है तो व्यापारियों को मालोमाल कर देता है इस पौष में ५ बुधवार है और सूर्य से अपना रथ आकाशी चक्र में आगे-आगे रखेगा इस वास्ते भारी चाल मंदी में १ जोर की तेजी आयेगी। घी, वैजीटेबिल, चीनी, खाँड इधर लो उधर विक्रय दिशावरों में करो तभी आप माला माल होंगे। इस शीत ऋतुओं की उत्पत्ति की सभी वस्तुओं का स्टॉक करिये।

चालू वादे पौष बदि ४ शनिवार से १ लम्बी लाइन बनायेंगे आज पिछले नीचे भाव १० पैसे से ज्यादा करें तो भारी मंदी, वर्ना भाव न करें तो तेजी का बिगुल बजेगा पर ध्यान रखकर बेधड़क व्यापार करिये किसी से कोई चांस नहीं पूछें बल्कि ता० २१ दिस० मिती बदि ९ को १० बजे ४० या सवा ११ बजे की लाइन ही ५ दिन चलेगी। इसके बाद मार्केट स्थिर होगे।

चाँदी में खास चांस ४० रु० ७८ रु० का पौष बदि १४ से मंदी का सम्पन्न होगा। हमारा ये पक्का विचार है पर दादा के लकीर के फकीर न बने। अगर ता० २८ दिस० अमावस को मंदी न चले तो भयंकर तेजी का यह चांस बनेगा वर्ना नहीं। ये नोट ध्यान रख कर व्यापार करें। रूई का स्टॉक अभी न करें शेयर शैचुरी में तेजी आगे अमावस से ३ दिन बाद चलेगी और खंडसारी गुड़ में शुक्ल पक्ष की पंचमी तिथि से ५ ही दिन में आयेगी सभी वस्तुओं का नाम लेकर चांस लिखेंगे तो लेख का विस्तार बहुत ही होगा। इसलिये हम खास-खास चांस व्यापारियों के लाभार्थ लिख रहे हैं। स्पेशल १ वस्तु का चांस चाहे तो हम सदैव भारत के व्यापारियों को आगाह करते रहे हैं। हमारा ध्येय 'सर्वे सुखिनः सन्तु' का है। इस माह में ता० २ जन० १९९० को ३ की ५०० तेजी तो १०० मंदी सरसों, हल्दी, तेल, गुड़, निकिल, कौपर में डालें, लाखों का लाभ होगा। बस ये ही चांस आप को तथा जिसने कभी सट्टे से लाभ न कमाया हो उन को यह चांस भेंट कर रहे हैं यहीं घी, तेल में लास्ट मन्दी आयेगी।

**माघ सं० २०४६ का व्यापार भविष्य**— माघ में ५ शुक्र मंदी कारक है इन्फीरियर लाइन में स्टाक के बहुधा चांस मिलेंगे। इस माह में चना तेजी पर चावल भरपूर मन्दा होगा। माघ वदि ३ को बुध पूर्व में उदय होने पर सभी शेयरों में तेजी करेगा हल्दी, सोना व पीली वस्तु मंदी होगी। सुवर्ण की लास्ट मंदी रंग दिखायेगी। वदि ६ को शुक्रास्त्र से रूई व श्रृंगार की वस्तु रूई के गद्दे तकिये तथा जूट बोरी पाट में भारी मंदी १ सप्ताह की निकलेगी पर बदि ११ को भर मंदे में लिवाल करने वाला लखपति बनेगा। नोट करिये। इस चांस पर व्यापार करिये क्योंकि फाल्गुन में आगे ५ शनिवार है।

**फागुन सं० २०४६ का भविष्य**— इस माह में ५ शनिवार मूंगफली व तेल में लास्ट मंदी करके तेजी का नाम श्री गणेश होगा। कुंभ संक्रान्ति १५ मुहू० बदि ३ पर होने से सूर्य के अधिकार की वस्तु व गुड़ सोना हाजिर सट्टे में लेना बदि षष्ठी पर ४ दिन की मंदी सभी वस्तुओं में आयेगी पर त्रयोदशी का मार्गी गुरु होने पर हल्दी, सोना, गुड़, बारदाना जूट-पाट निकिल में तेजी होगी। चावल का स्टोक कर लो मिर्च लो कपूर सुगंधित पदार्थ भी लो। शुद्धि ३ से १ सप्ताह में भारी तेजी होगी। यदि ७ को १०० तेजी तो १०० मंदी लगाओ देखो ये ही चांस सर्वोत्तम है।

**चैत्र कृष्णा २०४६**— मार्केट सभी वस्तुओं के पड़े रहेंगे। इस माह बदि ३ को मीन संक्रान्ति भी ३० मु० समता प्रगट करती है। इसलिये वायदे सट्टे में कोई खास चांस हमें नहीं जंचता है स्टोक किया आगे ३ माह में मोटा लाभ देगा। अतः पूर्व संकेतानुसार ही व्यापार करिये। ॥ इति शुभम् ॥



॥ श्रीगणेशाय नमः ॥

# चांदी के अचूक चाँस

## संवत् २०४६ विक्रमी (१९८९ व ९० ई० के)

लेखक : पं० नरोत्तम देव दीक्षित ज्योतिषी, हाथरस (उत्तरप्रदेश)

**चैत्र शुक्ल पक्ष**—८ अप्रैल की शाम को चांदी मंदी हो जायेगी। ११ अप्रैल में चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी। ध्यान रखें १५ अप्रैल की दोपहर से १७ की शाम तक चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी। १८ व १९ अप्रैल में चांदी पर मंदी अवश्य आवेगी।

**वैशाख**—२३ अप्रैल से २५ अप्रैल तक में चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी। ध्यान रखें २७ अप्रैल से १ मई तक चांदी पर घटाबढ़ी से तेजी का ही प्रभाव रहेगा। २७ व ३० अप्रैल की चांदी की तेजी भी फलेगी। ७ मई से ८ मई तक में भी चांदी पर घटाबढ़ी से तेजी ही आवेगी। ११ मई में चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी। १२ मई के शाम से १४ तक में चांदी तेज अवश्य होगी। १५ मई के दोपहर से १७ की दोपहर तक चांदी मंदी रहेगी।

**ज्येष्ठ**—२२मई से २६ मई तक मे चांदी पर घटाबढ़ी होती रहेगी। २८ मई से २९ मई तक में हमारा ध्यान चांदी पर जोरदार मंदी का है और २९ मई की चांदी की मंदी अवश्य फलेगी। ६ जून की चांदी की मंदी फलेगी। ७ जून मे चांदी पर जोरदार घटाबढ़ी होगी। ध्यान रखें ११ जून की दोपहर से १३ जून तक में चांदी पर अच्छी मंदी आवेगी।

**आषाढ़**—२१ जून से २३ जून तक मे चांदी पर तेजी जरूर आवेगी। २५ जून से २७ तक में चांदी पर मंदी जोरदार आवेगी। ५ जौलाई की दोपहर बाद चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी। ८ जौलाई की शाम से १० तक मे चांदी पर मंदी अवश्य आवेगी। ध्यान रखें १६ जौलाई से १८ तक मे चांदी पर जोरदार मंदी आवेगी। चांदी की मंदी का अच्छा चांस है।

**श्रावण**—१९ जौलाई से २२ तक मे चांदी पर तेजी घटाबढ़ी से अवश्य आवेगी। २७ जौलाई से ३० तक मे चांदी पर तेजी ही आवेगी। ३० की तेजी फलेगी। ३ अगस्त की तेजी फलेगी। ५ से ८ अगस्त में चांदी मंदी होगी। ध्यान रखें १० से १२ अगस्त में चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी। १६ अगस्त की तेजी फलेगी।

**भाद्रपद**—२० अगस्त की शाम को जोरदार मंदी चांदी पर आवेगी। २३ से २६ अगस्त तक मे चांदी पर तेजी घटाबढ़ी से जरूर आवेगी। २७ अगस्त की शाम से २९ तक चांदी मंदी जरूर होगी। ३० अगस्त की चांदी की तेजी फलेगी। २ सितम्बर से ४ तक में चांदी पर मंदी अवश्य आवेगी। १० सितम्बर से १२ तक में चांदी पर जोरदार घटाबढ़ी होगी। १३ व १४ सितम्बर में चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी।

**आश्विन–** १६ सितम्बर चांदी मंदी १८ की तेजी फलेगी। ध्यान रखें १९ सितम्बर की शाम से भी २३ तक में चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी। घटाबढ़ी से तेजी का प्रभाव अवश्य रहेगा। २६ सितम्बर से २८ तक में भी चांदी पर तेजी का प्रभाव रहेगा। २८ सितम्बर की शाम से १ अक्टूबर की दोपहर तक चांदी पर मंदी का प्रभाव घटाबढ़ी से रहेगा। ४ व ५ अक्टूबर में चांदी तेज रहेगी। ध्यान रखें ८ अक्टूबर से ११ तक में भी चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी।

**कार्तिक:–** १६ अक्टूबर की शाम से २० तक में चांदी पर तेजी जोरदार का ध्यान है। २३ अक्टूबर की शाम से २५ तक में भी चांदी पर तेजी आवेगी। ४ नवम्बर से ६ तक में भी चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी। ७ से १० तक में चांदी पर जोरदार घटाबढ़ी होगी।

**मार्गशीर्ष:–** १४ व १५ नवम्बर चांदी तेजी। १६ नवम्बर की दोपहर से १९ तक में चांदी पर मंदी घटाबढ़ी से जरूर आवेगी। ध्यान रखें २ दिसम्बर से ४ तक में चांदी पर तेजी जरूर आवेगी लेकिन २ दिसम्बर की तेजी फलेगी। ३ की मंदी है ४ की तेजी फलेगी। वैसे ३ की शाम से ४ तक में चांदी तेज रहेगी। ४ दिसम्बर की शाम से ७ तक में हमारा ध्यान चांदी पर घटाबढ़ी से मंदी का है। ९ दिसम्बर से १२ तक में चांदी पर जोरदार घटाबढ़ी होगी।

**पौष–** १५ दिसम्बर की शाम से १ महिने तक घटाबढ़ी से चांदी पर हमारा ध्यान तेजी का है। २० दिसम्बर की शाम से २२ तक में चांदी पर मंदी जरूर आवेगी। ध्यान रखें २३ दिसम्बर से २६ तक में हमारा ध्यान चांदी पर तेजी जोरदार का है। २९ दिसम्बर ३१ तक में भी चांदी तेज रहेगी। ३ व ४ जनवरी में चांदी पर मंदी आवेगी। ९ से १० जनवरी (१९९० ई०) चांदी तेज रहेगी।

**माघ:–** ११ जनवरी से १६ तक मंदी। १७ जनवरी की तेजी फलेगी। २१ जनवरी की मंदी फलेगी। २३ जनवरी में चांदी पर जोरदार तेजी आवेगी [illegible] और २६ जनवरी में भी चांदी पर तेजी जरूर आवेगी। २७ की चांदी की तेजी भी फलेगी। २८ से ३१ जनवरी तक में चांदी पर घटाबढ़ी से मंदी का प्रभाव रहेगा। ध्यान रखें ६ व ७ फरवरी में चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी।

**फाल्गुन:–** १० व ११ फरवरी में चांदी तेज रहेगी। १२ फरवरी की शाम से १४ तक में चांदी पर घटाबढ़ी से मंदी आवेगी। १५ फरवरी से १९ तक में चांदी पर हमारा ध्यान तेजी का है। २२ से २४ में तेजी जोरदार आवेगी। २ मार्च से ६ तक में चांदी पर जोरदार घटाबढ़ी रहेगी। ७ मार्च से ९ तक में चांदी पर मंदी जोरदार आवेगी।

**चैत्र कृष्णपक्ष:–** १२ व १३ मार्च में चांदी पर हमारा ध्यान मंदी का है। १७ मार्च की शाम को चांदी पर मंदी आवश्य आवेगी। १८ मार्च को भी चांदी पर मंदी दोपहर से अवश्य आवेगी। २१ मार्च की शाम से २३ तक मे चांदी पर तेजी जोरदार आवेगी

॥ इति शुभम् ॥

**सूचना :–** श्रीमान् व्यापारी महानुभावों को सूचित किया जाता है कि उपरोक्त चांदी की तेजी मंदी के अचूक चास सं० २०४६ वि० (१९८९ व ९० ई०) के हमने ज्योतिक अनुभवी ग्रन्थों व ग्रहगोचरों के द्वारा कठोर परिश्रम करके लिखे हैं। गत वर्षों की भांति इस वर्ष के हमारे व्यापार भविष्य से आपको अति लाभ होगा। श्रीमान् जी व्यापार रूख भी देखते रहें। लाभ-हानि के स्वामी व्यापारी ही होंगे। वैसे हमारे भविष्य से आपको गारन्टी से लाभ होगा। विस्तृत विवरण के लिए सं० २०४६ विक्रमी १९८९ व ९० ई० की हमारे व्यापार भविष्य की पुस्तक **दीक्षित व्यापार दर्शन** प्राप्त कर लें। इस पुस्तक में समस्त व्यापारिक वस्तुओं के अचूक चास दैनिक व लम्बी लाइनों मे प्रकाशित किये गये है। पुस्तक का मूल्य डाक व्यय समेत १४/- रु० चौदह रूपये है। वी० पी० से पुस्तक नही भेजी जावेगी।

**पता :**

**पं० नरोत्तमदेव दीक्षित, ज्योतिषी, मोहल्ला दिल्ली वाला, हाथरस (उत्तरप्रदेश) पिन - २०४१०१**





# संवत् २०४६ का व्यापारिक भविष्यफल

**लेखक : श्री रामावतार गुप्ता मु० पो० - खोरी, जिला-महेन्द्रगढ़ (हरियाणा) पिन–१२३१०१ ।**

**चैत्र शुक्ल पक्ष :** संवत् के आरम्भ काल में गल्ला आदि अन्य वस्तुओं में जनरल लाईन मन्दी की रहेगी। सुदी पंचमी को रोहिणी, सुदी सप्तमी को आर्द्रा, सुदी नवमी को पुष्य नक्षत्र होने से प्रत्येक रस पदार्थों जैसे : घी, गुड़, मिश्री, बतासा चीनी आदि के भावों मे तेजी की लाइन बनेगी। ता० १३।१४ अप्रैल २ दिनों के अन्तर्गत या शीघ्र ही चांदी में अच्छी मन्दी का धमाका आ सकता है। मन्दी होने से स्टाक करें। सुदी १० शनिवारी मघा नक्षत्र से युक्त है। अनाज, दलहन, धातुएं आदि में मन्दी आ सकती है। राई का स्टाक आगे लाभकारी रहेगा। सुदी १३ मिथुने भौम : तिलहन बाजार में जोरदार घटाबढ़ी चल सकती है। मन्दी होने से स्टाक करके आगे बेचें। पूर्णमासी की वृद्धि जौ, गेहूँ, चावल, मटर, मोठ, उड़द, गुवार, गुड़ आदि में एक सप्ताह के अन्दर अच्छी मन्दी आ सकती है।

**बैशाख मास :** बदी ३ को शनि वक्री हो रहा है। गेहूँ, मूंग, घी, हल्दी, जीरा आदि किराना सामान में तेजी कारक है। प्राय हर एक व्यापारिक वस्तुओं के भाव धीरे-धीरे तेजी की तरफ अग्रसर होंगे। ता० २६ अप्रैल : यदि आज आकाश बादलों से ढका रहे तो गर्जे या बरसे तो अनाज का स्टाक करें। भादव में बेचने से लाभ होगा। बदी ८ आर्द्रा का मंगल रूई, बारदाना, गुड़, तिलहन पदार्थ सरसों आदि में २० दिन के अन्तर्गत अच्छी तेजी आयेगी। पहले मन्दी में स्टाक करें। बदी ११ योग का क्षय घी, तेल तेज करेगा। बदी १३ रोहिणी बुध : तिल, शेयर्स, रूई, बारदाना के भाव अच्छी लिमिट से बढ़ेंगे। बदी १४ गुरुवारी होने से धान्य की पैदावार श्रेष्ठ होगी। सुदी एकम वृषे शुक्र: अनाज तेज होगा। एवम् तीन सप्ताह तक घटाबढ़ी से शेयर्स के भाव में वृद्दि होगी। व्यापारी अनाज तथा शैयर्स खरीदने से भावों में वृद्धि होगी। व्यापारी अनाज तथा शैयर्स खरीदने से लाभ उठा सकते है। शुक्ल पंचमी का क्षय तेजी कारक लिखा है :

**"पड़वा पाचै, चतुर्दशी, शुक्ल पक्ष में तीन ।**
**बढ़ने पर मन्दी करै, तेजी हो जब छीन ॥**

इस योग के अनुसार पक्ष में जनरल लाईन तेज रहेगी। शनिवारी अष्टमी अशुभ कारक है। लिखा है :

**"बैसाखी शुक्ला अष्टमी शनिवारी इक संग ।**
**जल सूखै, दु:खै प्रजा मन्त्री मण्डल भंग" ॥**

इसके अनुसार जल का शोषण जनता में दुख एवम् किसी राज्य का मन्त्री मण्डल भंग हो सकता है। सुदी ९ वृष संक्राति ३० मुहूर्ती होने से अन्नादि रसादि के भाव उचे-नीचे चलते सम होंगे। यहाँ वृष राशि में चार ग्रहो बुध–शुक्र–सूर्य–गुरू का राशि योग से वर्षा खूब होती है। अथवा युद्ध होता है। सुदी १३ दो दिन घी चावल की जनरल लाईन मंदी की रहेगी। शनिवारी पूर्णिमा तेजी कारक है। व्यापारिक वस्तुओं मे एक तेजी का उछाला आयेगा। यदि आज आकाश मे बादल बिजली या वर्षा हो या चन्द्रमा पर कुण्ड़ल (घेरा) हो तो समस्त धान्य कपास, मूंग आदि में तेजी आयेगी।

**ज्येष्ठ:–**बदी ४ रोहिणी का सूर्य ८-१० दिन के अन्तंगत रूई में अवश्य एक तेजी का उछाला आयेगा। चांदी मन्दी होगी। वृषे ५ मृगे शुक्र: फसलों में नुकशान के साथ-साथ बाजार का रूख तेजी की तरफ ले जायेगा बदी ९ अस्त गुरु घी, तेल, गुड़, चांदी, सरसो, गेहूँ अनाज आदि में एक सप्ताह में मन्दी का उछाला आयेगा। फिर तेजी की लाईन बनायेगा। बदी ११ रेवती नक्षत्र युक्त होने से खण्ड वृष्टि का आदेश देती है। योग का क्षय घी, तेल, तेज। बदी १३ पूर्व में बुधोदय सोना, चांदी, गहूं आदि मे तेजी तथा अति वर्षा कारक है। भारत वर्ष में व्यापक वर्षा होगी। परन्तु शनिवारी अमावस्या वर्षा में रूकावट पैदा करेगी।

सुदी दोज को आर्द्रा होने से यदि आज वर्षा होतो जल का शोषण होता है। एवम् यदि आज वर्षा हो जाय तो आगे अन्न में भारी तेजी की उम्मीद हो जायेगी। सुदी ३ कर्के मगल अन्न शेयर्स बारदाना आदि में तेजी कारक है। रूई में अच्छी मन्दी का उछाला आ सकता है। सावधान । सुदी ११ मिथुन सक्रान्ति १५ मुहूर्ती होने से अन्नादि रसादि पदार्थों में तेजी कारक है। संक्रान्ति समय चन्द्रमा का निवास वायु मण्डल में होने से वायु का वेग बढ़ेगा। उपद्रव झगड़े फिसाद से जनता भयभीत रहेगी। सुदी १२ विशाखा युक्त होने से प्राय: व्यापारिक वस्तुओं में एक मंदी का उछाला आयेगा। सोमवारी पूर्णिमा को मूल नक्षत्र होने से वर्ष श्रेष्ठ माना गया है। अनाज के भावों में मन्दी की प्रधानता रहेगी। वर्षा भी अनुकूल होगी। जनता को शुभफल की प्राप्ति होगी।

**आषाढ़:–**आषाढ़ बदी तीज श्रवण युक्त होने से अन्न संग्रह करने की राय देता है। हर मन्दी के झटकों मे खरीद कर आगे बेचें। गुरु का उदय चांदी मन्दी मोती रत्न आदि तेज रहेंगे। बदी ५ कर्क राशि में मंगल–शुक्र का राशि योग चांदी रूई में विशेष

तेजी कारक माना गया है। अतः चांदी का बाजार रूख देखकर काम करें बारदाना, शेयर्स के भी भावों में वृद्धि होगी। बदी ८ पुष्य शुक्र सोना, लाख, चमड़ा, गुड़ आदि में मन्दी का जोश भर जायेगा। बदी १० मृगे बुध गेहूँ, तिल, सरसों आदि में एक सप्ताह के अन्दर मन्दी आयेगी। मूंगफली के भाव भी गिरेंगे। बदी १२ योग का क्षय घी तेल आदि में एक तेजी का उछाला आयेगा। बदी १३ मिथुने गुरु भयकारक शासन में उपद्रव वर्षा में रूकावट, पश्चिमोत्तर देशों में अकाल सोना, चांदी, ताम्बा, सुपारी, सरसों, मूंगफली, अलसी आदि में अचानक तेजी चलेगी। परन्तु सरसों अलसी में मन्दी भी चल सकती है। बाजार रूख देखें। गेहू आदि तिल का स्टाक तीन महीने बाद बेचने पर लाभकारी रहेगा। सोमवती अमावस्या प्रत्येक व्यापारिक वस्तुओं में मन्दी का प्रभाव तीन दिन पहले से दिखायेगी। आर्द्रा युक्त होने, उत्तम फसल अच्छी वर्षा का संकेत देती है। सुदी ४ पूर्वी बुधास्त घी के भाव मन्दी की तरफ झुक जायेंगे। सोना, चांदी में घटा बढ़ी से तेजी। ता० ११ जुलाई से १४ जुलाई को साढ़े दस बजे तक क्रमशः चित्रा, स्वाती, विशाखा नक्षत्र है। यदि उन दिनों में किसी भी दिन वर्षा न हो तो आगे दुर्भिक्ष का लक्षण समझ कर अनाज का संग्रह करना चाहिए। कर्क की संक्रान्ति १५ मुहूर्ती से अन्न रसादि पदार्थों में तेजी कारक है। सुदी १४ कर्के बुध सोना, चांदी, बिनौला, मूंगफली, सरसों, गुड़, तेल आदि में अच्छी तेजी या मन्दी चलेगी। बाजार रूख देखें। आषाढ़ी पूर्णिमा को वायु परीक्षा अवश्य करनी चाहिए। क्योंकि इसका शुभ अशुभ फल बिल्कुल सटीक निकलता है।

**श्रावण मास:**—बदी एकम् बुधवारी 'प्रति पत्सर्द मासेषु बुधे दुर्भिक्ष कारिणी' के अनुसार इस पक्ष में सभी खाद्य पदार्थों अनाज, दलहन पदार्थों मसाले, शाक, सब्जी में जनरल लाईन तेज रहेगी। सिंह शुक्र वर्षा में रूकावट पैदा करेगा।

**"सावन में हो सिंह पर मघी जू शुक्र सवार ।**
**वर्षा नाशे मूल से अथवा मेह अपार" ॥** (भविष्य भारती से)

बदी छट – सिंहे मंगल, रूई, सोने के भाव में जबरदस्त उलट फेर करेगा। लाल वर्ण की वस्तुओं के भाव अच्छी लिमिट से बढ़ेंगे। आश्लेषा बुध गुजरात महाराष्ट्र आदि में भारी वर्षा कारक है। बदी १० कृत्तिका युक्त है। यदि आज वर्षा होतो सारे चौमासे अच्छी वर्षा होगी। फसल भी अच्छी होगी। बदी एकादशी रोहिणी युक्त होने से संवत् श्रेष्ठ होगा। अनाज के भावों में मन्दी दिखाई देने लगेगी। बदी १३ बुधोदय सोना, चांदी, रूई आदि में पिछली तेजी का रंग उतरना शुरू हो जायेगा। मतलब मन्दी होगी। राजस्थान में वर्षा होगी। मंगलवारी अमावस्या पुष्य नक्षत्र युक्त होने से वर्षा में रूकावट अशुभकारी है। यहाँ मंगल–बुध–शुक्र का सिंह राशि में मीटिंग होगी। व्यापारिक वस्तुओं में तेजी का बिल पास होगा। ता० २ अगस्त को वर्षा हो तो अति उत्तम है। इसके प्रभाव से फसल उत्तम होगी। शेयर्स के भाव बढ़ेंगे। ता० ४ अगस्त हिजरी सन् १४१० का शुभारंभ होगा। गुर्रा का मालिक शुक्र है। जो कि शुभ कारक है। लाख, चपड़ा चमड़ा, चना, गुड़, चावल की जनरल लाईन तेज रहेगी। श्रावण शुक्ला पंचमी एवम् छठ दोनों दिन वर्षा हो एवम् दक्षिणी पवन चले निश्चय दुर्भिक्षकारी योग समझें। गल्ला के व्यापारी इस योग के लक्षण देखकर अच्छा लाभ उठा सकते है। इस सम्बन्ध में पूरी जानकारी हमारी पुस्तक भविष्य फल प्रकाश सन् १९८८ ई० में दी गई है। सुदी ६ मंगल अस्त हो रहा है। मन्दी को स्पोर्ट करेगा। कई व्यापारिक वस्तुओं में अच्छी मन्दी भी आ सकती है। श्रावण में मंगल अस्त युद्ध कारक माना गया है अतः कहीं-कहीं युद्ध भी छिड़ सकता है। सुदी १० कन्या का शुक्र चावल में विशेष तेजी भी आ सकती है। लाल की लकड़ी में भयंकर तेजी आयेगी। ता १४ सिंहे संक्रान्ति लाल वस्तुओं गुड़, सरसों, तिलहन आदि में तेजीकारक है। यहाँ सूर्य–बुध–मंगल–केतू का राशि योग तेजी को बढ़ावा देगा। अच्छी तेजी भी आ सकती है। परन्तु तेजी की उम्मीद कम है। क्योंकि मंगल अस्त तेजी में रूकावट पैदा करेगा। फिर भी बाजार का रूख देखें। लाभ-हानि में हमारी जिम्मेदारी नहीं होगी।

**भाद्रपद मास :** बदी ४ कन्या बुध सोना, खाँड़, शक्कर आदि में तेजी की लम्बी लाईन बन सकती है। चांदी मन्दी। नि १३ के अन्दर जो वस्तुऐं मंदी हो खरीदें। जो तेज हो बेचना लाभकाकरी रहेगा। बदि ११ तीन दिन के अन्तर्गत रूई, सूत, गेहूँ, चना आदि में एक तेजी का उछाला आयेगा। यहाँ बुध–शुक्र एक नक्षत्र एक राशि पर योग करेंगे। जो कि वर्षाकारक है। परन्तु इस दौरान सूर्य के आगे मंगल चल रहा है, जो कि वर्षा में रूकावट पैदा करेगा। बदी १४ पू० फा० सूर्य सोना, चांदी, चावल, गेहूँ, जीरा, घी आदि सरसों के भावों में तेजी का रूख रहेगा। गुरुवारी अमावस्या सुख सुभिक्ष कारक है। सुदी १ चित्रा का सूर्य रूई में मन्दी का ध्यान जमा ले। गुजरात, बम्बई दक्षिणी भारत में वर्षा का योग है। परन्तु खण्ड वृष्टि होगी। सुदी २ आज का चन्द दर्शन एक मास के अन्तर्गत किसी राज्य का मन्त्री मण्डल भंग करेगी। अनाज सस्ता हो तो संग्रह करें। नवम्बर में लाभकारी रहेगा। सुदी ७ अनुराधा युक्त है। यदि आज वर्षा न हो तो आगे भी वर्षा की आशा नहीं करनी चाहिए। तुला शुक्र रूई, सोना, चांदी में मन्दी की तरफ झुकाव रहेगा। सुदी ९ कन्या मंगल लाल रंग की वस्तुओं, लाल मिर्च, गुड़ आदि में तेजी का संचार करेगा। रूई में डेढ़ दो महिने मन्दी चल सकती है। सुदी १० शनि मार्गी होने से बाजार की लाईन पलट जायेगी।

**"वक्र चाल चलते हुये शनि मार्गी हो जाय ।**
**चालू फल बाजार का एक दम पलटा खाय ॥"**

सरसों, तोरिया भी मंदी आयेगी। रूई के व्यापारियों शीघ्र रूई बेचें। शुक्रवारी पूर्णिमा पू० भा० युक्त होने से सुख सुभिक्ष मन्दी कारक है। ता १५ सित० बादल बिजली चमकती हो तो अनाज शीघ्र बेच देना चाहिए। आकाश निर्मल रहे तो अनाज का स्टाक लाभकारी रहेगा।

**आश्विन मास :** बदी एकम् कन्या संक्रान्ति ४५ मुहूर्ती अन्न मन्दा करेगी। बदी ४ पश्चिमी बुधास्त वर्षाकारक है। सोना, चांदी, रूई बारदाना मन्दा होगा। बदी ९ मकरे राहू जो, जना, गेहूँ, कांसी, सूत, रेशम आदि में तीन मास मन्दी की लाईन रहकर भारी तेजी आयेगी। कौंसी (एक प्रकार की धातु) रेशम, सूत का संग्रह चौथे महीने बेचने से अति लाभकारी रहेगा। पूरी जानकारी के लिए भविष्यफल प्रकाश सन् १९८८ ई० का मंगा कर लाभ उठायें। बदी ११ हस्ते भौम फसलों को हानि घी, गुड़, नमक आदि में तेजी कारक है। सुदी एकम् शनिवारी अन्न में भारी तेजी या मन्दी करेगी। तेज होने से बेचें। मन्दा होने से खरीदें। बाजार का रूख देखें। सुदी २ वृषे शुक्र अनाज, रूई के भावों में मंदी कारक शेयर्स चांदी मन्दी होकर तेज। सुदी ३ मार्गी बुध घटा-बढ़ी कारक है। सुपारी नारीयल में तेजी चलेगी। सुदी ५ अनुराधा शुक्र दही, दूध, घी, चावल, चांदी, गुड़ आदि में मन्दी कारक। सुदी १० चित्रा शुक्र गेहूँ आदि अन्न, सोना, चांदी, अरहर, रूई, के भावों में बढ़ोत्तरी होगी। सुदी ११ आर्द्रा के चौथे चरण का गुरु २५ दिन के अन्तर्गत सर्वरस पदार्थ गेहूँ सुगन्धित पदार्थ मंदी करेगी। सुदी १४ का क्षय तीन दिन के अन्दर रूई, चांदी में एक तेजी का उछाला। शनिवारी पूर्णिमा तेजी कारक है। यदि आज वर्षा हो जाये तो वस्तु मात्र में तेजी का रूख हो जायेगा।

**कार्तिक मास :** बदी एकम् चित्रा मंगल छूत की बिमारियों में जनता परेशान रहेगी। चावल चना धातुऐं तेज। यदि आज सूर्य के कुण्डल (घेरा) दिखाई दे तो तिल, तेल, तिलहन का व्यापार नहीं करना चाहिए। अन्यथा हानि के सिवाय कुछ नहीं मिलेगा। बदी ३ तुला संक्रान्ति ३० मुहूर्ती होने से गल्ला मार्किट ऊँचा नीचा चलता सम रहेगा। बदी ७ अन्न में तेजी कारक है। आगे तेजी होगी। बदी ८ पूर्वी बुधास्त रूई, सोना, चांदी के भावों में घटा बढ़ी से अर्थात् प्रथम करीब एक सप्ताह तेजी। फिर मन्दी। फिर तेजी। इस प्रकार लाईन चलेगी। घी मंदा। बदी ११ तुला का मंगल सभी प्रकार का अन्न तेज करेगा। गेहूँ, गुड़, घी में भारी तेजी आ सकती है। चांदी मंदी। बदी १२ तुला राशि में सूर्य–मंगल–बुध का राशि योग कष्ट तथा तेजी कारक है। रविवारी दीपावली अशुभकारी है। आगे वर्षा काल में ५० दिन वर्षा होने की घोषणा करती है। अन्न में अच्छी तेजीकारक है। सुदी एकम् धनु शुक्र अन्न में तेजी कारक है परन्तु गुरु साथ में वक्री हो रहा है। सुभिक्षकारक है। दो सप्ताह के अन्दर प्रायः व्यापारिक वस्तुओं में मंदी का संचार होगा। मंदी की लम्बी लाईन भी बन सकती है। परन्तु किराने का सामान में तेजी आयेगी। ता० १ नवम्बर से ४ नवम्बर तक तेल, तिलहन, रूई, चांदी, बारदाना, गेहूँ आदि में घटाबढ़ी से जनरल लाईन मन्दी की रहेगी। स्वाति का मंगल दो या तीन सप्ताह के अन्दर रूई में अच्छी तेजी का उछाला लायेगा। सुदी ८ विशाखा बुध अनाज का भाव कई प्रान्तों में मंदा। परन्तु कहीं-कहीं तेज भी रहेगा। दो सप्ताह के अन्दर दक्षिणी प्रान्तों में उपद्रव, सरसों, राई, हींग, शेयर्स के भावों में तेजी का संचार होगा। ता० ९ नवम्बर के दिन आकाश में बादल छाये रहे तो नोट करें कि आगे आषाढ़ में उत्तम वर्षा होगी। सुदी १३ पू० फा० शुक्र तिलहन पदार्थ, मूंग, नमक, उरद आदि दिन १३ में मंदी का धमाका होगा। ता० १३ नव० सोमवारी पूर्णिमा भरणी युक्त है :

**"अश्विनी भरणी वर बने, पूनम से संयोग ।**
**जुवार, गुवार, मकई, मटर महंगाई अरु रोग" ॥** (भविष्य भारती)

इस योग के अनुसार सावनी फसल का सब माल तेज होगा। यदि आज आकाश में बादल हो तो रूई में अवश्य तेजी आयेगी।

**मार्ग शीर्ष :** बदी एकम् वृश्चिके बुध -समस्त तेलिये पदार्थ घी के मार्किट तेज करेगा। बदी ४ वृश्चिके संक्रान्ति १५ मुहूर्ती होने से अन्न रस पदार्थ तेज। परन्तु संक्रान्ति समय चन्द निवास वारुण मण्डल में होने के कारण सुभिक्ष मन्दी कारक है इस एक महीने के अन्दर अर्थात् अगली संक्रान्ति तक जो माल वस्तुऐं मन्दी हो। खरीदें वह वस्तुऐं छठे महीने बाद बेचने से लाभ होगा। बदी ७ अनुराधा सूर्य दो सप्ताह के अन्दर सब प्रकार के शेयर्स अनाज गुड़ आदि के भाव बढ़ेंगे। बदी ८ मंगलोदय अच्छी वर्षा कारक है। सोना, चांदी, अरण्डी, बिनौला, बारदाना आदि में तेजी कारक। बदी १२ विशाखा मंगल कपास, गेहूँ, रूई आदि का भाव बढ़ने वाला है। सावधानी द्वादशी की वृद्धि रूई में मंदी का झटका देगी। मंगलवारी अमावस्या तेजी कारक है सुदी दो आज का चन्द दर्शन अनाज में घटाबढ़ी करेगा। तिलहन, गुड़, अफीम मन्दे। सुदी ३ मकरे शुक्र फसलों में नुकसान होकर अन्न के भावों में तेजी का संचार होगा। शेयर्स तेज। सुदी ५ धनु बुध सोना, चांदी, रूई, बिनौला आदि के भावों में एक सप्ताह के अन्तर्गत तेजी होगी। सुदी ११ वृश्चिके मंगल सभी द्रव्यो पदार्थों में तेजी। सोना चांदी में तेजी का अवसर न चुकिये। सुदी एकादशी शनिवारी होने से प्रजा में दु:ख तथा किसी राज्य का मन्त्री मण्डल भी भंग हो सकता है। त्रियोदशी का क्षय घी तेल में तेजी कारक। शनिवारी पूर्णिमा अनाज घी में तेजी को स्पोर्ट करेगी। ता १२ यदि आज आकाश निर्मल रहे तो अर्थात बादल आदि न हो तो अन्न का संग्रह करें। आगे उत्तम लाभ मिलेगा।

**पौष मास :** कृष्ण प्रतिपदा बुधवारी होने से इस पक्ष मे सभी खाद्य पदार्थ नमक, घी, अनाज, दाले, शाक, सब्जी आदि मे जनरल लाइन तेज रहेगी। बदी ३ धनु संक्रान्ति सुभिक्षकारी है तिलहन पदार्थों मे तेजी का रूख। अनाज के भावो मे कोई खास अन्तर नही होगा। यदि आज वर्षा हो तो नोट करें कि गेहूँ, चने की पैदावार उत्तम होगी। ता० २० दि० वर्षा हो तो या आधी रात को मेघ गर्जना करे तो आगे चार्तुमासमें अच्छी वर्षा होगी। नोट करें। बदी ९ अस्त शनि मन्दीकारक है शेयर्स बारदाना, मन्दा होगा। मन्दी वस्तुऐं संग्रह करें। विशेष जानकारी के लिए भविष्यफल मंगा कर लाभ उठायें। जिसमें वर्ष भर के खुलासा तौर पर जानकारी दी गई है। बदी १३ मकरे बुध शुभ-अशुभ दोनों प्रकार के फल होंगे। सौदा बाजार दुतर्फा चलकर समान रहे। शुक्र बक्री होने से बाजार की लाईन बदलने मे सहायक है। भारत के दक्षिणी पूर्वी प्रान्तों मे हड़ताल, दंगे आदि की संभावना रहेगी। अमावस्या को मूल नक्षत्र बहुत ही सुभिक्ष कारक है। सुदी एकम् आज का चन्द्र दर्शन सरसो, तिल, चावल, उड़द, चना, घी, किराने की वस्तुऐं मटर, मूंग आदि के प्रथम मन्दी का झटका आकर तेजी होगी।

सुदी पंचमी ज्येष्ठा का मंगल १२ दिन के अन्तर्गत चांदी मन्दी। रूई मे घटाबढ़ी पश्चिमी बुधास्त व्यापार में अल्प लाभ वर्षा कारक है। सुदी ८ बक्री धनुषि बुध एक सप्ताह के अन्दर सोना, चांदी, रूई, बिनौला आदि मे तेजी आयेगी। सुदी ९ रेवती युक्त होने से रस पदार्थ गुड़, खाँड आदि में मन्दी कारक है। सुदी एकादशी कृतिका युक्त होने से लाल वर्ण की वस्तुओ का स्टाक आगे लाभकारी रहेगा। विशेष जानकारी हमारी पुस्तक मंगा कर पढ़ें। सुदी १३ मंगलवारी घी संग्रह करने की राय देती है। यदि आज आकाश मे बादल खाली मंडरा कर चले जायें। वर्षा न हो तो गेहूँ का संग्रह करना लाभपद है। पौष की पूर्णिमा को चन्द्र दिखाई न दे एवम् उत्तर दक्षिण मे बिजली चमके मेघ युक्त आकाश हो तो नोट करें कि श्रावण की अमावस्या के दिन महा वर्षा होगी।

**माघ मास:**—बदी दोयज शनिवारी घोर, दुर्भिक्ष युद्धकारी है। लिखा है –

**"दुतिया तृतीया माघ बदी शुक्र शनैश्चर वार।**
**तो पृथ्वी पर युद्ध से बहे रक्त की धार॥"** (भविष्य भारती)

बदी ३ मकर सक्रान्ति धान्यों में मंडी तथा तैलिये पदार्थों मे तेजी कारक है। रविवारी होने से युद्ध कारक मानी गई है। पिछली सक्रान्ति कर्क की शनिवारी थी लिखा है –

**"कर्क मकर दो बहिने है, बैठे एक ही बार।**
**कै विरजा को पतिमरै कै पडै अचिन्तो कार॥"** (भविष्य भरती)

बदी छट पश्चिमे शुक्रास्त उत्तर मे सुभिक्ष मारवाड मे अन्न तेजी हर वस्तुओं मे तेजी कारक। देवगणो मे होने से युद्ध तेजी कारक। दिल्ली राज्य मे परिवर्तन एक सप्ताह चांदी की जनरल लाईन तेज। बदी ९ मूल धनुधि भौम सर्वमूल पदार्थ हल्दी, प्याज, आलू आदि धातुऐं तिलहन, बारदाना में तेजी का संचार होगा। रूई में भारी तेजी आ सकती है। परन्तु मार्गी बुध अच्छी घटाबढ़ी करेगा। अनाज एक सप्ताह के अर्न्तगत तेज। बदी एकादशी शुक्तोदय पूर्व में पंचवर्ण रेशमी वस्त्रों में भारी तेजी। किसी श्रेष्ठ पुरुष की मृत्यु होना सम्भव है। उपद्रव तेजी कारक आपसी मतभेद पैदा होंगे। एक सप्ताह में उदयास्त होने से उपद्रव शान्ति कारक है। लिखा है –

**"उदय अस्त सप्ताह में अगर शुक्र हो जायें।**
**प्रांत अशान्त प्रजा रहे, दःख नितान्त अधिकाय॥"** (भविष्य भारती)

बदी १२ शनि उदय –लहसून, मूंग, चावल आदि में तेजी कारक है। उसका प्रभाव ५ दिन बाद बाजार पर पड़ेगा। मनुष्यो मे कोई विशेष रोग महामारी फैल सकती है। शेयर्स भी तेज होंगे। रूई मन्दी सुदी एकम् शनिवारी घोर दुर्भिक्षकारी है। इसके प्रभाव से आगे वर्षाकाल में वर्षा की कमी रहेगी। सुदी २ का चन्द्र दर्शन दलहन तेज करेगा। सुदी ९ उ० षा० बुध : फसल खूब फैले फुले। इसके प्रभाव से आगे मन्दा रहेगा। सुदी १३ मकरे बुध शुभ अशुभ दोनों प्रकार के फल देगा। सौदा बाजार दुतर्फा चलकर समान रहे। रूई के भावों में तेजी का संचार होगा। शुक्रवारी पूर्णिमा को शुक्र मार्गी होने से एक सप्ताह तक सोना चांदी तिलहन आदि वस्तुओं मे जनरल लाईन मंदी रहेगी। रूई में घटाबढ़ी रहेगी। खग्रास चन्द्रग्रहण रात को हो रहा है। शुक्रवारी चन्द्र ग्रहण सुभिक्ष कारक है। कर्क राशि तथा अश्लेषा नक्षत्र वालो के पीड़ा कारक है। इन्हें ग्रहण नहीं देखना चाहिए। मूंग का स्टाक पांच मास पश्चात् लाभकारी रहेगा। रूई मंदी हो तो स्टाक करें। तीन मास पश्चात् लाभ होगा विशेष जानकारी के लिये हमारी पुस्तक भविष्य-फल प्रकाश सन १९८९ ई० का मंगा कर लाभ उठाये।

**फाल्गुन मास:**—बदी २ उ० षा० का शनि अनाज आदि में तेजी कारक है। व्यापारिक वस्तुये संग्रह करने पर पहले तीसरे छठे मास मे दुगुना तिगुना तक लाभ हो सकता है। ता० १२ फरवरी को वर्षा हो तो लाल वर्ण की वस्तुयें संग्रह करें। पांच मास पश्चात अच्छा लाभ होगा। बदी छट चित्रा नक्षत्र उपरान्त स्वाती युक्त होने से तीन मास तक मिले जुले फल होंगे। वृद्धि होने से रूई में तेजी। घी, चावल मंदा होगा। बदी दसमी मकरे शुक्र फसलों को प्राकृतिक कारणो से हानि होगी। इसके प्रभाव से अन्न आदि में तेजी का संचार होगा। शेयर्स भी तेज सर्दी बढ़ेगी बदी १३ मार्गी गुरु दिन १३ में सोना चांदी सरसों बिनौला आदि अन्य वस्तुओं मे एक तेजी का उछाला ५ दिन पहले से मारते है। फिर बाजार मन्दा रूई में अच्छी मंदी भी आ सकती है। घी के भाव तेज। रविवारी अमावस्या घी अन्य वस्तुऐ तेज करेगी। रूई चांदी में मंदी कारक है। सुदी एकम् पू० भा० युक्त होने से इस पक्ष मे अनाज आदि कि जनरल लाईन तेजी की रहेगी। रूई में अचानक तेजी या मन्दी चलेगी। चन्द्र-दर्शन एक मास के अन्दर किसी राज्य का मन्त्री मण्डल भंग तथा अन्न में तेजी होगी सुदी ४ चतुर्थी का क्षय –

**"किसी मास में तीज या सुदी चौथ घट जाय।**
**ग्राहक मांगे मूंग घी, विक्रेता नट जाय॥"** (भविष्य भारती से)

इस योग के प्रभाव से मूंग घी आदि में अच्छी तेजी आयेगी। सुदी सप्तमी, कृतिका युक्त होने से आगे भादव मास की अमावस्या के दिन प्राय: सभी जगह व्यापक वर्षा होगी। नोट करें। मकरे मंगल तिलहन पदार्थों में तेजी एवम् धान्य में मंदी कारक है। सोना चांदी में अच्छी घटा बढ़ी। वैधृति–रोहिणी के संयोग से शीघ्र ही वस्तु मात्र में भारी मन्दी का झटका। सुदी ८ रोहिणी युक्त होने से अन्न में अच्छी आयेगी। लिखा है –

**"कुम मीन के अन्तरे अष्टमी रोहिणी जोय।**
**दुगनी तिगुनी चोगुनी तेजी अन्न में होय॥"**

इस योग के प्रभाव से प्रथम मे एक दम मन्दी आती है फिर बाजार तेज होता जाता है। इस प्रकार अच्छी तेजी होती है। रविवारी पुर्णिमा पू० फा० युक्त होने से सुभिक्षकारी है। हर धातु वस्तु अनाज के भाव गिरते नजर आयेंगे।

**चैत्रमास कृष्णपक्ष :** बदी ३ मीने संक्रान्ति ३० मुहूर्ती होने से अन्न रस पदार्थों का भाव ऊंचा नीचा चलता सम रहेगा। यदि आज वर्षा हो तो तेल घी कपास आदि का संग्रह पांच महीने बाद बेचने पर लाभकारी रहेगा। बदी पंचमी श्रावणे भौम: सोना, चांदी में अच्छी तेजी आयेगी। लिखा है :

**"श्रवण नखत जब कभी हो कोई ग्रह क्रूर।**
**अन्न भाव महंगा रहैं गेहूं तेज जरूर॥"** (भविष्य मारती)

दिन २० के अन्तर्गत गेहूँ आदि में भारी तेजी आ सकती है। यहाँ से मीन राशि में सूर्य बुध का योग शेयर्स मन्दे करेगा। खास कर कपड़ो मिलो के शेयर्स। बदी छट योग की वृद्धि घी, तेल आदि में एक मन्दी का झटका आयेगा। बदी १० उ० षा० २ मकरे शनि-सोना, चांदी, तांबा, सूत, कपास, धान्य के भाव तेज हो। रोग से प्रजा का नाश। शासन कर्त्ताओं को चिन्ता। पृथ्वी पर अन्न की पैदावार कम। लोहा, तेल, पदार्थ मन्दा। सोमवती अमावस्या हर एक वस्तुओ में मन्दी का झटका लायेगी। दो दिन पहले से भी इसका प्रभाव देखा गया है।

**नोट :** यह लेख ग्रहो की चाल, राशि परिवर्तन उदयास्त बक्री मार्गी तिथिवार योग नक्षत्र आदि अन्य महत्वपूर्ण योगों के आधार पर लिखा गया है। होना या न होना ईश्वराधीन है। अत: बाजार का रूख देखते हुये काम करना चाहिये। लाभ-हानि में हमारी जिम्मेबारी नही होगी।

**आवश्यक सूचना :** हमारे लेखों से लाभान्वित होने पर अनेक व्यापारियों ने प्रशंसा पत्र भेजे है। हम उनके बहुत आभारी है। यह लेख बहुत ही संक्षेप में लिखा गया है। पूरा व्योरा साल भर का जानने के लिये हमारी सुप्रसिद्ध व्यापार सम्बन्धी पुस्तक भविष्य-फल प्रकाश सन् १९८९ ई० का मंगा कर लाभ उठावें। इस पुस्तक में साल भर की दैनिक तेजी मंदी, तेजी मंदी के पीरीयड, स्टाक करने का उचित मौका माल खरीदने एवम् बेचने की लाभकारी तारीखे, अनाज तिलहन किराना धातुयें शेयर्स, गुड़, खाण्ड, रस पदार्थ, घी, बारदाना, शाक-सब्जी आदि के वार्षिक स्पेशल चांस पुस्तक में अलग से दिये गए है। इसके इलावा शकुन विचार अन्य ज्योतिषियों के स्पेशल लेख भविष्य वाणियों तथा उपयोगी जानकारी दी गई है। पिछले वर्ष से अधिक नवीन जानकारी अधिक पृष्ठ संख्या मूल्य वही ४५) पैतालीस रुपया डाक-खर्च ५ रु० अलग। हमारी दूसरी पुस्तक भविष्य भारती अर्धकाण्ड सम्बन्धि अदभुत कविता पुस्तक है। जिसमें तेजी मन्दी के फारमूले कविता के रूप में अर्थ सहित है। यह लेख इसी पुस्तक के आधार पर दिया गया है। हमेशा काम आने वाली पुस्तक है। मूल्य २५ रु०। दोनों पुस्तक एक साथ मंगाने पर डाक खर्च फ्री। पूरा मूल्य अग्रिम आने पर। एक पुस्तक के लिये १० रु० का एम० ओ० आना अति आवश्यक है। अपना पता साफ साफ पिन कोड सहित लिखें। मनिआर्डर भेजने का पता :
हमारा पता :

**प्रकाश पुस्तकालय, पो. औ. - खोरी, जिला - महेन्द्रगढ़ (हरियाणा) पिन- १२३१०१**

# वार्षिक व्यापार-दिग्दर्शन संवत् २०४६

लेखक-ज्योतिषरत्न पं. राजाराम जैन फर्जन्य एवं अर्घकाण्ड-वाचस्पति
११९ कटरा स्ट्रीट मैनपुरी सिटी (उ. प्र.) पिन-२०४००१

संवत् २०४६ का प्रारम्भ गुरुवार को होने से संवत् २०२९-२०४०-४३ की भांति वर्षेश गुरु होगा। आज ६ अप्रैल ८९ गुरुवार को रेवती नक्षत्र होने से वर्षाकाल में मेतुकी वर्षा अधिक होगी। अन्न, तिलहन, दलहन के संग्रह से भाद्रपद मास में अच्छा लाभ होगा। संवत् २०४० में पहले हल्दी में तेजी फिर मन्दा चला था। संवत् २०४३ में वर्षा अधिक हुई थी किन्तु यहां गुरु के साथ मन्त्री भी गुरु ही बना है। अस्तु—जो राजा हो वर्ष का, वही बने दिवान। क्षय परजा की जानिये आधा संवत् जान ॥ संवत् २०२९ में वर्षा ओलापात, वृषे गुरु के प्रभाव से यहा देशी घी, तेल, अन्नादि इस शुक्ल पक्ष में तेज हो सकेंगे। शुक्ल १ प्रथम नवदुर्गा के क्षय से पिछले साल की भांति धर्मप्राण जनता को कष्ट होगा। तारीख ७ को शुक्रवार (१५ मुहूर्ता) दक्षिण श्रृंगी मोटा चन्द्रोदय रूई, पाट, रेशम, चांदी के साथ खाद्य वस्तुयें भी तेज करेगा। तारीख ८ को १०।११ बजे सवेरे मृगे भौम से सभी वस्तुयें तेज। ता. ९ को २।१९ बजे मेषे शीघ्री बुध हर्षल वक्री मेषांशे गुरु बुध: ता. १२ को शी. मेषे शुक्र मेषांशे गुरु-बुध बादल वर्षा बुध—शुक्र यहाँ ता. २३ तक चांदी, गुड़, खॉड में मन्दा तिलहन-दलहन तेज सम्भव। ता. १३ की रात को मेषे अर्क: गत संक्रांति से तीसरे बार चौथे नक्षत्र में (३० मुहूर्ती) बैठी अवस्था में गुरुवार को अग्निमण्डल में बुध—शुक्र (दोनों शीघ्री) से युक्त होकर आवेगी। यथा फल-**सूर्यधिष्ण्ये च पूर्वस्मात् यदि वारे तृतीय के संक्रांति-निशि सूर्यस्य सुभिक्षं स्यात्तदोत्तमम्** ।अर्थात् तीसरे बार चौथे नक्षत्र में रात को कभी संक्राति अच्छा-मन्दा लावेगी।। गुरुवारी मेष संक्राति होने से मंत्री गुरु १६ विस्वासंवत् करेगा। ता. १४ को नेपच्यून वक्री मेष नवांश में गुरु—शुक्र-बुध ता. १४ तक बादल वर्षा वायुवेग इस वर्ष की रामनवमी को वर्षा होने की आशा है। ता. १५ को भरणी बुध से मन्दा। ता. १६ को सायं पश्चिमोदयी बुध से बादल वर्षा वायुवेग, ओलापात मौसम में परिवर्तन वस्तुओं में पिछले चलते रूख को ता. १७ को एकदम वदल देगा। ता. १३ को प्रात: मिथुन भौम होकर शनि से प्रतियोग होने से कहीं-कहीं वर्षा, ओलापात तो कहीं सूखा। सभी वस्तुओं के भावों में भयानक तेजी या मन्दा चल पड़ेगा। सावधान गेहूं में तेजी सम्भव है। शुक्ला १४ की वृद्धि तथा चैत्री पूर्णिमा शुभवारी चित्रा संयोगी सभी खाद्य-वस्तुओं में मन्दी का संकेत कर रही है। गुरु वृष राशि में शीघ्री गति आ जाने से रूई, पाट, रेशम, काली मिर्च में तेजी का अवसर देगा। रूख देखकर व्यापार करें।

**उत्तर भारतीय वैशाख मास :** २२ अप्रैल की रात में कृति बुध भरे शुक्र से बादल वर्षाफल सभी वस्तुओं में मन्दी। ता. २३ को शनि वक्री, गुरु शीघ्री से ऊपज की वस्तुओं का धीरे-धीरे स्टाक करने से अच्छा लाभ होने की आशा है। ता. २५ को वृषे बुध होकर गुरु-बुध योग से सोना, चांदी, सर्वधातु रूई, पाट, रेशम, काली मिर्च में तेजी आने का योग बना है। बादल वर्षा का योग भी होगा। ता. २९ की रात को रौद्रे भौम सभी वस्तुओं में तेजीकारक है। ता ३० को पश्चिमोदयी शुक्र (ऋजुद्वार-छठा मण्डल शुभ राक्षसगण और देव वीथि अशुभ) बादल वर्षा, वायुवेग सभी वस्तुओं में जोरदार कोई चाल निकलेगी। कृष्ण ११ (१ मई) को उ. प्र., हरियाणा, पंजाब, राजस्थान,, म. प्र. में जहां भी बादलों का मण्डान होगा, वहां आगे उपज श्रेष्ठ होगी। कृष्ण १३ गुरुवारी भी समर्थक है। २ मई को कृष्ण १२ को क्षय से मन्दा। ता ३० को रात में रोहि. बुध कृति. शुक्र से कल तक सभी वस्तुयें मन्दी। ता. ५ कृष्ण ३० बुधवारी तो श्रेष्ठ भरणी नक्षत्र शुभ नहीं होगा। आज ही शुक्र-सूर्य-चन्द योग से तेजी छठे मास में मन्दा,सातवें मास जौ, अन्न, मूंग वस्त्रादि तेज होंगे।

**गुजराती वैशाख मास :** में ५ शनिवार से घी, तेल, बाजरा, कपास, तेज गुजरात में महोत्पात् किन्तु यहा शुक्ल पक्ष में तीन शनिवार से सभी वस्तुयें मन्दी होगी। ता. ६ को शी. वृषे शुक्र होकर शी. गुरु+बुध+शुक्र योग से कहीं-कहीं बादल वर्षा, वायुवेग शेयर्स चांदी में तेजी भी संभव, गुड़, खॉड़, तिलहन, दलहन में मन्दी का दौर चल सकेगा। ता. ७ मई को अक्षय तृतीया रविवारी रोहिणी संयोगी भी समर्थक है। ता. ९ शुक्ल ५ मंगलवारी के क्षय से चांदी के साथ सभी वस्तुयें तेज। ता. ११ शुक्ल ७ की वृद्धि से मन्दा। ता. ११ को कृति. रवि में २४ मई तक जहा भी बादल वर्षा बूंदाबांदी होगी तो उस क्षेत्र में उ. प्र., हरियाणा, पंजाब, राजस्थान, म.प्र. में आगामी वर्षाकाल भी श्रेष्ठ रहेगा। ता. १२ को सायं वक्री बुध ता. १४ को सायं अस्त से बादल वर्षा वायुवेग हो तो श्रेष्ठ वस्तुओं के चलते भावों में ता. १३-१५ को जोरदार परिवर्तन या मन्दा होगा। ता. १४ को रोहि. शुक्र से कल मन्दा शुक्ला १० रविवार से चौथे मास में चांदी, सोना, तेज, सफेद वस्तुयें कार्तिक मास तक तेज रूई, कपास, शक्कर में तेजी होगी। आज ही शाम को वृषे रविवारात् ४ नक्षत्रात् ४ (३० मुहूर्ती) गुरु+शुक्र से युक्त होकर आगे तेजी मन्दीकारक है। ता. १५ को रोहि. शुक्र से सभी वस्तु यें मन्दी, ता. १८-१९ शुक्ला १३-१४ शुभवारी होना श्रेष्ठ है। वैशाखी पूर्णिमा को विशाखा नक्षत्र भी श्रेष्ठ है किन्तु धनिष्ठायां ४ चरणे राहु से तेजी (भौम-शनि की पारस्परिक दृष्टि) महोत्पातिक है। १९ अप्रैल को वस्तुओं का नया रूख जोर से बदलेगा। गुड़, खॉड़ मेंमन्दा हो सकेगा। कैमीकल्स में भयानक तेजी या मन्दा होगा।

**विशेष जानकारी** जबाबी कार्ड से भेंट पूछकर प्राप्त कर सकते है।

**उत्तर भारतीय ज्येष्ठ मास :** में ५ रविवार से घोर गर्मी आगे कहीं अति वृष्टि तो कहीं अनावृष्टि से उपज का नाश, रोगोपद्रव होगा। इस मास में उपर्युक्त क्षेत्रों में जिस तिथि से जिस तिथि तक पूर्वी वायु चले कि जिससे लौकी की उपज बहुत हो तो उस क्षेत्र में श्रावण में वर्षा भी उसी तिथि तक न हो सकेगी।२१ मई को पुनर्वसौ भौम से प्राय: सभी वस्तुएँ में तेज ता० २५ को रोहे रवि में ७ जून तक उपर्युक्त क्षेत्रों में सूर्य का तपना घोर गर्मी जहाँ जिस क्षेत्र में होगी वहाँ आगामी वर्षाकाल भी श्रेष्ठ रहेगा। गर्जना वर्षा होने से आगे अतिवृष्टि अनावृष्टि से उपज का धुर नाश होगा। सभी वस्तुये तेज किन्तु मृगे शुक्र से मन्दा शेयर्स मन्दे भी होंगे। ता० ३० को पश्चिमोत्तर गुरु से भारत के उत्तर दक्षिण में (केरल) में मानसून दो दिन पहले से ही उठता दिखाई देगा। उत्तरी पश्चिमी मध्य हिन्द में जहाँ भी वर्षा होगी वहाँ उपज का नाश होगा। गेहूँ, गुड़, खाँड़, तिलहन-दलहन सोना, चाँदी मन्दे, रूई पाट शेयर्स तेज, वर्षा होने पर खाद्य वस्तुयें तेज। संवत् २०३४ में मन्दा चला था। आज ही कृष्णा १० मंगलवारी से आगे कहीं कहीं वर्षानाश सायं शी० मिथुने शुक्र होकर (मंगल+शुक्र (शनि से प्रतियोग) ६ जून भी शाम तक गुड़ खाँड रूई पाट, रेशम, काली मिर्च, तेल, तिलहन, दलहन तेज शेयर्स सोना, चाँदी मन्दे होंगे। २ जून को कृष्णा १४ का क्षय, साथ ही पूर्वोदयी बुध से दक्षिणी हिन्द में हैदराबाद, आन्ध्र, गुन्टूर, मद्रास में घोर वर्षा आँधी तूफान का जोर सभी वस्तुयें तेज, आज बना रूख ता० ९ को बड़े ही जोर शोर से बदलेगा। ता० ३ को शी० मृगे गुरु देशी घी, तेल, चावल तूअर लाख, सोना, चाँदी सर्वधातु मे मन्दा। दक्षिणी हिन्द में वर्षा भी होगी किन्तु यह अमावस शनिवारी होने से आगे ५-६ मास में घोर दुर्भिक्ष सुपरीक्षित कुयोग है।

**गुजराती ज्येष्ठ मास :** शुक्ला १ रविवारी ४ जून से हवा का जोर किन्तु मृगशिरा संयोगी होने से आगे वर्षा काल श्रेष्ठ रहेगा। इस मास में ५ रविवार से अन्न तिलहन तेजी अशुभ फल भी होंगे। १५ दिन बाद सार्वत्रिक वर्षा होगी। ता० ५ को रौद्रे शुक्र से आंधी तूफान के साथ कौशल, कलिंग, सिन्धु, गुजरात, कच्छ की नदियों में बाढ़ आवेगी। सोना, चाँदी, रूई, पाट, तिलहन-दलहन नमक मन्दे होंगे। आज ही १।३८ बजे मार्गी बुध से इधर वायुवेग दक्षिणी हिन्द मे घोर वर्षा, वस्तुओं की चलता रूख बदलेगा। सायं सोमवार १५ मुहूर्ता चन्द्रोदय सफेद वस्तुओं के साथ अन्नादि भी तेज करेगा। रूई, पाट, अलसी, गेहूँ, चाँदी, लौकी, कद्दू, काफी तारेई, शक्कर, सूत, कपड़ा मन्दा करेगा। ता० ६ की शाम को कर्के भौम सूर्य से आगे होने से दक्षिणी हिन्द में होती हुई वर्षा पर रोक लगा देगा तो कहीं महान वर्षा होगी। सावधान। रूई पाट ग्वार तिलहन-दलहन शेयर्स सोना, चाँदी मन्दे, गुड़, खांड, काली मिर्च, जौ, चावल, ज्वार, बाजरा, मक्का तेज होंगे। ता० ८ को मृगे रवि में २१ जून तक उत्तरी पश्चिमी मध्य हिन्द मे आँधी तूफान होना आगे वर्षाकाल उत्तम होने की आशा होती है। आज सोने, चाँदी के साथ सभी वस्तुयें तेज होंगी। ता० ९ को शुक्ल ६ शुक्रवारी से १ मास में रूई, पाट, रेशम मन्दे होंगे। ता० १२ को पुष्य भौम से काश्मीर के नेता व जनता को कष्ट चाँदी, मन्दी सोना के साथ सभी वस्तु तेज तस्करों की धर पकड़ जोर-शोर से होगी। घी चावल सरसों तेल तेज होंगे। ता० १३ शुक्ला १० की वृद्धि से सभी वस्तुयें मन्दी, ता० १५ बुधवार की पिछली रात में श्री सूर्यदेव वारान् ४ नक्षत्रात् ५ (१५ मुहूर्ता) में शुक्र से युक्त शनि से प्रतियोग करते हुए वायुमण्डल के नक्षत्र धातु संज्ञक में मिथुन राशिस्थ होते ही शीघ्र ही गुरु का बुध से भी योग चलेगा जो कहीं वायु वेग को दक्षिणी हिन्द में वर्षा रूई, पाट, रेशम, चाँदी तेजी आवेगा। ता० १६ को बरार खान देश हैदराबाद, म० प्र०, वर्धा अमरावती में वर्षा पुनर्वसौ शी० शुक्र के प्रभाव से सभी वस्तुओं में मन्दा होगा। ता० १८ को रोहे बुध से प्राय: सभी वस्तुयें मन्दी होंगी। ता० १९ ज्येष्ठी पुर्णिमा सोमवारी मूल संयोगी से वर्षा की कमी से परेशान करेगी। सूर्य से आगे मंगल भी समर्थक बनेगा।

**उत्तर भारतीय आषाढ़ मास :**—में ५ मंगलवार होने से ग्रीष्म का भीषण प्रकोप मूंग, गुड़, तेज। २२ जून को बुधवार की रात में ५ बजे रौद्रे रवि उ० षा० नक्षत्र में शुक्र से युत शनि से प्रतियोग करके आर्द्रा नक्षत्र (मीन लग्न) में प्रवेश होगा। वार नक्षत्र मीन लग्न जातीय राशि प्रवेश काल रात्रि में शुभ किन्तु सूर्य पर शनि की दृष्टि (प्रतियोग) महा नेष्ट है। गुरुवार की रात को ता० २३ में बुध से युक्त होकर दिन नक्षत्र श्रवण वृष राशि में गुरु उदय होने से कहीं-कहीं बादल वर्षा, वायु वेग। ३० मई को वस्तुओं के बने रूख को बड़े ही जोर-शोर से बदल देगा। ता० २४ कृष्णा ६ के क्षय से मन्दी। गेहूँ के संग्रह से कार्तिक में लाभ होगा। आज ही कर्क शुक्र होकर भौम+शुक्र योग से शेयर्स, तिलहन, चांदी मन्दे गुड़, खांड में तेजी होगी। आज ही सवेरे शनि-नेपच्यून की युति से अक्रांति तेज सभी वस्तुएँ मन्दी होगी। ता० २६ कृष्णा अष्टमी (बीहरा अष्टमी) सोमवारी उ० प्र०, हरियाणा, पंजाब, राजस्थान, म० प्र० में जहाँ भी आज दिन-रात सूर्य-चंद बादल रहे, सूर्य बादलों में ही रहे वर्षा हो, वहाँ आगामी वर्षा काल भी श्रेष्ठ रहेगा। परीक्षित है। इन्हीं क्षेत्रों में नीम के वृक्षों पर निंबौली अधिक आवे, वर्षा होते ही पकी हुई ढेरी टपक पड़े। बरगद की जटाओं में लाल सफेद अंकुर बहुत निकले तो उस क्षेत्र में वर्षा समयानुकूल होने से उपज भी श्रेष्ठ होती है। सुपरीक्षित सुयोग है ता० २७ को पुष्ये शुक्र से नामी तस्करों की धर-पकड़ होगी। गुड़, कपड़ा, लाख, कपूर, सोना, चांदी, सर्वधातु, देशी घी, चावल, सरसों, तिलहन मन्द होंगे। ता० २८ की रात को मृगे बुध से सोना-चांदी के साथ अन्य सभी वस्तुएँ भी मन्दी होगी। ता० २९ को उपर्युक्त क्षेत्रों में जहाँ भी घनघोर गर्जना बिना वर्षा के होगी तो वहाँ उपज का नाश होगा। ता० २ को मिथुने गुरु रात को मिथुने बुधि से बादल वर्षा वायुवेग (शनि से प्रतियोग महान् वर्षा कारक) रूई, पाट, रेशम, काली मिर्च मन्दे सोना-चांदी सर्वधातु तेज। १ जुलाई को कृष्णा १३ को रोहिणी नक्षत्र से हवा का जोर होगा जो दुर्भिक्ष करेगा। ता० २ कृष्णा ३० रविवारी से धान्योत्पत्ति अधिक होगी किन्तु तत्काल तेजी होगी। मिथुने गुरु के प्रभाव से सोना-चांदी, घी, तेल, सूत, आगे मार्गशीर्ष मास में खरीदने से आगे वैशाख मास में लाभ होगा। ता० ३ को सार्पे भौम से गुड़, खांड, गेहूँ, चावल तिलहन-दलहन शेयर्स तेज रूई, पाट चांदी मन्दे होंगे। किन्तु बुध-गुरु की अंशात्मक युति से घोर वर्षा सभी वस्तुएँ तेज होंगी।

**गुजराती आषाढ़ मास :** बुधवार की रात को १२ बजे बाद पुनर्वसौ रवि से बादल वर्षा, सभी वस्तुएँ तेज, गुड़, खांड में मन्दा भी हो सकेगा। आज ही रौद्रे बुध से बादल वर्षा सभी वस्तुएँ मन्दी, ता० ७ को पूर्वास्तो बुध से बादल वर्षा और मन्दा रात में सार्पे शुक्र से इलैक्शनें दुष्प्रभाव से मृत्यु संख्या ता० २० तक बढ़ेगी। चांदी तेल सोना के साथ अन्य सभी वस्तुएँ मन्दी होगी। ता० १०।११।१२ (शुक्ला ७।८।९) को जिस क्षेत्र में बादल वर्षा होगी, वहाँ आगामी वर्षा काल भी श्रेष्ठ रहेगा। ता० १२ शुक्ला ९ भड्डली नवमी बुधवारी अशुभ है किन्तु जहाँ सूर्य-चन्द्रमा बादलों में रहेंगे, वहाँ आगामी वर्षा काल भी श्रेष्ठ रहेगा। रात को पुनर्वसौ बुध से ग्वार, मटर, तूअर तेज अन्य वस्तुएँ मन्दी होगी। ता० १३ को भौम शुक्र युति से गुड़, खाड के साथ सभी वस्तुएँ तेज। ता० १४ को देव शयनी एकादशी होना बहुत शुभ है जहाँ बादल वर्षा सहित रहे तो वहाँ का कहना ही क्या है? ता० १६ को श्री सूर्यदेव गत संक्रान्ति से वारान् ५ नक्षत्रात् ४ (१५ मुहूर्ता ऊभी अवस्था) में मंगल-शुक्र से युक्त माहेन्द्र मण्डल के नक्षत्र में रविवार में कर्क राशिस्थ होंगे। फलतः सभी वस्तुओं में तेजी का दौर चले आश्चर्य नहीं। ता० १७ को ३।४० बजे शी० कर्क बुध होकर मंगल+शुक्र+सूर्य+शी० बुध योग (चतुर्ग्रही) से कहीं-कहीं घोर वर्षा सभी वस्तुओं में जोरदार तेजी या मन्दा होगा। ता० १८ मंगलवार को गुरु पूर्णिमा को १ चरण पू० षा०, ३ चरण उ० षा० नक्षत्र शुभ नहीं किन्तु आज दिन-रात सूर्य-चन्द्रमा बादलों में ही रहे। उ० प्र०, हरियाणा, पंजाब, राजस्थान, म०प्र० में जहाँ भी बूँदाबांदी के साथ पूर्वोत्तर कोण पूर्व वा उत्तर की वायु चले तो वहाँ आगामी वर्षाकाल महाश्रेष्ठ। पश्चिम अथवा पश्चिमोत्तर की वायु चले तो खण्ड वृष्टि अन्य दिशाओं की वर्षा नाशक होती है। सूर्यास्तकाल में विचार करना आवश्यक है। इस दिन चतुर किसान ज्योतिषी व्यापारी वायु परीक्षण करते हैं। इस दिन अधिक वर्षा हो तो आगे सभी खाद्य वस्तुओं में अच्छी तेजी आती है।

**उत्तर भारतीय श्रावण मास :** पश्चिमी वायु उपर्युक्त क्षेत्रों में चलने से अच्छी वर्षा होती है। ५ बुधवार होने से संवत् २० २३।३९।४२ की भांति सोना चांदी सर्वधातु के साथ सभी वस्तुओं में जोरदार तेजी आने की आशा है। कृष्णा १ बुधवार (१९ जुलाई) में पुष्ये बुध से वर्षा विशेष, सोना चांदी के साथ सभी वस्तुओं में अस्थायी मन्दी करेगा। ता० १९ को ही सिंहे शुक्र होकर केतु+शुक्र योग से ग्वार, मटर, अरहर, सोना तेज, चांदी के साथ गुड़, खाँड व अन्य वस्तुएँ मन्दी होगी। बाजार का रूख देखकर ही व्यापार करें। ता० २० को पुष्ये रवि से सोना चांदी के साथ अन्य वस्तुएँ भी तेज किन्तु रूई, पाट, रेशम, सूत में मन्दा चलेगा। यहीं से पञ्चक नक्षत्र (५ दिन) में वर्षा जहाँ भी होगी, वहीं वर्षाकाल भी ठीक ही रहेगा। ता० २४ को सायं सिंहे भौम होकर केतु+शुक्र+भौम योग से सोना चांदी सर्वधातु तेज, तिलहन, गुड़ खाँड में मन्दी सम्भव है। अथवा वस्तुओं का चलता रूख बड़े जोर से बदलेगा। सिंहे भौम का फल **यदा अंगार को सिंहः सदा अंगार वर्षी मही**— भयंकर गर्मी होने की आशंका है। ता० २५ को तिथि क्षय से कहीं-कहीं दुर्भिक्ष आज ही सायं ४ बजे सार्पे बुध से गुजरात सौराष्ट्र में महान् वर्षा प्रायः सभी वस्तुएँ मन्दी सार्वत्रिक वर्षा होना श्रेष्ठ जिधर खुला रहेगा वहाँ तेजी होगी। ता० २८ को कृष्णा ११ को रोहिणी नक्षत्र सुभिक्षकारक है। ता ३० को पूफायां शुक्र से कुरुक्षेत्र, मारवाड़, पंजाब, बिहार में कहीं-कहीं घोर वर्षा जल प्रलय। सभी वस्तुओं को मन्दा करेगा। ता० ३० को सायं पश्चिमोदयी बुध से बादल वर्षा वायुवेग, वस्तुओं के चलते रूख में कल भयानक परिवर्तन होगा।१ अगस्त कृष्णा ३० हरियाली अमावस मंगलवारी पुष्य नक्षत्र संयोगी से कहीं-कहीं [illegible] भी रहेगा। आज ही सायं ४।२९ बजे शीघ्री सिंहे बुध होकर केतु+शुक्र+भौम+बुध से गुड़ खाँड में तेजी सम्भव। रात को शी० रौद्रे गुरु का शनि से प्रतियोग होने से कहीं-कहीं घोर वर्षा जल प्रलय तो कहीं सूखा भी रखेगा। जो तेजी का ही प्रमुख कारण होगा। रूई, पाट, रेशम मन्दे होंगे।

**गुजराती श्रावण मास :** शुक्ला १ बुधवारी (२ अगस्त) साथ ही शुक्ल पक्ष में ३ बुधवार से सभी वस्तुएँ में तेजी की आशा है। आज ही रात को सार्पे रवि से कहीं-कहीं वर्षा, सभी वस्तुओं में तेज, ता० ३ को सिंहे चन्द्र होकर केतु+शुक्र+भौम+बुध+चन्द (पञ्चग्रही) से कहीं-कहीं जलप्रलय तो कहीं सूखा भी रहेगा। ता० ५ से ता० १० तक मघायां भौम काल में कन्या-तुला के चन्द्रमा से सभी खाद्य वस्तुओं में मन्दा भी सम्भव ता० ८ को तुलसी जयन्ती में जहाँ दिन-रात वर्षा हो तो वहाँ उपज श्रेष्ठ होगी। ता० ९ को बुधाष्टमी व १ बजे पूफायां बुध से सभी वस्तुएँ मन्दी। आज ही पश्चिमास्तो भौम से भयानक बादल वर्षा, वायु वेग, गुड़, खाँड, पाट, हल्दी, काली मिर्च तेज, तिलहन सोना चांदी, रूई, कपास मन्दे, अथवा ता० ४ को बना रूख बड़े जोर-शोर से बदल भी सकेगा। ता० १० को उफायां शुक्र से कुरुक्षेत्र, मारवाड़, पंजाब में भयानक वर्षा उड़द, मूंग, चावल, तिलहन, सोना, चांदी में मन्दा, ता० १३ को शनि दृष्ट कन्यायां शुक्र से चावल विशेष तेज, सोना चांदी तिलहन-दलहन तेज, गुड़, खाँड में अकल्पित तेजी-मन्दा चल पड़ेगा। ता० १५ को पूफाया भौम से सभी वस्तुओं में तेजी, ता० १६ रात में ८।३२ बजे बुधवार को श्री सूर्यदेव गत संक्रान्ति से वारात् ४ नक्षत्रात् ५ (३० मुहूर्ता बैठी अवस्था) माहेन्द्र मण्डल के नक्षत्र में केतु+भौम+बुध से युक्त हो कर सिंह राशिस्थ होंगे। फलतः सभी खाद्य वस्तुओं में जोरदार तेजी-मन्दे का दौर चलेगा। किन्तु अर्घकाण्ड नियम से श्रावणी पूर्णिमा श्रवण संयोगी से (आज बादल रहना शुभ है) जो उपज को श्रेष्ठ बना देगी। रक्षाबन्धन ता० १७ को पञ्चकारम्भ से पहले ही ८ बजे तक कराना चाहिए। पञ्चक में वर्षा हो तो उपज श्रेष्ठ होती है।

**उत्तर भारतीय भाद्रपद मास :** ता० १७ अगस्त को कृष्णा १ का क्षय, मन्दी कारक, इस मास में पूर्वी वायु जितनी जोर से उपर्युक्त क्षेत्रों में जहाँ भी चलेगी तदनुसार उस क्षेत्र में वर्षा भी होती रहेगी। ता० १८ को २।५० बजे उफाया बुध (धनांशे गुरु-बुध काल तक बादल वर्षा)। ता० २१ को सूर्योदय से पहले कन्ये बुध होकर शनि दृष्ट शुक्र+बुध योग (मकरांशे गुरु-बुध कल तक बादल वर्षा) से भावों में जोरदार परिवर्तन यहीं से सिंह राशि में केतु+भौम+सूर्य योग सोना, गुड़, खाँड, तेल तेज, आज ही सवेरे हस्ते शुक्र से रूई, पाट, रेशम, सुगन्धित व खट्टे पदार्थ ईमली, नीबू मन्दे होंगे। श्रीकृष्ण जन्माष्टमी (वैष्णव) गुरुवारी (थोड़ी घड़ी) की उपज की कमी-वेशी की धारणा पर तेजी-मन्दी उसी के अनुसार चलनी है। ता० ३० को हस्ते बुध से सभी वस्तुओं में मन्दी का झटका, ता० ३० को ही चतुर्ग्रही से वर्षा, सायं ४।३० बजे पूफायां रवि में १२ सितम्बर तक उपर्युक्त क्षेत्रों में जितनी जोर से पूर्वीवायु चलेगी, उसी के अनुसार वर्षा भी होती रहेगी। जीरा के साथ अन्य वस्तुएँ तेज होंगी। आज बुधवारी अमावस्या संयोगी युवतियों की मृत्यु, प्रायः सभी वस्तुएँ तेज करेगी। जिस वर्ष जिस क्षेत्र में मक्खी, मेंढकी की उत्पत्ति अधिक होने पर फूट कचरी उड़द, मूंग की उपज अधिक होती है।

**गुजराती भाद्रपद मास** में ५ शुक्रवार से दक्षिणी हिन्द में उपज श्रेष्ठ। शुक्ला १ को (१ सितम्बर) सायं चित्रे शुक्र से गुड़, खाँड, गेहूँ, चना, तुअर, (अरहर) ग्वार, लाख, चपड़ा, तिल, नारियल (खोपरा) तेज सोना, चांदी, रूई, पाट मन्दे, चन्द्रमा बादलों में रहेगा। श्रेष्ठ उपज का सूचक होगा। आज ही सायं शुक्रवार (४५ मुहूर्ता) उत्तरश्रृंगी चन्द्रोदय खाद्य वस्तुएँ मन्दी करेगा। ता० ४ को रात में उफायां भौम से सोना, चांदी, गुड़, खाँड, तिलहन-दलहन तेज किन्तु यदि आज से ता० ६ तक बादल वर्षा होगी तो उपज निश्चित रूप से श्रेष्ठ होगी। ता० ५ शुक्ला ५ स्वाती नक्षत्र संयोगी श्रेष्ठ है। यदि आज बादल वर्षा जहाँ भी होगी वहीं उपज भी श्रेष्ठ होगी। ४ मास बाद रूई में तेजी आवेगी। ता० ७ को (शुक्ला ७ अनुराधा संयोगी) वर्षा हो तो अधिक मन्दा खाद्य वस्तुओं में होगा। आज ही सवेरे गुरु दृष्ट तुले शुक्र से गेहूँ सोना, चांदी तिलहन मन्दे गुड़, खाँड तेज, ता०

